सर्वे भवन्तु सुखिनः, सर्वे सन्तु निरामयाः ।
सर्वे भद्राणि पश्यन्तु, मा कश्चिद्दुःखभाग्भवेत् ॥

प्रथम संस्करण १९४० ई०
द्वितीय संस्करण १९४३ ई०
तृतीय संस्करण १९४५ ई०
चतुर्थ संस्करण १९४७ ई०
पञ्चम संस्करण १९४८ ई०
षष्ठ संस्करण १९४९ ई०
सप्तम संस्करण १९४९ ई०
अष्टम संस्करण १९५१ ई०
नवम् संस्करण १९५२ ई०



मुद्रक—सदलराम जायसवाल, राम प्रिंटिंग प्रेस, प्रयाग ।
५ म. ८५२

# नवें संस्करण की भूमिका

पुस्तक के जितने ही संस्करण हों, उतनी ही भूमिकायें हों—यह सिद्धान्त उपयुक्त नहीं है। भूमिका सम्पूर्ण पुस्तक का एक सूक्ष्म परिचय है, जिसमें लेखक विषय के तत्व को स्पष्टरूप से रखने का प्रयत्न करता है। साथ ही वह उन व्यक्तियों या ग्रन्थों के प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट करता है, जिनकी सहायता से उसके कार्य की सिद्धि होती है। इसके अतिरिक्त भूमिका का कोई विशेष उपयोग नहीं है। कुछ पुस्तकों की भूमिकायें इस मापदण्ड से परे होती हैं और उनका विस्तार मूल ग्रन्थ से भी बड़ा होता है। यदि लेखक को विषय की व्याख्या करनी थी तो वह मूल ग्रन्थ में न कर भूमिका में क्यों करता है? कुछ लेखक भूमिका लिखने में इतने सिद्धहस्त होते हैं कि उनके मूल ग्रन्थ की रोचकता उतनी नहीं होती जितनी उनकी भूमिका की। भूमिका से ही हम सम्पूर्ण ग्रन्थ के सार को ग्रहण कर सकते हैं। ऐसी दशा में भूमिका स्वयं एक कला है, जिसका लिखना ग्रंथ लिखने से कठिन है। यही कारण है कि एक विद्वान् भी अपनी पुस्तक की भूमिका लिखने के लिये अपने से बड़े विद्वान् की याचना करता है। यह प्रवृत्ति प्रत्येक लेखक में पाई जाती है।

पुस्तक की भूमिका एक ही होनी चाहिये, संस्करण चाहे जितने हों। 'नागरिक शास्त्र की विवेचना' अपने नवें संस्करण के रूप में पाठकों के सम्मुख उपस्थित है। इस ग्रंथ के लिखने का क्या आशय था, भाषा सम्बन्धी कौन सी नीति थी और आठ संस्करणों द्वारा इसने अपने उद्देश्य की कहाँ तक पूर्ति की—इन तीनों बातों का उल्लेख करना आवश्यक है। साथ ही इस नवीन संस्करण की विशेषता और उपयोगिता पर भी प्रकाश डालना चाहिये। तात्पर्य यह है कि इस संस्करण की भूमिका में उन सभी बातों का उल्लेख किया गया है जिनकी जानकारी के पश्चात् पाठक मूल ग्रंथ में उसी प्रकार प्रवेश कर सकता है जैसे एक कौटुम्बिक प्राणी अपने घर में प्रवेश करता है। दोनों ही अन्त तक परिचय संबंधी कठिनाई के शिकार

नहीं होते। प्रत्येक उद्धरण, नवीन व्याख्या अथवा विषय क्रमशः उनके मस्तिष्क में घड़े में पानी की पतली धार की तरह प्रवेश करता है। यदि लेखक लेखनकला से परिचित है तो पाठक ग्रंथ को समाप्त करने के बाद उसकी किसी दूसरी कीर्ति का अवलोकन करते हैं।

इस पुस्तक का उद्देश्य, जैसा इसके शीर्षक से स्पष्ट है, नागरिक जीवन की व्याख्या एवं एक ऐसे समाज का वर्णन करना है, जिसमें सम्पूर्ण व्यक्ति नियमित और शान्तिमय जीवन व्यतीत करें। चूँकि ये दोनों विषय किसी सिद्धान्त के आधार पर निर्मित हैं, इसलिये पुस्तक में शास्त्रीय विवेचन का अंश अधिक है। नागरिक शास्त्र, और राजनीति का अटूट संबंध होने के कारण उन राजनीतिक सिद्धान्तों को भी चर्चा की गई है जिनके द्वारा राष्ट्रीयता और शांति की वृद्धि होती है। वर्तमान युग में सरकार की रूप-रेखा का प्रभाव जीवन के प्रत्येक अंग पर इतना अधिक पड़ता है कि कोई कुशल नागरिक राजनीतिक प्रगति से अपने को अनभिज्ञ नहीं रख सकता। व्यक्ति के लिये सुखमय जीवन की सामग्री तभी उपलब्ध होती है जब सम्पूर्ण समाज प्रगति के पथ पर चलायमान है। ऐसी दशा में जहाँ नागरिक को अपने सुख और वृद्धि के लिये प्रयत्न करना है उससे अधिक प्रयत्न राष्ट्रीय उन्नति और सामाजिक विकास के लिये आवश्यक है। इसलिये प्रस्तुत पुस्तक में नागरिक के साधारण अधिकार और कर्तव्य से लेकर स्वतन्त्रता, सरकारी विभाजन, राज्य की उत्पत्ति, राज्य के उद्देश्य, प्रभुता तथा राष्ट्रीयता आदि विषयों की चर्चा की गई है।

गम्भीर राजनीतिक सिद्धान्तों की चर्चा में कठिन विषयों को छिपाने का प्रयत्न किया गया है जिससे एफ़० ए० के विद्यार्थी विषय की उलझन में न पड़ें और राजनीति के उन सिद्धान्तों की जानकारी प्राप्त कर लें जिनके द्वारा गम्भीर विषयों में प्रविष्ट होने में सुगमता हो। विषय का ज्ञान मस्तिष्क की वृद्धि के साथ होता है। इसी माप-दण्ड से पाठ्य ग्रन्थों का निर्माण होना चाहिये। उनके विकास में एक ऐसी शृङ्खला होनी चाहिये, जिसका आश्रय लेकर विद्यार्थी सुगमता-पूर्वक अध्ययन करने में समर्थ हो। साथ ही विषय का विवेचन उस वैज्ञानिक रीति से होना चाहिये जिसमें विषय की उपयोगिता के साथ उसकी रोचकता भी बनी रहे। नीरस ज्ञान विद्यार्थियों को प्रिय नहीं होता। लेखक अपने विषय में सरलता का जितना ही अधिक ध्यान रक्खेंगे, वह विषय उतना ही लोकप्रिय होगा। राजनीति का विषय इतना दुरूह और जटिल है कि इसे रोचक बनाना अत्यन्त आवश्यक है, अन्यथा विद्यार्थियों को वह विषय भार प्रतीत होगा। प्रस्तुत पुस्तक में इस बात का ध्यान रक्खा गया है कि पाठक आदि से अंत तक नीरसता का अनुभव न करें। उनकी मनोवृत्ति इस दिशा में ढाल दी जाय जिससे वे अन्य ग्रंथों के अध्ययन की लालसा रक्खें।

संकुचित विचार-धारा का आश्रय लेकर शास्त्रीय ज्ञान वर्जित है। इसीलिये पुस्तक में नाना प्रकार के उद्धरण और विषयान्तर जान-बूझ कर रक्खे गये हैं।

जहाँ तक भाषा का प्रश्न है, सरल हिन्दी का आश्रय लिया गया है। राष्ट्रीय सरकार ने हिन्दी को राष्ट्रभाषा घोषित किया है। अब तक इस दिशा में जो विलम्ब हुआ है उसका कारण देश की परतन्त्रता है। इस पृथ्वी पर भारत ही एक ऐसा देश है जिसकी सरकार विदेशी भाषा—अँग्रेजी—द्वारा अपना कार्य करती है। यह हमारे लिये लज्जा और अपमान का विषय है। जितना ही शीघ्र हम इस कलंक को धोकर अपनी राष्ट्रभाषा हिन्दी के पथ पर अग्रसर होंगे उतना ही उत्तम है। जहाँ पुस्तक का उद्देश्य शास्त्रीय विवेचन है वहाँ यह भी उद्देश्य रहा है कि हमारी राष्ट्रभाषा हिन्दी की सेवा और अभिवृद्धि हो। इस पुस्तक के प्रथम संस्करण के प्रकाशित होने के पहले हिन्दी में राजनीति और नागरिक शास्त्र सम्बन्धी पुस्तकों का इतना अभाव था कि शिक्षा अधिकारी स्कूल और कालिजों में हिन्दी माध्यम द्वारा शिक्षा देने में भय करते थे। जब मैंने पुस्तक की पहिली प्रति अपने प्रान्त के डाइरेक्टर महोदय को दी तो उनके मुँह से यही शब्द निकले थे 'क्या यह हिन्दी में है?' पुस्तक द्वारा हिन्दी और नागरिक शास्त्र की कितनी सेवा हुई है इसका निर्णय पाठक एवं अध्यापक ही कर सकते हैं।

अपने आठ संस्करण द्वारा इस पुस्तक ने भारतीय विद्यार्थियों की क्या सेवा की है—इसकी भी चर्चा आवश्यक है। आज नागरिक शास्त्र इतना लोकप्रिय विषय है कि प्रारम्भिक कक्षाओं में इसे अनिवार्य किया गया है। देश के विद्वान् इस बात का अनुभव करते हैं कि नागरिकता का ज्ञान विद्यार्थियों के लिये आवश्यक है। प्रत्येक व्यक्ति को एक कुशल नागरिक होना चाहिये। 'वरं बुद्धिर्न सा विद्या' के अनुसार व्यावहारिक ज्ञान शास्त्रीय ज्ञान से बढ़कर है। नागरिक शास्त्र व्यावहारिक शास्त्र है। इसकी उपयोगिता प्रत्येक व्यक्ति को समान रूप से है। इस भावना को संचारित करने में प्रस्तुत पुस्तक ने विशेष योग दिया है। अधिकारी वर्ग ने आरम्भ से ही पुस्तक की मान्यता स्वीकार कर इसे यह अवसर दिया कि नागरिक शास्त्र का विषय पुष्पवेलि की भाँति फैले। आज शिक्षित समाज में इस विषय को जो स्थान प्राप्त है वह किसी अन्य विषय को नहीं है। इसका श्रेय सम्पूर्ण तो कदापि नहीं, परन्तु आंशिक रूप में इस पुस्तक को प्राप्त है। हमारे लिये इससे बढ़कर सन्तोष की बात दूसरी नहीं है, क्योंकि किसी पुस्तक की सार्थकता विषय को लोकप्रिय बनाने में ही है।

अन्तिम प्रश्न नवें संस्करण की विशेषता का है। वर्तमान संस्करण में अनेक स्थानों पर उन सामयिक बातों का उल्लेख किया गया है, जिनके बिना सामाजिक शास्त्र विषयक ग्रंथ अपूर्ण होते हैं। प्रत्येक दृष्टि से पुस्तक सामयिक और नवीन

उद्धरणों से युक्त है। आधुनिक घटनाओं का भी यथास्थान वर्णन किया गया है। पाठक यही अनुभव करेंगे कि पुस्तक में उन्हें उन सम्पूर्ण बातों की जानकारी कराई गई है जिनकी वर्तमान जीवन में नागरिक शास्त्र के अन्तर्गत आवश्यकता है। नये संस्करण की एक और भी विशेषता है। विद्यार्थियों के हित का ध्यान रखते हुए इस संस्करण में कुछ नई बातें यथास्थान और जोड़ दी गई हैं। पुस्तक के अन्त में आवश्यक प्रश्नों की एक तालिका दी गई है जो विद्यार्थियों के लिये विशेष रूप से उपयोगी है। इतनी विशेषता होने पर भी पुस्तक की उपयोगिता का अन्तिम निर्णय उन विद्यार्थियों एवं अध्यापकों के ऊपर है जो इस विषय के पठन-पाठन में संलग्न हैं।

रामभवन
प्रयाग
अगस्त, १९५२ ई०

गोरखनाथ चौबे

# विषय-सूची



—:o:—

# नागरिक शास्त्र की विवेचना

## अध्याय १

### नागरिक शास्त्र, विस्तार और अन्य शास्त्रों से इसका सम्बन्ध

शास्त्र

किसी विषय का क्रमबद्ध ज्ञान शास्त्र कहलाता है। दवा के विषय में कुछ न कुछ सभी जानते हैं, परन्तु सबको हम डाक्टर नहीं कहते। सामाजिक व्यवस्था का ज्ञान थोड़ा बहुत सबको रहता है, परन्तु हर व्यक्ति समाजशास्त्र का पंडित नहीं कहलाता। आर्थिक प्रबन्ध सब को करना पड़ता है, परन्तु अर्थशास्त्र के ज्ञाता वे ही कहलाते हैं जिन्होंने क्रमबद्ध इसका अध्ययन किया है। किसी विषय का अधूरा ज्ञान शास्त्र नहीं कहलाता। शास्त्रों का उद्देश्य ज्ञान है। जितने शास्त्र हैं, सबका अध्ययन मनुष्य को ज्ञान की ओर अग्रसर करता है। ज्ञान एक है, इसका विभाजन नहीं किया जा सकता। जिस प्रकार वृक्ष एक है, परन्तु इसकी शाखाएँ अनेक होती हैं, उसी तरह ज्ञान एक है, परन्तु इसकी प्राप्ति के मार्ग भिन्न-भिन्न हैं। ज्ञान का भाण्डार इतना वृहत् है कि वह एक साथ मस्तिष्क में नहीं आ सकता। अतएव इसकी प्राप्ति के लिये विभिन्न शास्त्रों की रचना की गई है। अध्ययन को सुविधा के लिये, यह आवश्यक समझा गया है कि ज्ञान या शास्त्र को विभिन्न शाखाओं में बाँट दिया जाय। सभ्यता के विकास के साथ-साथ शास्त्रों की शाखाएँ उपशाखाएँ बढ़ती गईं। अर्थशास्त्र, राजनीति, इतिहास, भूगोल, शरीर विज्ञान, धर्मशास्त्र, मनोविज्ञान, गणित तथा विभिन्न रसायन और भौतिक शास्त्रों को रचनाएँ अध्ययन की सुविधा के लिये की गई हैं। अज्ञान से ज्ञान की ओर मनुष्य अग्रसर हो, यही इनके अध्ययन का उद्देश्य है। आधुनिक विकासवाद एवं वैज्ञानिक युग में शास्त्रों की मर्यादा बढ़ रही है। नवीन शिक्षा प्रणाली में विद्यार्थियों को अधिक से अधिक शास्त्र पढ़ाने का यत्न किया जाता है। इसीलिये छोटी कक्षाओं में कितने ही नये विषय पढ़ाये जाने लगे हैं। पाठ्य-ग्रन्थों की वृद्धि का भी यही कारण है।

शास्त्रों के विभाजन का कोई निश्चित माप नहीं है। वे एक दूसरे से इतने मिले जुले हैं कि एक का पूर्णज्ञान दूसरे के बिना सम्भव नहीं है। अतएव दो शास्त्रों के बीच कोई दीवाल नहीं खड़ी की जा सकती। फिर भी समस्त शास्त्रों को दो भागों में बाँटा गया है, प्रकृति शास्त्र और समाज शास्त्र। यहाँ पर प्रकृति शास्त्र के विषय में हमें कुछ नहीं कहना है। हमारे विषय का सम्बन्ध केवल समाज-शास्त्र से है। मनुष्य के सामाजिक जीवन स सम्बन्ध रखने वाले शास्त्र समाज-शास्त्र कहलाते हैं। आरम्भ से मनुष्य समाज में रहा है और आज भी है। उसकी सम्पूर्ण उन्नति समाज में हुई है। संसार में जितने जीव हैं सभी सामाजिक हैं, सब में संगठन है, सब में सामाजिक व्यवस्था है और सब में कोई कला है। जिन्होंने जंगली जानवरों के झुंड देखे हैं उन्हें उनके संगठन का थोड़ा बहुत ज्ञान हो सकता है। पक्षियों में भी एक प्रकार का संगठन है। वे अपनी जाति की गिरोह में उड़तीं, बैठतीं तथा घोंसला बनाती हैं। क्या पक्षी के घोंसले को देख कर उसकी कला का अनुमान किया जा सकता है। मधुमक्खियों का संगठन इन सबमें सराहनीय है। उनमें कोई स्वामी, कोई सेवक और कोई रक्षक होता है। उनके छत्ते में जो कला है, वह हमारे साधारण घरों में नहीं हो सकती। यदि इन जीवों में अपनी उन्नति अवनति का ज्ञान दूसरों पर प्रकट करने की शक्ति होती तो इससे कितने ही शास्त्र बन जाते। वे भी समाज-शास्त्र के अन्तर्गत कहे जाते। परन्तु मनुष्य को छोड़ कर यह शक्ति किसी अन्य जीव में नहीं पाई जाती। इसलिए समाज शास्त्र से हमें मनुष्य के विचार, संगठन तथा कार्य आदि का ज्ञान होता है। वह शास्त्र समाज की उन्नति का वर्णन करता है।

**नागरिक शास्त्र की परिभाषा**

नागरिकता का अध्ययन नागरिक शास्त्र कहलाता है।* मनुष्य जिस समाज में रहता है उसके प्रति उसके अनेक कर्त्तव्य हैं। उनका ज्ञान मनुष्य के लिये आवश्यक है। कुटुम्ब के प्रति उसके क्या कर्त्तव्य हैं, धार्मिक संस्थाओं से उसका क्या सम्बन्ध है, तथा राजनैतिक संगठन में उसे कौन-कौन से अधिकार प्राप्त हैं—इन सब के ज्ञान को नागरिक शास्त्र कहते हैं। अर्थात् जिस शास्त्र के अन्दर नागरिक के अधिकारों और कर्त्तव्यों का वर्णन हो वह नागरिक शास्त्र कहलाता है। नागरिक शास्त्र और नगर शब्द में कोई सम्बन्ध नहीं है। हिन्दी भाषा में हम नगर शब्द का अर्थ 'शहर' करते हैं, परन्तु नागरिक शास्त्र शहरों का शास्त्र नहीं है। भारत में लगभग ५ लाख गाँव हैं। इन ग्रामों के अध्ययन को ग्रामशास्त्र कहते हैं। नाग-

---

* Civics is a science of citizenship. It deals with rights and duties of a man in society.

रिक शास्त्र और ग्राम शास्त्र दोनों एक ही हैं। जिस शास्त्र से नगर अथवा ग्रा निवासियों की रहन-सहन का ज्ञान हो वह नागरिक शास्त्र अथवा ग्राम शास्त्र कहलाता है। अर्थात् जो व्यक्ति ग्राम या नगर में रहते हैं उनकी रहन-सहन कैसी है, उनके अन्दर किस प्रकार के कितने संगठन हैं, उनकी आर्थिक तथा सामाजिक व्यवस्था कैसी है—इनकी जानकारी नागरिक शास्त्र के अन्दर होती है। साथ ही या शास्त्र आदर्श जीवन का मार्ग समाज के सामने रखता है।* नागरिक शास्त्र का नामकरण यूनानियों ने अपनी नगर-व्यवस्था के आधार पर किया था। परन्तु हमारा राष्ट्रीय संगठन गाँवों के आधार पर होगा। इसलिये हमारे लिये 'ग्राम शास्त्र' शब्द 'नागरिक शास्त्र' से अधिक उपयुक्त है, क्योंकि हमारा देश गाँवों का देश है। वास्तव में इस शास्त्र के अन्तर्गत हम मनुष्य का ही अध्ययन करते हैं। मनुष्य की बनाई हुई संस्थाओं का जब तक ज्ञान न होगा, तब तक हम मनुष्य को नहीं समझ सकते। अफलातून ऐसे यूनानी दार्शनिकों ने इसे स्वीकार किया है कि समाज मनुष्य का एक बृहत् रूप है। इसलिये नागरिक शास्त्र नागरिक के रूप में मनुष्य का ही विश्लेषण करता है।†

**नागरिक शास्त्र की उपयोगिता**

जिस समाज में हम रहते हैं उसकी जानकारी के बिना हमारा विकास सम्भव नहीं है। उपयुक्त नागरिक बनने के लिए इस शास्त्र का ज्ञान आवश्यक है।‡ व्यक्ति का एक दूसरे के प्रति क्या कर्त्तव्य है, जब तक मनुष्य इसकी जानकारी न करेगा, तब तक वह सामाजिक बुराइयों का दास रहेगा। मनुष्य की जानकारी अपने ही प्रति समाप्त नहीं हो जाती। कुटुम्ब, ग्राम, जिला, राज्य तथा राष्ट्रीय संगठन का ज्ञान उसके सामाजिक अध्ययन को पूर्ण करता है। वर्तमान युग में जब तक संसार की गतिविधि की जानकारी नहीं की जाती तब तक नागरिक का जीवन पूर्ण नहीं है। विज्ञान की उन्नति के कारण समय और दूरी का निकटतम संपर्क बढ़ रहा है। इसी के साथ नागरिक के कर्त्तव्य भी बढ़ रहे हैं। नागरिक शास्त्र के बिना सामाजिक शास्त्रों का अध्ययन नहीं हो सकता। यदि हम किसी संघ के सदस्य हों, परन्तु उसके नियमों से अनभिज्ञ हों, तो संघ में पूरा सहयोग नही दे सकते।

---

* Civics is the science that seeks to discover the conditions of the best possible social life.

† Civics is the study of institutions, habits, activities and spirit by means of which we live in society.

‡ Civics is the study man in relation to social organizations.

इसीलिये जब तक हम नगरों तथा ग्रामों से सम्बन्ध रखने वाले शास्त्र का अध्ययन नहीं करेंगे, तब तक इनकी उन्नति में हाथ बढ़ाना असम्भव है। ट्रेनिंग के बिना कोई व्यक्ति उपयुक्त सिपाही नहीं बनता। प्रत्येक कार्य के लिये किसी प्रकार की ट्रेनिंग की आवश्यकता है। नागरिक शास्त्र सुयोग्य नागरिक बनने की ट्रेनिंग देता है। वह नागरिक को उसके कर्त्तव्यों का ज्ञान कराता है तथा विभिन्न संस्थाओं के प्रति उसके सम्बन्ध को निर्धारित करता है। सामाजिक उन्नति के लिये छोटी-से-छोटी बातों की जानकारी आवश्यक है। सड़क पर कैसे चलना चाहिये, सफाई कैसे रखनी चाहिये, वोट कैसे देना चाहिये, शिक्षा-मंडली क्या है, जिला तथा नगरपालिकायें क्या करती हैं, ग्राम-पंचायतों के क्या क्या कर्त्तव्य हैं—आदि बातों की जानकारी के बिना नगर में रहते हुए भी हम कुशल नागरिक नहीं कहे जा सकते। नागरिक शास्त्र के अध्ययन से प्रत्येक नागरिक समाज के सुख और शांति में सहायक हो सकता है। अपने कार्यों से वह मनुष्य मात्र का कल्याण कर सकता है। व्यावहारिक जीवन में जितनी उपयोगिता नागरिक शास्त्र की है उतनी किसी और सामाजिक शास्त्र की नहीं है। आचार शास्त्र इसका एक प्रधान अंग है।

**नागरिक शास्त्र का विस्तार**

नागरिक शास्त्र समाज शास्त्र की एक शाखा है। प्रत्येक शास्त्र का क्षेत्र मनुष्य की बौद्धिक उन्नति से सीमित है। समाज शास्त्र सामाजिक उन्नति का प्रतीक है। जब तक मनुष्य जंगली अवस्था में था, उसका कोई विशेष संगठन नहीं था, और न उसकी कोई राजनैतिक व्यवस्था थी, तब तक उसे नागरिक शास्त्र का मूल्य मालूम न था। जंगली अथवा प्राकृतिक नियमों से उसका काम चल जाता था। जंगली अवस्था के पश्चात् मनुष्य का सामाजिक जीवन प्रारम्भ हुआ। उसे सामाजिक नियम तथा रीति-रिवाज बनाने पड़े। यहीं से नागरिक शास्त्र का बीजारोपण हुआ। आरम्भ में थोड़े से सामाजिक नियम बने। इनकी जानकारी सामाजिक विद्या के नाम से उद्धृत की गई। जब इस विद्या का भाण्डार कुछ वृहत् हुआ तो यही नागरिक शास्त्र कहलाने लगा। इस शास्त्र का विस्तार सामाजिक तथा नागरिक जीवन की उन्नति पर निर्भर है। हमारे नगर और ग्रामों का जितना विकास होगा, नागरिक का कर्त्तव्य और अधिकार उतना ही बढ़ेगा। इसी के साथ नागरिक शास्त्र का क्षेत्र भी विस्तृत होगा। प्रत्येक नागरिक का जीवन विभिन्न [illegible]ओं में व्यतीत होता है। नागरिक शास्त्र के अन्तर्गत हमें इन सबका अध्ययन करना पड़ता है।

समाज की उन्नति का सम्पूर्ण ज्ञान वर्तमान काल के ही अध्ययन से नहीं होता। इसके लिये भूतकाल की भी जानकारी आवश्यक है। जहाँ से सामाजिक जीवन आरम्भ हुआ था उसे भी जानना पड़ता है। यह अध्ययन तब तक पूरा नहीं

होता, जब तक हम समाज के भविष्य जीवन के लिये कोई आदर्श निश्चित न कर लें। इसे ध्यान में रखते हुये हम कह सकते हैं कि नागरिक शास्त्र का विस्तार भूत, वर्तमान तथा भविष्य तीनों में फैला हुआ है। भूतकाल में नागरिक के क्या अधिकार थे, वर्तमान काल में उनमें क्या-क्या परिवर्तन हुए, भविष्य में उनके परिवर्तन की क्या आशा है—इन सब का ज्ञान नागरिक शास्त्र द्वारा होता है। आरम्भ से अब तक का सामाजिक इतिहास इस शास्त्र के अन्तर्गत वर्णन किया गया है। जिस प्रकार सूर्य का प्रकाश समस्त भूमंडल पर पड़ता है, उसी प्रकार नागरिक शास्त्र का प्रभाव मनुष्य के सामाजिक जीवन पर है। प्रकाश के बिना मनुष्य अँधेरे में कुछ नहीं कर सकता। इसी प्रकार नागरिकता के ज्ञान के बिना वह अपने सामाजिक कर्त्तव्यों का पालन नहीं कर सकता। संसार आज जिस रूप में दिखलाई पड़ रहा है वह सामाजिक जीवन का फल है। इसमें नागरिक के कर्त्तव्य की गणना नहीं हो सकती। इसका क्षेत्र किसी राज्य अथवा देश की सीमा से घेरा नहीं जा सकता। नागरिक शास्त्र इन सबकी व्याख्या करता है।

यद्यपि हम नागरिक शास्त्र को विभिन्न सामाजिक शास्त्रों से पृथक् मानते हैं, फिर भी उन सबके साथ इसका एक घनिष्ठ सम्बन्ध है। सामाजिक जीवन के नाते मनुष्य का समाज के प्रति क्या कर्त्तव्य है, अमुक समाज में उसकी क्या स्थिति है, इनका अध्ययन तथा ज्ञान नागरिक शास्त्र का ही एक विषय है। नागरिक के नाते हमें यह भी जानना पड़ता है कि हमारा शासन कैसे होता है। इसके लिये हमें अपनी शासन-व्यवस्था का अध्ययन करना पड़ता है। यहाँ पर नागरिक शास्त्र का सम्बन्ध राजनीति शास्त्र से होता है। समाज की आर्थिक उन्नति किस प्रकार हो सकती है, तथा हमारी वर्तमान आर्थिक परिस्थित कैसी है इन्हें भी हमें ध्यान में रखना पड़ता है, क्योंकि हमारे दैनिक जीवन पर इसका गहरा प्रभाव पड़ता है। इसीलिये नागरिक शास्त्र की पूरी जानकारी के लिये अर्थशास्त्र का भी अध्ययन करना पड़ता है। नागरिक के नाते प्रत्येक व्यक्ति को अपने पड़ोसी के सुख-दुख का ध्यान रखना पड़ता है। न्याय, शिक्षा, स्वास्थ्य आदि की उसे चिन्ता करनी पड़ती है। इन क्षेत्रों में नागरिक का कर्त्तव्य इतना विस्तृत हो जाता है कि नागरिक शास्त्र की सीमा निर्धारित नहीं की जा सकती। जब मनुष्य के कर्त्तव्य की कोई सीमा नहीं है, तो नागरिक शास्त्र का क्षेत्र भी अपार और अनन्त समझना चाहिये। यूनानी परम्परा के अनुसार नागरिक वही कहलाता था जो नगर में रहता था। वहीं की स्थानीय बातों का ज्ञान नागरिक शास्त्र कहलाता था। राजनैतिक उत्थान के साथ मनुष्य नगर से भी बड़े संगठन का आज सदस्य है। वह बिखरे हुए सामाजिक वृक्ष की शाखा मात्र नहीं है बल्कि राष्ट्रीय शिविर का एक दृढ़ स्तम्भ है। आधुनिक काल में नागरिकता एक राष्ट्रीय पद है। जो

राष्ट्र का सदस्य है वही नागरिक है। उसके अधिकार तथा कर्त्तव्य समस्त राष्ट्र में तारों की भाँति फैले हुये हैं। राष्ट्रीय नागरिकता अब भी बढ़ती जा रही है और नागरिक अन्तर्राष्ट्रीय संघ का सदस्य होने जा रहा है। इस विस्तार में नागरिक के कर्त्तव्य कितने बढ़ जायेंगे, भविष्यकाल का नागरिक शास्त्र इसकी विवेचना करेगा। नागरिक का कर्त्तव्य माता-पिता से बढ़ते-बढ़ते आज संसार में विस्तृत है। इसी से हम नागरिक शास्त्र का विस्तार समझ सकते हैं।

**अन्य शास्त्रों से सम्बंध**

नागरिक शास्त्र मनुष्य के सम्पूर्ण सामाजिक जीवन से सम्बन्ध रखता है। इसीलिये इसके अन्दर जीवन के हर पहलू पर विचार किया गया है। प्रत्येक शास्त्र का अध्ययन मनुष्य के जीवन पर एक विशेष प्रभाव डालता है। अतएव सामाजिक जीवन में एक दृढ़ एकता है। इस एकीकरण को समझने के लिये हम विभिन्न सामाजिक शास्त्रों का अध्ययन करते हैं। वास्तव में ये शास्त्र एक दूसरे से भिन्न नहीं हैं, प्रत्युत एक ही वस्तु को समझने के लिये विभिन्न दृष्टिकोण के प्रतिनिधि हैं। इतिहास भूत काल की घटनाओं का वर्णन करते हुए भविष्य के लिये हमें मार्ग प्रदर्शित करता है। इसका प्रभाव सभी सामाजिक शास्त्रों पर बहुत ही गहरा पड़ता है। जब तक हमें अपने देश का सच्चा इतिहास मालूम न होगा तब तक हम अपने प्राचीन गौरव को न तो समझ सकते हैं और न अपना सकते हैं।* साहित्य मनुष्य के विचारों की ज्योति है। इसी के प्रकाश से हम विभिन्न शास्त्रों में प्रवेश करते हैं। भूगोल से मनुष्य के स्थानीय जीवन का ज्ञान होता है। विभिन्न प्राकृतिक जीवन में किस प्रकार मनुष्यों की रहन-सहन तथा रीति-रिवाज में परिवर्तन होते हैं इसका ज्ञान हमें भूगोल से ही होता है। अर्थशास्त्र मनुष्य के सामाजिक जीवन का एक प्रधान अंग है। प्रत्येक मनुष्य को छोटे या बड़े पैमाने पर आर्थिक प्रबन्ध करना पड़ता है। अपनी साधारण शारीरिक आवश्यकताओं की पूर्ति के बिना मनुष्य की उन्नति सम्भव नहीं है। कोई भी शास्त्र इसकी अवहेलना नहीं कर सकता। इसीलिये सभी सामाजिक-शास्त्रों में एक घनिष्ठ सम्बन्ध है।

**नागरिक शास्त्र और राजनीति शास्त्र**

नागरिक शास्त्र तथा राजनीति-शास्त्र में जितनी घनिष्ठता है उतनी अन्य दो शास्त्रों में नहीं है। एक प्रकार से राजनीति-शास्त्र नागरिक-शास्त्र का एक अंग है। जिस प्रकार पौधे और वृक्ष में कोई वस्तु विभेद नहीं है, एवं अवस्था का अंतर है, उसी प्रकार राजनीति-शास्त्र नागरिक शास्त्र का एक विकसित रूप है। दोनों शास्त्र सामाजिक व्यवस्था के साथ ही उत्पन्न होते हैं। दोनों के विकास

* History is to recapture and to relieve the past.

का क्रम भी एक है। नागरिक शास्त्र नागरिक को अपने कर्त्तव्य और अधिकार का ज्ञान कराता है। राजनीति-शास्त्र उन अधिकारों को पालन करने का अवसर देता है। यदि किसी देश में नागरिकता की वृद्धि हो, लोग अपनी सामाजिक व्यवस्था की उन्नति करें, तो यह स्वाभाविक है कि उस समाज का राजनैतिक वातावरण शान्तिमय रहेगा। दोनों ही शास्त्र यह बतलाते हैं कि मनुष्य का एक दूसरे के प्रति तथा समाज के प्रति क्या कर्त्तव्य है। सुख और शान्ति दोनों के अन्तिम उद्देश्य हैं। दोनों से विभिन्न सामाजिक संस्थाओं की उत्पत्ति होती है। यदि किसी देश की सरकार रक्षा और शासन का उचित प्रबन्ध न करे तो नागरिक अपने कर्त्तव्य का ठीक-ठीक पालन नहीं कर सकता। जब नागरिकता की वृद्धि होगी तभी कर्त्तव्य-परायण सामाजिक कार्यकर्ताओं का प्रादुर्भाव होगा। उन्हीं से सरकारी मशीन अच्छी तरह संचालित होगी।

इतना घनिष्ठ सम्बन्ध होते हुये भी दोनों का कार्यक्षेत्र भिन्न है। राजनीति शास्त्र का अस्तित्व राजनैतिक संगठन पर स्थिर है। सरकारी मशीन के बिगड़ते ही यह सम्बन्ध टूट जाता है। इसके विपरीत नागरिकता एक ठोस वस्तु है। यद्यपि मानव शक्ति के कारण इसका क्षेत्र सीमित है, फिर भी उसमें नागरिक के कर्त्तव्य का अन्त नहीं है। राजनीति शास्त्र राष्ट्रीय तथा अन्तर्राष्ट्रीय समस्याओं से सम्बन्ध रखता है। नागरिक शास्त्र का सम्बन्ध जीवन की व्यावहारिक बातों से है। राजनीति-शास्त्र मनुष्य की राजनैतिक उन्नति का एक इतिहास है। नागरिक शास्त्र सामाजिक कर्त्तव्यों का एक कोष है। राजनीति शास्त्र नागरिक के अधिकारों के प्रयोग के लिये क्षेत्र तैयार करता है। नागरिक शास्त्र उन अधिकारों का ज्ञान प्राप्त कराता है। नागरिक शास्त्र व्यक्तित्व का विकास करता है। राजनीति शास्त्र उस व्यक्तित्व से समाज को लाभ पहुँचाता है।

**नागरिक शास्त्र और समाज-शास्त्र**

मनुष्य जिस समाज में रहता है उसमें विभिन्न संस्थाओं से उसका सम्बन्ध होता है। धर्म के नाते वह किसी मठ अथवा मन्दिर का सदस्य होता है। राजनैतिक लाभ के लिये उसे म्युनिसिपल बोर्ड और जिला बोर्ड का सदस्य बनना पड़ता है। अपनी जीविका के लिये वह तरह-तरह के कार्य करता है। आवश्यकतानुसार वह कई व्यापारिक संघों का सदस्य बन जाता है। उसे इन संस्थाओं की उत्पत्ति तथा विकास की थोड़ी-बहुत जानकारी रखनी पड़ती है। यद्यपि यह संभव नहीं है कि कोई नागरिक सभी सामाजिक शास्त्रों को भली भाँति जाने फिर भी उसे इनका साधारण ज्ञान रखना पड़ता है। नागरिक शास्त्र सामाजिक जीवन के केवल एक अंग का विस्तृत वर्णन करता है, शेष अंगों का हवाला मात्र देकर वह अपने अंग की पुष्टि करता है। प्रत्येक नागरिक को

इसका विस्तृत ज्ञान होना आवश्यक है। नागरिकता के पूर्णज्ञान के बिना मनुष्य की इतनी सांस्कृतिक उन्नति कदापि नहीं हो सकती कि वह विभिन्न सामाजिक शास्त्रों का ज्ञान प्राप्त करे। समाज शास्त्र सामाजिक बुराई तथा भलाई दोनों अंगों का वर्णन करता है। नागरिक शास्त्र प्रत्येक नागरिक को इस बात के लिये तैयार करता है कि वह बुराइयों को निकाल कर गुणों का ही समाज में प्रतिपादन करे। समाज शास्त्र का सम्बन्ध सम्पूर्ण राष्ट्रीय व्यवहारों से है, परंतु नागरिक शास्त्र कुटुम्ब, ग्राम तथा पड़ोस से ही सम्बन्ध रखता है। इतना अवश्य है कि मनुष्य के नाते उसका कर्तव्य समूचे संसार के प्रति हो जाता है। कौटुम्बिक कर्तव्यों के अतिरिक्त उसे अन्तर्राष्ट्रीय कर्त्तव्यों का भी पालन करना पड़ता है।

**नागरिक शास्त्र और इतिहास**

इतिहास मनुष्य की सभ्यता का एक कोष है, जिसमें सामाजिक, आर्थिक, राजनैतिक तथा मानसिक उन्नति का विश्लेषण होता है। वास्तव में इतिहास मनुष्य के सांस्कृतिक विकास का एक युद्ध है। इस युद्ध में नागरिक की वीरता, उसकी विजय तथा पराजय आदि का वर्णन है। इतिहास नागरिक के कर्त्तव्यों की एक सूची है जिससे पता चलता है कि कैसे और क्यों हम अपनी वर्तमान अवस्था को प्राप्त हुए हैं। हमारी सामाजिक उन्नति में आरम्भ से अब तक कितनी बाधायें उपस्थित हुई हैं—इस प्रगति को समझने के लिये आधुनिक समस्याओं तथा संस्थाओं का ज्ञान आवश्यक है। आधुनिक काल से ही हम भूत तथा भविष्य का अध्ययन कर सकते हैं। हमारी वर्तमान स्थिति हमारे भूतकाल के कर्तव्यों का फल है, और इसी में भविष्य का बीज भी छिपा हुआ है। अपने पूर्वजों की कीर्ति को समझने के लिये इतिहास का अध्ययन नितान्त आवश्यक है। उनके बतलाये हुए ऊँचे आदर्शों पर चलना चाहते हैं तो हमें सच्चा नागरिक बनने की आवश्यकता होगी। नागरिक शास्त्र हमारे जीवन की प्रगति को अवनति से उन्नति के मार्ग पर लाता है। इतिहास को हम एक दूसरी दृष्टि से भी देख सकते हैं। उस समय हमें यह लड़ाइयों का अजायबघर दिखलाई पड़ेगा। नागरिक शास्त्र इन घटनाओं का वर्णन नहीं करता। वह पिछली सामाजिक त्रुटियों का उल्लेख न कर हमारी सम्पूर्ण शक्ति को आनन्द और सुख की वृद्धि में लगाना चाहता है।

कृषि, व्यवसाय, सामाजिक शासन, राष्ट्रीय आय-व्यय तथा रक्षा आदि विषयों का प्रतिपादन इतिहास और नागरिक शास्त्र दोनों में पाया जाता है। व्यावसायिक उन्नति, शिक्षा की वृद्धि तथा अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्ध दोनों शास्त्रों के विषय हैं। कौटुम्बिक जीवन, ग्रामोन्नति, शहरों तथा विभिन्न राष्ट्रों का निर्माण आदि विषय दोनों शास्त्रों के अन्तर्गत आते हैं। यदि इतिहास मूल है तो नागरिक शास्त्र इसकी एक शाखा है। यदि हम भारत में प्रतिनिधित्व का इतिहास जानना

चाहें तो हमें १८६२ ई० से लेकर अब तक का इतिहास देखना होगा। इस प्रकार हम देखते हैं कि प्रत्येक ऐतिहासिक घटना का प्रभाव हमारे सामाजिक जीवन पर पड़ता है। इतिहास से ही हमारे नागरिक शास्त्र का निर्माण होता है।

**नागरिक शास्त्र तथा अर्थशास्त्र**

अर्थशास्त्र एक सामाजिक शास्त्र है। वह समाज के उस अंग का वर्णन करता है जिसका सम्बन्ध धन की उत्पत्ति तथा वितरण से है। धन की उत्पत्ति कैसे होती है, उसकी आवश्यकता समाज को क्यों है, और उसका वितरण किस ढंग पर होता है—इत्यादि बातों का समावेश अर्थशास्त्र में होता है। ऐसा कोई भी नागरिक न होगा जिसे धन की आवश्यकता न हो। मनुष्यों को एकत्र कर एक समाज में ढालने का बहुत बड़ा श्रेय धन को ही है। यदि मनुष्य को इसकी आवश्यकता न हो तो वह सामाजिक तथा राजनैतिक नियमों को पालन करने से इनकार कर देगा। नागरिक शास्त्र इस बात के लिये नियम बनाता है कि नागरिक पर कौन कौन से टैक्स लगाये जायँ, और उनके वसूल करने की क्या विधि हो। दोनों शास्त्र फूल और सुगन्ध की तरह एक दूसरे से मिले हुए हैं। यदि टैक्स न लगे तो समस्त सरकारी योजनायें बन्द हो जायें, फिर तो नागरिक का नाम भी शेष न रहेगा। धन की उत्पत्ति के साधन तथा इसके व्यय का उचित मार्ग अर्थशास्त्र के अन्दर पाया जाता है। परन्तु इन दोनों को कार्य रूप में परिणत करने का भार योग्य नागरिकों पर ही पड़ता है। जब तक देश में कुशल नागरिक न होंगे तब तक वहाँ धनधान्य की वृद्धि नहीं हो सकती।

नागरिक शास्त्र समाज को सभी प्रकार से उन्नत बनाने का प्रयत्न करता है। इसलिये वह आर्थिक प्रश्नों पर भी विचार करता है। यहाँ पर दोनों शास्त्रों की जानकारी की आवश्यकता पड़ती है। नागरिक को अपने कर्त्तव्य का पूरा ज्ञान तब तक न होगा जब तक उसे यह अवसर न मिले कि वह आर्थिक दृष्टि से स्वावलम्बी हो। राज्य में उसे समान अधिकार और समान अवसर मिलना चाहिये। स्थायी सामाजिक शान्ति तब तक स्थापित नहीं हो सकती जब तक लोगों के पास भोजन का अभाव रहेगा। वह समाज प्रसन्न नहीं रह सकता जिसमें गरीब दुखियों की संख्या अधिक होगी। 'गरीबी धर्म का नाश है'। धर्म से यहाँ तात्पर्य नागरिक के कर्त्तव्य से है। 'बुभुक्षितः किं न करोति पापम्'। धन से समाज को सुखी रखना शासक का पहिला कर्त्तव्य है। भारत किसानों का देश है। ग्राम शास्त्र के अन्तर्गत कृषि शास्त्र भी आता है। किसान अपनी सफाई कैसे रक्खे, खेती कैसे करे, सिंचाई की क्या व्यवस्था हो, उत्पन्न अनाज के बेचने का क्या प्रबन्ध हो, इत्यादि बातों का सम्बन्ध नागरिक शास्त्र तथा अर्थशास्त्र दोनों से

है। धन की वृद्धि के लिये यह आवश्यक है कि नागरिकों का जीवन संगठित हो, उनके अन्दर सहयोग का भाव हो और उनकी व्यापार-शक्ति उन्नत हो। यदि म्युनिसिपल बोर्ड अच्छी सड़कों का प्रबन्ध न करे तो शहर का व्यापार उन्नति नहीं कर सकता। यही दशा ग्रामों की भी है। जिस समाज में धन की कमी रहती है वह दुर्बल और दयनीय समझा जाता है। इस प्रकार अर्थशास्त्र और नागरिक शास्त्र पग-पग पर मिले हुए हैं। एक को दूसरे से अलग करना अध्ययन की दृष्टि से कुछ सम्भव है, लेकिन ज्ञान की दृष्टि से वे अलग नहीं किये जा सकते। आर्थिक व्यवस्था तथा नागरिक कर्त्तव्य, इन दोनों का जन्म साथ ही हुआ है।

**नागरिक शास्त्र और भूगोल**

भूगोल से हमें संसार की प्राकृतिक दशा का ज्ञान होता है। प्रत्येक देश कहाँ स्थित है, उसकी जलवायु कैसी है, वहाँ लोगों की जीविका का क्या साधन है, वहाँ की भूमि कहाँ तक उपजाऊ है—इन बातों का ज्ञान हमें भूगोल से होता है। प्रश्न यह है कि इनका प्रभाव मानव-जीवन पर क्या पड़ता है। हमारे देश में एक आम कहावत है 'जैसा देश वैसा वेश'। जलवायु के अनुकूल ही मनुष्य की रहन-सहन बनती है। प्रत्येक देश की नागरिकता भिन्न-भिन्न है। जो अधिकार भारतीय नागरिक को प्राप्त हैं, वे ही अधिकार जर्मन तथा रूसी नागरिक को प्राप्त नहीं है। दोनों के अधिकारों में अन्तर है। दोनों के खान-पान, रहन सहन, बोल-चाल तथा सामाजिक विधान एक ही प्रकार के नहीं हैं। भौगोलिक परिस्थिति हमारे जीवन को एक विशेष ढाँचे में ढालती है। कुछ तो मनुष्य समाज में बनता है और कुछ प्रकृति बनाती है। यद्यपि नागरिक शास्त्र का निर्माण मनुष्य ने किया है, फिर भी वह प्रकृति के प्रभाव से वंचित नहीं है। यदि हमारी भूमि उपजाऊ है तो हमारी आर्थिक दशा अच्छी होगी। इससे समाज में हमारा जीवन सुखी रहेगा। परन्तु भूमि उपजाऊ होते हुए भी यदि सिंचाई की व्यवस्था न हो तो कोई सुखी नहीं रह सकता है। नागरिक शास्त्र इस बात का प्रतिपादन करता है कि सामाजिक नियम देश की जलवायु के अनुकूल होते हैं। नदी पहाड़ों तथा जंगलों से नागरिक को नाना प्रकार के लाभ होते हैं। परन्तु समाज को इसकी व्यवस्था बनानी पड़ती है। इस प्रकार दोनों शास्त्र एक दूसरे से बहुत कुछ मिले जुले हैं। भौगोलिक ज्ञान की जितनी ही वृद्धि होगी मनुष्य की सामाजिक दृष्टि उतनी ही विस्तृत होगी। भ्रमण से मनुष्य का ज्ञान क्यों बढ़ता है? इसलिये कि जब वह विभिन्न भौगोलिक परिस्थितियों से होकर गुजरता है तो उसे सोचने विचारने की अनेक सामग्रियाँ उपलब्ध होती हैं। यदि नवीन अनुसन्धानों के पीछे नये नये देशों की खोज न हुई होती तो विज्ञान का इतना अधिक प्रचार कदापि

न होता। सामाजिक समस्याओं की अनेक उलझनों के उत्तर भूगोल-शास्त्र के अन्दर पाये जाते हैं।

**नागरिक शास्त्र और धर्म शास्त्र**

धर्म एक व्यापक शास्त्र है। इसका क्षेत्र इसी संसार में समाप्त नहीं हो जाता। लोक-परलोक दोनों ही से इसका सम्बन्ध है। मनुष्य का मनुष्य के प्रति और फिर दोनों का प्रकृति के साथ क्या सम्बन्ध है, इसकी विवेचना धर्मशास्त्र में की जाती है। यह शास्त्र मनुष्य के चरित्र बल पर सब से अधिक बल देता है। कोई शास्त्र चरित्र को गौण मान कर अपनी स्थिति कायम नहीं रख सकता। यदि मनुष्य भले बुरे का ज्ञान न रक्खे तो वह पशु से भिन्न नहीं है। धर्म ही एक ऐसा विषय है जो मनुष्य और पशु में अन्तर निहित करता है। नागरिक शास्त्र को धर्मशास्त्र का विशेष आश्रय लेना पड़ता है। नियम का पालन वही कर सकता है जिसे आत्म-उन्नति का ध्यान है। अपने पड़ोसी की भलाई वही चाहेगा जिसके अन्दर दया और सद्भाव है। अपने सामाजिक महापुरुषों के बतलाये हुए मार्ग पर वही चलेगा जिसके अन्दर सज्जनता का भाव है। मनुष्य के अन्दर शील, दया, आत्म सम्मान, महत्वाकांक्षा आदि गुण धर्मशास्त्र से ही प्राप्त होते हैं। प्रत्येक नागरिक को इनकी आवश्यकता है। उसे स्वार्थी बन कर समाज को कुत्सित नहीं बनाना है। जो अपने प्रति कर्त्तव्यों का ज्ञान रखता है वही अपने पड़ोसी का भी ध्यान रख सकता है और उसी से सम्पूर्ण राष्ट्र की उन्नति हो सकती है।

नागरिक शास्त्र को धर्मशास्त्र का एक अंग कहा जाय तो कोई अत्युक्ति न होगी। जब तक हमें छोटी-छोटी बातों का ज्ञान न होगा तब तक हम धर्म के गूढ़ विषयों में प्रवेश नहीं कर सकते। यदि हमारी बाह्यशक्तियाँ नियमित रूप से काम न करें तो हमारी मानसिक उन्नति नहीं हो सकती। धर्म मनुष्य का अन्तिम ध्येय कहा गया है। इस प्रकार ये दोनों शास्त्र आरम्भ से अन्त तक मिले हुए हैं। एक का उद्देश्य दूसरे की प्राप्ति है। वास्तव में हमें अपने आपको जानने की आवश्यकता है। यह मनुष्य क्या है, इसके जीवन का क्या उद्देश्य है, तथा जन्म-मरण के बन्धन से उसे किस प्रकार मुक्ति मिल सकती है—आदि बातों के अतिरिक्त हमें कुछ और जानने की आवश्यकता नहीं है। यह महान् विश्व मनुष्य की ही अध्ययनशाला है। विभिन्न शास्त्र इसके समझने के साधन हैं। अपनी बुद्धि ही इसमें अध्यापक का काम कर रही है।

एक आदर्श नागरिक बनने के लिये पहले मनुष्य बनने की आवश्यकता है। यूनान में एक कहावत है "अपने आपको जानो, और कुछ नहीं।" हिन्दू-धर्मशास्त्रों में भी कहा गया है कि 'आत्मानं विद्धि" अपने आपको पहचानो।

हमारे भीतर के सभी भाव कार्यरूप में बाहर को प्रकट होते हैं। यदि हमारे अन्दर सफाई है और विचार उच्च हैं तो बाहरी संस्थाएँ चमकती और उन्नतिशील दिखलाई पड़ेंगी। हम हाथ से वही करते हैं जो हमारे मस्तिष्क में है। हमारी सामाजिक व्यवस्था तभी ठीक होगी जब हमारे भीतर के भाव सुलझ जायेंगे। नागरिक शास्त्र अपने क्रियात्मक रूप में छोटे-छोटे दायरों में बँटा हुआ है। विभिन्न संस्थाओं का प्रतिपादन विभिन्न दृष्टिकोण से किया गया है। परन्तु धर्मशास्त्र समस्त मानव-समाज को एक दृष्टि और एक उद्देश्य से देखता है। धर्मशास्त्र नागरिक शास्त्र का सर्वोन्नत रूप है। इसीलिये दोनों का एक दूसरे से घनिष्ठ सम्बन्ध है। यदि नागरिक शास्त्र में मनुष्यों का अध्ययन किया जाता है, तो धर्म-शास्त्र मनुष्य का अध्ययन है।

**नागरिक शास्त्र की अध्ययन-विधि**

किसी निश्चित स्थान पर हम तभी पहुँच सकते हैं जब वहाँ जाने का ठीक मार्ग ज्ञात हो। रास्ता भूल जाने पर हम कहीं और ही चले जायेंगे। एक आदर्श नागरिक बनने के लिये जैसे हमें अपने कर्त्तव्यों का ध्यान रखना पड़ता है, उसी प्रकार नागरिक शास्त्र के अध्ययन में भी हमें कुछ बातों का ध्यान रखना होगा। तभी हम इस शास्त्र का अध्ययन वैज्ञानिक दृष्टि से कर सकेंगे। यह शास्त्र केवल विचार करने की वस्तु नहीं है। इससे मनुष्य अपने वास्तविक कर्त्तव्य की ओर झुकता है। अतएव हमारी बुद्धि रचनात्मक होनी चाहिये। कोरी कल्पना से हम इस शास्त्र का अध्ययन नहीं कर सकते। जैसे हमारे विचारों में एक क्रम होता है उसी प्रकार हमारे रचनात्मक कार्यों में भी कोई-न कोई क्रम और कला दोनों ही होनी चाहिये। विचार के साथ साथ हमें अन्वेषण भी करते रहना होगा। जब हम अपने विचारों तथा अन्वेषण को वैज्ञानिक रूप से स्पष्ट करेंगे तभी हम समाजोपयोगी कोई व्यवस्था निकाल सकेंगे। अपने कुटुम्ब से लेकर अपने पड़ोसी, ग्रामवासी तथा नगरवासियों को हमें क्रमपूर्वक अध्ययन करना होगा और फिर उसी क्रम से उनकी उन्नति पर विचार कर अपने को उसमें लगाना होगा। इसलिये नागरिक शास्त्र के प्रत्येक पाठक को वैज्ञानिक विचार और रचनात्मक बुद्धि का रखना अत्यंत आवश्यक है। इसी से उसके अन्दर लोकहित के भाव पैदा होंगे।

नागरिक शास्त्र का उद्देश्य मनुष्यों का अध्ययन करना है। इसके लिये यह आवश्यक है कि हम स्वयं समाज में रह कर इसका अध्ययन करें। हम समाज में भली प्रकार तभी रह सकते हैं जब इसकी व्यवस्था ठीक हो। उन्नतिशील जीवन के लिये सामाजिक जीवन अनिवार्य है। परन्तु वह समाज सुसंगठित और सुव्यवस्थित होना चाहिये। उसके अन्दर शिक्षा, कला, व्यवस्था, शांति, कर्त्तव्य-परायणता आदि

गुणों की प्रचुरता होनी चाहिये। साथ ही हम स्वयं अपने कर्त्तव्यों का पालन करें। प्रत्येक व्यक्ति के प्रति हमारी सहानुभूति हो। यदि नागरिक के प्रति हम उदासीन हैं, तो समाज में रहते हुये भी हमारा जीवन दुखी रहेगा। इस उदासीन वृत्ति से हम नागरिक शास्त्र का ठीक-ठीक अध्ययन नही कर सकते। पड़ोस, ग्राम तथा समस्त राष्ट्र के प्रति जब तक सहानुभूति न होगी तब तक हमारा ज्ञान अधूरा रहेगा। जातीयता अथवा साम्प्रदायिकता का भाव लेकर हमें नागरिक शास्त्र का अध्ययन नहीं करना चाहिये। इससे हमारी बुद्धि संकुचित होगी। ऊँच नीच का भाव हमारे अध्ययन में बाधक सिद्ध होगा। सहानुभूति के साथ-साथ हममें समभाव और सद्भाव की आवश्यकता है। इसका अध्ययन इस दृष्टि से लाभ-प्रद सिद्ध न होगा कि सामाजिक बुराइयों की सूची हमारे मस्तिष्क में आ जाय। अध्ययन के पीछे सुधार की भावना होनी चाहिये। हमारे अध्ययन का रचनात्मक उपयोग तभी होगा जब हमारे अन्दर सुधार की सच्ची लगन होगी। दूसरों के दुख में हमें भी दुख प्रकट करना होगा और सुख में खुशी दिखलानी होगी। हम समाज के जितने ही साथ रहेंगे उतनी ही वैज्ञानिकता से नागरिक शास्त्र का अध्ययन करेंगे।

नागरिक शास्त्र के अध्ययन मात्र से हमारा काम नहीं चल सकता, हमें इसका स्वाध्याय करना होगा। पुस्तकों के आधार पर ही हम अपना विचार निश्चित न करें। किसी विशेष व्यक्ति की राय को हम अपनी राय न मान लें। समाज हमें जिस रूप में दिखलाई देता है उसी को अनादि काल की रचना न मान बैठें। यदि औरों के ही विचारों में हम बह चलें, तो हमारा अध्ययन तोते का राम राम हो जायगा। समाज में प्रचलित कुरीतियों को यदि हम स्वाभाविक और अमर मान लें तो ऐसे अध्ययन से कोई लाभ न होगा। पाठकगण स्वतन्त्र विचार से घटनाओं पर विचार करें। उनका ध्यान प्रति क्षण यही होना चाहिये कि उन्हें अपनी बुद्धि की कसौटी पर सब की राय को कसना है। जब सभी बातों पर वे अपनी स्वतन्त्र और न्याययुक्त बुद्धि से विचार करेंगे तभी उन्हें नागरिकता का जीवित ज्ञान प्राप्त होगा। इसलिये सहानुभूति और रचनात्मक बुद्धि के साथ स्वतन्त्र विचार भी रखना चाहिये।

यदि हम इस शास्त्र के अध्ययन से कुछ लाभ उठाना चाहते हैं तो हमें समस्याओं की उलझनों में नहीं पड़ना चाहिये। सामाजिक समस्यायें इतनी अधिक और पेचीदी हैं कि एक साथ ही न तो हम उन्हें समझ सकते हैं और न सुलझा सकते हैं। स्कूलों, मिलों, कारखानों, गाँवों तथा किसानों की कठिनाइयों का रूप भिन्न-भिन्न है। एक योग्य व्यक्ति भी इन सब की जानकारी प्राप्त नहीं कर सकता। उसे इतना अवसर जीवन में नहीं मिल सकता कि वह प्रत्येक स्थान पर जाकर वहाँ की अवस्थाओं को खोज निकाले। इसके अतिरिक्त नशा,

चोरी, जुआ, व्यभिचार, अनाचार आदि सामाजिक कमजोरियों को भी उसे सामने रखना होगा। इतनी उलझनों को साथ लेकर कोई व्यक्ति अपने अध्ययन में सफल नहीं हो सकता। उन्हें दूर करना तो उसे और भी कठिन होगा। इसलिये किसी एक संस्था वा संगठन को चुन लेना चाहिये। उसकी तह में जाकर पाठकगण उसकी कमजोरियों को निकालें और सही तरीके से लोगों के सामने रक्खें। जहाँ तक वे उन्हें हल कर सकें करें, बाकी औरों पर छोड़ दें। इस प्रकार विभाजन प्रणाली द्वारा जो ज्ञान प्राप्त होगा वह पक्का और स्पष्ट होगा। इससे एक एक करके हमारी सामाजिक कमजोरियाँ दूर होती जायँगी। नागरिक शास्त्र के विद्यार्थियों ने यदि इस नीति का आश्रय लिया तो उनसे समाजहित की अधिक सम्भावना है।

# अध्याय २

## नागरिकता

नागरिक शास्त्र की परिभाषा से स्पष्ट है कि हम इसमें नागरिक के अधिकारों और उसके कर्त्तव्यों का अध्ययन करते हैं।

नागरिक

नागरिकता के आधार पर ही इस शास्त्र की रचना हुई है। नागरिक का तात्पर्य है नगर अथवा ग्राम का निवासी, परन्तु यह अर्थ अपूर्ण है। शहर अथवा ग्राम में रहने वाला एक भिखारी नागरिक नहीं होता। विदेशी भी नागरिक नहीं कहलाते। राजनैतिक दृष्टि से प्रत्येक देश के निवासियों को दो भागों में बाँटा गया है। एक को नागरिक और दूसरे को अनागरिक कहते हैं। नागरिक का सम्बन्ध किसी स्थान विशेष से नहीं है। कोई व्यक्ति विदेश में रहते हुये भी अपने को नागरिक कह सकता है। प्राचीन काल में यूनान देश में बहुत से छोटे छोटे नगर न केवल राजनैतिक दृष्टि से, बल्कि आर्थिक, धार्मिक तथा सामाजिक दृष्टि से भी पूर्ण स्वतन्त्र और स्वावलम्बी थे। उनमें एकता और समानता का जो व्यवहार प्रचलित था उसे अब भी हम आदर्श रूप में मानते हैं। परन्तु वहाँ भी हमें स्पष्ट दो भेद दिखलाई पड़ते हैं। नगर के कुछ निवासियों को सभी राजनैतिक और धार्मिक अधिकार प्राप्त थे। ये व्यक्ति नागरिक कहलाते थे। इसके विपरीत कुछ ऐसे निवासी थे जिन्हें किसी भी प्रकार का अधिकार प्राप्त न था। इन्हें अनागरिक अथवा दास कहा जाता था। दोनों ही शहर में रहते थे, परन्तु उनके अधिकारों में महान् अन्तर था। विभिन्न नामों से इन्हें सूचित किया जाता था। एक को नागरिक तथा दूसरे को अनागरिक, एक को स्वामी और दूसरे को सेवक, एक को स्वतन्त्र और दूसरे को दास कहते थे।

सर्वगुण सम्पन्न व्यक्ति नागरिक कहलाता है, जो समाज में दुर्लभ है। * अरस्तु ने नागरिक की परिभाषा इस प्रकार की है, "नागरिक वह व्यक्ति है जिसे नगर की सम्पूर्ण राजनैतिक कार्रवाइयों में भाग लेने का अधिकार है।" इससे स्पष्ट है कि नागरिक को राजनैतिक अधिकारों से अलग नहीं किया जा सकता। यदि कोई व्यक्ति राजनैतिक अधिकार से वंचित हो तो उसे नागरिक कहना ठीक नहीं।

---

* अत्यन्त गुण मेधावी, चतुर्णामपि दुर्लभम्।
अनपत्यम् अल्पायुश्च निर्धनत्वमरुकृतया ॥

प्रत्येक नागरिक राजनैतिक संगठन का एक अंग है। संगठित समाज के प्रति, जिसमें वह निवास करता है, उसके बहुत से कर्त्तव्य हैं। साथ ही उसके बहुत से अधिकार भी हैं। जब दास प्रथा का संसार में रिवाज था उस समय नागरिक की यह परिभाषा ठीक हो सकती थी, परन्तु आधुनिक काल में इसका उपयोग नहीं किया जा सकता। यूनान की तरह रोम भी एक छोटा सा नगर था। यहाँ के निवासियों ने जब बहुत से देशों को जीत लिया और रोमन साम्राज्य की स्थापना की तो नागरिक के अर्थ में एक महान् परिवर्तन हुआ। रोमन साम्राज्य में रहने वाले प्रत्येक व्यक्ति को रोम का नागरिक करार दिया गया। कोई रोम नगर में भले ही न गया हो परन्तु वह रोम का नागरिक कहलाता था। २१२ ईस्वी में सम्राट् केराकेला ने यह घोषित किया कि रोमन साम्राज्य के सभी स्वतन्त्र व्यक्ति रोम के नागरिक कहलायेंगे। रोम में रहने वाले नागरिकों को जो अधिकार प्राप्त थे वे रोमन साम्राज्य में रहने वाले नागरिकों को भी मिल गये। नागरिक का क्षेत्र शहर से बढ़ा कर साम्राज्य तक कर दिया गया।

आधुनिक काल में नागरिक शब्द का प्रयोग और भी बड़े दायरे में किया जाता है। वह नगर का निवासी मात्र नहीं है बल्कि एक राष्ट्रीय सदस्य समझा जाता है। उसके अधिकारों तथा कर्त्तव्यों की सीमा नगर से बढ़ा कर सम्पूर्ण राष्ट्र में फैला दी गई है। राजनैतिक सत्ता की वृद्धि के साथ नागरिक के अधिकारों का बढ़ना स्वाभाविक है। कर्त्तव्यों का क्षेत्र जितना ही बढ़ेगा, हमारे अधिकार भी उसी मात्रा में बढ़ते जायेंगे। वर्तमान राज्यों की सीमा इतनी बढ़ गई है कि उनमें नगरों तथा ग्रामों की गणना नहीं हो सकती। फिर भी उनके निवासियों के अधिकारों में समानता का भाव रखना पड़ता है। भविष्य में अंतर्राष्ट्रीय जीवन की वृद्धि के आभास अभी से मिल रहे हैं। यदि ऐतिहासिक प्रगति ऐसी ही रही तो स्वदेशी और विदेशी का अन्तर भी दूर हो जायगा।

**नागरिक और राज्य**

'नागरिक' शब्द के ठीक-ठीक अर्थ को समझने के लिये राज्य से उसके सभी सम्बन्धों को जानना होगा। यदि हमें राज्य के उद्देश्य मालूम हो जाँय तो नागरिक का भी ध्येय स्पष्ट हो जायगा। आरम्भ से अब तक दो विरोधी मत प्रचलित हैं। एक इस बात पर बल देता है कि नागरिक सब कुछ है और राज्य स्वयं कोई वस्तु नहीं है। दूसरा मत राज्य को ही सब कुछ मानता है और नागरिक को कोई अधिकार प्रदान नहीं करता। परन्तु ठीक रास्ता इन दोनों के बीच का है। नागरिक के बिना राज्य की और राज्य के बिना नागरिक की कोई स्थिति नहीं है। दोनों एक दूसरे से बीज और फल की तरह मिले हुये हैं। जिस राज्य में नागरिक सुखी प्रसन्न और चरित्रवान है, वह सभी दृष्टियों से

उन्नतिशील गिना जाता है। राष्ट्रीय उन्नति नागरिक के संगठन का परिणाम है। शासन की बागडोर नागरिक के हाथ में रहती है। राज्य नागरिक की उन्नति का साधन है। उसकी शारीरिक अथवा मानसिक उन्नति का उत्तरदायित्व राज्य पर ही निर्भर है। राज्य इस बात का अवसर तथा सुविधायें प्रदान करे कि नागरिक अपनी उन्नति कर सके।

**ग्राम और नगर**

भारत में ग्राम और नगर दोनों ही हैं। ग्राम के रहने वाले ग्रामीण और नगर के रहने वाले नागरिक कहलाते हैं। परंतु यह अर्थ केवल शाब्दिक है। शास्त्रीय विधि के अनुसार दोनों ही स्थानों में रहने वाले नागरिक कहलाते हैं। जो अधिकार किसी नागरिक को नगर में प्राप्त है वही एक गाँव में भी उसे है। इनमें जो थोड़ा अन्तर दिखलाई पड़ता है उसका कारण यह है कि दोनों जगहों की रहन-सहन में अन्तर है। राज्य में ग्राम अथवा नगर दोनों का नागरिक एक है। दोनों के अधिकार समान हैं। शासन-विधान में दोनों को समान अवसर दिये जाते हैं। शिक्षा आदि की सुविधायें दोनों के लिये एक सी दी जाती हैं। चूँकि ग्राम का जीवन संगठित नहीं है, आवागमन के साधन पर्याप्त नहीं हैं, शिक्षा की कमी है, इसीलिये ग्रामीण नागरिक अपने अधिकारों का उतना उपयोग नहीं कर पाता जितना शहर का नागरिक। ग्रामों का संगठन हो रहा है। ग्रामीण नागरिक का भविष्य उज्ज्वल दिखलाई पड़ रहा है। ९० प्रतिशत भारतीय जनता ग्रामों में रहती है। यदि ग्रामीण नागरिकों को राष्ट्रीता की पूरी शिक्षा दे दी गई तो हमारे देश की विशेष उन्नति होगी। हमारे ग्राम राष्ट्रीय जीवन की जड़ हैं। संसार में कोई ऐसा देश नहीं है जहाँ नगर और ग्राम में राजनैतिक दृष्टि से कोई भेद दिखलाई पड़े। यह प्रगति हमारे देश में भी है, परन्तु सामाजिक रहन-सहन की कमी के कारण आज ग्रामीण नागरिक हमें भिन्न दिखलाई दे रहे हैं।

**अनागरिक**

जो नागरिक नहीं हैं वे अनागरिक कहलाते हैं। अनागरिक संख्या में नागरिकों से कम होते हैं। किसी जाति विशेष से नागरिकता निश्चित नहीं की जाती। किसी भी जाति का मनुष्य नागरिक हो सकता है। एक राज्य का निवासी दूसरे राज्य में अनागरिक कहलाता है। नागरिक को राजनैतिक और सामाजिक दोनों अधिकार प्राप्त होते हैं, परन्तु अनागरिक को राजनैतिक अधिकार नहीं दिये जाते। वह किसी राज्य में वोट नहीं दे सकता और न किसी ऊँचे सरकारी पद पर नियुक्त किया जा सकता है। सामाजिक अधिकारों में नागरिक और अनागरिक में कोई भेद नहीं है। दोनों किसी सभा-सम्मेलन में व्याख्यान दे सकते हैं। दोनों स्कूलों तथा विश्वविद्यालयों में शिक्षा प्राप्त कर सकते हैं। दोनों की रक्षा का उत्तरदायित्व सरकार पर समान

है। सभी सामाजिक सुविधाएँ अनागरिक को भी प्राप्त रहती हैं। उसकी इच्छा पर है कि वह उनसे लाभ उठाये। आधुनिक अनागरिक और यूनान के प्राचीन अनागरिक में पृथ्वी आकाश का अन्तर है। वर्तमान समय में कोई भी अनागरिक किसी का दास नहीं है। यूनान में अनागरिक गुलाम समझे जाते थे। वे नागरिकों की एक प्रकार की सम्पत्ति थे। जिसके घर में जितने अधिक अनागरिक थे वह उतना ही धनी समझा जाता था। इसीलिये वहाँ अनागरिकों की संख्या नागरिकों से दूनी तथा चौगुनी तक हुआ करती थी। लेकिन अब ऐसी बात नहीं है। अनागरिक उसी प्रकार स्वतंत्र हैं जैसे नागरिक। अनागरिकों को हम दो भागों में बाँट सकते हैं—स्वदेशी और विदेशी। सभी विदेशी अनागरिक समझे जाते हैं। इसी प्रकार अपने ही देश में बहुत से स्वदेशी अनागरिक होते हैं। थोड़े दिन पहिले लगभग सभी देशों में स्त्रियाँ अनागरिक समझी जाती थीं। उन्हें राजनैतिक अधिकार प्राप्त नहीं थे। अब भी कुछ देश हैं जहाँ स्त्रियाँ अनागरिक हैं। लम्बी जेल की सजायें काटने वाले प्रायः अनागरिक घोषित कर दिये जाते हैं। शारीरिक त्रुटियों तथा पागलपन के कारण भी नागरिक अनागरिक बन जाते हैं। जिसने दिवाला कर दिया है वह अनागरिक समझा जाता है। कोई भी अनागरिक कुछ शर्तों को पूरा करने के बाद अपने आपको नागरिक बना सकता है।

**नागरिकता**

नागरिकता एक कानूनी पद ( Legal Status ) है जो केवल नागरिक को दिया जाता है। राज्य की ओर से यह पद उसे प्रदान किया जाता है। इसके अन्तर्गत कुछ राजनैतिक अधिकार उसे नागरिकता के प्रमाण-स्वरूप दे दिये जाते हैं। समय-समय पर सरकार इस बात की जाँच करती है कि वह इस अधिकार का दुरुपयोग तो नहीं करता। जो कोई इस अधिकार का अनुचित प्रयोग करता है उसे दंड दिया जाता है और कभी-कभी वह नागरिकता से वंचित भी कर दिया जाता है। इसी पद के अन्तर्गत नागरिक के सम्पूर्ण कर्त्तव्यों और अधिकारों का समावेश होता है। नागरिक का सम्बन्ध कुटुम्ब, ग्राम, जिला, राज्य तथा विभिन्न संस्थाओं से रहता है। प्रत्येक के प्रति उसका कुछ न कुछ कर्त्तव्य है, क्योंकि उन सबसे उसे लाभ पहुँचता है। नागरिकता इस सम्बन्ध को निश्चित करती है। यही सामाजिक जीवन में एकता प्रदान करती है। इसे प्राप्त करना राज्य में प्रत्येक व्यक्ति का परम कर्त्तव्य है। नागरिकता से वंचित व्यक्ति अपना विकास नहीं कर सकता। व्यक्तिगत जीवन में इसकी उपयोगिता न हो, परन्तु आधुनिक युग सामाजिक एकता का युग है। जब तक मनुष्य किसी संगठन का सदस्य न होगा, तब तक उसका जीवन उपयोगी नहीं हो सकता। राज्य सबसे बड़ा संगठन है। इसलिये इसका सदस्य बनकर व्यक्ति अपना विकास कर सकता है। इसकी सदस्यता का

नियम ही नागरिकता का द्योतक है। जिसे यह प्राप्त नहीं है, वह राज्य का सदस्य नहीं है। जो जिस राज्य का नागरिक है, वह उसका सदस्य भी है। एक ही व्यक्ति दो राज्यों की नागरिकता प्राप्त नहीं कर सकता। वह एक राज्य की नागरिकता को छोड़ कर, कुछ शर्तों को पूरा करके दूसरे राज्य में इसे प्राप्त कर सकता है।

सच्ची नागरिकता के अन्दर अपने देश के प्रति सेवा और त्याग की प्रेरणा होती है। जो व्यक्ति अपने कुटुम्ब, समाज तथा राष्ट्र की सेवा को अपना कर्त्तव्य समझता है वही सच्चा नागरिक है। माता, पिता, पुत्र, भाई आदि अपने-अपने कर्त्तव्य का ध्यान रक्खें, तथा एक दूसरे के प्रति अपनी सहानुभूति का प्रदर्शन करते रहें, यही सच्ची नागरिकता का प्रमाण है। राष्ट्र का सदस्य होते हुए भी कोई व्यक्ति कुटुम्ब अथवा छोटे-छोटे अन्य समूहों के प्रति कर्त्तव्यहीन हो सकता है। वह सच्चा नागरिक नहीं कहा जा सकता। कर्त्तव्यशील वही है जो छोटे-बड़े सभी कामों का ध्यान रखता है। नागरिकता कोई दिखलावटी वस्तु नहीं है। इसका उपयोग और दुरुपयोग नागरिक की इच्छा पर निर्भर है। सच्ची नागरिकता अपने आप पैदा होती है। इसका सम्बन्ध मनुष्य के आदर्श जीवन से है। आदर्शवादी प्रायः सच्चे नागरिक होते हैं। चरित्रवान व्यक्ति भी नागरिकता का सच्चा पुजारी होता है। अधिकार के साथ नागरिकता एक प्रकार की राष्ट्रीय भावना है जो मनुष्य को समाज-सेवा की ओर अग्रसर करती है।

**नागरिकता की कसौटी**

जब राज्य में सभी नागरिक नहीं हैं तो यह कैसे जाना जाय कि कौन नागरिक और कौन अनागरिक है। सरकार को अपने राज्य में इसके लिये कुछ नियम बनाना पड़ता है। लगभग सभी देशों में ये नियम पाये जाते हैं। इन्हीं से नागरिक और अनागरिक का भेद जाना जाता है। कुछ देशों में नागरिकता जन्म से मानी जाती है। प्रत्येक नागरिक माता-पिता की सन्तान को अपने राज्य में नागरिक कहलाने का पूर्ण अधिकार है। यूनान तथा रोम में प्राचीन काल में जन्म से ही नागरिकता का निर्णय किया जाता था। यदि किसी लड़के का जन्म रोमन माता पिता से रोम साम्राज्य के बाहर भी होता तो वह रोम का नागरिक समझा जाता था। आज भी इटली तथा फ्रांस में यही नियम प्रचलित है। यूरुप के बहुत से देश इसी नियम को मानते हैं। यदि इटैलियन स्त्री-पुरुष से भारत में कोई लड़का पैदा हो तो वह इटली का नागरिक समझा जायगा। परन्तु यदि स्त्री इटैलियन हो और पुरुष विदेशी तो उससे उत्पन्न बालक इटली का नागरिक नहीं माना जाता। किसी विदेशी स्त्री-पुरुष से इटली में कोई लड़का पैदा हो तो उसे इटली की नागरिकता प्राप्त नहीं होती। प्रत्येक देश में एक निश्चित आयु के नीचे

किसी को नागरिकता प्राप्त नहीं हो सकती। भारत में २१ वर्ष की आयु से कम व्यक्ति को नागरिकता नहीं दी जाती।

जन्म के अतिरिक्त नागरिकता की एक दूसरी भी कसौटी है। वह है राज्य में निवास-स्थान। यदि कोई व्यक्ति, चाहे वह स्वदेशी हो या विदेशी, एक निश्चित अवधि तक किसी राज्य में रहे तो वह वहाँ का नागरिक मान लिया जाता है। एक लड़का, चाहे वह विदेशी ही स्त्री-पुरुष से क्यों न हो, किसी राज्य में पैदा हो तो वह एक निश्चित आयु के बाद वहाँ का नागरिक हो जाता है। अर्जेन्टाइना में यही नियम प्रचलित है। यदि किसी भारतीय स्त्री-पुरुष से वहाँ लड़का उत्पन्न हो तो वह अर्जेन्टाइना का नागरिक समझा जायगा। अर्जेन्टाइना राज्य की सीमा के अन्दर जिसका भी जन्म होगा वह वहाँ का नागरिक समझा जायगा। परन्तु वहीं के माता-पिता से विदेशी भूमि में उत्पन्न सन्तान वहाँ का नागरिक नहीं कहला सकती। पहले में नागरिकता जन्म से मानी जाती है और दूसरे में स्थान से।

इन दोनों सिद्धान्तों के अतिरिक्त नागरिकता की एक तीसरी भी कसौटी है। अमेरिका में नागरिकता स्थान और जन्म दोनों से मानी जाती है। यह कसौटी कोई नई नहीं है, बल्कि उन्हीं दोनों के मेल से बनाई गई है। संसार में कहीं भी यदि अमेरिकन स्त्री-पुरुष से कोई सन्तान होगी तो वह अमेरिका का नागरिक कहलायेगी। इसके अतिरिक्त यदि विदेशी स्त्री-पुरुष से कोई सन्तान अमेरिका के अन्दर होगी तो वह भी अमेरिका की नागरिक कहलायेगी। नागरिकता का यह सिद्धान्त बहुत ही व्यापक है। इंगलैंड में नागरिकता इसी सिद्धान्त के अनुसार प्रदान की जाती है। किसी-किसी राज्य में नागरिकता पुरुष से ही मानी जाती है। अर्थात् लड़का उस राज्य का नागरिक माना जाता है जहाँ का उसका पिता नागरिक हो। कुछ राज्यों में नागरिकता का विचार स्त्री के वंश से किया जाता है। अर्थात् लड़का उस राज्य का नागरिक समझा जाता है जहाँ की उसकी माता नागरिक होती है।

नागरिकता का ठीक-ठीक निर्णय करना एक जटिल विषय है। कभी-कभी तो एक ही व्यक्ति दो राज्यों की नागरिकता का अधिकारी हो जाता है। किसी अंगरेज स्त्री-पुरुष से फ्रांस में कोई सन्तान हो तो वह इंगलैण्ड तथा फ्रांस दोनों की नागरिक कहलायेगी। ऐसी दशा में उस व्यक्ति के लिये यह कठिनाई होती है कि वह किसकी नागरिकता को स्वीकार करे और किसका परित्याग। साधारणतया पाठकगण यह समझते होंगे कि उसे दोनों राज्यों का नागरिक रहकर दोनों से लाभ उठाना चाहिये। लेकिन यह बात नियम विरुद्ध है। एक ही व्यक्ति दो राज्यों का नागरिक नहीं रह सकता। ऐसा इसलिये किया गया है कि व्यक्ति का

उत्तरदायित्व एक ही राज्य पर पूर्णतया रह सके। मान लीजिये इंगलैंड और फ्रांस में लड़ाई छिड़ गई, या इनमें से किसी एक से एक तीसरे राज्य से लड़ाई आरम्भ हुई तो दोनों राज्य अपने अपने नागरिक को लड़ाई के लिए तैयार होने की आज्ञा देंगे। ऐसी दशा में एक ही नागरिक दोनों जगह काम नहीं कर सकता। या तो वह इंगलैंड का नागरिक बन कर लड़े या फ्रांस का। इसी कठिनाई को दूर करने के लिये २० या २१ वर्ष की आयु तक सन्तान को यह निश्चित कर लेना पड़ता है कि वह इंगलैंड का नागरिक बनकर रहना चाहता है अथवा फ्रांस का। उसे एक राष्ट्र की नागरिकता का परित्याग करना पड़ता है। कभी-कभी इन्हीं उलझनों में पड़कर व्यक्ति को दोनों की नागरिकता से हाथ धोना पड़ता है।

नागरिकता की विभिन्न कसौटियों में कौन सबसे अच्छी है, यह कहना कठिन है। जन्म अथवा स्थान दोनों से नागरिकता का क्षेत्र सीमित और संकुचित हो जाता है। कठिनाई यह आती है कि किस व्यक्ति को हम किस राष्ट्र का नागरिक कहें। जन्म से नागरिकता मानने में यह कठिनाई दूर हो जाती है। जो व्यक्ति जिस राष्ट्र के माता-पिता से उत्पन्न हो वह उसी का नागरिक समझा जाय। या जिस भूमि में उत्पन्न हो उसका नागरिक माना जाय। कभी कभी विदेश यात्रा में यदि किसी स्त्री को सन्तान उत्पन्न हो जाती है, और उसकी नागरिकता स्थान पर निर्भर करती है, तो बच्चा सदैव के लिये विदेशी बन जाता है। माता की इच्छा रहते हुए भी वह अपने राष्ट्र का नागरिक नहीं कहलाता। मान लीजिये भारत में एक लड़का विदेशी माता-पिता से पैदा होता है। माता अमेरिकन है और पिता अफ्रीका का निवासी। अब हम बच्चे को किस राष्ट्र का नागरिक कहें। इस प्रकार की कठिनाई प्रत्येक राज्य में प्रतिवर्ष कुछ-न-कुछ उत्पन्न होती रहती है। अब भी नागरिकता का क्षेत्र बहुत ही संकुचित है। अच्छा हो कि जो जिस राज्य में रहना चाहे वह उसका नागरिक समझा जाय। स्त्री, पुरुष, जाति, रंग, नीच, ऊँच के आधार पर नागरिकता का निर्णय ठीक नहीं है।

**नागरिकता की प्राप्ति**

प्रत्येक राज्य में इस बात का विधान है कि किसी विदेशी को नागरिक बनाना हो तो क्या करना चाहिये। या किसी की नागरिकता विलुप्त हो चुकी हो तो वह पुनः कैसे प्राप्त हो। यदि ऐसा न हो तो राष्ट्र के राष्ट्र अनागरिकों से भर जायँ। विदेशियों को हम दो भागों में बाँट सकते हैं। एक तो वे जो सदैव के लिए अपनी मातृभूमि छोड़ कर विदेशों में जाकर बस जाते हैं। वहीं कृषि या व्यापार से अपना जीवन व्यतीत करते हैं। विदेश ही उनकी मातृ-भूमि हो जाती है। दूसरे प्रकार के विदेशी वे हैं जो थोड़े दिनों के लिये केवल यात्रा के उद्देश्य से या किसी आवश्यक कार्य से विदेशों में चले जाते हैं। चूँकि

वे अपने राज्य के नागरिक हैं इसलिये उन्हें किसी अन्य देश की नागरिकता से कोई प्रयोजन नहीं है। वे साल छः महीने में घूम कर अपने देश को वापिस आ जाते हैं। परन्तु पहले प्रकार के विदेशी, जो अपनी जन्मभूमि को सदैव के लिये छोड़ चुके हैं, अपनी नागरिकता को खो बैठते हैं। उनके लिये किसी और राज्य की नागरिकता प्राप्त होनी चाहिये। सभी राज्यों में यह नियम पाया जाता है कि विदेशी को सम्पूर्ण सामाजिक अधिकार प्राप्त हों। इसके लिये नागरिक और अनागरिक में कोई भेद नहीं किया जाता। राजनैतिक अधिकार विदेशी या अनागरिक को नहीं दिये जाते।

अनागरिक को नागरिक बनाने के कई विधान बनाये गये हैं। विदेशियों की सुविधा के लिये ऐसा किया गया है। ये विधान सभी राज्यों में विभिन्न प्रकार के हैं। एक नियम लगभग सब में पाया जाता है। वह है देशीयकरण (Naturalisation)। इसके लिये विदेशी को किसी सरकारी अफसर के पास दरखास्त देनी पड़ती है कि वह अमुक राज्य का नागरिक बनना चाहता है। कुछ शर्तों की पूर्ति भी उसे करनी पड़ती है। जब यह दरखास्त स्वीकार हो जाती है तो वह उसका नागरिक होता है। फिर उसे समस्त राजनैतिक अधिकार प्राप्त हो जाते हैं। राज्य की ओर से उसे एक प्रमाणपत्र दे दिया जाता है कि वह नागरिक बना लिया गया। देशीयकरण के लिए दो शर्तें आमतौर से पाई जाती हैं। एक है किसी निश्चित अवधि तक उस देश में निवास करना। इंगलैंड में देशीयकरण के लिये विदेशी को कम से कम ५ वर्ष रहना चाहिये। अमेरिका में भी यही अवधि निश्चित की गई है। विभिन्न राज्यों में यह अवधि विभिन्न प्रकार की है—कहीं ७ वर्ष की कहीं १० वर्ष की। देशीयकरण के लिये दूसरी प्रचलित शर्त है राज-भक्ति की शपथ लेना। जो जिस राज्य का नागरिक बनना चाहता है उसे राष्ट्र-भक्ति की शपथ लेनी पड़ती है। इन दोनों शर्तों के अतिरिक्त कुछ और भी शर्तें हैं जो सब राज्यों में समान नहीं हैं। जैसे राष्ट्र भाषा का ज्ञान, नैतिक चरित्र, प्रचलित शासन पद्धति में विश्वास, अथवा भरण-पोषण कर सकना, भूमि या अन्य सम्पत्ति खरीदना इत्यादि। अमेरिका में देशीयकरण के नियम बहुत ही कठोर हैं। काले रंग के मनुष्य वहाँ नागरिकता नहीं प्राप्त कर सकते। एशिया महाद्वीप के निवासियों को कम नागरिकता प्रदान की जाती है। प्रत्येक नागरिक को अमेरिका की शासन-पद्धति और वहाँ का इतिहास जानना पड़ता है।

देशीयकरण के अतिरिक्त विवाह से भी नागरिकता प्राप्त की जाती है। यदि कोई स्त्री किसी देश की नागरिकता प्राप्त करना चाहे तो वह वहाँ के किसी नागरिक से विवाह कर ले। इसके पश्चात् वह अपने पति की तरह वहाँ की नागरिक बन जाती है। परन्तु रूस में यह नियम मान्य नहीं है। यदि एक राज्य किसी दूसरे

राज्य पर अपना अधिकार कर ले तो हारे हुये राज्य के समस्त नागरिक विजयी राज्य की नागरिकता प्राप्त कर लेते हैं। कुछ देशों में यदि विदेशी कोई सरकारी पद प्राप्त कर ले तो वह वहाँ का नागरिक बन जाता है। जब एक राज्य किसी दूसरे राज्य का कुछ भाग मोल ले लेता है तो लिये हुये भाग के समस्त नागरिक नये राज्य की नागरिकता के अधिकारी हो सकते हैं। आलास्का को अमेरिका ने १८६७ ई० में रूस से खरीद लिया। परन्तु वहाँ के निवासी अमेरिका के नागरिक नहीं बन सके। इंगलैंड में यह नियम है कि अँग्रेजी जहाज पर जन्म लेने वाला, चाहे उसके माता-पिता अंगरेज़ न भी हो, बृटिश नागरिक माना जाता है।

बनावटी और स्वाभाविक नागरिकों में कोई भेद नहीं किया जाता। दोनों को वहाँ की सरकार एक दृष्टि से देखती है। राजनैतिक कार्रवाइयों में दोनों समान रूप से भाग ले सकते हैं। स्वाभाविक और देशीयकरण द्वारा बनाये गये नागरिकों में कोई लिखित भेद न होते हुये भी कुछ परिपाटियाँ भेद को नहीं मिटा सकतीं। इंगलैंड की नागरिकता प्राप्त करने पर भी कोई भारतीय हाउस आफ लार्ड्स् का सभापति नहीं बन सकता। बनावटी नागरिक अमेरिका का सभापति तथा उपसभापति नहीं हो सकता। १९२४ के पहले इंगलैंड में बहुत सी नौकरियाँ वहाँ के स्वाभाविक नागरिकों को ही दी जाती थीं। परन्तु १९२४ के एक नये कानून से सभी नागरिक समान समझे जाते हैं।

**नागरिकता का लोप**

जब नागरिकता प्राप्त की जा सकती है तो उसका लोप भी हो सकता है। स्वाभाविक नागरिक की भी नागरिकता छीन ली जाती है। जो बनावटी नागरिक हैं, उन्हें भी इस अधिकार से कभी-कभी वंचित होना पड़ता है। यदि कोई स्त्री किसी दूसरे देश के नागरिक से विवाह कर ले तो वह अपनी नागरिकता खो बैठती है। भारतीय स्त्री किसी विदेशी से विवाह करे तो वह भारतीय नागरिक नहीं रह सकती। नागरिकता इसलिये भी छीन ली जाती है कि नागरिक किसी विदेशी राज्य में सरकारी नौकरी कर लेता है। नागरिक जब चाहे नागरिकता से त्यागपत्र दे सकता है। अपने देश में अनागरिक बनकर उसे रहने का पूर्ण अधिकार है। परन्तु सरकारी कर देने अथवा आवश्यकता पड़ने पर सैनिक का कार्य करने से वह आनाकानी नहीं कर सकता। जब नागरिक बहुत दिनों तक अपनी मातृभूमि से अनुपस्थित रहता है तो अपनी नागरिकता का अधिकारी नहीं समझा जाता। एक जर्मन निवासी लगातार ४ वर्ष तक जर्मनी से बाहर रहे तो वह जर्मनी का नागरिक नहीं रह जाता। सेना से भागा हुआ सिपाही अनागरिक घोषित कर दिया जाता है। कुछ और भी अपराध हैं जिनमें पकड़ा गया नागरिक अपनी नागरिकता खो बैठता है। सरकारी नौकरी से बहिष्कृत अथवा विदेशी राज्य की आज्ञा को मानने

वाला अपनी नागरिकता का अधिकारी नहीं रह जाता। दुर्व्यवहार के कारण भी नागरिक अपने कतिपय अधिकारों से वंचित कर दिये जाते हैं। ऊपर के सभी नियम किसी एक ही राज्य में नहीं पाये जाते, बल्कि सभी राज्यों में नागरिकता के लोप होने का विधान अलग अलग है। कुछ राज्यों में यदि कोई नागरिक भिखारी का पेशा करने लगे तो वह अपनी नागरिकता से हाथ धो बैठता है। पागल होने पर कोई व्यक्ति नागरिक नहीं रह जाता। नागरिक अपने अधिकार किसी दूसरे नागरिक को नहीं दे सकता। नागरिकता बदली नहीं जा सकती। अपनी नागरिकता को कोई बेंच नहीं सकता। साधु, सन्यासी फकीर आदि व्यक्तियों को नागरिकता से कोई प्रयोजन नहीं है।

**भारतीय नागरिक**

भारत में रहने वाले १७ करोड़ व्यक्ति भारतीय नागरिक हैं। स्त्री-पुरुष दोनों को हमारे देश में समान नागरिकता प्राप्त है। ऊँच, नीच, जाति-पाँत का कोई भेद नहीं किया गया है। किसी पेशे के करने का निषेध भी नहीं है। कोई भी पेशा करे वह भारतीय नागरिक है। विदेशी हमारे देश में नागरिकता प्राप्त कर सकते हैं। इतनी सुविधा होते हुए भी अब तक भारतीय नागरिकों को वह स्वतन्त्रता नहीं रही है जो स्वतन्त्र देश वाले नागरिकों को प्राप्त हैं। हमारे देश में सरकार किसी व्यक्ति को जब चाहे गिरफ़्तार कर वर्षों जेल में रख सकती थी। नागरिक को यह स्वतन्त्रता नहीं थी कि वह अपना मुकदमा कचहरी में पेश कर सके। नागरिकों की राय के विरुद्ध गवर्नर जनरल फ़रमान जारी कर सकते थे। यद्यपि भारत बृटिश साम्राज्य का एक प्रधान अंग था, परन्तु भारतीय-नागरिक को यह स्वतन्त्रता नहीं थी कि वह बृटिश साम्राज्य में जहाँ चाहे रहे और उसको नागरिकता प्राप्त कर ले। फौजी महकमें में बहुत-सी नौकरियाँ भारतीय नागरिक को नहीं मिल सकती थीं। भारतीय प्रेस भी स्वतन्त्र नहीं थे। किसी भी समय उसकी तलाशी ली जा सकती थी। भारतीय नागरिक अपने विचारों को प्रकट करने में स्वतन्त्र नहीं थे। इनका पत्र पढ़ा जा सकता था और सरकार उसे जब्त कर सकती थी। सभासोसाइटी पर भी प्रतिबन्ध लगा दिये जाते थे। काँग्रेस की अनेक सभाओं पर रुकावटें लगाई जा चुकी हैं। और देशों में नागरिक को कुछ श्रेणी तक निःशुल्क और अनिवार्य रूप से शिक्षा दी जाती हैं परन्तु भारतीय नागरिक इन दोनों से वंचित रक्खे गये थे। सरकार की ओर से नागरिक के काम-काज की कोई व्यवस्था नहीं थी।

इन उद्धरणों से स्पष्ट हैं कि भारतीय नागरिकता पूर्ण नहीं थी। इसके विकास के लिये साधनों की कमी रही है। काँग्रेस गत ६० वर्षों से इस बात की माँग करती रही है कि राष्ट्र की सभी सुविधायें भारतीय नागरिकों को मिलनी चाहिए। विदेशों में इनका स्थान ऊँचा नहीं रहा है। जब स्वयं बृटिश साम्राज्य उन्हें

अछूत समझता रहा है तो और राज्यों की बात ही क्या है। १५ अगस्त १९४७ ई० से स्वतन्त्रता प्राप्त हो जाने पर ये समस्त असुविधायें दूर कर दी गई हैं।

**आदर्श नागरिक**

राज्य इस बात का प्रयत्न करता है कि अच्छे नागरिक पैदा हों। इसके लिये उसे तरह-तरह की सुविधायें देनी पड़ती हैं। शिक्षा का प्रचार तथा कला कौशल का प्रबन्ध करना पड़ता है। न्याय और एकता का ध्यान रखना पड़ता है। देश में शान्ति रखनी होती है। देश में तरह तरह के व्यवसाय को बढ़ाकर नागरिकों के भोजन आदि की व्यवस्था करनी पड़ती है। यदि ये सुविधायें सरकार की ओर से प्राप्त न हों तो अच्छे नागरिक पैदा नहीं हो सकते। लार्डब्राइस का कहना है कि आदर्श नागरिक में तीन गुणों का होना आवश्यक है—चमत्कार, आत्मसंयम और सहानुभूति। नागरिक को राजनैतिक तथा सामाजिक प्रबन्ध में भाग लेना पड़ता है। उसमें इतनी बुद्धि अवश्य होनी चाहिए कि वह भले बुरों को पहचान सके। वह उन्हीं को वोट दे जिन्हें वह योग्य समझता है। विधान मंडलों में कभी-कभी अयोग्य व्यक्ति आ जाते हैं। यदि जनता अपनी नागरिकता का मूल्य समझती और बुद्धि से काम लेती तो अयोग्य व्यक्ति को कोई उत्तरदायी काम न देती।

आत्मसंयम के बिना नागरिक अपने कर्तव्य का पालन नहीं कर सकता। यह भाव मनुष्य में तभी आ सकता है जब उसमें आज्ञापालन की शक्ति हो। नागरिक को चाहिए कि वह अपने स्वार्थ के सामने समाज हित को बड़ा समझे। स्वार्थी मनुष्य आदर्श नागरिक नहीं होता। राष्ट्र की सच्ची सेवा वही कर सकता है जो अपने स्वार्थ के साथ अपने पड़ोसी की सुविधाओं का ध्यान रखता है। परन्तु इस आज्ञापालन के अन्दर भय तथा कमजोरी का भाव नहीं होना चाहिए।। इससे आत्मसंयम के बदले आत्मसंकोच का भाव पैदा होगा। आदर्श नागरिक में भय तथा कमजोरी नहीं होनी चाहिए। इंगलैंड का प्रसिद्ध राजनीतिज्ञ लास्की लिखता है "सरकारी आज्ञा का वहीं तक पालन करना चाहिए जहाँ तक उसमें आत्म-उन्नति का समावेश है।" आदर्श नागरिक का तीसरा लक्षण सहानुभूति है। प्रेम के बिना आत्मसंयम और शान्ति असम्भव है। जब तक हमारा हृदय इतना उदार नहीं है कि हम औरों पर अपने गुणों का प्रभाव डाल सकें तब तक हमारे सभी प्रयत्न समाज हित के लिये निष्फल सिद्ध होंगे। सहानुभूति से नागरिक ईर्ष्या, क्रोध आदि बुराइयों का शिकार नहीं बनता।

ह्वाइट नामक एक राजनीतिज्ञ ने आदर्श नागरिक के तीन गुण बतलाये हैं। वे हैं बुद्धि, ज्ञान और लगन। बुद्धि का तात्पर्य है अपने सभी कामों को अच्छी तरह समझना। ज्ञान का अर्थ है सम्पूर्ण राष्ट्र की आवश्यकताओं को सोचकर मनुष्यमात्र की उन्नति की व्यवस्था करना। लगन का अर्थ है कार्य-कुशलता।

961

मनुष्य अपने कर्त्तव्य का पालन करने के लिये सदैव तत्पर रहे। नागरिक का कर्त्तव्य यही नहीं है कि वह सरकारी आज्ञा का पालन करता रहे। उसके कुछ और भी उत्तरदायित्व हैं। उसे राज्य की उन्नति करनी है और समाज को आगे बढ़ाना है। 'नागरिक कर्त्तव्य' एक व्यापक शब्द है जिसकी पूर्ति आदर्श नागरिक ही कर सकता है।

नागरिक के कर्त्तव्यों का कोई विभाजन नहीं है। उसके गुणों को भी हम टुकड़ों में नहीं बाँट सकते। आदर्श व्यक्ति ही आदर्श नागरिक है। जिसे मनुष्यत्व का ज्ञान है उसे नागरिकता का भी ध्यान होगा। आदर्श नागरिक में चरित्र, स्वावलम्बन, आत्मनिर्भरता, सहयोग, न्याय, स्फूर्ति, सेवाभाव आदि गुण होने चाहिए। इन्हीं गुणों से समाज की भलाई होती है। यदि नागरिक के अन्दर पक्षपात और साम्प्रदायिकता का भाव आया तो उसका और समाज दोनों का पतन होगा। हमारे देश में आदर्श नागरिकों का अभाव है। इसका मूल कारण बृटिश सरकार की उदासीनता रही है। देश में बेकारी और गरीबी इतनी अधिक रही है कि अधिकतर लोग अपनी दैनिक आवश्यकताओं की पूर्ति में ही संलग्न रहते थे। यदि सरकार इसकी व्यवस्था करती तो लोगों का ध्यान कुछ ऊँची बातों की ओर लग सकता था। इन्हीं कारणों से अच्छी सरकार बीमा, बैंक, पेंशन, फंड आदि की व्यवस्था करती है। बीमारी के लिये दवाखानों का प्रबन्ध करती है। आदर्श नागरिक बनने के लिये नागरिक को सेवा कार्यों की ओर अधिक झुकना होगा। दीन-दुखियों का उसे ध्यान रखना होगा। सरकार भी इस बात का ध्यान रक्खे कि राज्य में गुंडे, निपढ़, चोर, डाकू पैदा न हों। शासन की व्यवस्था इतनी ठीक हो कि नागरिक की आत्म उन्नति में बाधा न पड़े।

भारतीय संस्कृति में आदर्श नागरिक के तीन लक्षण माने गये हैं—सत्यम्, शिवम्, सुन्दरम्। आदर्श नागरिक को देश और काल का विचार करके आगे चलना होगा। कानूनों का पालन नागरिक के लिये आवश्यक है। परन्तु आदर्श नागरिक सम्पूर्ण राष्ट्र को इसके पालन की ओर झुकाता है। सच्ची नागरिकता विश्व एकता का प्रधान लक्ष्य है और आदर्श नागरिक विश्व में आदर्श व्यक्ति माना जाता है। उसे अपने और विदेशी में कोई अन्तर नहीं रह जाता। उसकी दृष्टि मानव समाज को एक समान देखती है। ऊँच-नीच अथवा छोटे-बड़े का भेदभाव उसके मन से निकल जाता है। उसके जीवन से समाज में सहयोग का प्रचार होता है। कवियों ने उसका नाम 'संत' रक्खा है। तुलसीदास के निम्नलिखित पदों से उसके कुछ गुणों का आभास होता है।

पर उपकार वचन मन काया। संत सुभाउ सहज खगराया॥
संत उदय संतत सुखकारी। विश्व सुखद जिमि इन्दु तमारी॥

जब सच्ची नागरिकता इतनी ऊँची वस्तु है और सरकार को आदर्श नागरिकों से लाभ पहुँचाता है तो वे पैदा क्यों नहीं होते ? अच्छे कामों में बड़ी-बड़ी रुकावटें होती हैं। यहाँ भी हमें इन्हीं कठिनाइयों का सामना करना पड़ता है।

**आदर्श नागरिक बनने में कुछ बाधायें**

१—पहिली कठिनाई अज्ञानता की है। भारतीय जनता शिक्षित नहीं है। उसे इस बात का ज्ञान नहीं है कि सामाजिक जीवन का क्या महत्व है। सेवा को आम जनता बेकार समझती है। उसे अपने ही कामों से मतलब है। सभा सम्मेलन में भाग लेने से उसके काम में बाधा पड़ती है। उसे अपने ही कामों का महत्व दिखाई पड़ता है; औरों का नहीं। यदि उसकी अज्ञानता दूर हो जाय तो वह एक आदर्श नागरिक बन सकती है। जब तक राष्ट्रीय शिक्षा न मिलेगी तब तक आदर्श नागरिक पैदा नहीं हो सकते।

२—दूसरी कठिनाई स्वार्थ की है। मनुष्य स्वभाव से अपने स्वार्थ को पहिले देखता है। अपना बच्चा सब को प्रिय है। स्वार्थ का सर्वथा परित्याग बहुत थोड़े लोग करते हैं। यदि ऐसा कोई है तो वह महापुरुष है। स्वार्थ इतनी बड़ी रुकावट है कि बड़े से बड़े सामाजिक कार्य नष्ट हो जाते हैं और सहयोग का अभाव हो जाता है। स्वार्थ से वशीभूत मनुष्य कर्त्तव्य का ध्यान नहीं रखता। अकसर देखा जाता है कि स्वार्थ हित के लिये लोग वोट खरीदते हैं, जनता में झूठी बातों का प्रचार करते हैं, लोगों को धोखा देते हैं, और एक दूसरे का प्राण तक ले लेते हैं। अमानुषिक भावों का प्रादुर्भाव स्वार्थ से होता है। इसी के लिये जनता के धन का दुरुपयोग किया जाता है और उस पर तरह-तरह के टैक्स लगाये जाते हैं। जब तक स्वार्थ हमारे जीवन का प्रधान अंग है तब तक हमारे कामों में सच्चाई का अभाव रहेगा। इस भावना से प्रेरित व्यक्ति आदर्श नागरिक नहीं बन सकता।

३—आदर्श नागरिक बनने में तीसरी कठिनाई पार्टी बन्दी की है। प्रजातन्त्र राज्य में पार्टी बन्दी कोई बुरी चीज नहीं है लेकिन यह किसी सिद्धान्त पर होनी चाहिये। स्वार्थ साधन के लिये पार्टी बनाना प्रजातन्त्र की हँसी उड़ाना है। गिरोह-बन्दी में जब स्वार्थ साधन का भाव है तो तरह-तरह के गन्दे विचारों का प्रादुर्भाव होगा। एक गिरोह का नागरिक दूसरे गिरोह को अपना शत्रु समझता है। वह प्रति क्षण उसकी बुराई में ही तल्लीन रहता है। समाज हित एक गौण विषय रह जाता है। कभी-कभी पार्टियाँ आर्थिक लाभ की दृष्टि से बनती हैं। सदस्यों के अन्दर राजनैतिक अथवा सामाजिक सेवा का भाव कम होता है। इसका प्रभाव आम जनता पर बुरा पड़ता है। वह शासकों की कार्यवाही को देखकर समाजहित को

ओर से उदासीन हो जाती है। जिस समाज में इस प्रकार के गिरोह बनते रहेंगे उसमें आदर्श नागरिक पैदा नहीं हो सकते।

५—भारत में आदर्श नागरिकों के अभाव के कुछ और भी कारण हैं। वर्ण व्यवस्था के कारण हमारा समाज टुकड़े-टुकड़े में विभाजित है। कार्य की दृष्टि से यह विभाजन कोई बुरी चीज नहीं है, लेकिन इनमें आपस में सहानुभूति का अभाव है। छुआ-छूत तथा ऊँच-नीच के कारण लोगों में सहयोग नहीं हो सकता। जाति पाँति की बीमारी इतनी भयंकर है कि हमें आगे नहीं बढ़ने देती। इसके अतिरिक्त हमारे देश में सांप्रदायिकता का भी चलन है। हिंदू-मुसलमान का प्रश्न इतना जटिल है कि दोनों एक साथ मिल कर उन्नति करने में हिचक करते हैं। आदर्श नागरिक इनमें तब तक पैदा नहीं होंगे जब तक ये कमजोरियाँ दूर न हो जायँ। थोड़े से लोग इन्हें दूर करने का प्रयत्न कर रहे हैं, लेकिन उनकी संख्या बहुत ही कम है। हमारे देश में राजनैतिक गिरोह भी जातीयता के आधार पर बनते हैं। इससे राष्ट्रहित में बाधा पड़ती है। जब हम सभी मनुष्य हैं, सभी एक देश में रहते हैं तो नीच-ऊँच'का सवाल कहाँ पैदा होता है। जब तक हमें धोती और पाजामें में अन्तर दिखाई देगा तब तक हम सच्चे नागरिक नहीं बन सकते। हमारे विचार तभी ऊँचे होंगे जब हम मनुष्य को मनुष्य समझें, उसे हिन्दू, मुसलमान, अछूत, ईसाई आदि न समझें। ऊँची नागरिकता अन्तर को नहीं देखती वरन् उसकी दृष्टि सहयोग की ओर रहती है।

६—सबसे बड़ी कठिनाई उदासीनता की है। बहुत से लोग सार्वजनिक कामों से सदैव उदासीन रहते हैं। वे समझते हैं कि दूसरे जब इस कार्य को कर रहे हैं तो उनकी क्या आवश्यकता है। उनका विचार है कि सामाजिक कार्यों की जिन पर जिम्मेवारी है वे करें। उन्हें यह मालूम नहीं है कि यदि सब लोग इसी प्रकार सोचने लगें तो क्या यह समाज एक दिन भी चल सकता है! ये जितने स्कूल, कालेज, क्लब, लाइब्रेरी आदि दिखलाई पड़ते हैं ये सब किसी न किसी के बनवाये हुये हैं। जिन वृक्षों के नीचे हम धूप से बचने के लिये विश्राम करते हैं और जिन कुओं से पानी पीते हैं, वे किसी-न-किसी के परिश्रम के ही फल हैं। जब हम दूसरे के परिश्रम से लाभ उठाते हैं तो क्या हमारा कुछ भी कर्त्तव्य नहीं है? सार्वजनिक कार्यों के लिये कोई एक मनुष्य जिम्मेवार नहीं है। किसी को भी इससे उदासीनता होने की आवश्यकता नहीं है। इसी उदासीनता के कारण आदर्श नागरिक बनने का भाव लोगों के अन्दर पैदा नहीं होता। लोग सामाजिक बुराई को देखते हुये भी आँखें बन्द रखते हैं। परिणाम यह होता है कि समाज में तरह-तरह की गन्दगी पैदा होती है और सभी लोग उसके शिकार बनते हैं। उन्हें यह मालूम नहीं पड़ता कि उनकी उदासीनता ही इन बुराइयों की जड़ है।

पढ़े लिखे लोग भी जब यही विचार रखते हैं तो भविष्य और भी अन्धकारमय मालूम पड़ता है।

यदि सच्ची नागरिकता लानी है तो इन बुराइयों को निकालना होगा। इसके स्थान पर अच्छे-अच्छे गुणों को रखना होगा। यह तभी सम्भव है जब राष्ट्रीय शिक्षा का प्रचार किया जाय। सामाजिक विचार तभी बन सकते हैं जब सामाजिक शिक्षा दी जाय। नागरिक शिक्षा नागरिकता की जड़ है। प्रजातन्त्र की सफलता के लिये यह शिक्षा अनिवार्य है। शारीरिक उन्नति के साथ लोगों में चरित्र-बल की वृद्धि करना होगा। चरित्रहीन मनुष्य अपना अथवा पराये का कोई हित नहीं करता। जब लोगों का आचरण ठीक होगा तभी उनके अन्दर सेवा के भाव पैदा होंगे; तभी उन्हें आदर्श का महत्व जान पड़ेगा। जब तक बुद्धि संकुचित रहती है तब तक मनुष्य पग-पग पर भय करता है। उसे किसी काम में दिलचस्पी नहीं होती। नागरिकता में उत्साह की बहुत बड़ी आवश्यकता है। आदर्श नागरिक बनने के लिये विध्वंसात्मक और रचनात्मक दोनों प्रकार के कामों की आवश्यकता है।

—:o:—

# अध्याय ३

## अधिकार और कर्त्तव्य

अधिकार और कर्त्तव्य का सम्बन्ध

नागरिक शास्त्र के अन्दर नागरिकों के अधिकार और कर्त्तव्य का वर्णन किया जाता है। अधिकार और कर्त्तव्य दोनों सम्मिलित शब्द हैं। नागरिक को राज्य की ओर से कुछ अधिकार प्राप्त होते हैं। इन्हीं के बदले में उसे राज्य के प्रति बहुत से कर्त्तव्यों का पालन करना पड़ता है। जिस प्रकार लेन-देन दोनों शब्द साथ-साथ चलते हैं, और यह सम्भव नहीं कि लेने वाला तो हो, पर देने वाला न हो, उसी प्रकार यह भी सम्भव नहीं है कि अधिकार रहे परन्तु कर्त्तव्य न हो। जिसे थोड़ा भी अधिकार प्राप्त है उसे कर्त्तव्य का पालन करना होगा। पिता का पुत्र तथा स्त्री पर कुछ अधिकार होता है। वह पुत्र का जहाँ चाहे भेजे और जैसी चाहे शिक्षा दे, परन्तु उसके प्रति पिता के कर्त्तव्य भी बहुत हैं। पिता का यह धर्म है कि वह बच्चे को शिक्षा तथा भोजन-वस्त्र दे और कुमार्ग पर जाने से बचावे। राज्य में सरकार का व्यक्ति पर पूर्ण अधिकार है। लेकिन सरकार का कर्त्तव्य भी उससे कम नहीं है। उसे प्रत्येक व्यक्ति की रक्षा करनी है। नागरिक की शिक्षा आदि का प्रबन्ध करना है। समाज की नैतिक उन्नति का ध्यान रखना पड़ता है। जिस प्रकार नागरिक के अधिकारों और कर्त्तव्यों का कहीं अन्त नहीं है उसी प्रकार सरकार के भी अधिकार और कर्त्तव्य अनन्त हैं। जो अपने कर्त्तव्यों को पूरा नहीं करता उसके अधिकार छीन लिये जाते हैं। कर्त्तव्य-हीन नागरिक अधिकार से वंचित कर दिया जाता है। अधिकार और कर्त्तव्य के सम्यक् ज्ञान से सत्कर्म की प्रेरणा होती है।

अधिकार और कर्त्तव्य तभी तक नागरिक के साथी हैं जब तक वह समाज में रहता है। एकान्त में रहने वाले व्यक्ति को न किसी अधिकार की आवश्यकता है और न कर्त्तव्य की। जब तक मनुष्य सामाजिक जीव के नाते समाज का एक अंग नहीं बनता तब तक उसे कोई अधिकार नहीं मिलते। जब उसका सम्बन्ध विभिन्न व्यक्तियों, संस्थाओं तथा संगठनों से होता है तब उसे अपना कर्त्तव्य दिखाई पड़ता है। जब कर्त्तव्य के पालन का प्रश्न उठता है तो उसे अधिकार की आवश्यकता पड़ती है। जिस प्रकार दिन और रात का सम्बन्ध है उसी तरह अधिकार और कर्त्तव्य का। केवल एक से मनुष्य का काम नहीं चल सकता। जिसके अधिकार छीन लिये जाते हैं वह कर्त्तव्य-हीन हो जाता है। कैदी की स्वतन्त्रता छीन ली जाती है।

उसे यह अधिकार नहीं रह जाता कि जेल की दीवारों के बाहर निकल सके। परिणाम यह होता है कि वह अपने कुटुम्ब आदि के प्रति अपने कर्त्तव्यों को पूरा करने में असमर्थ हो जाता है। एक का अधिकार दूसरे का कर्त्तव्य है और अपना कर्त्तव्य ही दूसरों का अधिकार है। वस्तु एक है, दो दृष्टियों से हम उसे देखते हैं। दोनों ही एक साथ चलते हैं। केवल एक से मनुष्य अपने कामों को पूरा नहीं कर सकता। अधिकार और कर्त्तव्य दोनों के रहते हुए भी राज्य को कुछ सुविधायें देनी पड़ती हैं जिसे मनुष्य इनका उपयोग कर सके। यदि राज्य की ओर से शान्ति, एकता, समानता आदि की व्यवस्था न हो तो अधिकार रखते हुए भी लोग अपने कर्त्तव्यों को पूरा नहीं कर पायेंगे। इन्हें पूरा करने के लिये नागरिक को किसी अंश तक स्वतन्त्रता भी चाहिये।

**अधिकार**

नागरिक का सबसे बड़ा अधिकार यह है कि उसे इस बात का अवसर दिया जाय कि वह अपने व्यक्तित्व का पूर्ण विकास करे। यदि उसे यह अधिकार नहीं मिला तो अन्य अधिकारों से उसे कोई लाभ नहीं है। अधिकार एक प्रकार की शक्ति है जिससे मनुष्य अपनी स्वतन्त्रता का अनुभव करता है। 'हमारा' और 'तुम्हारा' शब्द बहुत ही प्राचीन हैं। इनसे अधिकारों की सीमा का ज्ञान होता है। अधिकार इस बात का प्रमाण है कि मनुष्य औरों से अपना सम्बन्ध रखता है।

**अधिकार और शक्ति**

ऊपर कहा गया है कि अधिकार एक प्रकार की शक्ति है, परन्तु जब हम गहराई के साथ विचार करते हैं तो हमें अधिकार और शक्ति में भेद मालूम पड़ता है। अधिकार मनुष्य को बाहर से मिलता है, लेकिन शक्ति अपने आप पैदा होती है। अधिकार से किसी कर्त्तव्य का ज्ञान होता है परन्तु शक्ति का कर्त्तव्य से कोई विशेष संबन्ध नहीं है। अधिकार का अपहरण किया जा सकता है, लेकिन शक्ति को कोई नहीं छीन सकता। वोट देने का नागरिक को एक अधिकार दिया गया है, परन्तु उसे यह शक्ति प्राप्त है कि वह अपना वोट जिसे चाहे दे। किसी को यह अधिकार नहीं है कि वह विवश कर किसी से वोट दिलवाये। मनुष्य अपने प्रत्येक काम को अपनी शक्ति द्वारा करता है, परन्तु उसे थोड़े ही काम ऐसे करने पड़ते हैं जिनमें अधिकार का ध्यान रखना पड़े। शक्ति और अधिकार का सम्बन्ध इतना ही है कि राज्य अथवा समाज की ओर से जिन शक्तियों को स्वीकृति मिल जाती है वे अधिकार बन जाया करती हैं। एक मनुष्य दूसरे की सम्पत्ति को नहीं ले सकता। लेकिन पुत्र को यह अधिकार प्राप्त है कि वह पिता की सम्पत्ति का उत्तराधिकारी हो। 'शक्ति' शब्द व्यक्ति से सम्बन्ध रखता है, परन्तु अधिकार का सम्बन्ध राज्य और व्यक्ति दोनों से है।

**अधिकार की आवश्यकता**

अधिकार के बिना कोई समाज जीवित नहीं रहता। जब नागरिक को यह ज्ञान नहीं है कि उसे क्या-क्या अधिकार प्राप्त हैं तो बहुतों को वह हानि पहुँचा सकता है। प्रत्येक मनुष्य अपनी सीमा के अन्दर रहे और एक दूसरे की उन्नति में बाधा न डाले यह अधिकार का मूल सिद्धान्त है। व्यक्ति को उतने ही अधिकार दिये जाते हैं जहाँ तक उन्हें निबाहने की उसमें शक्ति है। राजनीतिज्ञों का मत है कि एक समय ऐसा था जब कोई सामाजिक व्यवस्था न थी। मनुष्य जंगली अवस्था में था। उस समय किसी का कोई अधिकार सीमित न था। प्रत्येक की जो शक्ति थी वही उसका अधिकार था। परिणाम यह होता था कि मारपीट, कलह, द्वेष आदि का प्रचार था। अधिकार की सीमा ने समाज की रचना की। अधिकार से ही समाज की जड़ रोपी गई है। जब तक मनुष्य को समाज में रह कर एक दूसरे के प्रति कुछ करना है तब तक अधिकारों की उसे आवश्यकता है। यदि लोग अपने-अपने अधिकारों को भली-भाँति समझ लें और उन पर आचरण करें तो सभी लड़ाई-झगड़े तथा वैर-विरोध अपने आप नष्ट हो जायँ। अधिकारों के उल्लंघन से ही सामाजिक बुराइयाँ पैदा होती हैं। कुत्ते को कोई अधिकार प्राप्त नहीं है। वह चाहे जिसे काट सकता है। परन्तु मनुष्य ऐसा नहीं कर सकता। यदि वह किसी को दुख देता है तो अपने अधिकार की सीमा को तोड़ता है। इसलिए सरकार उसे उचित दंड देती है। सरकार का कर्त्तव्य है नागरिक के अधिकार की रक्षा करना। यदि हमें सरकार की आवश्यकता है तो अधिकार भी हमें चाहिये। मनुष्य बन्धन को तभी स्वीकार करता है जब उसे कुछ लाभ हो। अधिकारों की आवश्यकता हमें इसलिये है कि हम अपने कर्त्तव्यों को पहचानें।

**अधिकारों के भेद**

अधिकार एक प्रकार की शक्ति है जिसे समाज ने व्यक्ति के लिये बनाया है। इसका उद्देश्य है व्यक्तित्व का विकास करना। अधिकारों को हम दो भागों में बाँट सकते हैं। राजनैतिक और सामाजिक अधिकार। इन्हीं दोनों के अन्दर नागरिक के समस्त अधिकार आ जाते हैं। इनके अतिरिक्त कुछ और भी अधिकार हैं जिन्हें थोड़े से लोग मानते हैं। अधिकारों की गणना नहीं है। जीवन के विकास के साथ अधिकारों की वृद्धि होती है। इसलिये अधिकार घटते-बढ़ते रहते हैं। इनकी वृद्धि से मनुष्य के विकास का आभास होता है। राष्ट्र की उन्नति का लक्षण है कि नागरिक को अधिक-से-अधिक अधिकार प्राप्त हों।

राजनीतिक अधिकार वे हैं जो नागरिक को राज्य की ओर से दिये जाते हैं। जब तक किसी व्यक्ति को ये अधिकार नहीं दिये जाते तब तक वह नागरिक नहीं कहलाता। ये अधिकार नागरिक को अपनी उन्नति करने का अवसर

देते हैं। राजनैतिक अधिकारों में ऐसी विशेषतायें हैं जो सामाजिक अथवा अन्य अधिकारों में नहीं पाई जातीं। राजनैतिक अधिकार समानता पर निर्भर हैं। राज्य की दृष्टि में धनी-गरीब, छोटे-बड़े सभी बराबर हैं। नागरिकता के नियम के अन्दर सभी एक हैं। धनी, गरीब जो भी अपने अधिकारों का दुरुपयोग करेगा और समाज को हानि पहुँचायेगा वह उचित दंड का भागी होगा। यदि ऐसा न हो तो न्याय का पालन नहीं हो सकता। राजनीति का अर्थ है न्याययुक्त शासन। इसलिये अधिकार भी न्यायसंगत होने चाहिये। राजनैतिक अधिकारों की दूसरी विशेषता है स्पष्टता। समस्त राजनैतिक अधिकार लिखे हुए होते हैं। अन्य अधिकारों में यह विशेषता नहीं है। ये सभी राज्यों में समान नहीं होते। जो अधिकार नागरिक को इङ्गलैंड में प्राप्त हैं वे जर्मन नागरिक को जर्मनी में नहीं हैं। विभिन्न शासन-पद्धति में भी एक ही देश में नागरिक के अधिकार बदलते रहते हैं। किसी समय प्रत्येक नागरिक कोई हथियार रख सकता था, लेकिन आज ऐसा नहीं है। मुख्य राजनैतिक अधिकार तीन हैं :—

**राजनीतिक अधिकार**

१—इसका तात्पर्य यह नहीं है कि हर आदमी को सभी नौकरियाँ मिल सकती हैं। कोई पद नागरिक को तभी मिल सकता है जब उसकी सभी शर्तों को वह पूरा करे। प्रत्येक नौकरी के लिये किसी सीमा तक शिक्षा की आवश्यकता होती है। सब के लिये थोड़ा अनुभव और अभ्यास रखना पड़ता है। राज्य की ओर से प्रत्येक स्थान की शर्तें नागरिक को सूचित कर दी जाती हैं। जो उन्हें पूरा करें वे उसके अधिकारी होते हैं। एक निर्धन आदमी को भी इस बात की स्वतंत्रता रहती है कि वह बड़े-से-बड़े पद को प्राप्त कर सके। जाति, कुल, रूप, रंग अथवा धर्म के कारण कोई नागरिक किसी पद से वंचित नहीं रक्खा जाता। सभी प्रजातन्त्र राज्यों में यह नियम बर्ता जाता है। शिक्षा और चरित्र का ध्यान सब में दिया जाता है। किसी प्रकार का पक्षपात नहीं किया जाता। हर एक सरकारी विभाग सभी योग्य व्यक्तियों के लिये एक समान खुला हुआ है। नागरिक के अतिरिक्त और किसी को यह अधिकार प्राप्त नहीं है। इस नीति का फल यह होता है कि राज्य के अच्छे से अच्छे नागरिक, चाहे धनी हों अथवा गरीब, सरकारी नौकरियों में आते रहते हैं। नागरिक को सरकार की टीका-टिप्पणी करने का अवसर कम मिलता है।

**सरकारी नौकरी सम्बन्धी अधिकार**

२—दूसरा राजनैतिक अधिकार निर्वाचन है। डिस्ट्रिक्ट बोर्ड, म्युनिसिपल बोर्ड तथा विधान मंडल के सदस्यों के चुनाव में नागरिक को अपनी अनुमति देनी पड़ती है। निर्वाचन दो प्रकार से किये जाते हैं। एक में सम्पूर्ण नागरिक प्रत्यक्ष अपनी अनुमति

**निर्वाचन का अधिकार**

देते हैं। दूसरे में अप्रत्यक्ष रूप से अनुमति प्राप्त की जाती है। इस मताधिकार के लिये कुछ ऐसे बंधन हैं जो सभी नागरिकों पर एक समान लागू होते हैं पहला प्रतिबंध आयु का है। भारत में २१ वर्ष से कम आयु वालों को किसी प्रकार का निर्वाचन अधिकार प्राप्त नहीं है। किसी किसी देश में स्त्री-पुरुष में भी भेद किया गया है। किसी हद तक साम्पत्तिक योग्यता की भी आवश्यकता पड़ती है। विशेष अपराधियों को भी अपनी अनुमति देने का अधिकार नहीं दिया जाता। कहा जाता है कि शिक्षा और मत दोनों अधिकार साथ साथ चलते हैं। इस अधिकार को प्रदान करने में सरकार की यह नीति रहती है कि नागरिक अपने हित और अहित दोनों का ध्यान रक्खें। शिक्षा का प्रतिबंध इस दृष्टि से न्याय संगत है, परन्तु शेष रुकावटें नागरिकता की निर्बलता प्रकट करती हैं। धनाभाव के कारण किसी को मताधिकार से वंचित करना किसी भी दृष्टि से उचित नहीं है। राजनैतिक अधिकारों में यह सब से आवश्यक अधिकार है और प्रजातन्त्र का स्रोत यहीं से आरम्भ होता है। पूर्ण प्रजातन्त्र उसी को कहना चाहिये जिसमें प्रत्येक नागरिक को बिना किसी भेदभाव के अपना मत देने का अधिकार हो।

विदेशी, अल्पवयस्क, विशेष अपराधी तथा सर्वथा अयोग्य व्यक्तियों को छोड़कर सभी नागरिकों को यह अधिकार मिलना चाहिये। आधुनिक युग, जो प्रजातन्त्र का युग कहलाता है, मताधिकार पर विशेष बल देता है। सभी लोग इस बात पर विचार कर रहे हैं कि यह अधिकार धनी, गरीब, पढ़े तथा अनपढ़ सब को प्राप्त होना चाहिये। इसके प्रति-पक्षी यह तर्क उपस्थित करते हैं कि जो किसी प्रकार का टैक्स दे उसी को मताधिकार मिलना चाहिये। जनता के राज्य का यही अर्थ है कि शासन में सभी समान रूप से भाग लें। कानूनों के निर्माण में सब को स्वतन्त्रता होनी चाहिए और बुरे कानून के बहिष्कार का भी उन्हें उतना ही अधिकार मिलना चाहिये। इस अधिकार को लेकर नागरिक एक बहुत बड़े कर्तव्य का भागी होता है। फिर उसे यह कहने का अवसर नहीं रह जाता कि अमुक नियम बुरा है। नागरिक के कर्त्तव्य की सबसे बड़ी कसौटी निर्वाचन क्षेत्र में होती है। वहीं उसके न्याय, दृढ़ता और उत्तरदायित्व इन तीनों की परीक्षा होती है। निर्वाचन में अल्प संख्यकों की रक्षा का भी ध्यान रक्खा जाता है। साम्प्रदायिक या पृथक् प्रतिनिधित्व सभी दृष्टियों से हानिकर है। किसी समाज को राजनैतिक दृष्टि से विभिन्न सम्प्रदायों में बाँटना राष्ट्रीयता का विनाश करना है। एक सम्प्रदाय विशेष की रक्षा कई प्रकार से की जा सकती है।

३—नागरिक को जब शासन में सम्पूर्ण अधिकार प्राप्त हैं तो उसे यह भी अधिकार मिलना चाहिये कि शासन की त्रुटियों को वह प्रगट कर सके।

सरकारी अफसरों के पास लिखित आवेदन पत्र देने का अधिकार उसे होना चाहिये। चाहे यह अधिकार व्यक्तिगत रूप में दिये जायँ अथवा सामूहिक रूप से। परन्तु शासन की शुद्धि के लिये यह अधिकार न्याय-संगत है। जब विचार ही चीजों को अच्छा और बुरा सिद्ध करते हैं तो नागरिक को अपनी बनाई हुई शासन-व्यवस्था में उलट-फेर करने का अधिकार अनुचित न होगा। आवेदन सम्बन्धी अधिकार विचारों की स्वतन्त्रता के अंग हैं। यदि नागरिक को अपने विचार प्रकट करने का अधिकार है तो वह शासन-व्यवस्था की त्रुटियों को जनता और सरकार दोनों के सामने रख सकता है। अनुचित टीका-टिप्पणी किसी भी क्षेत्र में व्यावहारिक नहीं हैं, किन्तु कार्य-कुशलता की कसौटी का ध्यान रखते हुये नागरिक अपने शासकों को इस बात की चेतावनी दे सकता है कि वह वैधानिक नीति से अपने को अलग न रक्खे। इससे भी बढ़कर नागरिक समूह को यह अधिकार मिलना चाहिये कि वह प्रचलित शासन-व्यवस्था को हटाकर उससे अच्छी कोई दूसरी शासन-पद्धति ला सके। यदि नागरिक को ऐसा अधिकार नहीं है तो शास्त्रीय दृष्टि से इसे राजनैतिक दासता कहना कोई अनुचित नहीं है।

**आवेदन का अधिकार**

राजनीतिक और सामाजिक दोनों अधिकार समाज में ही प्राप्त होते हैं। दोनों की स्वीकृति जनता को राज्य की ओर से मिलती है। अन्तर केवल इतना है कि राजनीतिक अधिकार शासन की मशीन से जुड़ा होता है, परन्तु सामाजिक अधिकार राज्य के किसी एक अंग से मिला नहीं रहता। इसके अतिरिक्त राजनैतिक अधिकार केवल नागरिक को दिये जाते हैं, परन्तु सामाजिक अधिकार राज्य में सब को प्राप्त रहते हैं। सामाजिक अधिकार स्त्री, पुरुष, विदेशी, नागरिक, बालक, वृद्ध सभी को एक समान दिये जाते हैं। राजनैतिक अधिकार का क्षेत्र संकुचित है। सामाजिक अधिकार बहुत ही विस्तृत है। इस अधिकार का कहीं अन्त नहीं है। मोटे तौर से कुछ सामाजिक अधिकारों पर हम विचार कर सकते हैं।

**सामाजिक अधिकार**

१—राज्य में प्रत्येक प्राणी की रक्षा करना राज्य का प्रथम कर्तव्य है। राज्य की ओर से यह आश्वासन सब को प्राप्त है कि शरीर सुरक्षित है। किसी भी प्रकार से कोई एक दूसरे को शारीरिक हानि पहुँचाने का अधिकारी नहीं है। प्रत्येक व्यक्ति को राज्य में यह अधिकार प्राप्त है कि वह अपनी रक्षा के लिये जो चाहे करे। आत्म-रक्षा का तात्पर्य यह है कि प्रत्येक मनुष्य को इस बात का अधिकार है कि वह जैसे चाहे रहे, परन्तु औरों की रक्षा में बाधक न हो। यदि जीवन की ही रक्षा न हो तो अधिकारों का कोई अर्थ नहीं है। सती आदि प्रथायें इसी आधार पर बुरी और न्याय-विरुद्ध

**आत्म-रक्षा**

ठहराई गई है। प्राण की रक्षा का भार व्यक्ति और समाज दोनों पर है। सरकार भी इसके लिये बाध्य है। यदि कोई व्यक्ति किसी को शारीरिक हानि पहुँचाता है तो सरकार उसे उचित दंड देती है। यदि कोई गिरोह, चाहे वह बड़ा से बड़ा क्यों न हो, किसी व्यक्ति को शारीरिक दंड देता है तो सरकार समूचे गिरोह को अपराधी समझ कर दंड देती है। कोई किसी का प्राण नहीं ले सकता। इसका दंड, फाँसी अथवा आजन्म कारावास है। किसी की हत्या करना पाप ही नहीं बल्कि सबसे बड़ा अपराध है।

यहाँ पर एक प्रश्न उठता है कि क्या मनुष्य आत्म-हत्या कर सकता है? जब व्यक्ति स्वतन्त्र है तो क्या उसे अपना प्राण देने का अधिकार है? इस प्रश्न का उत्तर देने के पहले एक बात पर और विचार करना होगा। संसार में जितने जीव हैं सब में कुछ ऐसे प्राकृतिक गुण हैं जिनसे वे अपनी रक्षा करते हैं। बन्दर को मारिये तो वह तुरन्त पेड़ पर चढ़ जायगा। चूहे को थोड़ी भी ध्वनि मिली कि वह बिल में घुस जायगा। यही दशा चिड़ियों की भी है। जंगली जानवर तो मनुष्य को देखते ही दूर भाग जाते हैं। जब सभी जीवों को आत्म रक्षा का अधिकार है तो मनुष्य भी इसका अधिकारी है। उसकी रक्षा के लिये राज्य की ओर से सेना और पुलिस रक्खी जाती है। परन्तु प्रत्येक अवसर पर यह सम्भव नहीं है कि उसे पुलिस आदि की सहायता प्राप्त हो सके। इसीलिये नागरिक को यह अधिकार दिया जाता है कि वह हथियार आदि रखे। यद्यपि बाहरी तथा भीतरी आक्रमणों से सरकार बचाने का प्रयत्न करती है, परन्तु व्यक्ति भी अपनी रक्षा का पूर्ण अधिकारी है। यदि कोई शत्रु उस पर आक्रमण करे तो वह चाहे जिस प्रकार हो अपनी रक्षा कर सकता है। इसमें शत्रु का प्राण भी चला जाय तब भी नागरिक अपराधी नहीं ठहराया जाता। इतना अधिकार प्राप्त करने पर भी नागरिक का जीवन सुरक्षित नहीं है। जब कोई लड़ाई छिड़ती है तो सरकार जिसे चाहे सेना में भरती कर सकती है। उस समय नागरिक की रक्षा का प्रश्न ही नहीं उठता। राष्ट्र-हित के निमित्त व्यक्ति के हित का त्याग करना पड़ता है।*

**क्या मनुष्य आत्महत्या कर सकता है?**

यह प्रश्न विचारणीय है कि क्या मनुष्य को आत्महत्या करने का अधिकार है? व्यक्ति की रक्षा का प्रबन्ध समाजहित की दृष्टि से किया जाता है। आत्महत्या किसी भी दृष्टि से हितकर नहीं है। व्यक्ति किसी विशेष परिस्थिति में अपने आपको निरर्थक समझ बैठता है। क्रोध या अज्ञानता के कारण उसकी विचारशक्ति

---

* त्यजेदकं कुलस्यार्थे ग्रामस्यार्थे कुलं त्यजेत्।
ग्रामं जनपदस्यार्थे आत्मार्थे पृथिवीन्त्यजेत्॥

स्थिर नहीं रहती। ऐसे ही अवसरों पर वह आत्महत्या करता है। यद्यपि उसकी समझ में उसके जीवन का कोई मूल्य नहीं रह जाता, किन्तु राष्ट्र के लिये उसका जीवन निरर्थक नहीं है। अपने कुटुम्ब और सम्बन्धियों के हित में भी वह बाधक होता है। इसीलिये आत्महत्या एक बहुत बड़ा अपराध माना गया है। २० सितम्बर सन् १९३२ ई० को महात्मा गाँधी ने आमरण उपवास का जो व्रत लिया था वह किसी भी दृष्टि से न्यायसगत नहीं था। किसी विशेष परिस्थिति में आत्महत्या को अपराध नहीं कहा जा सकता। यदि कोई व्यक्ति किसी असाध्य रोग से पीड़ित है, उसके ऊपर किसी का भार नहीं है, ऐसी दशा में वह आत्महत्या कर सकता है। ऐसा करने से वह समाज के भार को हलका करता है। किन्तु आध्यात्मिक दृष्टि से वह पाप का भागी है। प्रसिद्ध राजनीतिज्ञ लाक, ग्रीन, रिची तथा लास्की ने भी एक स्वर से आत्महत्या को घृणित ठहराया है। भारतीय दार्शनिक भी इस मत से सहमत हैं।

**क्या मनुष्य दूसरे का प्राण ले सकता है?**

आत्मरक्षा का अधिकार सबको एक समान दिया गया है। वह एक स्वाभाविक अधिकार है। जिस प्रकार मनुष्य को आत्महत्या करने का अधिकार नहीं है उसी प्रकार दूसरे के जीवन पर वह आघात नहीं कर सकता। प्रसिद्ध दार्शनिक कान्ट लिखता है "मनुष्य का अन्त मनुष्य में ही है। वह किसी दूसरे का साधन नहीं बनाया जा सकता।" मनुष्य की कितनी भी आवश्यकता क्यों न पड़े वह किसी व्यक्ति का प्राण लेकर उसे पूरा नहीं कर सकता। प्राकृतिक नियम किसी भी प्रकार की हत्या को पाप ठहराता है, किन्तु एक विशेष परिस्थिति में कोई व्यक्ति एक दूसरे का प्राण ले सकता है। व्यक्ति को आत्मरक्षा में आक्रमणकारी का प्राण तक लेना पड़े तो वह अपराध का भागी नहीं होता। समाज उस व्यक्ति को दोषी नहीं मानता। समाज की भलाई के लिये भी कोई मनुष्य औरों का प्राण ले सकता है। मान लीजिए किसी देश पर बहुत से शत्रु चढ़ाई करते हैं। शासक का यह धर्म है कि सेना सहित उनका सामना करे। इस संग्राम में यदि सैकड़ों के प्राण चले जायँ तो वह किसी की हत्या का भागी नहीं होता।

**क्या समाज किसी व्यक्ति का प्राण ले सकता है?**

समाज व्यक्ति से बढ़ कर है। सामाजिक भलाई के सामने व्यक्तिगत स्वार्थ को प्राथमिकता नहीं दी जा सकती। समाज समस्त प्राणियों की रक्षा करता है। समाजहित की दृष्टि से ही वह ऐसा करता है। यदि कोई व्यक्ति समाज को घोर हानि पहुँचाता है तो सामाजिक भलाई की दृष्टि से प्राणदंड का भागी है। समाजहित के लिये कितने हो सिपाही लड़ाइयों में अपना प्राण खो

बैठते हैं। ऐसी परिस्थिति में यदि व्यक्ति सिपाही के काम से मुँह मोड़ता है तो समाज उसे प्राणदंड दे सकता है। लड़ाई से तात्पर्य यह निकाला जाता है कि सत्य की रक्षा के लिए असत्य का बहिष्कार करना आवश्यक है। यदि कोई व्यक्ति लड़ाई को पाप समझता है और सिपाही बनने से इन्कार करता है तो क्या राज्य उसे प्राण दण्ड दे सकता है? आध्यात्मिक दृष्टि से वह प्राणदण्ड का भागी नहीं है परन्तु सरकार इस दृष्टिकोण को नहीं मानती।

**सम्पत्ति-अधिकार**

२—जिस प्रकार नागरिक को अपनी प्राण-रक्षा का अधिकार प्राप्त है उसी प्रकार उसे सम्पत्ति का भी पूर्ण अधिकार है। प्रत्येक प्राणी को अपनी जीवन-यात्रा के लिये किसी न किसी प्रकार की जीविका की आवश्यकता होती है। उसे इसका पूर्ण अधिकार है कि राज्य उसकी कोई व्यवस्था करे। नागरिक अपनी सम्पत्ति का पूर्ण अधिकारी है। राज्य प्रतिवर्ष टैक्स के रूप में उससे कुछ धन एकत्र करता है। इस टैक्स के दो उद्देश्य हैं:—

१—आर्थिक दृष्टि से समाज में विषमता न हो।

२—नागरिक की सम्पत्ति की राज्य की ओर से रक्षा हो।

नागरिक की इच्छा के विरुद्ध कोई उसकी सम्पत्ति का अधिकारी नहीं हो सकता। उसकी आर्थिक उन्नति में किसी को बाधा डालने का अधिकार नहीं है। अँगरेजी में एक कहावत है कि अँगरेज की टूटी-फूटी झोपड़ी उसका महल है।* प्रत्येक देश में कुटुम्ब अथवा व्यक्ति अपनी सम्पत्ति का एकमात्र अधिकारी है। व्यक्ति अपनी आय का स्वामी है। वह अपने घर में जैसे चाहे रह सकता है और अपनी सम्पत्ति का किसी भी प्रकार से उपभोग कर सकता है। राज्य का कर्तव्य है कि वह प्रत्येक व्यक्ति को समान अवसर दे। समाज के आर्थिक संगठन की व्यवस्था भी ठीक रक्खे। इसीलिये कहा गया है कि सम्पत्ति पर अन्तिम अधिकार राज्य का ही है।

सभी दार्शनिकों ने इसे स्वीकार किया है कि जिसने परिश्रम किया है वही इसका उपभोग करे। जिस प्रकार नागरिक का समस्त जीवन समाज से अलग नहीं है उसी प्रकार उसकी सम्पत्ति भी सामाजिक भलाई का एक साधन है। यदि कोई मनुष्य अपनी सम्पत्ति कुएँ वा तालाब में फेंकना चाहे तो वह नहीं फेंक सकता। राज्य की ओर से वह दण्ड का भागी ठहराया जायगा। यदि कोई अपनी सम्पत्ति किसी ऐसे उद्योग में लगाना चाहे जिससे समाज को हानि की सम्भावना हो तो सरकार इसे रोक सकती है। जब सम्पत्ति समाज की है तो समाज को उससे लाभ

*An Englishman's cottage is his own palace.

पहुँचाना चाहिये। व्यक्ति उसके उपभोग के लिये वहीं तक स्वतन्त्र है जहाँ तक वह समाज को हानि नहीं पहुँचाता। वह अपनी सम्पत्ति का दुरुपयोग करने का अधिकारी नहीं है। लड़ाई के समय सरकार किसी भी व्यक्ति की सम्पत्ति छीन सकती है और उससे टैक्स वसूल कर सकती है। व्यक्तिगत सम्पत्ति ऐतिहासिक दृष्टि से सभ्यता के एक विशेष युग का प्रवर्तक है। अपनी सम्पत्ति पर व्यक्ति का पूर्ण अधिकार हो, यही वर्तमान युग की मनोवृत्ति है।

**धार्मिक अधिकार**

३—राज्य की ओर से नागरिक को यह पूर्ण आश्वासन प्राप्त है कि वह जिस धर्म को चाहे माने। मध्यकालीन योरप में लोगों को धर्म की स्वतन्त्रता नहीं थी। परिणाम यह हुआ कि बहुत-सी लड़ाइयाँ हुईं। आधुनिक काल के आरम्भ ने धर्म एक गौण विषय है। विज्ञान की उन्नति ने धर्म के महत्व को कम कर दिया। आज लगभग सभी देशों में नागरिक को धार्मिक स्वतन्त्रता प्राप्त है। जर्मनी में यहूदी धर्म वालों के प्रति राज्य की ओर से तरह-तरह के अत्याचार हुये हैं। यदि ध्यान से देखा जाय तो पता चलेगा कि इस अत्याचार का कारण धार्मिक नहीं बल्कि राजनीतिक रहा है। प्रत्येक प्रजातन्त्र देश में नागरिक जिस रूप में चाहे धर्म को मान सकता है। एक ही देश में विभिन्न मत वाले अपनी इच्छानुसार विभिन्न धर्मों को मानते हैं।

**भाषण और लेखन का अधिकार**

४—विचार स्वतन्त्र है। मनुष्य की उन्नति तब तक सम्भव नहीं है जब तक उसे विचारने का पूरा अवसर न दिया जाय। समाज की स्थापना विचारों के मेल से हुई है। प्रत्येक नागरिक को यह स्वतन्त्रता होनी चाहिये कि वाणी तथा लेखन द्वारा वह अपने विचारों को स्पष्ट कर सके। लेख लिखने तथा पुस्तकें प्रकाशित करने का उसे पूर्ण अधिकार होना चाहिये। स्वतंत्र विचारों से सत्य की खोज होती है। सार्वजनिक जीवन तभी सुखी और शान्तमय रह सकता है जब सबको अपने सुख-दुख पर विचार करने का अवसर होगा। जब तक स्पष्टीकरण की पूर्ण स्वतंत्रता नहीं है तब तक उसकी उन्नति सम्भव नहीं है। वाणी की स्वतंत्रता मनुष्य का सर्वश्रेष्ठ अधिकार है। इसका तात्पर्य यह है कि जनता निष्पक्ष और उचित रीति से सभा-सोसायटी तथा सरकार के कामों में टीका-टिप्पणी करने का अधिकार रखती है। प्रेस को भी पूर्ण स्वतन्त्रता होनी चाहिये। अखबारों पर किसी प्रकार का अनुचित प्रतिबन्ध नहीं लगना चाहिये। इससे समाज में एक प्रकार की जागृति होती है। किसी को यह कहने का अवसर नहीं मिलता कि अमुक विषय में उसकी कोई सुनाई नहीं है।

अधिकार को प्राप्त करना उतना कठिन नहीं है जितना उसका उचित उपयोग

करना। अपने नित्य के व्यवहार में हम कितने ही व्यक्तियों के लिये अनुचित शब्दों का प्रयोग करते हैं। लेखन में हमारी कलम सत्य की सीमा को कभी-कभी पार कर जाती है। बहुत से लोग अनायास ही औरों की टीका-टिप्पणी करते हैं। इससे व्यक्तिगत वैमनस्य की वृद्धि होती है और तरह-तरह की पार्टियाँ उत्पन्न होती हैं। इनमें आपस में संघर्ष होता है। परिणाम यह है कि राज्य की शान्ति में बाधा पड़ती है। साम्प्रदायिक झगड़ों को उत्तेजित करने के लिये कुछ अखबारों में झूठी-झूठी बातें निकाली जाती हैं। यदि ऐसे अवसरों पर राज्य की ओर से कोई प्रतिबन्ध न हो तो शान्ति भंग होने का भय है। व्यक्तिगत विरोध के कारण सभाओं में बहुत-सी अनुचित बातें कही जाती हैं। इन्हें भी सरकार को रोकना पड़ता है। इस प्रतिबन्ध का अर्थ यह नहीं है कि राज्य किसी को बोलने और लिखने से रोकता है। वह केवल इनके दुरुपयोग से बचाता है। इसलिये नागरिक बोलने और लिखने में वहीं तक स्वतन्त्र है जहाँ तक वह इनका दुरुपयोग नहीं करता। जब वह इन्हें लड़ाई और झगड़े का साधन बना लेता है और ये दोनों तलवार और बन्दूक की तरह काम करने लगते हैं तो सरकार इनमें हस्तक्षेप करती है। भाषण और लेखन में नागरिक को अपने कर्त्तव्य का विशेष ध्यान रखना चाहिये।

**समानता का अधिकार**

५—जो सरकार सम्पूर्ण जनता को एक दृष्टि से नहीं देखती वह जनता का सहयोग प्राप्त नहीं कर सकती। समाज में छोटे-बड़े, दुर्बल बलवान, स्वस्थ, रोगी तथा धनी निर्धन सभी होते हैं। राज्य का कर्त्तव्य है कि वह सबको एक समान समझे। कहा जाता है कि देश में कानून का राज्य होना चाहिये मनुष्यों का नहीं।* किसी भी राज्य में दो तरह के कानून नहीं बनाये जा सकते। सबको अपनी उन्नति के लिये पूरा अवसर मिलना चाहिये। एक दूसरे के साथ किसी प्रकार का पक्षपात नहीं होना चाहिये। परिवर्तन प्रकृति का नियम है, इससे विषमता के भाव तथा कारण पैदा होते हैं। सरकार का कर्त्तव्य है कि वह ऐसे नियम बनाये जिससे सामाजिक व्यवस्था अधिक से अधिक समानता के निकट हो। उसे चाहिये कि रूप रंग तथा जाति के कारण सरकारी नौकरियों या पदों में किसी प्रकार का भेद-भाव न करे। प्रत्येक नागरिक को, जिसमें कोई विशेष त्रुटि न हो वोट देने का समान अधिकार होना चाहिये। शासन प्रबन्ध में सभी नागरिकों को अपनी योग्यतानुसार समान अवसर मिलना चाहिये।

समानता के अधिकार के अन्तर्गत न्याय का प्रमुख स्थान है। जिस राज्य में उचित न्याय नहीं होता वहाँ समानता नहीं रहती। कचहरियों में धनी और

---

* There should be the rule of law, not the rule of men.

निर्धन में कोई अन्तर नहीं होना चाहिये। दोनों का मुकदमा एक ही कचहरी में जाना चाहिये, एक ही कानून से दोनों का निर्णय होना चाहिये, और दोनों को समान दण्ड मिलना चाहिये। कचहरियों में फीस आदि की ऐसी व्यवस्था होनी चाहिये जिससे धनी निर्धन दोनों ही न्याय से वंचित न रह सकें। राज्य की ओर से किसी प्रकार का अपने अफसरों के साथ पक्षपात नहीं होना चाहिये। कानून में इतनी शक्ति होनी चाहिये कि वह छोटे से चपरासी से लेकर बड़े से बड़े अफसर तक को एक समान अपराधी ठहरा कर उचित दंड दे। प्रोफेसर डायसी ने लिखा है—"इंगलैंड में प्रधान मन्त्री से लेकर साधारण नागरिक तक के लिये एक ही कानून है। सम्राट् को छोड़ कर कोई भी कानून से ऊपर नहीं है।" केवल सम्राट् कानून के आश्रित नहीं है। उसे कोई न्यायालय अपराधी नहीं ठहरा सकता। इसका कारण यह है कि प्रधान मन्त्री की अनुमति के बिना वह कुछ नहीं करता। डायसी के कथनानुसार कानून में तीन गुण होने चाहिये।

अ—कानून सर्व प्रधान होना चाहिये।

ब—कानून सब पर एक समान लागू होना चाहिये।

स—कानून के निर्माण में भेदभाव नहीं होना चाहिये।

**साधारण अधिकार**

६—नागरिक के दैनिक जीवन में कुछ ऐसी बातें आती हैं जिन्हें करने के लिये उसे स्वतन्त्रता की आवश्यकता पड़ती है। उसे यह अधिकार मिलना चाहिये कि वह जहाँ चाहे जाय। इंगलैंड में यह नियम है कि यदि सरकार किसी को कहीं जाने से रोकती है तो वह उसकी हानि का पूरा बदला चुकाती है। नागरिक को उचित कारण के बिना गिरफ्तार नहीं करना चाहिये। विदेश यात्रा की उसे स्वतन्त्रता मिलनी चाहिये। रोज के कारोबार में अनेक व्यक्तियों तथा पार्टियों से उसे इकरारनामें आदि करने पड़ते हैं। सरकार का कर्त्तव्य है कि वह इन इकरारनामें को वैधानिक समझे और नागरिक को इसका पूरा अधिकार प्रदान करे। इसके अतिरिक्त खाने और पहिनने में भी नागरिक को पूरी स्वतन्त्रता रहनी चाहिये। किन्तु नागरिक को यह अधिकार नहीं होना चाहिये कि वह विदेशी वस्तुओं के खरीदने में अपना धन नष्ट करे। पोशाक से समाज को ठगने का अधिकार नागरिक को नहीं है। नशीली वस्तुओं का प्रयोग भी वह इच्छानुसार नहीं कर सकता। विवाह-शादी, रस्म-रिवाज तथा खेल-कूद में उसे पूरा अधिकार मिलना चाहिए। यदि उसे ये स्वतन्त्रतायें प्राप्त नहीं हैं तो वह अपने जीवन को सार्थक नहीं बना सकता।

७—इस अधिकार से यह तात्पर्य है कि कुटुम्ब में एक दूसरे के प्रति क्या कर्त्तव्य है। जैसे पति का स्त्री के प्रति क्या कर्त्तव्य है। यदि स्त्री का यह

कर्त्तव्य है कि वह पुरुष के आज्ञानुसार चले तो उसे यह अधिकार भी दिया गया है कि वह अपने पति से जीविका ग्रहण करे। पुत्र का यह अधिकार है कि पिता उसकी शिक्षा तथा भरण-पोषण का प्रबन्ध करे। भारतीय कुटुम्ब में स्वामी को यह अधिकार है कि वह सबकी देख-भाल करे, जिसे चाहे उचित दंड दे तथा कुटुम्ब के आय-व्यय का हिसाब रक्खे। कौटुम्बिक जीवन में अधिकार से बढ़कर कर्त्तव्य पर बल दिया जाता है। कुटुम्ब में प्रत्येक व्यक्ति को अपने कर्त्तव्य का पूरा-पूरा पालन करना चाहिये। प्रत्येक को अपनी उन्नति तथा मनोरंजन का अवसर मिलना चाहिये। इसके बिना कौटुम्बिक जीवन में सरसता नहीं आ सकती। इस जीवन का यही तात्पर्य है कि कुटुम्ब का भार वहन करते हुए व्यक्ति स्वतन्त्र और प्रसन्न रहे। कुटुम्ब में किसी को यह अधिकार नहीं है कि वह एक दूसरे को प्राणदंड दे। प्राचीन काल में कुटुम्ब के स्वामी को यह अधिकार प्राप्त था, किन्तु अब ऐसा नहीं है। कुटुम्ब में व्यक्ति का यह कर्त्तव्य है कि वह एक दूसरे की सहायता करे। उसे यह अधिकार है कि वह जब चाहे कुटुम्ब से अलग हो जाय। कुटुम्ब में व्यक्तियों का वही स्थान है जो राष्ट्र में नागरिकों का। कौटुम्बिक अधिकारों का सिद्धान्त वही है जो राजकीय अधिकारों का है। दोनों का आधार न्याय और समानता है।

**कौटुम्बिक अधिकार**

८—प्राकृतिक अधिकार के विषय में विद्वानों में मतभेद है। इसके अर्थ के विषय में अनेक सिद्धान्त प्रतिपादित किये गये हैं। ऐतिहासिक दृष्टि से प्राकृतिक अधिकार विभिन्न समयों में विभिन्न प्रकार से माना गया है। ये अधिकार समाज में उत्पन्न होते हैं और इनमें व्यक्तिगत अधिकारों का कोई सामञ्जस्य नहीं है। इस अधिकार को समझने से पहिले प्रकृति का अर्थ समझना चाहिये। एक जर्मन विद्वान् ने इसकी परिभाषा इस प्रकार की है। "प्रकृति सम्पूर्ण जगत का आधार है। वह पूर्ण स्वतन्त्र और मनुष्य से भिन्न है।" प्रकृति का अर्थ कहीं-कहीं नवीन भी किया गया है। एक तीसरा अर्थ यह लगाया जाता है कि प्रकृति वह आदर्श उपस्थित करती है जो मनुष्य को बरतना चाहिये। इन्हीं अर्थों में प्राकृतिक अधिकार प्रयुक्त होते हैं। इसके अन्तर्गत किसी विशेष अधिकार से तात्पर्य नहीं है। अपने समस्त अधिकारों तथा कर्त्तव्यों को नागरिक उचित रीति से पालन करे यही उसका प्राकृतिक अधिकार है। समाज के अतिरिक्त उसे प्रकृति की ओर से कोई नवीन अधिकार प्राप्त नहीं होता। मनुष्य को जिन-जिन अधिकारों की आवश्यकता है उन सबको मिलाकर प्राकृतिक अधिकार कहते हैं। इकरार सिद्धान्त के प्रतिपादक समाज-शास्त्रवेत्ताओं ने प्राकृतिक अधिकार

**प्राकृतिक अधिकार (natural rights)**

का भिन्न-भिन्न अर्थ ठहराया है, जिनका वर्णन यहाँ उपयुक्त नहीं है। राज्य की उत्पत्ति के अवसर पर इसका विस्तृत वर्णन किया गया है।

**शिक्षा का अधिकार**

नागरिक को जितनी आवश्यकता भोजन और वस्त्र की है उतनी ही शिक्षा की है। सच्ची नागरिकता उचित शिक्षा पर ही निर्भर है। जब तक सम्पूर्ण समाज को किसी प्रकार की ट्रेनिंग न दी जावेगी तब तक सामाजिक व्यवस्था का पालन नहीं हो सकता। व्यक्ति को यह अधिकार प्राप्त है कि वह सरकार से शिक्षा की माँग करे। अशिक्षित मनुष्य को अपने कर्त्तव्याकर्त्तव्य का ज्ञान कम होता है। वह राजनैतिक तथा सामाजिक नियमों का तब तक उल्लंघन करता रहेगा जब तक उसे इनका महत्व मालूम नहीं है। शिक्षा के बिना यह संभव नहीं है। सरकार का कर्त्तव्य है कि प्रारम्भिक शिक्षा सब के लिये अनिवार्य करे। गरीब भी सामाजिक बंधनों के कारण शिक्षा से वंचित न रहे। इसीलिये प्रारम्भिक शिक्षा निःशुल्क होनी चाहिये। सामाजिक संगठन व्यक्ति की सुविधा का एक साधन है। अतएव सम्पूर्ण समाज शिक्षा का पूर्ण अधिकारी है। शिक्षा का तात्पर्य केवल मस्तिष्क की उन्नति से नहीं है। इसका रूप क्रियात्मक होना चाहिये। नागरिक को विभिन्न कलाओं की भी शिक्षा मिलनी चाहिये। शासन-पद्धति को समझने तथा कानूनों का उचित पालन करने के लिये नागरिक-शिक्षा की व्यवस्था आवश्यक है। शिक्षा से मनुष्य को वर्तमान परिस्थिति का ज्ञान होता है। इसका माध्यम मातृ-भाषा होनी चाहिये। विदेशी भाषा का ज्ञान बुरा नहीं है; परन्तु राष्ट्रीय संस्कृति की रक्षा के लिये मातृ-भाषा का ज्ञान अनिवार्य है। प्रारम्भिक शिक्षा से ही पर्याप्त ज्ञान नहीं हो जाता। समाज में कला की वृद्धि तभी होगी जब बड़े-बड़े विद्वान् पैदा हों। इसलिये ऊँची शिक्षा का भी प्रबन्ध होना चाहिये। लम्बी फीस का प्रतिबन्ध लगाकर शिक्षा को रोकना समाज को ज्ञान से वंचित करना है। जब तक शिक्षा का रूप सार्वभौम न होगा तब तक कोई राष्ट्र उन्नति नहीं कर सकता।

**अधिकार और चरित्र**

व्यक्ति को समाज में जो अधिकार प्राप्त हैं वे उसकी उन्नति के साधन हैं। प्रश्न यह है कि उसके स्वभाव पर इन अधिकारों का क्या प्रभाव पड़ता है। सभी अधिकार समाज में प्राप्त होते हैं। चरित्र एक सामाजिक गुण है। कोई भी मनुष्य अपने आपको चरित्रवान और गुणी नहीं कहता। यदि कहे भी तो उसका कोई विशेष महत्व नहीं है। चरित्रवान और गुणी वही है जिसे समाज ऐसा मानता है। अधिकारों से मनुष्य कर्तव्य की ओर अग्रसर होता है। हम कोई काम इसी दृष्टि से करते हैं कि उससे हमारी आत्मोन्नति हो, और हम चरित्रवान बनें। इस प्रकार अधिकार और चरित्र में एक घनिष्ठ सम्बन्ध है। अपने अधिकारों का प्रयोग जब हम समाज

को इनीशियेटिव ( Initiative ) कहते हैं। दूसरा नियम यह है कि जो कानून विधान-मंडल द्वारा पास किये जाते हैं उन पर जनता की राय लेना आवश्यक होता है। जब एक निश्चित संख्या में मताधिकारी अपनी राय उसके पक्ष में दे देते हैं तब वह कानून पास समझा जाता है। इसी को रिफरेन्डम ( Referendum ) कहते हैं। इन दोनों से यह लाभ है कि जनता की राय स्पष्ट हो जाती है। उसे बाद में यह कहने का अवसर नहीं रह जाता कि अमुक कानून बुरा है। ये दोनों ढंग कोई नये नहीं हैं। प्राचीन काल में भारत, यूनान और रोम नगर में कानूनों पर जनता की राय ली जाती थी। उसी की नकल कुछ देशों में अब भी किसी न किसी रूप में प्रचलित है।

स्विटजरलैंड

स्विटजरलैंड में ये दोनों ढंग काफी समय से प्रचलित हैं। वर्तमान प्रजातन्त्र देशों में स्विटजरलैंड का प्रजातन्त्र सबसे श्रेष्ठ समझा जाता है। जिस प्रकार भारत कई सूबों में बँटा हुआ है उसी तरह स्विटजरलैंड छोटे-छोटे कैन्टन्स ( Cantons ) में विभाजित किया गया है। कुछ कैन्टन्स ( Cantons ) तो इतने छोटे हैं कि वहाँ सभी लोग एकत्र होकर अपने लिये कानून बना लिया करते हैं। स्विटजरलैंड में ३०,००० मताधिकारी विधान-मंडल को इस बात के लिये बाध्य कर सकते हैं कि वह अमुक कानून पास कर दे। सरकार को विवश होकर उसे पास करना पड़ता है। शासन-पद्धति को बदलने के लिये यदि ५०,००० मताधिकारी सरकार के सामने प्रार्थना-पत्र भेजें तो सरकार को उनकी बात माननी पड़ती है। अमेरिका ( U. S. A. ) की कुछ रियासतों ( States ) में ये रिवाज प्रचलित हैं। कुछ विद्वान इन तरीकों के पक्ष में हैं और कुछ विपक्ष में। जो पक्ष में हैं वे कहते हैं कि इससे प्रजा को अधिक अधिकार प्राप्त होते हैं और जनता में संतोष रहता है। मतदाताओं को अपने मत का मूल्य मालूम पड़ता है। कानून को पास करने या बहिष्कृत करने में कोई उलझन नहीं होती। प्रजा उत्साह के साथ राजनीति में भाग लेती है। कानून जनता के लिये भार न होकर उसकी इच्छाओं के प्रतिबिम्ब होते हैं। वह प्रसन्नतापूर्वक उनका पालन करती है। परन्तु जो लोग इनके विरुद्ध हैं उनका कहना है कि आम जनता में यह शक्ति नहीं है कि वह कानूनों के महत्व को समझे। ऐसी दशा में हर कानून पर जनता की राय लेना और उसकी इच्छा पर उसे पास करना ठीक नहीं है। इससे कानून बनाने की शक्ति प्रतिनिधियों के हाथ से निकल कर मताधिकारियों के हाथ में आ जाती है। फिर प्रतिनिधियों से क्या लाभ है! कानून एक टेढ़ी चीज है और हर आदमी उसके महत्व को नहीं समझ सकता। इसलिये जनता की राय पर उसे छोड़ देना ठीक नहीं है। कुछ भी हो, स्विटजरलैंड में यह पद्धति सफलतापूर्वक काम कर रही है।

**कार्यपालिका (Executive)**

कार्य-पालिका से सरकार के उस अंग से तात्पर्य है जो शासन को कार्यान्वित करता है। यह विधान-मंडल के बनाये हुए कानूनों की देख-रेख रखता है। वास्तव में देश का शासन कार्यपालिका ही करती है। शासन के दैनिक जीवन में इसी अंग का हाथ सबसे अधिक होता है। विधान-मंडल और न्याय-पालिका से इसका सीधा सम्बन्ध है। जो कानून को भंग करता है वह कार्यपालिका द्वारा दोषी ठहराया जाता है और तब न्यायालय उसे दण्ड देते हैं। लीकाक लिखता है, "कार्यपालिका से उन सरकारी अफसरों से तात्पर्य है जिनका काम सरकारी कानूनों का पालन कराना है।"* गिलक्राइस्ट लिखता है, "कार्यपालिका सरकार का वह अंग है जो कानूनी ढंग पर जनता की राय का पालन कराता है।† वास्तव में कार्यपालिका कोई सभा नहीं है। राष्ट्रपति से लेकर छोटा से छोटा सरकारी कर्मचारी इसके अन्तर्गत गिना जाता है। विधान-मंडल कभी-कभी मिलता है, लेकिन कार्यपालिका हर घड़ी अपना काम करती है। हमारे देश में राष्ट्रपति से लेकर एक साधारण चौकीदार तक कार्यपालिका विभाग का सदस्य है। कार्य-पालिका के दो अर्थ होते हैं। एक तो देश के प्रधान तथा उसके सहायकों से और दूसरा कार्यपालिका विभाग के सभी कर्मचारियों से। इंगलैंड में प्रधान मन्त्री (Prime Minister) और कैबिनेट के सभी सदस्यों को कार्यपालिका से सूचित किया जाता है। और कभी-कभी इसका अर्थ कर्मचारियों से भी होता है। अमेरिका में प्रेसीडेन्ट और कैबिनेट को कार्यपालिका कहा जाता है।

**कार्यपालिका के विभिन्न रूप**

प्रत्येक देश की शासन-पद्धति अलग-अलग है। वहाँ की कार्य-पालिका भी भिन्न-भिन्न प्रकार की होती है। किसी-किसी देश में कार्य-पालिका के प्रधान को कोई अधिकार प्राप्त नहीं है। वह नाम-मात्र के लिये वेतन लेकर सुखपूर्वक जीवन व्यतीत करता है। ब्रिटेन का सम्राट् ब्रिटिश साम्राज्य का स्वामी कहलाता है। राज्य के सारे काम उसी के नाम पर होते हैं, लेकिन कार्यरूप में वह कुछ भी नहीं करता। सारा काम कैबिनेट करती है। इसके विपरीत अमेरिका में प्रेसीडेन्ट सब कुछ करता है। उसके सलाहकार उसकी अध्यक्षता में काम करते हैं, जिन्हें वह किसी भी समय निकाल सकता है। वही अपने देश की सेना

---

*The term 'Executive' is used to designate those officers of the Government whose business it is to 'execute' or carry out the law of the land.

† The Executive is that branch of Governmant which carries out or executes the will of the people as formulated in laws.

का सबसे बड़ा अफसर होता है और समय पड़ने पर बड़े-से-बड़े तानाशाह (Dictator) को भी मात कर सकता है। न केवल शक्ति में बल्कि स्वरूप और संगठन में कार्यपालिका विभिन्न प्रकार की होती है। इनका अलग-अलग वर्णन करना अधिक सुविधाजनक होगा।

**पैतृक कार्य-पालिका (Hereditary Executive)**

इस प्रकार की कार्यपालिका इंगलैंड में पाई जाती है। इसके अनुसार राजगद्दी का अधिकारी राजा का बड़ा लड़का होता है। उसके न रहने पर उसका छोटा भाई राज्य का अधिकारी होता है। तात्पर्य यह है कि वहाँ का राजा जनता द्वारा निर्वाचित नहीं किया जाता। उसका अधिकार सदैव के लिये अमर कर दिया गया है। इंगलैंड में कितनी ही लड़ाइयाँ हुईं; कुछ बादशाहों को फाँसी और देशनिकाला तक दे दिया गया; फिर भी वहाँ की गद्दी बराबर चली आ रही है। उसके सच्चे अधिकारी को कोई अलग नहीं कर सकता। वह स्वयं अपनी इच्छा से उसे छोड़ सकता है। इस प्रकार की कार्यपालिका के अन्दर सम्पूर्ण शक्ति मन्त्रियों को प्राप्त रहती है। ब्रिटिश साम्राज्य को केवल बीस या इक्कीस मन्त्री (Cabinet Ministers) चलाते हैं, उन्हीं की राय पार्लियामेंट में मानी जाती है। इतना लाभ अवश्य है कि देश-देशान्तरों में राजा की मर्यादा बनी रहती है। ब्रिटेन का सम्राट् चाहे कुछ भी न करे, फिर भी उसकी मर्यादा संसार में सबसे बड़ी समझी जाती है।* ब्रिटिश साम्राज्य के अन्दर ५० करोड़ जनसंख्या उसी की प्रजा कहलाती रही है। कानूनों पर अन्तिम हस्ताक्षर उसी का होता है। इससे एक और भी लाभ है। राज्य के लिये झगड़े की कोई गुंजाइश नहीं रह जाती। जिसका हक होता है वह स्वयं गद्दी का अधिकारी मान लिया जाता है।

**निर्वाचित कार्य-पालिका (Elective Executive)**

जहाँ पैतृक कार्यपालिका नहीं है वहाँ निर्वाचित कार्यपालिका की प्रथा है। जिस देश का राजा, जो प्रायः प्रेसीडेन्ट कहलाता है, जनता द्वारा निर्वाचित किया जाता है, वहाँ की कार्यपालिका निर्वाचित कार्यपालिका कहलाती है। इसका दूसरा नाम प्रेसीडेन्शियल कार्यपालिका (Presidential Executive) भी है। इस प्रकार की कार्यपालिका तीन प्रकार की होती है। एक तो वह जहाँ पर जनता सीधे प्रेसीडेन्ट को चुनती है। चिली (Chile) में प्रेसीडेन्ट सीधे जनता द्वारा निर्वाचित किया जाता है। मध्यकाल में जर्मन का सम्राट् जनता द्वारा नहीं चुना जाता था, परन्तु छोटी-

---

* He represents the highest social standard in the British Empire.

छोटी रियासतों में जनता अपना राजा चुन सकती थी। अमेरिका की कुछ रियासतों में आज भी जनता अपना प्रेसीडेन्ट सीधे चुनती है। निर्वाचित कार्यपालिका का दूसरा रूप वह है, जहाँ जनता सीधे प्रेसीडेन्ट को नहीं चुन सकती। पहले वह थोड़े से प्रतिनिधियों को चुनती है और फिर ये प्रतिनिधि प्रेसीडेन्ट को चुनते हैं। अमेरिका ( U. S. A. ) में इसी प्रकार की कार्यपालिका है। पहले जनता कुछ प्रतिनिधियों को ( College of Electors ) चुनती है और ये प्रतिनिधि प्रेसीडेन्ट को चुनते हैं। तीसरे प्रकार की निर्वाचित कार्यपालिका वह है जहाँ का प्रेसीडेन्ट विधान-मंडल द्वारा निर्वाचित किया जाता है। फ्रांस में इसी प्रथा का रिवाज है। वहाँ का विधान-मंडल ( National Assembly ) फ्रांस के प्रेसीडेन्ट को चुनता है।

**कार्यपालिका का संगठन**

केवल सम्राट् अथवा प्रेसीडेन्ट को कार्यपालिका कहना ठीक नहीं है। किसी अर्थ में वे इसके प्रधान कहे जा सकते हैं। कुछ देशों में सारी शक्ति मन्त्रिमंडल के हाथों में केन्द्रीभूत होती है। इंगलैंड, फ्रांस तथा आस्ट्रेलिया में सारी शक्ति कैबिनेट ( Cabinet ) के हाथों में होती है। यह कैबिनेट उस पार्टी के सदस्यों से बनाई जाती है, जिसका विधान-मंडल में बहुमत होता है। इसके सदस्य जो मन्त्री ( Minister ) कहलाते हैं तब तक कार्य कर सकते हैं जब तक विधान-मंडल का इसमें विश्वास होता है। किसी भी समय विधान-मंडल अविश्वास का प्रस्ताव ( Vote of No-Confidence ) पास कर मन्त्रिमंडल को समाप्त कर सकता है और नये मन्त्रियों को उनकी जगह बुला सकता है। मन्त्रिमंडलों में यह रिवाज-सा हो गया है कि सबका उत्तरदायित्व सम्मिलित ( Joint Responsibility ) समझा जाता है। कोई मंत्री गलती करता है तो सारा मंत्रिमंडल उसके लिये जिम्मेवार ठहराया जाता है। एक मंत्री त्याग पत्र देता है तो पूरे मंत्रिमंडल को हटना पड़ता है। मंत्रिमंडल का प्रत्येक सदस्य किसी न किसी विभाग का प्रधान होता है।

ब्रिटेन में कैबिनेट से पार्टी प्रथा की नींव पड़ी। हर पार्टी इस बात की कोशिश करती है कि वह कैबिनेट पर अपना अधिकार जमाये। अमेरिका ( U. S. A. ) में कैबिनेट का संगठन किसी और प्रकार का है। वहाँ पर प्रेसीडेन्ट स्वयं मन्त्रियों को चुनता है और जब चाहे उन्हें हटा सकता है। विधान-मंडल का उसमें कोई हाथ नहीं होता। यहाँ भी मन्त्रियों को एक-एक विभाग सौंप दिया जाता है। वास्तव में यही कैबिनेट सारा काम करती है। राज्य के सारे कर्मचारी इसी की मातहती में काम करते हैं। सरकार की बागडोर इसी के हाथों में होती है।

**कार्यपालिका के कर्त्तव्य**

न्यायपालिका के कर्मचारियों और विधान-मंडल के सदस्यों को छोड़कर बाकी सभी सरकारी कर्मचारी कार्यपालिका के सदस्य माने जाते हैं। यह बात दूसरी है कि किसी का पद बड़ा होता है और किसी का छोटा। सरकार के इस अंग का कर्त्तव्य वही है जो राज्य का कर्त्तव्य कहा जाता है। देश में शान्ति रखना, धन-जन की रक्षा करना, विदेशियों के आक्रमण से देश को बचाना, शिक्षा-प्रचार करना, उद्योग-धन्धों की वृद्धि करना, कानूनों की रक्षा करना, राज्य की हर प्रकार से उन्नति करना इत्यादि कार्यपालिका के कर्त्तव्य कहे गये हैं। इन कामों को मोटे तौर पर आठ या दस विभागों ( Departments ) में बाँट दिया जाता है। हर विभाग एक मन्त्री के हवाले कर दिया जाता है। नीचे से ऊपर तक सभी कर्मचारी अपने-अपने विभाग की मातहती में काम करते हैं। शिक्षा, स्वास्थ्य, कृषि, विदेशी विभाग, सेना, व्यापार, इमारत, पोस्ट आफिस और तार, आवागमन, तथा मजदूर आमतौर पर अलग-अलग विभाग होते हैं। आवश्यकता पड़ने पर नये विभाग बना लिये जाते हैं।

**कार्यपालिका के दो स्वरूप**

कार्यपालिका की दो किस्में होती हैं। संसार की सभी कार्यपालिकायें इन्हीं दोनों के अन्तर्गत आ जाती हैं। एक को अकेली कार्यपालिका ( Single Executive ) और दूसरी को बहुसंख्यक कार्यपालिका ( Plural Executive ) कहते हैं। पहले प्रकार में राज्य की पूर्ण शक्ति एक व्यक्ति के हाथ में होती है। इस प्रकार की कार्यपालिका किसी भी देश में नहीं दिखाई पड़ती। प्राचीन तथा मध्यकाल में राजाओं को सारी शक्तियाँ प्राप्त होती थीं। लेकिन आजकल यह सम्भव नहीं है। १९१७ के पहले रूस का जार सारी शक्तियों को अपने हाथ में रखता था। यह युग बहुसंख्यक कार्यपालिका के लिये उपयुक्त है। इसके अनुसार राज्य का भार दो या दो से अधिक व्यक्तियों पर रहता है। किसी समय स्पार्टा नगर में दो शासक होते थे। दोनों मिलकर राज्य करते थे और दोनों की शक्ति बराबर होती थी। लोगों का विश्वास था कि दो राजा होने से एक की शक्ति अधिक नहीं बढ़ने पायेगी। स्विटजरलैंड में अब भी बहुसंख्यक कार्यपालिका की प्रथा प्रचलित है। प्रधान कार्यपालिका ( Federal Council ) ७ सदस्यों की एक सभा है। यह सभा ३ वर्ष के लिये विधान-मंडल द्वारा निर्वाचित की जाती है। ये सातों सदस्य राज्य के कामों को ७ विभागों में बाँट लेते हैं। हर एक किसी विभाग का प्रधान होता है। नाम मात्र को इन्हीं में से कोई इनका सभापति बन जाता है, लेकिन वास्तव में वह इन्हीं का एक सहकारी होता है। इंगलैंड की कैबिनेट बहुसंख्यक कार्यपालिका का प्रत्यक्ष उदाहरण है।

कार्यपालिका विभाग में सरकार के सबसे अधिक कर्मचारी काम करते हैं। इसमें बड़े अफसर से लेकर छोटे-से-छोटा चपरासी तक सम्मिलित हैं। बड़े-बड़े अफसरों को, जो प्राय: सिविल सर्विस के सदस्य होते हैं, सरकार स्थायी रूप से नियुक्त करती है। इनकी भर्ती के लिये एक सरकारी विभाग होता है जो पब्लिक सर्विस कमीशन (Public Service Commission) कहलाता है। राज्य के लगभग सभी कर्मचारी इसी कमीशन द्वारा नियुक्त किये जाते हैं। उनकी जगह स्थायी समझी जाती है। सरकार बदलती रहती है, लेकिन ये कर्मचारी अपनी-अपनी जगह काम करते रहते हैं। छोटे-छोटे कर्मचारियों की नियुक्ति 'कमीशन' की ओर से नहीं होती। इसलिये वे किसी भी समय अलग किये जा सकते हैं। अमेरिका (U. S. A.) में एक विचित्र प्रथा है जो संसार के किसी भी हिस्से में नहीं पाई जाती। जब कोई नया प्रेसीडेन्ट चुना जाता है तो वह पिछले सभी कर्मचारियों को निकाल कर अपनी पार्टी के नये-नये कर्मचारी भर्ती कर लेता है। परिणाम यह होता है कि सरकारी कर्मचारी अपने आपको स्थायी नहीं समझते। उन्हें इस बात का भय रहता है कि मालूम नहीं किस पार्टी का प्रेसीडेन्ट चुना जायगा। इस प्रथा को 'विनाशी पद्धति' (Spoil System) कहते हैं। इससे दो हानियाँ होती हैं। एक तो सरकारी काम में बाधा पड़ती है, दूसरे कितने ही व्यक्ति बेरोजगार हो जाते हैं। परन्तु अब स्थायी कर्मचारियों की व्यवस्था वहाँ भी कर दी गई है।

**कार्यपालिका विभाग (Executive Department)**

सरकार का तीसरा अंग न्यायपालिका है। कानून की परख न्यायालयों में होती है। इस अंग का मुख्य कर्त्तव्य कानून भंग करने वालों को दंड देना है। राज्य में जब दो व्यक्तियों अथवा गिरोहों में झगड़ा होता है तो यह विभाग उसका निर्णय करता है। इस विभाग के अन्तर्गत बहुत से न्यायालय होते हैं। ऐसा भी होता है कि राज्य और व्यक्ति में झगड़ा हो जाय। न्यायालय उसका फैसला करते हैं। यदि राज्य दोषी है तो उसके उस कर्मचारी को दंड दिया जाता है, जिसने राज्य के नाम पर गलती की थी। सरकार को नागरिकों की स्वतन्त्रता और अधिकारों का उतना ही ध्यान होता है, जितना प्रत्येक नागरिक को कानून की रक्षा का। कितने ही अपराधों में सरकार को जुर्माना देने पड़ते हैं। सरकार इस बात को पसन्द करती है कि कचहरियों में पूरा-पूरा न्याय किया जाय। न्याय के ही बल पर राज्य स्थायी रह सकता है। अफलातून (Plato) का कहना है, "न्याय मनुष्य के मस्तिष्क का सबसे बड़ा गुण है।*" अच्छे-से-अच्छे कानून

**न्यायपालिका (Judiciary)**

* Justice is the highest virtue of the mind.

ोड़े जाते हैं। लोग अपनी कमजोरियों के कारण उनके महत्व को नहीं समझते। इस प्रकार के अपराधी जब कचहरियों में लाये जाते हैं तो जज उन्हें उसी मात्रा में दंड देता है जितने में उनकी बुद्धि ठीक हो जाय। दंड क्यों दिया जाता है, और इससे व्यक्तिगत स्वतन्त्रता में कहाँ तक बाधा पड़ती है, इसका वर्णन कानून वाले अध्याय में सविस्तर किया गया है। यहाँ पर इतना कहना काफी होगा कि कचहरियों में दंड नागरिक की भलाई के लिये दिया जाता है। दंड देते समय सरकार धनी-गरीब तथा छोटे-बड़े का ध्यान नहीं रखती। उसकी दृष्टि में सभी बराबर हैं।

**न्यायाधीश की भर्ती**

जिस प्रकार कार्यपालिका का संगठन चपरासी से राष्ट्रपति तक है उसी प्रकार कचहरियाँ भी छोटी-से-बड़ी तक राज्य में फैली होती हैं। छोटी कचहरियों में न्यायाधीश की उतनी ही जिम्मेवारी है जितनी बड़ी कचहरी में। प्रायः न्यायाधीशों की भर्ती तीन प्रकार से की जाती है। जो देश जैसा चाहे किसी एक तरीके को अपना ले। न्यायाधीश का काम बड़ी जिम्मेवारी का है। इसलिये उनकी भर्ती काफी परख के साथ होनी चाहिये। जब कि जजों को जीवन भर न्याय करना है तो उनकी भर्ती न्याय के सिद्धान्त पर होनी चाहिये, ऐसा नहीं कि कोई आदमी घूस देकर न्यायाधीश बन बैठे। जब आरम्भ में ही उसने इतना बड़ा अन्याय किया तो उससे आगे चल कर न्याय की क्या आशा की जा सकती है। भर्ती होने से पहले हर न्यायाधीश में दो गुणों की परीक्षा की जाती है। एक तो यह कि उसे कानूनों का पूरा ज्ञान हो। जो कानून न जानेगा वह न्याय नहीं कर सकता। कानून की जानकारी के साथ न्यायाधीश को निष्पक्ष और स्वतन्त्र विचार का होना चाहिये। पक्षपात और न्याय इन दोनों में शत्रुता है। जो व्यक्ति पक्षपात करेगा वह न्याय नहीं कर सकता। जिन व्यक्तियों में ये दोनों गुण पाये जाते हैं वे न्यायाधीश के पद पर नियुक्त किये जाते हैं।

अब प्रश्न यह है कि उनकी भर्ती का नियम क्या है। ऊपर कहा गया है कि तीन प्रकार से इनकी नियुक्ति की जाती है। एक तो यह कि विधान-मंडल जजों को चुनता है। लेकिन यह ढंग दुनिया के किसी देश में नहीं पाया जाता। केवल स्विटजरलैंड में विधान सभा जजों का निर्वाचन करती है। जहाँ अंग विभाजन का सिद्धान्त पूरी तरह बर्ता जाता है वहाँ इस तरीके को बुरा ठहराया गया है। लोगों का कहना है कि जब न्यायाधीश विधान-मंडल द्वारा चुने जायेंगे तो न्यायपालिका और विधान-मंडल दोनों अलग-अलग नहीं रह सकते। अमेरिका में यह ढंग बुरा ठहराया गया है। जजों की भर्ती का दूसरा नियम यह है कि आम जनता उनका निर्वाचन करे। इससे जनता उन्हीं व्यक्तियों को चुनेगी जिनमें

उसका विश्वास होगा। अमेरिका (U. S. A.) के कुछ देशों में जजों की भर्ती इसी ढंग पर होती है। लेकिन एक बात का ध्यान रखना चाहिये कि कितनी ही बार अच्छे-से-अच्छे व्यक्ति चुनाव में सफल नहीं होते। जिस प्रकार विधान-मंडलों के चुनाव में कितने ही योग्य व्यक्ति हरा दिये जाते हैं, उसी प्रकार बहुत से योग्य व्यक्ति न्यायाधीश नहीं बन पाते। जजों की भर्ती का तीसरा ढंग यह है कि कार्यपालिका सभा द्वारा उनकी नियुक्ति की जाय। यह ढंग सबसे उत्तम ठहराया गया है। संसार के लगभग सभी सभ्य देशों में इसी का आश्रय लिया गया है। कार्यपालिका सरलता-पूर्वक उन व्यक्तियों को चुन लेती है जिन्हें वह सबसे योग्य समझती है।

**न्यायपालिका का संगठन**

सरकार का न्याय विभाग सीढ़ी की तरह नीचे से ऊपर तक संगठित है। हमारे देश में सबसे छोटी कचहरी गाँव की पंचायत कहलाती है। गाँव के छोटे-मोटे मुकदमे इसी पंचायत द्वारा फैसल किये जाते हैं। यह पंचायत हर गाँव में होती है और फिर आठ या दस गाँवों की एक बड़ी पंचायत रहती है। पंचायत में प्रायः पाँच या दस आदमी होते हैं। इसका सभापति सरपंच कहलाता है। पंचायत से ऊपर तहसील होती है। फिर जिले की छोटी और बड़ी अदालतें होती हैं। इसके बाद हाईकोर्ट होती है। यह हमारे देश की सबसे बड़ी कचहरी है। नवीन संविधान के अनुसार एक उच्चतम न्यायालय (Supreme Court) स्थापित किया गया है। इसका कार्यालय दिल्ली में है और यह देश की सबसे बड़ी कचहरी कहलाती है। लेकिन इसका मुख्य काम शासन सम्बन्धी कठिनाइयों को दूर करना तथा दो प्रदेशों वा राज्यों के झगड़े को तै करना है।

कचहरियों में जितने भी मुकदमे आते हैं वे दो प्रकार के होते हैं। एक तो माल के मुकदमे (Civil Cases) और दूसरे जान या अपराध के (Criminal Cases), इसीलिये कानून भी दो प्रकार के होते हैं, फौजदारी के कानून और माल के कानून (Criminal Law and Civil Law)। न्यायालयों में इन दोनों प्रकार के कानूनों का उपयोग किया जाता है। अमेरिका (U. S. A.) की सबसे बड़ी कचहरी प्रधान न्यायालय (Supreme Court) कहलाती है। वहाँ का प्रेसीडेन्ट जजों को नियुक्त करता है। सभी देशों में न्याय विभाग का प्रधान कार्यपालिका का कोई सदस्य (Cabinet Minister) होता है। हमारे देश में केन्द्रीय मन्त्रि मंडल का एक मन्त्री (Minister) न्याय-विभाग का प्रधान होता है। फ्रान्स में इसी मेम्बर की सहायता से वहाँ का प्रेसीडेन्ट न्यायाधीशों की नियुक्ति करता है। लगभग सभी सभ्य देशों में जूरी (Jury) की प्रथा प्रचलित है। न्यायाधीशों की सहायता के लिये कुछ अन्य ५ या ७ व्यक्ति नियुक्त किये जाते हैं।

कुछ बातों में ये अपनी राय न्यायाधीश को देते हैं। हमारे यहाँ भी जूरी की प्रथा है। लोगों का अनुमान है कि इस प्रथा से न्याय में सुविधा होती है।

**न्यायाधीशों का कार्यकाल**

न्यायाधीश कितने साल के लिये नियुक्त किये जायँ इस पर लोगों की भिन्न-भिन्न राय है। कुछ का विचार है कि ये जीवन-पर्यन्त के लिये नियुक्त होने चाहिये। एक बार नियुक्त होने पर फिर उन्हें कोई हटा नहीं सकता। लेकिन कुछ विद्वानों का मत है कि न्यायाधीशों को तभी तक काम करना चाहिये जब तक उनका बर्ताव कार्यपालिका और विधान-मंडल के साथ ठीक हो। इन्हें जल्दी निकाल देना ठीक नहीं है। इंगलैंड में न्यायाधीश तब तक नहीं निकाले जा सकते जब तक पार्लियामेन्ट उन्हें निकालने का प्रस्ताव बहुमत से पास न करे। इनकी नियुक्ति काफी परख के बाद होती है। हाईकोर्ट के जज वे ही नियुक्त किये जाते हैं जो कम-से-कम १० वर्ष तक हाईकोर्ट में वकालत किये हों। न्याय विभाग को विशुद्ध रखने के लिये यह आवश्यक है कि जजों को अच्छा वेतन दिया जाय, ताकि वे आर्थिक कठिनाइयों में न रहें। कम वेतन से घूसखोरी बढ़ती है। कई महकमों में लोग कम वेतन होते हुए भी काम करने के लिये लालायित रहते हैं। इसका कारण यही है कि वहाँ अनुचित ढंग से पैसे की आय होती है। न्याय विभाग में यह गन्दगी पैदा हो जाय तो न्याय में बाधा पड़ेगी। अदालतें धनियों के हाथ की कठपुतली बन जायेंगी।

**आदर्श न्याय-विभाग**

निष्पक्षता न्याय की कसौटी है। जिस न्यायालय में कोई भेद-भाव नहीं किया जाता और कानून के आधार पर लोगों को उचित दंड दिया जाता है वही न्याय कर सकता है। न्यायालयों का कर्त्तव्य केवल दंड देना नहीं बल्कि उचित और अनुचित में भेद करना है। जहाँ अनुचित ढंग से कोई व्यक्ति एक दूसरे का हक छीन लेता है वहाँ न्यायालय उसे ठीक मार्ग पर लाने का प्रयत्न करते हैं। आदर्श न्याय के लिये आदर्श व्यक्तियों की आवश्यकता है। आदर्श व्यक्ति अच्छे वातावरण में उत्पन्न होते हैं। इसलिये शिक्षा का प्रचार राज्य का मुख्य कर्त्तव्य ठहराया गया है। जजों को इतनी अधिक तनख्वाहें दी जायँ कि उन्हें अपने भरण-पोषण के लिये औरों पर भरोसा न करना पड़े। राज्य के किसी विभाग का कर्मचारी न्याय विभाग के कामों में हस्तक्षेप न करे। जजों को कानून के अतिरिक्त किसी प्रकार की सिफारिश सुनने से इन्कार कर देना चाहिये। उनके दिल में जो निष्पक्ष भाव से बात बैठे उसी की सहायता से फैसला दें। न्यायालयों को देश काल और पात्र का ध्यान रखना चाहिये। जजों को फूल की तरह कोमल और पत्थर की तरह कठोर होना चाहिये। कड़ा दंड देने में उनका हृदय पिघलना नहीं चाहिये।

न्याय तभी हो सकता है जब कानून सुलझे हुए हों। कानून स्पष्ट न हो और इसका कई अर्थ लगाया जाय तो न्याय नहीं हो सकता। विधान-मंडल कानूनों को स्पष्ट करके न्यायालयों को दे। सरकार का कोई अंग अकेले तब तक ठीक काम नहीं कर सकता, जब तक बाकी अंग अपने कर्त्तव्य का पालन न करें। कार्य-पालिका निर्दोष लोगों को फँसा कर न्यायालयों में उपस्थित करेगी तो जजों को न्याय करने में कठिनाई होगी। कितने ही निरपराध व्यक्ति जेलों में भेज दिये जायेंगे। आदर्श न्याय-विभाग के लिये जजों की निष्पक्षता और स्वतन्त्रता के अतिरिक्त आदर्श कार्यपालिका और आदर्श विधान-मंडल की आवश्यकता है।

**न्यायाधीश और कानून**

विधान-मंडल कानून बनाने में कितना भी सावधान क्यों न रहे थोड़ी बहुत कमी का रहना अनिवार्य है। कानूनों के दो-दो और तीन-तीन अर्थ लगाये जाते हैं। कुछ ऐसे भी अवसर न्यायालयों में आते हैं जिनके लिये उचित कानून का कोई विधान नहीं रहता। कारण यह है कि विधान-मंडल के सदस्यों को मतभेद के सारे पहलुओं का ज्ञान नहीं हो सकता। यह मनुष्य की शक्ति से बाहर है। इसीलिये जज को इन कठिनाइयों का सामना करना पड़ता है। वह अपनी बुद्धि का प्रयोग इन अवसरों पर करता है। जब एक कानून के कई अर्थ लगाये जाते हैं तो वह उसी अर्थ का प्रयोग करता है जो उसकी बुद्धि में सबसे उचित होता है। ऐसे भी अपराध सामने आ जाते हैं जिनके लिये कोई कानून नहीं होता। ऐसी दशा में जज यह नहीं कह सकता कि वह इसका फैसला नहीं करेगा; क्योंकि कानून की कमी है। उसे कोई-न-कोई मार्ग निकालना पड़ता है। ऐसे अवसरों पर वह कुछ तो अपनी बुद्धि का प्रयोग करता है और कुछ अन्य कानूनों का। इन दोनों का परिणाम यह होता है कि एक ओर तो कानून का मतलब साफ होता है और दूसरी ओर नये-नये कानून बनते हैं। न्यायालयों में कितने ही नये कानून बनते रहते हैं। इसका अर्थ यह नहीं है कि न्याय विभाग विधान-मंडल के अधिकार का दुरुपयोग करता है बल्कि उसे विवश होकर ऐसा करना पड़ता है। विधान-मंडल इसे बुरा नहीं मानता। लगभग सभी देशों में इस प्रकार के कानूनों का प्रचार है। ये कानून अधिक सुलझे हुये और स्पष्ट होते हैं, क्योंकि जजों के वर्षों अनुभव के बाद बनते हैं। साथ ही कार्य रूप में इन्हें परिणत करना रहता है। इन कानूनों को न्यायाधीशों का कानून ( Judge-made-law ) कहते हैं।

---

# अध्याय १०

## प्रभुता ( Sovereignty )

**प्रभुता की परिभाषा**

प्रत्येक राज्य में एक ऐसी शक्ति होती है जहाँ सारी शक्तियाँ केन्द्रीभूत होती हैं। सरकार की बागडोर इसी शक्ति के हाथ में होती है। यही शक्ति प्रभुता कहलाती है। वैसे तो सरकार की शक्तियाँ बिखरी हुई हैं और किसी एक व्यक्ति के हाथ में नहीं होतीं फिर भी कोई-न-कोई प्रधान होता है। यही प्रधान व्यक्ति राजा ( Sovereign ) कहलाता है और उसकी शक्ति प्रभुता ( Sovereignty ) कहलाती है। हमारे देश में राष्ट्रपति सबसे प्रधान व्यक्ति हैं। प्रभुता उन्हीं के हाथ में है। लेकिन आगे चलकर यह विचार किया जायगा कि वास्तव में प्रधान शासक कौन है और प्रभुता कहाँ निवास करती है। इस प्रश्न पर लोगों के अनेक विचार हैं। प्रभुता की परिभाषा करते हुए जान आस्टिन ( John Austin ) लिखता है, "यदि किसी राजनैतिक संगठन के अन्दर कोई ऐसा व्यक्ति है जो किसी के अन्तर्गत नहीं है और सारा संगठित समाज उसकी आज्ञाओं का पालन करता है तो वह व्यक्ति राजा और संगठित समाज एक स्वतन्त्र राष्ट्र कहलाता है।" * प्रसिद्ध राजनीतिज्ञ बोदाँ ( Bodin ) लिखता है, "प्रभुता सम्पूर्ण प्रजा पर सबसे बड़ी शक्ति है जिसे बड़ा-से-बड़ा कानून नहीं दबा सकता।" †

प्रभुता राज्य में सबसे बड़ी राजनैतिक शक्ति है। उसे न कोई दबा सकता है और न राज्य से बाहर निकाल सकता है। प्रभुता के बिना कोई राज्य जीवित नहीं रह सकता। वह राज्य का प्राण है। जैसे कुटुम्ब में किसी मालिक की आवश्यकता होती है उसी तरह राज्य में एक स्वामी की आवश्यकता है। यही स्वामी राजा कहलाता है। भिन्न-भिन्न देशों में वह अलग-अलग नामों से सूचित किया जाता है। कहीं तानाशाह ( Dictator ), कहीं बादशाह (King or Emperor )

---

* If a determinate human superior not in the habit of obedience to a like superior receives haitual obedience from the bulk of a given society, that determinate superior is sovereign in that society, and that society is a society political and independent

† Sovereignty is the supreme power over citizens and subjects unrestrained by the laws.

और कहीं सभापति या राष्ट्रपति ( President ) कहलाता है। इनके नाम में भिन्नता भले ही हो परन्तु इन्हें जो शक्ति प्राप्त है उसका स्वरूप एक-सा है। वह शक्ति प्रभुता ( Sovereignty ) कहलाती है। कुछ राज्यों में यह शक्ति विशेष प्रबल होती है और कुछ में साधारण। इस शक्ति में इतनी प्रतिभा है कि इसे प्राप्त कर मनुष्य प्रायः अहंकारी और मदान्ध हो जाता है।*

**प्रभुता का स्वभाव**

कोई वस्तु गुण दोष से परे नहीं है। प्रभुता में कुछ ऐसे गुण हैं जो अन्य सत्ताओं में नहीं पाये जाते। प्राय: इसके पाँच गुण कहे गये हैं। पहिला यह कि स्वभाव से ही प्रभुता सर्वप्रधान है। वह किसी दूसरी सत्ता की मातहती में नहीं रह सकती। राज्य की जितनी शक्तियाँ हैं, प्रभुता इन सबसे ऊपर अपना सिक्का जमाये रहती है। उसकी इस मर्यादा में कमी पड़ते ही सरकार तितर बितर हो जाती है। इसीलिये कहा गया है कि राज्य के बिना प्रभुता और प्रभुता के बिना राज्य जीवित नहीं रह सकते। राज्य के अन्दर सभी संगठनों वा समुदायों को राजा का हुक्म मानना पड़ता है। प्रभुता का दूसरा गुण इसका स्थायीपन है। जब तक राज्य की नींव स्थिर है तब तक प्रभुता दृढ़ बनी रहती है। ऐसा कहीं भी नहीं सुना गया कि राज्य कायम रहे और प्रभुता नष्ट हो जाय। यह कहना कठिन है कि पहले राज्य हुआ या प्रभुता। जिस तरह हम यह नहीं बतला सकते कि पहले मुर्गी हुई या मुर्गी का अंडा, उसी तरह राज्य और प्रभुता की तिथि हम निश्चय नहीं कर सकते। प्रभुता का तीसरा गुण इसकी व्यापकता है। यह कोई ऐसी शक्ति नहीं है जो एक ही स्थान पर कायम रहती है। राज्य में यह शक्ति बिखरी हुई है। हर व्यक्ति, हर संगठन इसकी शक्ति से प्रभावित रहता है। कोई भी अनियमित काम करते हुये वह इस शक्ति से डरता है। चोरी करने वाला शंकित होता है कि कहीं प्रभुता उसे दण्ड न देवे। प्रभुता का चौथा गुण उसका अटूट सम्बन्ध है। दो व्यक्ति इसे आपस में बाँट नहीं सकते। एक राज्य में एक से अधिक प्रभुता नहीं रह सकती। एक देश के न दो राजा हो सकते हैं और न एक कुटुम्ब के दो स्वामी। इसी तरह प्रभुता भी दो नहीं हो सकती। भ्रम से हम दो शक्तियों को प्रभुता भले ही कह लें लेकिन यह बात असम्भव है। जैसे एक मियान में दो

---

*भरतहि दोष देइ को जाये। जग बौराइ राज पद पाये॥
विषई जीव पाइ प्रभुताई। मूढ़ मोह बस तोहि जनाई॥
सहसबाहु, सुरनाथ, त्रिसंकू। केहि न राजमद दीन्ह कलंकू॥
कही तात तुम नीति सुहाई। सबते कठिन राजमद भाई॥
नहिं कोउ अस जनमा जग माहीं। प्रभुता पाइ जाहि मद नाहीं॥

तलवार नहीं रहती उसी तरह एक देश में दो प्रधान शक्तियाँ निवास नहीं कर सकतीं।

प्रभुता का अन्तिम गुण यह है कि वह अपनी शक्ति किसी और को प्रदान नहीं कर सकती। यदि यह शक्ति किसी अन्य को प्रदान कर दी गई तो यह स्वयं जीवित नहीं सकती। एक अमेरिकन विद्वान् लीबर ( Lieber ) लिखता है, "जिस प्रकार कोई मनुष्य अपना प्राण किसी और के शरीर में नहीं डाल सकता और न कोई पेड़ अपनी हरियाली किसी दूसरे पेड़ को दे सकता है, उसी प्रकार प्रभुता अपनी शक्ति किसी अन्य को प्रदान नहीं कर सकती।"* इस बारे में प्रभुता विवश है। इसका तात्पर्य यह नहीं है कि एक राजा को हटा कर कोई दूसरा राजा नहीं बन सकता। प्रभुता किसी भी व्यक्ति के हाथ में दी जा सकती है। रूसो (Rousseau) के कथनानुसार प्रभुता एक प्रकार की इच्छा है। इसलिये शक्ति तो हम बदल सकते हैं लेकिन इच्छा नहीं बदल सकते।†

किसी अर्थ में सभी कर्मचारी राज्य करते हैं। जिले का कलेक्टर और राज्य का राज्यपाल दोनों अपने-अपने क्षेत्र में राजा हैं।

इससे स्पष्ट है कि प्रभुता किसी एक के हाथ में नहीं रहती। प्राचीन काल में राजाओं को अपने राज्य में प्रजा पर पूरा अधिकार होता था। कानून बनाना, टैक्स लगाना, अपराधियों को दंड देना, सरकारी कर्मचारियों को नियुक्त करना, आदि कार्य राजा के हाथ रहते थे। फिर भी यह कहना कठिन है कि सम्पूर्ण प्रभुता उसी के हाथ में रहती थी। राजा किसी-न-किसी से सलाह लेते होंगे। मंत्री अथवा उनके मित्र राजकीय कामों में उनकी सहायता अवश्य करते होंगे। वे पूरी तरह स्वतन्त्र नहीं कहे जा सकते, क्योंकि धार्मिक तथा सामाजिक नियम उन्हें मानने पड़ते थे। उनकी निजी शक्ति उनकी स्वतन्त्रता में बाधक थी। इससे स्पष्ट है कि राजा न तो पूर्ण स्वतन्त्र होता है और न सारी शक्तियों को अपने हाथ में ले सकता है। ये दोनों बातें असम्भव हैं। इंगलैंड में सम्राट्, पार्लियामेन्ट, कैबिनेट तथा और छोटे-छोटे अफसर वहाँ का शासन करते हैं। वे सभी वहाँ के राजा कहे जा सकते हैं। थोड़ी बहुत प्रभुता इन सबके हाथ में है। ऊपर कहाँ गया है कि सम्राट् सब कुछ करता है। और सारी शक्ति उसी के हाथ में है लेकिन कार्य रूप में यह बात नहीं है। न तो सम्राट् के हाथ में कोई शक्ति है और न वह कुछ करता है। वह प्रधान मंत्री ( Prime Minister ) के हाथ की कठपुतली है। बिना उसकी इच्छा के वह विदेश यात्रा तक नहीं कर सकता। कानूनों पर हस्ताक्षर उसी की इच्छा से करता है। बिना उसकी सलाह के किसी दावत में सम्मिलित तक नहीं हो सकता। वह जिस स्त्री से चाहे विवाह नहीं कर सकता। इसी स्वतन्त्रता के कारण इंगलैंड के एक उत्तराधिकारी को गद्दी छोड़ देनी पड़ी। किसी पत्र पत्रिका में वह कोई स्वतन्त्र लेख नहीं लिख सकता और न कहीं एक शब्द बोल सकता है। वह जिससे चाहे मिल भी नहीं सकता।

ये उदाहरण इस बात के लिये पर्याप्त हैं कि सम्राट् के हाथ में कोई शक्ति नहीं है। वह केवल नाम के लिये प्रधान है। असली शासक पार्लियामेंट, कैबिनेट और प्रधान मन्त्री हैं। फिर यह प्रश्न उठता है कि क्या इनके ऊपर कोई अनुशासन नहीं है? क्या पार्लियामेंट जो कानून चाहे बना सकती है? ऐसी बात नहीं है। जनता का उसे प्रतिक्षण भय रहता है। पार्लियामेंट के सदस्य जनता के प्रतिनिधि हैं। वे उसकी इच्छा के विपरीत नहीं जा सकते। जनता की जो आवश्यकता होती है उसी पर पार्लियामेंट के सदस्य विचार करते हैं। कैबिनेट स्वयं पार्लियामेंट की एक कमेटी है। इसीलिये जनता सर्वोपरि है। इसलिये कहा जाता है कि इंगलैंड में • का जोर है। वहाँ का असली शासक जनता है। लेकिन यह बात कुछ समझ नहीं आती कि जब प्रजा स्वयं अपना राज्य करती है तो राजा प्रजा में भेद क्या

है ? इस दशा में यह पता लगाना और भी कठिन है कि प्रभुता किसके हाथ में है। न तो वह सम्राट् के हाथ में है, न कैबिनेट के, न पार्लियामेंट के और न किसी विशेष अधिकारी के। यदि यह कहें कि प्रभुता प्रजा के हाथ में है तो 'राजा' और 'प्रजा' के भेद की आवश्यकता क्या है ? अच्छा होगा कि हम उस शक्ति को "प्रजा-सत्ता" कहें। इस लम्बी व्याख्या के बाद हम इस नतीजे पर पहुँचे कि जनता के अतिरिक्त न कोई राजा है और न 'प्रभुता' कोई चीज है। फिर यह प्रश्न ही क्यों उठाया गया ? यही बात अन्य देशों में भी पाई जाती है।

लोग यह समझते हैं कि अमेरिका का प्रेसीडेन्ट वहाँ का राजा है और सारी राजनैतिक शक्तियाँ उसी के हाथ में हैं। लेकिन कार्य रूप में बात ऐसी नहीं है। लीकाक लिखता है, "अमेरिका का प्रेसीडेन्ट, कांग्रेस, रियासतों की सरकार, इनमें से कोई भी वहाँ का राजा नहीं है। प्रधान राजनैतिक शक्ति किसी और जगह है"।*

हमारे देश में भी राष्ट्रपति उसकी मंत्रि-परिषद, राज्यपाल आदि यहाँ के राजा कहे जा सकते हैं। परन्तु ये तीनों शक्तियाँ जनता की शक्ति के नीचे काम करती हैं, इसलिये हम इनकी शक्ति को प्रभुता नहीं कह सकते। किसी भी शासन पद्धति के अन्दर यह पता लगाना कठिन है कि प्रभुता कहाँ निवास करती है।

कुछ विद्वानों का मत है कि प्रभुता हर देश में जनता के हाथ में होती है। वह जब चाहे शासन पद्धति को बदल सकती है और राजा को निकाल बाहर कर सकती है। शासन व्यवस्था प्रजा की बनाई हुई चीज है। सरकारी नौकर जनता के पैसे से जीवित रहते हैं, इसलिये वे उसी के नौकर हैं। लेकिन हमें एक बात याद रखनी चाहिये, कि 'जनता' शब्द एक विशेष अर्थ रखता है। इसका अर्थ केवल 'मत-दाताओं' से है। इसमें भी एक कठिनाई है। जनता स्वयं कोई चीज नहीं है। न तो इसका कोई निश्चित स्वरूप है और न कुछ खास व्यक्ति अपने को जनता कह सकते हैं। तो फिर प्रभुता कहाँ रहेगी ? जान आस्टिन ( John Austin ) के कथनानुसार यह किसी प्रत्यक्ष व्यक्ति में होनी चाहिये। रूसो की तरह यह कोई अप्रत्यक्ष ( General Will ) वस्तु नहीं है। कुछ राजनीतिज्ञ यह तर्क उपस्थित करते हैं कि राज्य में सर्वशक्तिमान वही व्यक्ति या समूह है जो शासन-विधान को बदल सकता है। उसी शक्ति को प्रभुता कहना ठीक है। लेकिन यह कैसे कहा जाय कि अमुक शक्ति शासन पद्धति को बदल सकती है। जनता क्रान्ति द्वारा मालूम नहीं कितनी बार शासन पद्धति को पलट देती है। रूस में १९१७ ई०

---

*Neither the President, nor the Congress nor the State Government is the body invested with the sovereign power of the state. The supreme authority lies elsewhere.

की क्रान्ति इस बात का प्रमाण है। तो क्या हम कह सकते हैं कि क्रान्ति ही एक ऐसी शक्ति है जिसे 'प्रभुता' कहा जा सकता है? इस प्रकार के तर्क से हम पार नहीं पा सकते।

पिछले अध्याय में यह कहा गया है कि सरकार स्वयं कोई चीज नहीं है।

**सरकार और प्रभुता**

वह समस्त सरकारी कर्मचारियों से मिलकर बनी हुई एक शक्ति है। इन कर्मचारियों को राज्य की ओर से किसी-न किसी प्रकार की शक्ति प्राप्त रहती है। इन शक्तियों की देख-रेख के लिये एक प्रधान शक्ति की आवश्यकता पड़ती है। वही प्रधान शक्ति प्रभुता कहलाती है। जिस प्रकार हम सरकार को देख नहीं सकते और न उसका कोई चित्र खींच सकते हैं उसी तरह प्रभुता को भी हम नहीं देख सकते। इसी के बल पर सरकार चलती रहती है। इन दोनों को एक दूसरे से शक्ति मिलती है। इसलिये प्रभुता सरकार का एक विशेष गुण है। इसे स्थिर रखने के लिये सरकार को भीतर और बाहर दोनों ओर से देश को स्वतन्त्र रखना पड़ता है। परतन्त्र सरकार की कोई प्रभुता नहीं होती। इसी बल पर सरकार किसी के सामने अपना सिर नहीं झुकाती। कभी-कभी सरकार और प्रभुता ये दोनों शब्द एक अर्थ में प्रयोग किये जाते हैं। जब हम कहते हैं कि पोलैंड की सरकार का अन्त हो गया तो इसका यह भी अर्थ है कि वहाँ की प्रभुता समाप्त हो गई। स्पेन की सरकार दुर्बल है अर्थात् वहाँ की प्रभुता शक्तिहीन है। अमुक देश की सरकार बदल गई का अर्थ यही है कि वहाँ की प्रभुता एक के हाथ से निकल कर किसी दूसरे के हाथ में चली गई। इतनी एकता होते हुये भी दोनों दो चीजें हैं। सरकार राज्य की एक मशीन है और प्रभुता राज्य का एक विशेष गुण है। सरकार एक संगठन है और प्रभुता एक शक्ति है। सरकार का रूप बदलता रहता है, कभी वह कमजोर और कभी मजबूत रहती है, लेकिन प्रभुता सदैव प्रधान और एक-सी बनी रहती है।

वास्तव में प्रभुता बाँटी नहीं जा सकती। किसी देश में दो प्रभुता साथ-साथ

**प्रभुता के भेद**

नहीं रह सकती। कुछ विद्वानों ने इसके भेद किये हैं, परन्तु हम उसे भेद नहीं कह सकते। व्यापक रूप से समझने के वे विभिन्न प्रकार हैं। पहिला भेद यह किया जाता है कि प्रभुता दो प्रकार की होती है—एक झूठी और दूसरी सच्ची। इंगलैंड का सम्राट् झूठी प्रभुता रखता है। वह कहने को तो सर्वशक्तिमान है, लेकिन उसे अधिकार कुछ नहीं है। लेकिन वह और पार्लियामेंट एक साथ मिलकर सच्ची प्रभुता के प्रत्यक्ष उदाहरण हैं। दूसरा भेद कानूनी और राजनैतिक प्रभुता है। कानूनी प्रभुता वह है जो कानूनन सर्वश्रेष्ठ ठहराई जाती है, लेकिन दैनिक और प्रत्यक्ष राजनीति में

उसका कोई हाथ नहीं होता। उसकी आवश्यकता इतनी अवश्य है कि लोग उसे देखते रहें और यह न समझें कि उनका कोई राजा नहीं है। इंगलैंड में सम्राट् और पार्लियामेंट दोनों कानूनी राजा समझे जाते हैं परन्तु असली प्रभुता जनता के हाथों में रक्खी गई है। यही राजनैतिक प्रभुता का स्वरूप है। कभी-कभी एक ही व्यक्ति में कानूनी और राजनैतिक दोनों प्रकार की प्रभुता पाई जाती है। यदि कोई शासक सारी शक्ति अपने हाथ में रखता है तो वह कानूनी और राजनैतिक दोनों प्रकार की प्रभुता का अधिकारी है। कानून उसे शासक घोषित करते हैं और दैनिक जीवन में भी वह सभी कार्य अपनी स्वतन्त्र इच्छा से करता है। प्रभुता का तीसरा भेद असली और नकली प्रभुता है। इसका उदाहरण हमें अफगानिस्तान में दिखलाई पड़ता है। अमानुल्लाह वहाँ का असली राजा था। कानून और जनता की ओर से वह राजा स्वीकार किया गया था। जब वहाँ विद्रोह हुआ तो अमानुल्ला निकाल दिया गया और बच्चा शका वहाँ का राजा बन बैठा। न तो जनता उसे चाहती थी और न कानून से ही वह राजा था। लेकिन उसने अपने को राजा घोषित कर दिया। अन्त में नादिर खाँ ने उसे भी निकाल दिया और स्वयं अफगानिस्तान का राजा बन बैठा। इसलिये बच्चा शका और नादिर खाँ दोनों नकली राजा थे। बाद में नादिर खाँ को जनता ने राजा स्वीकार कर लिया और वह नकली से असली राजा बन गया। प्रभुता की वास्तविकता को समझने के लिये ये भेद पर्याप्त हैं।

**प्रभुता का इतिहास**

प्रभुता उतनी ही पुरानी है जितना राज्य। इन दोनों की उत्पत्ति एक साथ हुई है। अरस्तू और अफलातून ने इस सत्ता का वर्णन किया है। अफलातून ने राजा को दार्शनिक तथा रक्षक (Philosopher King or the Guardian ) कहा है। अरस्तू ने इसी प्रभुता के आधार पर राज्य को तीन भागों में विभाजित किया है। यूनान में प्रभुता एक महत्त्वपूर्ण और पवित्र शक्ति समझी जाती थी और वह अपने रंग में राज्य को ढाल सकती थी। वहाँ की रियासतों का अन्त होने ही रोमन साम्राज्य की नींव पड़ी। रोमन नगर बढ़ते-बढ़ते रोमन साम्राज्य हुआ। रोम सम्राट् और सीनेट अपने को इसका कर्त्ता-धर्त्ता समझते थे। लेकिन कानूनन प्रभुता जनता की चीज समझी जाती थी। वह उन्हीं के हाथों में रक्खी गई थी।

आधुनिक युग में जो प्रभुता का अर्थ लगाया जाता है उसका जन्म फ्यूडल काल में हुआ था।* जो राजा अपनी भूमि को छोटे-छोटे राजाओं में बाँटता था

---

* ......"It was in this struggle of the church...with the feudal lords that the modern conce ption of sovereignty was developed."

वह इन सब का प्रधान समझा जाता था। वही सब का राजनैतिक गुरु माना जाता था। वैसे तो राज्य में छोटे-छोटे कई राजा थे लेकिन सर्वप्रधान एक ही समझा जाता था। तभी से आज तक यह परिभाषा चली आ रही है कि 'प्रभुता सर्वप्रधान राजनैतिक शक्ति है।' छोटे-छोटे राजाओं को उसकी आज्ञा माननी पड़ती थी। उसकी सर्वप्रधानता में किसी को सन्देह नहीं था। हुक्म और आज्ञा-पालन की जो जड़ फ्यूडल काल में डाली गई थी, वह बढ़ती गई। उसका रूप बदलते-बदलते आज कानून और आज्ञा-पालन हो गया। गिर्क (Gierke) लिखता है कि आधुनिक प्रभुता का जन्म उस समय हुआ जब कि पोप और सम्राट् में राज्य के लिये लड़ाइयाँ हुई थीं। इसके बाद हाब्स (Hobbes) और बोदाँ (Bodin) ने प्रभुता पर और अधिक प्रकाश डाला। बाद में इस पर अनेक ग्रन्थ लिखे गये। बीसवीं सदी के कुछ राजनीतिज्ञों ने प्रभुता के अर्थ को एकदम पलट दिया है। उनका कहना है कि व्यावसायिक क्रान्ति ने जैसे मनुष्य के जीवन के सारे पहलुओं को बदल दिया उसी तरह प्रभुता भी अब वह नहीं रही जो बीसवीं सदी के पहले थी। इस सिद्धान्त को व्यापकवाद (Pluralism) कहते हैं।

व्यापकवाद (Pluralism)

प्रभुता में व्यापकवाद के प्रचारक मुख्य तीन व्यक्ति हैं। जी० डी० एच० कोल, ड्यूगिट और लास्की (G. D. H. Cole, Duguit and Laski) इनका कहना है कि प्रभुता कोई ऐसी शक्ति नहीं है जो किसी एक व्यक्ति या गिरोह के हाथों में रक्खी जाय। राज्य के अन्दर बहुत से संगठन होते हैं। प्रत्येक संगठन राज्य के लिये उतना ही आवश्यक है जितना बड़ा-से बड़ा सरकारी अफसर। दैनिक जीवन में उन संगठनों से व्यक्ति को सरकारी अफसरों से कहीं अधिक लाभ पहुँचता है। इसलिये प्रभुता का कुछ अंश उन संगठनों के हाथ में भी होना चाहिये। वे शक्ति को लिये बिना नहीं रह सकते। राज्य किसी का धर्म-परिवर्तन नहीं कर सकता। सब को अपने अपने धर्म प्रिय हैं। इसलिये राज्य की बड़ी-से-बड़ी सत्ता को यह कहने का अधिकार नहीं है कि वह सब कुछ कर सकती है। कल्याण तभी होगा जब सरकार प्रभुता को नीचे से ऊपर तक बाँट दे। वह हर संगठन की वास्तविकता को समझे और उसे शक्ति प्रदान करने में थोड़ी भी हिचक न करे। व्यावसायिक क्रान्ति के बाद न केवल व्यावसायिक बल्कि विचार तथा सांस्कृतिक सभी प्रकार के संगठनों की वृद्धि हुई है। सरकार इन्हें शक्ति प्रदान करके इनके कार्यों को उत्साहित करे। वह यह न डरे कि अमुक संगठन बढ़ते-बढ़ते राज्य पर आरूढ़ हो जायगा। यदि राज्य का उद्देश्य प्रजा की सेवा और उन्नति करना है तो ये संगठन भी आज काफी सेवा कर रहे हैं। मजदूर-दल, किसान-दल, शिक्षा-संगठन, विश्वविद्यालय, स्वास्थ्य गृह ये

सब अपने-अपने मार्ग में स्वतंत्र होने चाहिये। सरकार केवल इन्हें आपस में संयोजित करती रहे। ये सभी राज्य के अंग हैं। जैसे शरीर में हाथ का महत्व किसी अंग से कम नहीं है उसी तरह इन संगठनों का महत्व राज्य में काफी बड़ा है। किसी वस्तु का हिस्सा उतना ही आवश्यक है जितना सम्पूर्ण वस्तु। इसलिये इन संगठनों को थोड़ी-बहुत प्रभुता प्राप्त है और होनी चाहिये।

आधुनिक युग प्रजातन्त्र का युग है। जनता को अधिक-से-अधिक शक्ति और अधिकार मिलते जायँ, यह इस युग की एक विशेषता है। व्यापकवादियों ( Pluralists ) का उद्देश्य है कि जनता के सभी उचित कार्यों को प्रोत्साहन मिलना चाहिये। यदि आज भी प्रभुता किसी दल विशेष के हाथों में पड़ी रहे तो प्रजातन्त्र का कोई अर्थ नहीं है। जब स्वयं प्रजातन्त्रवादी देश इस बात का एलान करते हैं कि उनका उद्देश्य प्रजा को पूर्ण स्वतन्त्र कर समस्त राजकीय शक्तियों को जनता में वितरित करना है तो उन्हें इसी ओर बढ़ना चाहिए। व्यापकवाद प्रजा की शक्ति बढ़ाने का एक आधुनिक आन्दोलन है। इससे न केवल प्रजातन्त्र की उन्नति होगी बल्कि और वाद भी इस सिद्धान्त की नकल करेंगे। प्रजा की शक्ति के साथ उनकी स्वतन्त्रता और क्रियायें बढ़ती जायेंगी। सम्भव है किसी समय ये संगठन जनता की हर प्रकार की भलाई के अधिकारी बन बैठें और प्रभुता कोई चीज न रह जाय।

जो लोग प्रभुता के एकीकरण वाले सिद्धान्त में विश्वास करते हैं वे व्यापकवाद को भयानक और बेकार कहते हैं। उनका कहना है कि इन संगठनों में व्यक्ति अपने-आपको भुला देगा तो कानून के आज्ञापालन की आवश्यकता नहीं रह जायगी। राज्य ऐसे बड़े संगठन को, जो सदियों से बड़ी छानबीन के साथ बनाया गया है, छोटे-छोटे संगठनों के लिये नष्ट-भ्रष्ट कर देना कोई बुद्धिमानी नहीं है। आलोचकों की यह दलील है कि वर्तमान मजदूर-संगठन के बल को देखते हुये कोई करने का साहस न करेगा कि इस प्रकार के संगठनों को सरकार प्रोत्साहन देती रहे। जो कुछ भी हो, यह स्वीकार करना अच्छा होगा कि संगठनों का काफी महत्व है और उन्हें राज्य की ओर से शक्ति मिलनी चाहिये।

**कानून और प्रभुता**

कहा जाता है कि, "विधि एक प्रकार की आज्ञा है जिसे राजा देता है।"* इसका तात्पर्य यह है कि प्रभुता और विधि दोनों का एक दूसरे से घनिष्ट सम्बन्ध है। कानून तब तक नहीं बन सकता जब तक राजा की आज्ञा न हो। प्रभुता चाहे राजा में हो, या पार्लियामेंट में, अथवा जनता में, कानून पर उसका एक-सा प्रभाव पड़ता है। उस व्यक्ति अथवा गिरोह के अतिरिक्त, जिसे प्रभुता प्राप्त है, कोई

* Law is a command issued by the supreme political authority.

कानून बनाने का अधिकारी नहीं है। कानून स्वयं एक प्रकार की शक्ति है जो प्रभुता से प्राप्त होती है। यदि प्रभुता का भय न हो तो रोज ही कानून तोड़ने वालों की भरमार लग जाय। जब कानून बनाने का अधिकार राजा को प्राप्त है तो क्या वह सभी तरह के कानून बना सकता है? प्रजा राज्य के उन कानूनों को नहीं मान सकती जो उसकी भलाई और उन्नति में बाधक हों। प्रभुता के अभिमान में कोई राजा अन्याय नहीं कर सकता। प्रभुता को धर्म और व्यक्तिगत मामले में हस्तक्षेप करने का अधिकार नहीं है। वह उन्हीं कानूनों का पालन करा सकती है जो प्रजा की इच्छा के अनुकूल बनाये गये हों।

**प्रभुता की सीमा**

ऊपर कहा गया है कि प्रभुता की शक्ति अनन्त है। उसकी सीमा का कहीं अन्त नहीं है। लेकिन कार्य रूप में उसके लिये भी अनेक रुकावटें हैं। वह किसी ऐसे कानून का प्रचार नहीं कर सकती जो किसी धर्म अथवा न्याय के विरुद्ध हो। इस प्रकार के कानूनों का विरोध जनता खुले दिल से करेगी, और प्रभुता को उसके सामने झुकना होगा। उसके अन्दर प्रजा पर शासन करने की जितनी शक्ति होगी, चाहे वह शक्ति शारीरिक, मानसिक, वा आध्यात्मिक हो, उसी हद तक वह प्रजा को दबा सकती है। बड़े-बड़े तानाशाहों की शक्ति का कहीं-न-कहीं अन्त है। वे भूमि और आकाश एक भले ही कर देना चाहें लेकिन ऐसी शक्ति उनके पास नहीं होती। अपने राज्य में वे जो कुछ करना चाहते हैं सब नहीं होता। कारण यह है कि शक्ति से प्रत्येक वस्तु परिमित है। हर व्यक्ति वा संगठन का एक व्यक्तित्व होता है। वह जितना बड़ा होगा उसी हद तक मनुष्य अपनी योजना में सफल होगा। डाइसी (Dicey) लिखता है, "प्रभुता प्राकृतिक नियमों का उल्लंघन नहीं कर सकती।" इसका तात्पर्य यह है कि कुछ दैवी तथा प्राकृतिक बन्धन प्रभुता को सब कुछ करने से रोकते हैं। ब्लन्चली (Bluntschli) लिखता है, "ऐसी कोई सत्ता नहीं है जो सर्वथा स्वतन्त्र हो। यहाँ तक की राज्य का पूर्ण ढाँचा सर्वशक्तिमान नहीं है। वह बाह्य, आन्तरिक, अन्य राज्यों के अधिकार, अपनी शक्ति तथा व्यक्तिगत अधिकारों से घिरा हुआ है।"* जैसे व्यक्ति के लिये पूर्ण स्वतन्त्रता समाज में सम्भव नहीं है उसी तरह प्रभुता भी स्वतन्त्र नहीं हो सकती। उसे प्रजा की शक्ति और नियम का ध्यान रखते हुए काम करना पड़ता है।

---

* There is no such thing as absolute independence, even the state as a whole is not almighty; for it is limited externally by the rights of other states and internally by its own nature and the rights of its individual members.

प्रभुता चार प्रकार से घिरी हुई है। वह इनकी सीमा का उल्लंघन नहीं कर सकती। सबसे पहली रुकावट दैवी शक्ति है। इसका दूसरा नाम प्राकृतिक नियम है। जिस प्रकार ये शक्तियाँ व्यक्ति के लिये पथ-प्रदर्शक हैं उसी तरह प्रभुता भी इनके प्रतिकूल नहीं जा सकती। जड़ और चेतन सभी पदार्थ इस दैवी शक्ति के आश्रित हैं, प्रभुता इसमें अपवाद नहीं है। दूसरी रुकावट शासन-पद्धति की है। सरकार जो नियम एक बार बनाती है उसका वह स्वयं उल्लंघन नहीं कर सकती। प्रभुता अपनी बनाई हुई शासन-पद्धति को कैसे तोड़ सकती है ? प्रजा की अनुमति लेकर वह उसमें परिवर्तन कर सकती है। सरकारी कर्मचारी शासन पद्धति की भले ही अवहेलना करें, परन्तु प्रभुता ऐसा नहीं कर सकती।* उसकी तीसरी रुकावट अन्तर्राष्ट्रीय नियम हैं। कोई प्रभुता इनका उल्लंघन जल्दी नहीं कर सकती। विश्व-शान्ति के लिये इनका पालन अनिवार्य है। जापान, जर्मनी, इटली आदि देशों की प्रभुता ने अन्तर्राष्ट्रीय नियमों की सदा अवहेलना की है फिर भी वे राज्य राष्ट्रों की उच्च श्रेणी में गिने जाते हैं। परन्तु इन नियमों के उल्लंघन से विश्वव्यापी युद्ध के रूप में संसार को एक बहुत बड़ी हानि उठानी पड़ी है। प्रभुता अपने देश के रीति-रिवाजों से घिरी होती है। धार्मिक विश्वासों के विरुद्ध वह एक शब्द नहीं बोल सकती। रस्म रिवाज का स्थान राजकीय कानूनों से बढ़कर होता है। बड़ी-से-बड़ी शक्ति इनका तिरस्कार नहीं कर सकती। वह कितनी भी शक्तिशाली क्यों न हो, इन्हें बचा कर ही उसे चलना पड़ता है। इतिहासकारों ने औरंगजेब को स्वेच्छाचारी और कठोर कहा है। उसके तलवार की धाक हिन्दू और मुसलमान दोनों मानते थे। फिर भी धर्म में वह इतना विश्वास करता था कि कुरान की आयतों का कभी विरोध नहीं करता था। इसलाम को वह अपनी शक्ति से बढ़कर समझता था।

जान आस्टिन का सिद्धान्त

प्रभुता के समस्त सिद्धान्तों में जान आस्टिन ( John Austin ) का सिद्धान्त महत्वपूर्ण कहा गया है। वह इंगलैंड में एक प्रसिद्ध वकील था। उसने १८३२ ई० में अपनी एक पुस्तक 'लेक्चर्स आन जूरिसप्रूडेन्स ( Lectures on jurisprudence ) में प्रभुता पर अपना विचार प्रकट किया था। तब से बराबर उस पर टीका-टिप्पणी होती आ रही है। आस्टिन के ही शब्दों में उसका सिद्धान्त रखना अच्छा होगा। वह लिखता है—"प्रभुता और राज्य की व्याख्या हम निम्न प्रकार से कर सकते हैं.........जो मनुष्य औरों पर हुक्म चलाते हुये, स्वयं किसी के आज्ञा-पालन के लिये बाध्य नहीं है, वही राजा है। जिस समाज वा क्षेत्र में उसकी आज्ञा का निर्विरोध पालन होता है वह राज्य

* The constitution limits the government not the state.

कहलाता है। राजा और प्रजा का स्पष्टीकरण उसी स्वतन्त्र समाज व राज्य में होता है।"*

आस्टिन के इस सिद्धान्त की व्याख्या करने पर इसमें तीन विशेष बातें दिखाई पड़ती हैं :—

१—प्रत्येक राज्य में प्रत्यक्ष प्रभुता का होना नितान्त आवश्यक है। इसके बिना सरकारी कानून नहीं बन सकते। क्योंकि आस्टिन स्वयं लिखता है कि प्रभुता चाहे किसी व्यक्ति अथवा समूह के हाथों में हो, उसका स्वरूप प्रत्यक्ष होना चाहिये।

२—प्रभुता की शक्ति किसी भी तरह से सीमित नहीं है। वह किसी दूसरी शक्ति से घिरी नहीं रह सकती। वह पूर्ण स्वतन्त्र और असीम है।

३—प्रभुता के टुकड़े नहीं किये जा सकते। एक राज्य में दो प्रभुता नहीं होती। एकीकरण प्रभुता का प्रधान गुण है।

आस्टिन के इस सिद्धान्त में कानूनी दृष्टि से काफी सच्चाई मौजूद है, लेकिन कार्य रूप में यह सिद्धान्त असम्भव है। संसार में ईश्वर के अतिरिक्त किसी असीम शक्ति का अनुमान ही गलत है। कोई ऐसा राजा इतिहास के किसी युग में दिखाई नहीं पड़ता जो सभी प्रकार स्वतन्त्र रहा हो। आज भी संसार के किसी देश अथवा गिरोह में ऐसा व्यक्ति नहीं है जिसकी शक्ति की सीमा न हो। संघ शासन में आस्टिन का सिद्धान्त असफल हो जाता है। अमेरिका में हम यह नहीं कह सकते कि प्रभुता कहाँ है। उसने अँग्रेजी शासन-विधान की गलत व्याख्या की है। यदि वह प्रभुता को कानूनी और राजनैतिक दो भागों में न बाँटे होता तो उसके सिद्धान्त की और भी अवहेलना हुई होती।

———

* "The notions of sovereignty and independent political society may be expressed thus...if a determinate human superior, not in the habit of obedience to a like superior receive hebitual obedience from the bulk of a given society, that determinate superior is the sovereign in that society, and society including the superior, is a society political and independent. To that determinate superior the other members of the society are subjects..."

# अध्याय ११

## शासन-विधान

## ( Constitution of the State )

**परिभाषा**

कोई राज्य ऐसा नहीं जहाँ किसी प्रकार का शासन-विधान न हो। इसे पहचानने के लिये राज्य के सम्पूर्ण सरकारी संगठन की जानकारी रखनी होगी। इसकी परिभाषा के विषय में लेखकों के भिन्न-भिन्न मत हैं। प्रसिद्ध राजनीतिज्ञ डाइसी लिखता है, "शासन-विधान उन राजकीय नियमों को कहते हैं जो प्रत्यक्ष वा अप्रत्यक्ष रूप से प्रभुता पर अपना प्रभाव डालते हैं।"[1] नीतिशास्त्र का विद्वान् आस्टिन लिखता है, "शासन-विधान उस नियम को कहते हैं जो सरकार की रूप-रेखा का निर्माण करता है।"[2] यूनान के प्रसिद्ध दार्शनिक अरस्तू का कहना है, "शासन-विधान वह पद्धति है जिसके द्वारा राज्य के सभी नागरिक एक सूत्र में बाँधे जाते हैं।"[3] लीकाक ने इसकी परिभाषा केवल ६ शब्दों में की है। वह लिखता है, "किसी राज्य के ढाँचे को उसका शासन-विधान कहते हैं।"[4] ब्राइस के कथनानुसार "शासन-विधान उन नियमों को कहते हैं जो सरकार के आकार का निर्माण और उसके प्रति नागरिक के अधिकार और कर्त्तव्यों की व्याख्या करते हैं।"[5]

इन परिभाषाओं में थोड़ा-बहुत भेद अवश्य है, परन्तु गहराई के साथ विचार करने पर सबमें एक घनिष्ठ एकता पाई जाती है। शासन-विधान और सरकारी संगठन दोनों एक हैं। केवल नाम का भेद है। यह विचार गलत है कि

---

1—All rules which directly or indirectly affect the distribution or the exercise of Sovereign power in the state.

2—That which fixes the structure of the Supreme Government.

3—The constitution is the way in which citizens, who are the component parts of the state, are arranged in relation to one another.

4—The form of any particular state.

5—The constitution of a state or a nation consists of those of its rules or laws which determine the form of the government and the respective rights and duties of the citizens towards the government.

कोई देश बिना शासन-विधान के रह सकता है। वैसे तो देश में आर्थिक, धार्मिक तथा सामाजिक सभी प्रकार के संगठन होते हैं; सबकी उपयोगिता कम नहीं है; परन्तु राजनैतिक संगठन इन सबके ऊपर होता है। इसी के नियन्त्रण में अन्य संगठन अपना कार्य करते हैं। इस सिद्धान्त को सामने रखते हुए शासन-विधान की परिभाषा एक और प्रकार से की जा सकती है। राजनैतिक संगठन देश में सबसे महत्वपूर्ण संगठन माना जाता है। इसी से देश की उन्नति अवनति का प्रश्न हल होता है। यदि शासन-विधान देश की जलवायु तथा परम्परा के अनुकूल है तो उससे नागरिकों को अधिक लाभ पहुँचेगा। इसके विपरीत यदि वह लोकमत के विरुद्ध है तो राज्य में सभी प्रकार की अशांति रहेगी। नागरिक के अधिकार और कर्त्तव्य बहुत कुछ शासन विधान द्वारा व्यक्त किये जाते हैं। यदि इसकी विस्तृत व्याख्या की जाय तो हमें इसी परिणाम पर पहुँचना होगा कि शासन-पद्धति उस राजनैतिक विधान को कहते हैं जिसके अन्तर्गत अनेक संगठन होते हैं, जिसमें सरकार के प्रति नागरिकों के अधिकारों और कर्त्तव्यों की व्याख्या होती है और जिससे सरकार की रूप-रेखा का निर्माण किया जाता है।

**शासन-विधान की आवश्यकता**

जिस संगठन से राज्य में शांति की स्थापना हो और व्यक्ति उसके अन्तर्गत अपने अधिकार और कर्त्तव्यों को पहचाने, उसकी आवश्यकता कितनी अधिक है पाठकगण स्वयं इस पर विचार कर सकते हैं। नीचे से ऊपर तक सारे देश में सरकारी संगठन का एक जाल फैला रहता है। गाँव के चौकीदार से राष्ट्रपति तक अनेक कर्मचारी इसके अन्दर काम करते हैं। इसलिये यह आवश्यक है कि इन सबके अधिकार भलीभाँति स्पष्ट किये गये हों। प्रत्येक को इस बात की पूरी जानकारी हो कि जनता तथा सरकार के प्रति उसके क्या कर्त्तव्य हैं। शासन-विधान में इसकी पूरी व्याख्या की जाती है। इसकी अनुपस्थिति में सरकार के सभी काम उलझन में पड़ सकते हैं। यह कैसे सम्भव है कि कोई मनुष्य शरीर की सुडौल बनावट के बिना अपने को सर्वांगपूर्ण और स्वस्थ बना सके ? यदि राज्य में राजा ही सब कुछ है तब भी कुछ विषयों को स्पष्ट करने के लिये इस बात की आवश्यकता पड़ेगी कि शासन की सुविधा के लिये कुछ लिखित नियम मौजूद हों। छोटा या बड़ा, प्रजातंत्र या एकतंत्र कैसा भी राज्य हो, शासन-विधान के बिना उसका कार्य नहीं चल सकता।

सम्भव है किसी देश का शासन-विधान लिखित न हो। फ्रांस के इतिहास में एक लम्बा समय बिना किसी शासन विधान के पाया जाता है। कुछ फ्रेंच राजनीतिज्ञ आज भी यह कहते हैं फ्रांस में कोई शासन विधान नहीं है। परन्तु वास्तव में ऐसी बात नहीं है। शासन-विधान के बिना सरकार का कार्य एक दिन

है कि मत देने वालों के अतिरिक्त किसी और को बोलने नहीं दिया जाता था। जो राज्य के आदिम निवासी होते वे ही इकट्ठे होकर अपनी राय दे सकते थे। विदेशियों को राजनैतिक मामलों में बोलने का अधिकार न था। गुलामों की दशा उनसे भी बदतर थी। वे, राय देना तो दूर रहा अपने पास कोई जायदाद भी नहीं रख सकते थे और न अपने रहने के लिये घर बना सकते थे। वे जानवरों की तरह बाजारों में बेचे जाते थे। एथेन्स नगर में एक समय १००० आदिम निवासी और १०,००० गुलाम तथा विदेशी थे। राज्य की ओर से इन्हें कोई अधिकार नहीं दिया गया था।

**मताधिकार की उत्पत्ति**

मताधिकार एक वैज्ञानिक आविष्कार है। औद्योगिक क्रान्ति के पहले इस प्रथा का रिवाज न था। कहने-सुनने को किसी-किसी देश में प्रतिनिधित्व का रिवाज था लेकिन उसका ढंग आजकल की तरह न था। लोग विधान-मंडलों में जाना नहीं चाहते थे। ब्रिटेन के इतिहास से ज्ञात होता है कि जब पार्लियामेंट के सदस्य नहीं आते थे तो उन्हें पुलीस की हिरासत में लाया जाता था। धारा सभा का सदस्य होना लोगों को भार प्रतीत होता था। उन्हें यह बात समझ में नहीं आती कि एक व्यक्ति किसी और की राय को प्रकट कर सकता है। कहने को तो 'मताधिकार' की उत्पत्ति इस क्रान्ति से काफी पहले हुई थी, लेकिन इसका वर्तमान ढंग क्रान्ति के बाद बना। प्रत्येक देश की आबादी काफी बढ़ने लगी। छोटे-से-छोटे प्रजातन्त्रवादी देशों में यह सम्भव न था कि सभी लोग एकत्रित होकर किसी मामले पर विचार कर सकें। एक दूसरी बात यह थी कि प्रजा को उन दिनों अधिकार भी कहने-सुनने को ही प्राप्त थे। राजा और प्रजा दो विपक्षी समझे जाते थे। प्रजा उनकी आज्ञाओं को दैवी अधिकार समझ कर मान लेती थी। जब आबादी अधिक बढ़ गई और वैज्ञानिक उन्नति से लोगों की अधिकार-चेष्टा बढ़ने लगी तो 'मताधिकार' का जन्म हुआ। प्रजा अपने प्रतिनिधि चुनकर विधान-मंडलों में भेजने लगी। तब से यह प्रथा जारी है। मताधिकार और इसका महत्व बढ़ रहा है। लोग यह अनुभव करने लगे हैं कि व्यक्ति के स्थान पर जब तक कानूनों का राज्य स्थापित नहीं होता तब तक सरकार अपने उद्देश्य में सफल नहीं हो सकती। एक निष्पक्ष और उत्तरदायी शासन तभी स्थापित होगा जब शासक और शासित दोनों ही नियमों का आदर करेंगे। प्रजा के प्रतिनिधि ही कानूनों का निर्माण करते हैं। इसलिये मताधिकारियों का कर्त्तव्य है कि वे उन्हीं व्यक्तियों को अपना वोट दें जो विधान-मंडलों में अपने उत्तरदायित्व को समझें। किसी वस्तु का अधिकार मिलता है, परन्तु इसके उपयोग से लोग वर्षों वंचित रहते हैं। वर्तमान प्रजातन्त्रवादी देशों को देखते हुए यह स्वीकार करना पड़ता है कि आम जनता अभी अपनी शक्ति को नहीं पहचानती। शिक्षा के अभाव के कारण उसकी बुद्धि का विकास रुका हुआ है।

अधिकार उसी व्यक्ति को दिया जाता है जो उसका उचित उपयोग करे

**मताधिकारी कौन है ?**

हर अधिकार के पीछे कर्त्तव्य की भावना छिपी रहती है राज्य में बड़े-बड़े सरकारी अफसरों को बहुत से अधिकार प्राप्त रहते हैं, लेकिन उनकी जिम्मेदारी भी अधिक होती है कुटुम्ब का स्वामी यह जानता है कि वह जिसे चाहे बुरा-भला कह सकता है, लेकिन उसे कुटुम्ब की सबसे अधिक चिन्ता रहती है। कुटुम्ब की बुराई भलाई उसी की बड़ाई और निन्दा समझी जाती है। अधिकार प्राप्त करना उतना कठिन नहीं है जितना उसे निबाहना। अशिक्षित देश में मताधिकार सबको दे दिया जाय तो इसका काफी दुरुपयोग होगा। इसका उदाहरण हमारे देश में मौजूद है। यद्यपि इस देश में मताधिकार थोड़े से लोगों को मिला हुआ है फिर भी वे इसका दुरुपयोग करते हैं। यही सोचकर राज्य की ओर से कुछ ऐसी शर्तें रक्खी गई हैं जिन्हें पूरा किये बिना कोई मताधिकारी नहीं बन सकता। विदेशी किसी देश में मताधिकारी नहीं बन सकते। भीख माँगने वालों को अपने ही देश में मत देने का अधिकार नहीं रहता। पागल तथा दिवालिये मत नहीं दे सकते। इसके लिये हर देश में एक निश्चित आयु का विधान बनाया गया है। किसी भी देश में नाबालिग मत देने के अधिकारी नहीं समझे जाते। कहीं-कहीं पर स्त्रियों को भी मत देने का अधिकार नहीं है। मताधिकारी बनने के लिये सम्पत्ति की भी शर्त लगाई है। जिसके पास न कोई सम्पत्ति और न अपना घर है, वह मताधिकारी नहीं बन सकता। किसी दर्जे तक शिक्षा भी अनिवार्य ठहराई गई है। अर्थात् जो उस माप तक शिक्षित नहीं है वह मत नहीं दे सकता। मताधिकार के सम्बन्ध में लोगों के दो विचार हैं।

कुछ लोग कहते हैं कि मताधिकार बिना किसी भेद-भाव के सभी नागरिकों को प्राप्त होना चाहिये। यदि किसी नागरिक को वोट या मत देने का अधिकार नहीं है तो उसकी नागरिकता का कोई अर्थ नहीं है। फ्रांसीसी विद्वान् रूसो का मत है कि मताधिकार सभी नागरिकों को एक समान मिलना चाहिये। यदि प्रजातन्त्र को सफल बनाना है तो जनता को इस अधिकार से भूषित करना चाहिये। इस दलील में सबसे बड़ी कठिनाई यह है कि शिक्षा की कमी के कारण इस अधिकार का लोग दुरुपयोग करेंगे। किसी-किसी देश में जिनकी संख्या आज काफी बढ़ गई है, शिक्षा निःशुल्क और अनिवार्य है। यह इसलिये किया गया है कि अधिक-से-अधिक लोग मताधिकार का उपयोग कर सकें। इसे विश्वव्यापी करने में सबसे बड़ा भय यही है कि अज्ञानतावश इसका दुरुपयोग होगा। इसीलिये प्रजातन्त्र के पक्ष में होते हुए भी जान स्टुअर्ट मिल, लेकी, सिजविक आदि विद्वानों ने मताधिकार के विश्वसिद्धान्त ( Universal Franchise ) का खंडन किया है। वे कहते हैं कि सभी नागरिकों को मताधिकार प्राप्त नहीं होना चाहिये।

यह अधिकार उन्हीं को मिलना चाहिये जो इसका उचित उपयोग कर सकें अथवा जिनके अन्दर इसे समझने की शक्ति हो। जान स्टुअर्ट मिल लिखता है, "मैं इसे बुरा समझता हूँ कि पढ़ने-लिखने तथा गणित की साधारण योग्यता न होते हुए भी किसी को मताधिकार प्रदान कर दिया जाय।"* इतना ही नहीं, वह सम्पत्ति पर भी बल देता है और स्पष्ट लिखता है कि जो सरकार को किसी प्रकार का कर न देते हों उन्हें मताधिकार नहीं मिलना चाहिये। भारतीय प्रजातन्त्र में यह अनुभव हो रहा है कि विश्वमताधिकार व्यावहारिक रूप से उपयोगी नहीं है। प्रत्येक मताधिकारी के लिये शिक्षा, सम्पत्ति एवं आचरण सम्बन्धी प्रतिबन्ध आवश्यक है। इसके अभाव में कोई भी प्रजातन्त्र सफल नहीं हो सकता।

अब हम संसार के प्रमुख देशों की ओर दृष्टिपात करें कि वहाँ मताधिकार किनको किनको प्राप्त है। उनका मुकाबिला करने पर हम इसी नतीजे पर पहुँचेंगे कि हमारा देश उनसे पीछे है। यहाँ की एक बहुत बड़ी जनसंख्या इस शब्द ( मताधिकार ) से परिचित तक नहीं है। यही नहीं, हम यह भी देखेंगे कि इस देश में जो प्रजातन्त्र की डींग मारी जाती है वह निर्मूल और [illegible] है। ग्रामीण जनता अब भी चन्द पढ़े-लिखे लोगों की हाँ में हाँ मिलाती है। वोट बेचे जाते हैं। निर्वाचन के समय झूठी झूठी प्रतिज्ञायें की जाती हैं और जनता पर अनुचित दबाव डाला जाता है। पिछले चुनाव के समय यह कमी काफी हद तक दूर हो गई थी। जनता ने अपने सच्चे प्रतिनिधियों को पहचाना और साधारण तथा गरीब लोगों को अपना प्रतिनिधि चुना। उन्हें यह मालूम हो गया कि जब तक हमारे सच्चे प्रतिनिधि विधान-मंडलों में न जायेंगे तब तक देश की भलाई नहीं हो सकती।

**इंगलैंड**

१६१८ के पहले ब्रिटेन निवासी मताधिकार के सच्चे अर्थ से अनभिज्ञ थे। उन्हें इस अधिकार की चेष्टा न थी। १६१८ ई० में एक नया कानून† पास किया गया जिसके अनुसार काफी लोगों को मताधिकार मिला। १६२८ ई० में एक दूसरा कानून पास किया गया, जिसके अनुसार स्त्री-पुरुष सबको बराबर हक दे दिये गये। आज इंगलैंड के किसी भी निर्वाचन में स्त्री व पुरुष दोनों अपना मत दे सकते हैं। जिसकी आयु २१ वर्ष से अधिक हो, चाहे वह स्त्री हो या पुरुष, ५० रुपये सालाना आमदनी की तिजारत करता हो, और वोट लिये जाने के दिन तक कम-से-कम

---

* I regard it as wholly inadmissible that any person should participate in the suffrage without being able to read, write, and I will add, perform the common operations of arithmetic.

† Representation of the People Act.

३ माह पहले से अपने निर्वाचन क्षेत्र में रहता हो, उसे मताधिकार दिया गया है। हर मताधिकारी का नाम रजिस्टर में दर्ज कर लिया जाता है। किसी को दो से अधिक निर्वाचन क्षेत्रों में मत देने का अधिकार नहीं है, वह भी इस शर्त पर कि दोनों क्षेत्रों में वह भिन्न-भिन्न हैसियत से अपने को मताधिकारी सिद्ध करे। इसके अतिरिक्त किसी और को मताधिकार प्राप्त नहीं है। लार्ड्स, नाबालिग, विदेशी, दिवालिये तथा पागल मताधिकार से वंचित रक्खे गये हैं।

**फ्रांस**

फ्रांस स्वतन्त्रता की ज्योति* कहा जाता है लेकिन ध्यान से देखने से पता चलता है कि यहाँ स्वतन्त्रता के क्षेत्र में कोई विशेषता नहीं है। वहाँ का वायुमंडल स्त्रियों के प्रतिकूल है। भौगोलिक दृष्टि से इस कथन की पुष्टि भले ही न हो, पर राजनैतिक क्षेत्र में यह बात स्पष्ट है। वहाँ स्त्रियों को मताधिकार प्राप्त नहीं है। स्त्रियाँ राजनीति से अलग रक्खी जाती हैं। लेकिन २१ वर्ष से ऊपर वाले सभी पुरुषों को मत देने का अधिकार है। यह प्रथा १८७४ ई० से आज तक चली आ रही है। पागल, अपराधी तथा फौजी सिपाहियों को वोट देने का अधिकार नहीं है। बड़े आश्चर्य की बात है कि यूरप ऐसे महाद्वीप में, जो आधुनिक सभ्यता का जन्मदाता कहलाता है, फ्रांस एक ऐसा देश है जिसने नारी वर्ग को राजनीति से वंचित कर रक्खा है।

**अमेरिका (U. S. A.)**

अमेरिका यूरप का दोहरा खाका कहा जाता है। कोई ऐसी बात यूरप में न होगी जिसकी नकल अमेरिका में मौजूद न हो। वहाँ संघशासन की व्यवस्था है, इसलिये मताधिकारी दो श्रेणियों में बाँट दिये गये हैं। एक तो वे जो अपनी रियासतों के निर्वाचन में भाग ले सकते हैं, और दूसरे वे जो संघ-विधान-मंडल के चुनाव में मत देने के अधिकारी हैं। सभी रियासतों में मताधिकार सम्बन्धी अलग-अलग नियम हैं। किसी में शिक्षा की शर्त है तो किसी में जायदाद की। फिर भी थोड़े से अपवादों के अतिरिक्त १९२० ई० से स्त्री और पुरुष दोनों को एक समान मताधिकार प्राप्त है।

**जर्मनी**

१९२० ई० तक जर्मनी में मताधिकार केवल पुरुषों को प्राप्त था। मताधिकारी तीन हिस्सों में बाँट दिये गये थे, जिसका इतिहास और उद्देश्य वर्णन करना यहाँ उचित नहीं है। मताधिकारी के लिये कम-से-कम २५ वर्ष की आयु का होना आवश्यक था। १९२० के बाद जर्मनी ने यूरप के और मुल्कों की नकल की। वर्तमान जर्मन

---

* Torch bearer of liberty.

शासन पद्धति के अनुसार स्त्री और पुरुष दोनों को मत देने का समान अधिकार है। उनकी आयु २५ वर्ष से घटा कर २० वर्ष कर दी गई है।

**भारत**

भारत में मताधिकार सम्बन्धी नियम इतना टेढ़ा-मेढ़ा रहा है कि साधारण लोग उसे समझ ही नहीं सकते। साथ ही कुछ ऐसी विशेषतायें थीं जो और देशों में नहीं पाई जातीं। इस देश की आबादी ४० करोड़ के लगभग रही है, जिसमें ५ करोड़ नागरिकों को मत देने का अधिकार था। अर्थात् अधिक-से अधिक १२½ की सदी आदमी मताधिकारी बन सकते थे। इससे स्पष्ट है कि हर सैकड़े ८८ आदमी वोट नहीं दे सकते थे। इस देश में इतना ही भेदभाव नहीं रक्खा गया था कि कौन संघ-शासन में मताधिकारी बन सकता था और कौन प्रान्तीय शासन में, बल्कि हर प्रान्त में मताधिकार के अलग-अलग नियम बनाये गये थे। जो नियम उत्तर प्रदेश में रहा है वही बम्बई में नहीं था। वैसे तो इसकी वजह भौगोलिक परिस्थिति बतलाई जाती है, लेकिन कोई इससे इनकार नहीं कर सकता कि इससे राष्ट्रीय एकता नष्ट हुई है। राजनैतिक दृष्टि से यह नीति देश के लिये घातक थी। अध्ययन की सुविधा के लिये मताधिकारियों को दो कोटि में रख सकते हैं। एक तो वे जो केवल केन्द्रीय विधान-मंडल के लिये मत दे सकते थे। दूसरे वे जो अपने ही सूबे में मत देने के अधिकारी थे।

भारतीय मताधिकार में, चाहे वह केन्द्रीय हो अथवा प्रान्तीय, कुछ ऐसी बातें थीं जिनका वर्णन करना यहाँ अनुचित न होगा।

१—प्रत्येक मताधिकारी के लिये अँग्रेजी प्रजा होना आवश्यक था। उन रियासतों के राजा तथा नागरिक भी मत देने के अधिकारी थे जो संघ शासन में सम्मिलित होते।

२—पागल, दिवालिये, अपराधी मताधिकारी नहीं बन सकते थे।

३—जिन्हें काले पानी की सजा हुई हो या जो हिरासत अथवा जेल में रहे हों वे भी अपना मत नहीं दे सकते थे।

४—प्रत्येक मताधिकारी के लिये कम-से-कम २१ वर्ष की आयु का होना आवश्यक था।

५—१९३५ ई० तक हमारे देश में केवल पुरुषों को मत देने का अधिकार था। लेकिन नये शासन विधान के अनुसार अब स्त्रियाँ भी वोट दे सकती हैं।

६—मताधिकारी के लिये अपने निर्वाचन क्षेत्र का निवासी होना आवश्यक था।

यदि हम सिद्धान्त की चर्चा करें तो पता चलेगा कि इस देश में मताधिकार के इतने टुकड़े किये गये थे कि इनमें एकता की कोई भावना नहीं थी। कोई

निश्चित सिद्धान्त मानकर मताधिकार का वितरण नहीं किया गया था। देश को छोटे-छोटे समुदायों और सम्प्रदायों में विभाजित कर एक विकट समस्या रख दी गई थी। और देशों में केवल शिक्षा और सम्पत्ति के आधार पर मताधिकार का सिद्धान्त बनाया गया है, लेकिन भारत में ६ ऐसी बातें रक्खी गई थीं जो मताधिकारियों के लिए आवश्यक थीं। इनसे पता चलेगा कि किस प्रकार जाति और धर्म के मामलों को राजनीति में मिलाकर खिचड़ी पकाई गई थी।

**सम्प्रदाय**

१—किसी हिन्दू निर्वाचन-क्षेत्र में कोई मुसलमान अपना मत नहीं दे सकता था। कोई यूरप का निवासी मुसलमान निर्वाचन-क्षेत्र में अपना मत देने का अधिकारी नहीं था। अँग्रेज ईसाई हिन्दुस्तानी ईसाई के निर्वाचन-क्षेत्र में वोट नहीं दे सकता था।

**वर्ग**

२—मताधिकार में स्त्री और पुरुष वर्ग को भी अलग किया था। मुसलिम स्त्री निर्वाचन-क्षेत्र में केवल स्त्रियों को मत देने का अधिकार था। लेकिन हिन्दू स्त्री निर्वाचन-क्षेत्र में स्त्री और पुरुष दोनों मत दे सकते थे। एक विचित्र बात और थी। १९१९ ई० के शासन-विधान के अनुसार जो पुरुष मताधिकारी ठहराये गये थे, उनकी स्त्रियाँ भी, चाहे वे सधवा हों वा विधवा, मताधिकारिणी मान ली गई थीं।

**संगठन**

३—कुछ निर्वाचन-क्षेत्रों में वे ही मताधिकारी ठहराये गये थे जो किसी संगठन वा दल के सदस्य हों। जैसे मजदूर निर्वाचन क्षेत्र में वही व्यक्ति मताधिकारी था जो मजदूरदल का सदस्य हो। चैम्बर आफ कामर्स (Chamber of Commerce) निर्वाचन क्षेत्र में वोट देने का वही अधिकारी था जो चैम्बर का सदस्य था।

**सामाजिक विभेद**

४—मताधिकार वितरण में ऊँच और नीच का भी ध्यान रक्खा गया था। इससे समाज के टुकड़े-टुकड़े होने के सिवाय कोई लाभ नहीं था। इतना अवश्य था कि जो समाज में पिछड़े हुये लोग थे उन्हें मताधिकार का अवसर मिल जाता था। हिन्दू समाज अपनी इस कमजोरी के लिये काफी जिम्मेवार है। किसी-किसी निर्वाचन क्षेत्र में केवल विशेष जाति वा वर्ग के लोग मत देने के अधिकारी थे। कुछ सूबों में अछूतों के लिये स्थान नियत कर दिये गये थे, अर्थात् उनके प्रतिनिधियों की एक निश्चित संख्या स्थिर कर दी गई थी।

**साम्पत्तिक विभेद**

५—लगभग सभी सूबों में मताधिकारी के लिये थोड़ी-बहुत सम्पत्ति का रखना आवश्यक ठहराया गया था। मताधिकारी वे ही बन सकते थे जो या तो सरकार को टैक्स देते रहे हों अथवा किसी निश्चित पूँजी से ऊपर उनकी वार्षिक आमदनी हो।

६—फ़ौज का पेन्शन-याफ़्ता अफ़सर मत देने का अधिकारी था।

सरकारी नौकर

७—पुरुषों के लिये कम-से-कम चौथे दर्जे तक की शिक्षा और स्त्रियों के लिये शिक्षित होने का प्रमाण आवश्यक था। अशिक्षित
शिक्षा व्यक्ति मताधिकारी नहीं बन सकता था।

८—जिसे 'सर' अथवा 'ख़ाँ' या इसी तरह का कोई और सरकारी खिताब
खिताब प्राप्त था वह मत देने का अधिकारी समझा जाता था।

९—मताधिकारियों की सूची में उन लोगों का भी नाम शामिल कर लिया गया था जो किसी खास स्थान को ग्रहण करते थे। अर्थात्
पद में जो भी उन स्थानों को सुशोभित करता वह मताधिकारी मान लिया जाता। हाईकोर्ट के जज, विश्वविद्यालयों के वाइस चान्सलर इस कोटि में आते थे।*

नागरिकों की गणना करना और भी आवश्यक है। सरकार को उनकी शिक्षा, आर्थिक दशा तथा उन्नति-अवनति से परिचित रहना पड़ता है। भारत की मनुष्य गणना प्रति दसवें वर्ष होती है। १९५१ में यह गणना की गई है। मनुष्य गणना का अधिकार केवल केन्द्रीय सरकार को है। कोई व्यक्ति अथवा प्रादेशिक सरकार इसे नहीं कर सकती।

**निर्वाचन नियम**

निर्वाचन क्षेत्रों में प्रतिनिधि चुनने के कई ढंग हैं। एक तो यह कि हर निर्वाचन क्षेत्र से एक प्रतिनिधि चुन लिया जाय। इससे सुविधा यह होगी कि जितने प्रतिनिधि चुनने हों उतने ही निर्वाचन क्षेत्रों में देश को बाँट दिया जाय। इस ढंग को 'एक निर्वाचन क्षेत्र प्रथा' ( Single District System ) कहते हैं। यह प्रथा सबसे अच्छी समझी जाती है। इंगलैंड में इसी प्रकार से निर्वाचन होता है। लेकिन किसी-किसी निर्वाचन क्षेत्र से एक से अधिक प्रतिनिधि चुने जाते हैं। फ्रांस में कुछ दिनों तक 'एक निर्वाचन क्षेत्र प्रथा' का नियम था लेकिन आज नहीं है। इस प्रथा का प्रचार भारत में भी नहीं है। इसमें कुछ अच्छाइयाँ और कुछ बुराइयाँ भी हैं। सबसे बड़ी अच्छाई तो यह है कि प्रतिनिधि अपने निर्वाचन क्षेत्र की भलाई के लिये पूरा जिम्मेवार होता है। उसका कोई प्रतिद्वन्द्वी नहीं होता। अपने निर्वाचन क्षेत्र की आवश्यकताओं को विधान-मंडल में रखने के लिये वह एकमात्र उत्तरदायी होता है। वह अपने निर्वाचन क्षेत्र को भलीभाँति जानता है और वहाँ की जनता उससे अपनी भलाई की आशा रखती है। यदि एक निर्वाचन क्षेत्र से दो या अधिक प्रतिनिधि चुने जाते हैं तो यह जिम्मेवारी सब में बँट जाती है, और इस दशा में कोई भी पूरी जिम्मेवारी लेने के लिये तैयार नहीं हो सकता। दूसरा लाभ यह है कि एक प्रतिनिधि होने से निर्वाचन क्षेत्र का हर व्यक्ति उसे जानता है। अपने क्षेत्र का निवासी होने के नाते सबसे भली-भाँति परिचित होता है। तीसरा लाभ यह है कि निर्वाचन क्षेत्र में अनेक दलबन्दियाँ नहीं होने पातीं। जब एक ही प्रतिनिधि का चुनाव है तो अधिक-से-अधिक दो दल हो सकते हैं, एक उसके पक्ष में और दूसरा विपक्ष में। चौथा लाभ यह है कि निर्वाचन में सुविधा होती है। अल्प संख्यक लोगों को इस प्रथा से प्रतिनिधित्व प्राप्त करने का अवसर मिलता है। लेकिन इससे कुछ ऐसी हानियाँ हैं जिनकी वजह से यह प्रथा सर्वमान्य नहीं है। एक तो आबादी सदैव घटती-बढ़ती रहती है। हर चुनाव के अवसर पर सरकार को जनसंख्या की गणना करानी होगी, जो कठिन और साथ ही व्यर्थ भी है। वोट लेने के नाते प्रतिनिधि अपने निर्वाचन क्षेत्र की भलाई चाहते हैं। उन्हें समूचे देश की भलाई का ध्यान कम होता है। तीसरी बुराई यह है कि यदि किसी निर्वाचन

क्षेत्र में दो योग्य व्यक्ति हों और जनता दोनों को चुन कर भेजना चाहती हो तो वह नहीं भेज सकती। इतनी कमी होते हुए भी 'एक निर्वाचन क्षेत्र प्रथा' सबसे सरल और उत्तम है। प्रत्येक देश में इसकी नकल होनी चाहिये। निर्वाचन का दूसरा नियम 'बहुनिर्वाचन प्रथा' ( General Ticket Method ) है। यह पहली प्रथा के विरुद्ध इस बात का पक्षपाती है कि हर निर्वाचन क्षेत्र से कई प्रतिनिधि चुने जाने चाहिये। प्रत्येक प्रतिनिधि के लिये अलग अलग निर्वाचन क्षेत्र बनाना व्यर्थ की परेशानी है। थोड़े से निर्वाचन क्षेत्रों में सम्पूर्ण देश को बाँट दिया जाय और जितने प्रतिनिधि चुनने हों उनको हर क्षेत्र में आबादी के हिसाब से चुन लिया जाय। इसमें परेशानी भी कम है और मतदाताओं को कोई घाटा भी नहीं है। लेकिन हमें याद रखना चाहिये कि इस प्रथा से हर एक निर्वाचन क्षेत्र में दलबन्दियों की भरमार लग जायगी। कोई भी प्रतिनिधि अपने निर्वाचन क्षेत्र को 'अपना' नहीं कह सकता। यदि कोई पार्टी ज्यादा मजबूत है तो सारे प्रतिनिधि उसी दल से चुन लिये जायेंगे और बाकी लोगों को मुँह ताकना होगा। जो कुछ भी हो यह मानना पड़ेगा कि इस प्रथा में अच्छाइयाँ-बुराइयाँ दोनों हैं। संसार में अधिकतर देश 'बहु-निर्वाचन प्रथा' को मानते हैं।

है। प्रत्येक निर्वाचन केन्द्र पर मतदाताओं के नाम का एक रजिस्टर रक्खा रहता है ताकि कोई अनागरिक मताधिकारी न बन जाय। निर्वाचन केन्द्र पर एक लोहे या लकड़ी का बक्स होता है जिसमें ताला बन्द रहता है। वहाँ एक व्यक्ति सरकार की ओर से नियुक्त किया जाता है जो बक्स की निगरानी करता है और किसी तरह की अनुचित बात नहीं होने देता। यह व्यक्ति रिटर्निंग आफिसर ( Returning Officer ) कहलाता है। जब मताधिकारी आते हैं तो उनको एक-एक करके बक्स के पास बुलाया जाता है। वहाँ पर उनके हाथ में एक छपा हुआ कार्ड दिया जाता है, जिस पर उन सब व्यक्तियों का नाम छपा रहता है जो प्रतिनिधित्व के लिये खड़े रहते हैं। मतदाता लाल स्याही से उस व्यक्ति के नाम के आगे निशान कर देता है, जिसे वह अपना वोट देना चाहता है। फिर वह उस कार्ड को बक्स में ऊपर से डाल देता है। कोई यह देख नहीं सकता कि मतदाता ने किसको वोट दिया है। जब निश्चित समय समाप्त हो जाता है तो कोई वोट नहीं दे सकता। इसके बाद रिटर्निंग आफिसर कुछ और व्यक्तियों के साथ, जो सरकार की ओर से निश्चित रहते हैं, वोट को गिनता है और सरकार को उसका नतीजा बतला दिया जाता है। इस नये तरीके का प्रचार लगभग सभी देशों में है। भारत में भी यही तरीका व्यवहार में लाया जाता है। जिन्हें सबसे अधिक वोट मिलते हैं वे प्रतिनिधि चुन लिये जाते हैं।

**स्वतन्त्र मत**

मतदाताओं को पूरी स्वतन्त्रता है कि वे जिसे चाहें अपना मत दें। कोई उन पर किसी तरह का दबाव नहीं डाल सकता। उन पर अनुचित दबाव डालना एक बड़ा अपराध माना जाता है। यदि सरकार को इसका पता चल जाय तो वह दबाव डालने वाले को कड़ी सजा देती है। जिस प्रकार मतदाता अपना प्रतिनिधि चुनने में स्वतन्त्र है उसी तरह उसे यह भी स्वतन्त्रता दी गई है कि वह अपना वोट दे अथवा न दे। कोई व्यक्ति किसी मतदाता को जबरदस्ती निर्वाचन केन्द्र पर नहीं ला सकता। वहाँ आकर भी वह कह सकता है कि वह अपना वोट किसी को नहीं देना चाहता। कुछ विद्वानों का मत है कि सरकार को यह नियम बना देना चाहिये कि मतदाता को अपना मत देना पड़ेगा। लेकिन यह बात नागरिक स्वतन्त्रता के विरुद्ध है। संसार के बहुत कम देशों में नागरिक को अपना मत देने के लिये बाध्य किया जाता है। स्पेन और बेल्जियम में उसे बाध्य होकर अपना मत देना पड़ता है। जो अपना मत नहीं देते उन्हें सरकार दंड देती है। मतदाता का कर्त्तव्य है कि वह अपने अधिकारों को समझे और उनका उपयोग करे। सरकार को इसके लिये दंड देने की आवश्यकता नहीं है।

**स्त्रियाँ और मताधिकार**

"राजनीति में स्त्रियाँ अछूत हैं,"—बहुत दिनों तक लोगों का यह मत रहा है। उन्नीसवीं सदी के मध्य तक लोगों का यह विचार था कि स्त्रियों के राजनीति में आने से राजनीति गन्दी होगी और कुटुम्ब का नाश हो जायगा। स्त्रियों का काम घर का प्रबन्ध करना है न कि राजनैतिक क्षेत्र में लड़ाई लड़ना। १८६६ ई० में जान स्टुअर्ट मिल ने एक पुस्तक लिख कर यह भविष्यवाणी की थी कि 'एक पीढ़ी के अन्दर वह समय आने वाला है जबकि स्त्रियाँ पुरुषों की तरह राजनीति में भाग लेंगी।' यह भविष्यवाणी सच्ची निकली। सबसे पहले आस्ट्रेलिया में स्त्रियों को मताधिकार मिला। इसके बाद इङ्गलैंड आदि देशों में यह फैला। संसार में शायद ही कोई सभ्य देश होगा जहाँ स्त्रियों को मताधिकार न मिला हो। जो लोग इसके पक्ष में हैं उनका कहना है कि राज्य में स्त्री और पुरुष दोनों रहते हैं। इसलिये समानता के आधार पर किसी को अधिकार से वंचित रखना अनुचित है। स्त्रियाँ अपनी भलाई स्वयं कर सकती हैं। वर्तमान प्रजातन्त्र के युग में देश की आधी जनता को राजनीति में अछूत समझना अन्याय नहीं तो और क्या है? जबकि स्त्रियाँ भी उसी प्रकार बुद्धिशीला हैं जैसे पुरुष तो क्यों एक को अपना विचार प्रगट करने का अवसर नहीं दिया जाता? इतिहास इस बात का साक्षी है कि राजनैतिक, धार्मिक अथवा सामाजिक क्षेत्र में वे पुरुष से कम कुशल नहीं रही हैं। रजिया बेगम, झाँसी की रानी, चाँद बीबी, विक्टोरिया, एलिजबेथ आदि स्त्रियों ने जो संसार के सामने अपनी कार्य-कुशलता और साहस का परिचय दिया है वह किसी असाधारण पुरुष से कम नहीं है। जिन देशों में स्त्रियों को मताधिकार प्राप्त है वे दुनिया में किसी से पिछड़े नहीं हैं। स्त्री जाति के नाते अधिकार से वंचित कर देना निरी अज्ञानता है। स्त्रियों के आगमन से राजनीति अधिक शुद्ध और सुव्यवस्थित होगी। जब एक मामूली मजदूर वोट दे सकता है तो कोई वजह नहीं है कि एक पढ़ी-लिखी स्त्री इस अधिकार से वंचित रक्खी जाय।

अच्छे कारनामें इस बात के प्रमाण हैं कि उनका जन्म किसी योग्य स्त्री ने दिया था। माताओं की जिम्मेवारी कम नहीं हैं कि वे घर को सँभालें। इससे अधिक अधिकार और क्या हो सकता है कि स्त्री अपने घर को जैसा चाहे बना सकती है। यूरप की लहर कोई बड़ी उपयोगी सिद्ध न होगी। कुछ लोग कहते हैं कि वोट देने का अधिकार उन्हीं को मिलना चाहिये जो लड़ाई में तलवार उठा सकें। स्त्रियाँ स्वभाव से कोमल होती हैं, वे फौज में काम नहीं कर सकतीं, इसलिये उन्हें वोट माँगने का कोई अधिकार नहीं है।

किसी विषय पर दलीलों की कमी नहीं हो सकती। इतना अवश्य है कि स्त्री-पुरुष में कार्य की दृष्टि से अन्तर किया जा सकता है, लेकिन जहाँ अधिकार का प्रश्न है वहाँ हम दोनों को एक समान समझें। जिन देशों में स्त्रियां को सामाजिक और राजनैतिक दोनों अधिकार प्राप्त हैं वे उन्नतिशील हैं। हर आदमी को चाहे वह स्त्री हो या पुरुष, इस बात का अवसर मिलना चाहिये कि सभी क्षेत्रों में वह अपनी शक्ति की परीक्षा करे। यदि स्त्रियों को राजनीति गन्दी मालूम होगी तो वे स्वयं उसे छोड़ देंगी। एक समय था जब स्त्रियों को शिक्षा देना गुनाह समझा जाता था, लेकिन अनुभव के बाद यह मालूम हुआ कि बात गलत थी। स्त्री और पुरुषों में किसी प्रकार के होड़ की आवश्यकता नहीं है। समाज का कल्याण दोनों के सहयोग से होगा।*

**अल्प संख्यक और निर्वाचन**

निर्वाचन में चाहे कितनी भी कोशिश की जाय दलबन्दी को कोई रोक नहीं सकता। नतीजा यह है कि जो दल मजबूत होता है उसी के प्रतिनिधि अधिक संख्या में चुन लिये जाते हैं। दलबन्दी का परिणाम इतना बुरा होता है कि अच्छा-से-अच्छा उम्मीदवार हरा दिया जाता है और उसके स्थान में अयोग्य व्यक्ति चुन लिया जाता है। दलबन्दी कई प्रकार से होती है जिसका विस्तृत वर्णन एक दूसरे अध्याय में किया गया है। कभी-कभी इसे साम्प्रदायिक रुप दे दिया जाता है। अर्थात् जो सम्प्रदाय सबसे मजबूत है, और जिसकी संख्या अधिक है, उसकी पार्टी मजबूत होती है। ऐसी दशा में जिस सम्प्रदाय में थोड़े लोग हैं उनकी पार्टी कमजोर होती है। जब कभी किसी मामले में मत लिया जाता है तो बहुसंख्यक सम्प्रदाय की विजय होती है। साम्प्रदायिक मामला बहुत ही टेढ़ा होता है। जिन्होंने

* Men and women are complementary opposites. Each best fulfils itself by developing precisely those qualities lacking in he other.

(Meyric Booth)

हिन्दू और मुसलमानों के झगड़े तथा अरब और यहूदियों की लड़ाई का वर्णन सुना है वे इस बात को समझ सकते हैं कि किस प्रकार एक सम्प्रदाय दूसरे का जानी दुश्मन हो जाता है। छोटे और बड़े सभी सम्प्रदायों को इसमें शरीक होने की आवश्यकता है। राजनीति ऐसी चीज है जिसमें सबको हिस्सा मिलना चाहिये। इसी छोटे सम्प्रदाय वा समुदाय की समस्या को अल्पसंख्यक समस्या ( Minority Problem ) और इनके निर्वाचन को अल्पसंख्यक निर्वाचन ( Minority Representation ) कहते हैं।

बलवान दलों के मुकाबिले में कौन-सा ऐसा उपाय निकाला जाय कि कमजोर दल वालों को भी विधान-मंडलों में अपने प्रतिनिधि भेजने का अवसर मिले। लोगों ने बहुत सी बातें सोची हैं। उन सबका वर्णन करना यहाँ उचित न होगा। केवल दो तरीकों पर विचार करना चाहिये जो आमतौर पर काम में लाये जाते हैं। बाकी केवल किताबों के अन्दर बन्द हैं। इनमें से एक को "समानुपाती निर्वाचन" ( Proportional Representation ) वा 'हेअर प्रथा' ( Hare System ) और दूसरे को 'निहित निर्वाचन' ( Reservation of Seats ) कहते हैं। 'समानुपाती निर्वाचन' का अर्थ यह है कि हर सम्प्रदाय वा गिरोह को उसकी संख्या के अनुसार यह बतला दिया जाय कि उसे इतने प्रतिनिधि भेजने हैं। इससे सभी गिरोह अपने प्रतिनिधि भेज सकेंगे और किसी को कोई शिकायत न होगी। अल्प-संख्यक गिरोह विधान-मंडलों में अपना उचित स्थान पावेगा। इस तरीके को पहले-पहल थामस हेअर ( Thomas Hare ) साहब ने सन् १८५१ ई० में निकाला था। उन्हीं के नाम पर इसे 'हेअर प्रथा' कहते हैं। यह तरीका बहुत से देशों में प्रचलित है। अब तक जितने तरीके अल्प संख्यक निर्वाचन के लिये निकाले गये हैं उनमें 'समानुपाती निर्वाचन' सबमें श्रेष्ठ है। अल्प संख्यक निर्वाचन का दूसरा तरीका 'निहित निर्वाचन' ( Reservation of Seats ) कहलाता है। इसका तात्पर्य यह है कि विधान-मंडलों में अल्प संख्यक गिरोहों के प्रतिनिधियों के लिये सीटें निश्चित कर दी जायँ। अर्थात् यह बात निर्वाचन से पहले ही तय हो जाय कि अमुक गिरोह के इतने प्रतिनिधि विधान-मंडल में भेजे जावेंगे। इससे छोटे गिरोहों को यह भय नहीं रहेगा कि बड़े-बड़े दल उन्हें दबाकर निर्वाचन में हरा देंगे। इस तरीके को 'राष्ट्र संघ' ( League of Nations ) ने पहले-पहल मध्य यूरप की रियासतों में प्रयोग किया था। भारत में साम्प्रदायिक समस्याओं को सुलझाने और अल्प संख्यक गिरोह की रक्षा के लिये 'निहित निर्वाचन' का प्रयोग किया गया है। वर्तमान शासन विधान में यही तरीका काम में लाया जा रहा है।

निर्वाचन दो प्रकार से होता है। एक में मताधिकारियों को यह अधिकार है कि वे प्रत्यक्ष रूप से अपना प्रतिनिधि चुनें। यह तरीका लगभग सभी देशों में प्रचलित है। मताधिकारी अपनी इच्छानुसार उम्मीदवारों को वोट देते हैं और जिन्हें सबसे अधिक वोट मिलता है वे प्रतिनिधि कहलाते हैं। भारत में इसी तरीके का रिवाज है। मिश्र, टर्की, ईराक तथा कुछ

**परोक्ष निर्वाचन**
**Indirect Election**

अन्य देशों में परोक्ष निर्वाचन प्रथा प्रचलित है। मताधिकारी अपने निर्वाचन-क्षेत्र में कुछ व्यक्तियों को चुन लेते हैं। ये चुने हुये व्यक्ति प्रतिनिधियों को चुनते हैं। अमेरिका और फ्रांस में कुछ दिनों तक इस प्रथा का तजुरबा किया गया, लेकिन बाद में परित्याग कर दिया गया। जहाँ परोक्ष निर्वाचन की प्रथा प्रचलित है वहाँ निर्वाचन दो बार होता है। एक तो मताधिकारी ४०, ५०, या १०० खास व्यक्तियों को चुन लेते हैं। फिर दूसरे निर्वाचन में चुने हुए व्यक्ति प्रतिनिधियों को चुनते हैं। रूस में यही प्रथा है। अमेरिका का प्रेसीडेन्ट इसी निर्वाचन पद्धति से चुना जाता है। जिन्हें प्रेसीडेन्ट को चुनने का अधिकार है वे पहले कुछ व्यक्तियों को ( Electoral College ) चुन लेते हैं। फिर चुने हुए व्यक्ति प्रेसीडेन्ट का निर्वाचन करते हैं। प्रश्न यह है कि इन दोनों में कौन अच्छा है? प्रत्यक्ष निर्वाचन की प्रथा सबसे अच्छी मानी जाती है। इससे मताधिकारी राजनैतिक शिक्षा ग्रहण करते हैं। वे प्रतिनिधियों को व्यक्तिगत रूप से जानते हैं और आवश्यकता पड़ने पर उनके पास पहुँच सकते हैं। उन्हें यह शौक होता है कि अपनी इच्छानुसार प्रतिनिधि चुनें। लेकिन इसमें एक कमजोरी भी है। हम यह आशा नहीं कर सकते कि सभी मताधिकारी योग्य प्रतिनिधियों को चुनेंगे। आम जनता की दृष्टि उतनी तीव्र नहीं होती जितनी थोड़े से चुने हुये लोगों की। यहाँ पर परोक्ष निर्वाचन प्रथा का उपयोग उचित मालूम पड़ता है। मताधिकारियों में जनता के वास्तविक हित को बहुत थोड़े लोग समझते हैं। यदि वे मिलकर कुछ योग्य व्यक्तियों को चुन लें तो ये चुने हुये व्यक्ति अच्छे प्रतिनिधि चुन सकते हैं। एक बात की कठिनाई अवश्य रह जायेगी कि मताधिकारियों और चुने हुए व्यक्तियों का दृष्टिकोण एक न हो। सम्भव है एक किसी और को अपना प्रतिनिधि चुनना चाहे और दूसरा किसी और को। इन दोनों में कोई भी अच्छी हो, परोक्ष निर्वाचन प्रथा बहुत कम देशों में पाई जाती है। परन्तु आंशिक रूप में यह प्रायः सभी प्रजातन्त्र देशों में प्रचलित है।

मताधिकारियों द्वारा निर्वाचित व्यक्ति प्रतिनिधि कहलाता है। जिस प्रकार मताधिकार सबको नहीं मिल सकता, और इसके लिये कुछ शर्तें पूरी करनी पड़ती हैं, उसी तरह सभी व्यक्ति प्रतिनिधि

**प्रतिनिधि**

के लिये उम्मीदवार नहीं हो सकते। सबसे पहली शर्त तो यह है कि उसे स्वयं मताधिकारी होना चाहिये। कोई व्यक्ति मताधिकारी तब तक नहीं बन सकता जब तक वह नागरिक न हो। इसलिये प्रतिनिधि के लिये नागरिक होना आवश्यक है। कोई विदेशी इसके लिये उम्मीदवार नहीं हो सकता। यद्यपि ऐसी शर्तें हर मुल्क में अलग-अलग होती हैं फिर भी चन्द बातें सब जगह एक-सी पाई जाती हैं। एक ही देश में विभिन्न विधान-मंडलों के लिये भिन्न-भिन्न शर्तें होती हैं। प्रतिनिधि को किसी निश्चित आयु से अधिक होना पड़ता है। यह आयु नागरिक की साधारण आयु से कुछ अधिक होती है। आमतौर से बड़ी सभा के लिये आयु अधिक रक्खी जाती है। भारत में केन्द्रीय और राज्य विधान-मंडलों में बड़ी और छोटी सभा के लिये क्रमशः ३० और २५ वर्ष की आयु होनी चाहिये। आयु का प्रतिबन्ध इसलिये लगाया गया है कि केवल अनुभवी व्यक्तियों को विधान-मंडलों में जाने का अवसर मिले।

कुछ ऐसे नियम बनाये गये हैं जिनसे कितने ही व्यक्ति प्रतिनिधि नहीं बन सकते। इंगलैंड में न्यायाधीश कामन्स सभा के प्रतिनिधि नहीं बन सकते। भारत में सरकारी विभाग में काम करने वाला व्यक्ति विधान-मंडल का सदस्य नहीं हो सकता। सरकारी वकील भी इसका सदस्य नहीं बन सकता। मंत्रिमंडल के सदस्य, चाहे वे राज्य में हों अथवा केन्द्र में, इसके सदस्य हो सकते हैं। यद्यपि वे एक प्रकार से सरकारी नौकर हैं और सरकार से वेतन पाते हैं, फिर भी वे सदस्य होते हैं। यदि किसी के विषय में यह पता चल जाय कि उसने कानून के विरुद्ध तरीके से प्रतिनिधित्व प्राप्त किया है तो वह प्रतिनिधि नहीं रह सकता। प्रतिनिधित्व में धर्म भी कहीं-कहीं बाधक ठहराया गया है। स्थापित चर्च के मंत्री ( Ministers of the Established Churches ) कामन्स सभा के सदस्य नहीं बन सकते।

कुछ राजनीतिज्ञों का मत है कि हर प्रतिनिधि को अपने निर्वाचन क्षेत्र से कुछ सलाहें ( Instructions ) मिलनी चाहिये। मताधिकारी इस बात का ध्यान रक्खें कि वह उन सलाहों को पूरा करता है या नहीं। यदि पूरा नहीं करता तो उन्हें यह अधिकार मिलना चाहिए कि उसे वापिस बुला लें और उसकी जगह दूसरा प्रतिनिधि भेजें। इस प्रथा की आलोचना कई शब्दों में की गई है। आस्टिन का कहना है कि प्रतिनिधि जनता के ट्रस्टी हैं। मताधिकारियों को यह अधिकार नहीं है कि वे उन्हें जब चाहें वापिस बुला लें। यदि वे उससे सन्तुष्ट नहीं हैं तो अगले निर्वाचन में उसे मत देने से इनकार कर सकते हैं। प्रतिनिधि के विरुद्ध किसी तरह की कानूनी कार्रवाई करने का अधिकार किसी को प्राप्त नहीं है। प्रतिनिधि और मताधिकारी इन दोनों के दृष्टिकोण और कार्यक्रम में अन्तर पड़ना स्वाभाविक है। एक का ध्यान अपने ही निर्वाचन क्षेत्र में सीमित रहता है,

परन्तु प्रतिनिधि को समूचे देश की भलाई का ध्यान रखना पड़ता है। यदि उन्हें मताधिकारियों की इच्छानुसार चलना है तो अच्छा हो वे कोई मामूली नौकर विधान मंडलों में भेज दें, ताकि वह उनका हुक्म बजाता रहे। योग्य और प्रतिष्ठित व्यक्ति प्रतिनिधि बनना स्वीकार नहीं कर सकते। यह बात आम जनता की शक्ति से बाहर है कि वह हर कानून पर अपने प्रतिनिधि को उचित सलाह दे। प्रतिनिधि मताधिकारी से कहीं योग्य होता है। वह औरों से सलाह लेने के बजाय बहुतों को सलाह दे सकता है। विधान-मंडल में वह किसी का हुकुम बजाने के लिए नहीं, बल्कि जनता की तकलीफें दूर करने के लिए जाता है। संघ-शासन में यह नियम किसी सीमा तक उपयोगी हो सकता है। वहाँ पर केन्द्रीय विधान मंडल में रियासतों के चुने हुए प्रतिनिधि आते हैं। उन्हें अपनी रियासत की भलाई का ध्यान रखना होता है। ऐसी दशा में उनकी सरकार उन्हें कुछ सलाहें दे सकती है जिनका पालन करना उनका कर्त्तव्य है। इस अवसर पर हमें ध्यान रखना चाहिये कि वह रियासत का प्रतिनिधि नहीं, बल्कि एक प्रकार का राजदूत ( Ambassador ) है।

मध्य काल में जर्मन साम्राज्य में यह नियम बहुत दिनों तक प्रचलित था। उस समय जर्मनी सैकड़ों छोटी-छोटी रियासतों में बँटा हुआ था। रियासत के प्रतिनिधियों को थोड़ी सी सलाहें दे दी जाती थीं, जिनका उन्हें पालन करना पड़ता था। आधुनिक युग में कोई इसे पसन्द नहीं करता। संघ-शासन में भी इसका चलन नहीं है। अमेरिका में, जहाँ ४८ रियासतें को एक संघ सरकार बनाई गई है, यह नियम नागरिक स्वतन्त्रता के विरुद्ध समझा जाता है। वर्तमान प्रजातन्त्र राज्यों में प्रतिनिधियों पर इतना कड़ा बन्धन लगाना किसी भी दृष्टि से उचित नहीं कहा जा सकता।

**सम्मिलित और पृथक् निर्वाचन ( Joint and separate electorate )**

जिन देशों में कई सम्प्रदाय हैं वहाँ एक बहुत बड़ी समस्या है कि निर्वाचन की नीति क्या हो। क्या जनसंख्या के अनुसार निर्वाचन क्षेत्र बना कर प्रतिनिधि चुने जायँ और साम्प्रदायिक प्रश्नों को उठाकर ताख पर रख दिया जाय, अथवा हर सम्प्रदाय को अलग-अलग प्रतिनिधित्व दे दिया जाय? भारत में यह प्रश्न बहुत ही जटिल है। यहाँ पर हिन्दू, मुसलमान, ईसाई, पारसी इत्यादि सम्प्रदाय हैं। हर बुद्धिमान् आदमी यह कहता है कि जब तक ये सम्प्रदाय आपस में मिलकर न रहेंगे तब तक यह देश एक राष्ट्र नहीं बन सकता। आपस में मिलने का तात्पर्य यह नहीं है कि एक की हस्ती मिट जाय। बल्कि सभी सम्प्रदायों का उद्देश्य देश की उन्नति हो। प्रत्येक सम्प्रदाय पहले देश का भला सोचे और तब अपनी उन्नति का। यदि देश रसातल को जायगा तो एक टुकड़े की रक्षा नहीं हो।

सकती। यह दूसरा प्रश्न है कि देश को एक राष्ट्र बनाने के लिए निर्वाचन कहाँ तक सहायक होता है। यदि इस प्रश्न को हल कर दिया जाय तो यह बात स्पष्ट हो जायगी कि सम्मिलित निर्वाचन अच्छा है अथवा पृथक् निर्वाचन।

पृथक् निर्वाचन का तात्पर्य है कि हर सम्प्रदाय को अलग अलग प्रतिनिधि चुनने का अधिकार हो; अर्थात् हिन्दू, मुसलमान, सिख, ईसाई अपना-अपना प्रतिनिधि चुने। इसका नतीजा यह होगा कि विधान मंडलों में साम्प्रदायिक आधार पर दलबन्दियाँ होंगी। हिन्दू अपने मन्दिर के लिए लड़ेंगे और कहते फिरेंगे कि "गाय खतरे में" और मुसलमान अपनी मसजिद पर जान देने के लिए तैयार रहेंगे। सारे देश की भलाई सोचने वाला कोई न होगा। हर्ष की बात है कि अब यहाँ पृथक् चुनाव के स्थान पर सम्मिलित चुनाव की नीति को अपना लिया गया है जो राष्ट्रीयता की अभिवृद्धि में बहुत सहायक होगी।

सम्मिलित निर्वाचन का तात्पर्य यह है कि सब को एक साथ प्रतिनिधि चुनने का अधिकार दिया जाय। इस बात का विचार न किया जाय कि कितने सम्प्रदाय या वर्ग हैं। निर्वाचन क्षेत्र जनसंख्या के आधार पर बनाये जायँ और मताधिकारियों को इस बात की स्वतन्त्रता हो कि वे जिसे चाहें अपना मत दें। सम्प्रदाय का क्षेत्र देश से बड़ा नहीं होता। हो सकता है किसी सम्प्रदाय के लोग दूसरे सम्प्रदाय वालों को अपना प्रतिनिधि चुनें। जब इन अवसरों पर एक दूसरे के हित सम्मिलित दिखाई देंगे तो लोग आपस में मिलने की कोशिश करेंगे। व्यक्तिगत और धार्मिक विषयों में उनमें मतभेद भले ही हो, परन्तु राजनीति में उनका सहयोग आवश्यक होगा। जो सरकार अपने देश की हितैषी होगी वह पृथक् निर्वाचन को पसन्द नहीं कर सकती। यह कहना गलत है कि अल्प संख्यक वर्ग की रक्षा का यही एक तरीका है। एक निष्पक्ष और सदाचारी व्यक्ति से देश की अधिक भलाई होती है। यदि किसी सम्प्रदाय का प्रतिनिधि धारा सभा में नहीं जाता तो इसका तात्पर्य यह नहीं है कि उसके हित सुरक्षित नहीं रहेंगे। जब देश की भलाई के अन्दर सभी आते हैं तो कोई सम्प्रदाय अपने हित को अलग क्यों समझता है। राजनैतिक शिक्षा देशवासियों को पृथक् निर्वाचन की भयंकरता बतला सकती है। जो देश जितने ही अधिक टुकड़ों में विभाजित रहेगा वह उतना ही कमज़ोर गिना जायगा। १८वीं शताब्दी में भारत में विदेशियों की सफलता का यह एक बड़ा कारण रहा है कि यह देश एक हजार टुकड़ों में बँटा हुआ था।*

* India in the 18th century was broken up into one thousand pieces. [ Hindus and Musalmans of India—by Atulchand Chakrabarti ]

# अध्याय १४

## दलबन्दी (Party System)

**दलबन्दी का अर्थ**

कोई भी ऐसा व्यक्ति न होगा जिसके दो चार मित्र न हों। हर आदमी किसी-न-किसी गिरोह का सदस्य होता है। गाँव, शहर, स्कूल, हर जगह अनेक दल होते हैं। त्योहारों तथा उत्सवों पर लोग अपने मित्रों अथवा दलवालों से मिलते-जुलते हैं। कभी-कभी मित्रमंडली इकट्ठी होकर गाना-बजाना करती है। इस तरह दलबन्दी का अर्थ समझने में किसी को कोई कठिनाई नहीं होनी चाहिये। ऊपर के उद्धरणों से स्पष्ट है कि हर आदमी किसी-न-किसी दल का सदस्य ही नहीं, बल्कि इसके लाभ और हानि से भी परिचित होता है। अब तक जिन दलों का वर्णन किया गया है उनका राजनीति में कोई स्थान नहीं होता। दलबन्दी (Party System) एक विशेष अर्थ रखती है। इसका तात्पर्य केवल राजनीति से है। प्रजातन्त्र देशों में राजनैतिक दल-बन्दियाँ आवश्यक और स्वाभाविक हैं। इनका सिद्धान्त धार्मिक और व्यक्तिगत न होकर किसी राजनैतिक आधार पर बनता है। जिन देशों में इस प्रकार की दलबन्दियाँ हैं वहाँ प्रजा को अधिक अधिकार दिये गये हैं। प्रत्येक दल का एक दृढ़ संगठन होता है। इसके कुछ स्थायी सदस्य और नियम होते हैं। सबसे आवश्यक बात यह है कि इनका एक लीडर या अगुआ होता है जिसके इशारे पर उस दल के सदस्य चलते हैं।

यदि राजनैतिक दल की परिभाषा की जाय तो पता चलेगा कि वह कुछ ऐसे व्यक्तियों का एक समूह है जो किसी विशेष राजनैतिक सिद्धान्त में विश्वास करता है। अथवा यों कहना चाहिये कि वह एक संगठित जमात है जिसका उद्देश्य सरकार को अपनी इच्छानुसार चलाना है। गिलक्राइस्ट (Gilchrist) लिखता है, "राजनैतिक दल उन लोगों का एक संगठन है जो एक विचार और एक उद्देश्य रखते हैं।"* लीकाक लिखता है, "राजनैतिक दल से हमारा तात्पर्य नागरिकों के एक संगठन से है

* Party means a number of people joined by common opinions on a given subject.

जो राजनीति में एक सिद्धान्त पर सहमत हैं।"* एक तीसरी परिभाषा यह दी गई है कि "राजनैतिक दल कुछ नागरिकों का गुट है जो इस बात के लिये उत्सुक रहता है कि सरकार की सारी कार्यवाई एक विशेष ढंग पर हो।"† एक सज्जन ने इसकी परिभाषा बड़े लम्बे शब्दों में की है। वे लिखते हैं, "राजनैतिक दल व्यक्तियों के उस समूह को कहते हैं जिसका दृष्टिकोण वर्तमान राजनैतिक प्रश्नों पर एक है और जो संगठित होकर यह विचार करते हैं कि किस प्रकार सरकार उनकी इच्छानुसार अपना कार्य करे।"‡ इससे स्पष्ट है कि दलबन्दी राजनैतिक संगठन को कहते हैं।

**विभिन्न राजनैतिक दल**

ऊपर कहा गया है कि दलबन्दी एक राजनैतिक संगठन है जिसका रूप वही होता है जो अन्य संगठनों का। गाँव तथा शहरों में अलग अलग संगठन होते हैं। म्युनिसिपल बोर्ड में भी दलबन्दियाँ रहती हैं। हर स्कूल या कालेज में अलग-अलग जमातें बनती हैं। प्रत्येक संगठन का कोई उद्देश्य और कार्य-क्रम होता है। उसके काम करने का ढंग अन्य संगठनों से भिन्न होता है। इस मामले में उसकी अपनी राय होती है। पार्टी का एक अगुआ होता है जो उसे आगे बढ़ाता है। पार्टी का उद्देश्य अपने हाथ में सरकार को लेना है। वह अपनी शक्ति को इसलिये बढ़ाना चाहती है कि उसके हाथ में शासन की बागडोर आ जाय। प्रत्येक दल अधिक-से-अधिक सदस्यों को शामिल करना चाहता है। सभी संगठन या दल अपनी-अपनी डींग मारते हैं। कोई धार्मिक संगठन अपने आपको किसी राजनैतिक संगठन से कम महत्वपूर्ण और लाभदायक नहीं समझता। और दलों में एक ही व्यक्ति बहुतों का सदस्य बन सकता है, लेकिन राजनैतिक दल में यह बात नहीं है। एक दल का सदस्य किसी और का सदस्य नहीं बन सकता। अपने दल का परित्याग कर वह दूसरे में जा सकता है। राजनैतिक दलों का उद्देश्य धारा सभाओं में प्रतिनिधित्व प्राप्त करना है।

---

* By political party we mean a more or less organized group of citizens who act together as a political unit.

† A party is a body of citizens who agree in desiring to see the business of legislation and government carried on in a particular way.

‡ A party is a body of individuals holding similar views as to the leading political questions of the day, united together to secure the adoption and the maintenance of those views in the conduct of government.

प्रत्येक राजनैतिक दल ( Political Party ) का एक उद्देश्य होता है। वह चाहता है कि सरकार इसी के अनुसार अपना कार्य करे। यह उद्देश्य कई प्रकार का होता है। उद्देश्य के कारण उसके कार्य-क्रम में भी अन्तर होता है। लेकिन सभी दल सरकार पर अपनी दृष्टि रखते हैं। वर्तमान सरकार की टीका-टिप्पणी करने में कोई कसर बाकी नहीं रखते। लेकिन जिस दल के हाथ में सरकार होती है वह इन टीका-टिप्पणियों को बहुत परवाह नहीं करता। अब तो यहाँ तक कहा जाता है कि जिस सरकार की टीका अधिक होती है वह प्रगतिशील कहलाती है और जनता को अपने विचार प्रकट करने का पूरा अवसर देती है। एक अत्याचारी सरकार की कोई डर के कारण बुराई नहीं करता, लेकिन इसका तात्पर्य यह नहीं है कि वह अच्छी है। प्रत्येक राजनैतिक दल इस बात के लिये तैयार रहता है कि अवसर पाने पर सरकार को अपने हाथों में कर ले। दलबन्दी का यह भी उद्देश्य है कि सरकारी विभागों में अधिक-से-अधिक कर्मचारी एक दल के हों। अपने सदस्य को अधिक सुविधायें देना, उसकी रक्षा का प्रबन्ध करना, उसके अधिकार के लिए सरकार से लड़ना, राजनैतिक दल का एक सिद्धान्त होता है। निर्वाचन क्षेत्र में प्रत्येक दल अपना बहुमत चाहता है। इसके लिये वह जनता में अपने उद्देश्यों का प्रचार करता है। अपनी योग्यता तथा सेवा का प्रमाण देने के लिये वह नाना प्रकार से जनता की सेवा करता है। जिन्हें किसी निर्वाचन केन्द्र पर जाने का अवसर मिला है वे समझ सकते हैं कि राजनैतिक दल जनता की कितनी खुशामद करते हैं। मुफ्त भोजन का प्रबन्ध किया जाता है, सवारियों का इन्तजाम रहता है और आगे के लिये बड़े-बड़े आश्वासन दिये जाते हैं। कभी-कभी तो मताधिकारियों को रुपये तक प्रदान किये जाते हैं। यूरप के देशों में दलबन्दी की होड़ इतनी अधिक है कि अपनी विजय के लिये कोई कसर बाकी नहीं रक्खी जाती। निर्वाचन के दिन मुफ्त हवाई जहाज उड़ाये जाते हैं, शहरों की गली-गली में मोटरें घूमती हैं और जो चाहे उन पर चढ़ सकता है। हर पार्टी रेल में वोटरों को मुफ्त ढोती है। आखिर यह सब कुछ क्यों होता है? सब का उद्देश्य यही है कि किसी तरह अमुक दल के हाथ में सरकार की बागडोर आ जाय।

**दलबन्दी के उद्देश्य**

जब तक प्रजा को यह अधिकार न था कि वह राज्य के विषयों में अपनी स्वतन्त्र राय प्रकट करे, तब तक दलबन्दियों का नाम न था और इसकी आवश्यकता भी न थी। यदि राज्य में कोई दल ऐसा खड़ा हो जाता जो सरकारी मामले में हस्तक्षेप करता तो वह आततायियों का एक गिरोह समझा जाता था। राजा उसे बड़ी सख्ती के साथ छिन्न-भिन्न कर देता था। मध्य काल तक इस प्रकार के राजनैतिक

**दलबन्दी की उत्पत्ति**

संगठन का, प्रजातन्त्र राज्यों में भी, जो कि इक्के-दुक्के दिखलाई पड़ते थे, नामोनिशान न था। भारत प्रजातंत्र का जन्मस्थान कहा जाता है। यहाँ के राजा अपनी प्रजा की भलाई और उसकी राय के लिये हर घड़ी अपने को तैयार रखते थे। फिर भी यहाँ दलबन्दियों का जिक्र नहीं सुना जाता। कारण यह है कि उन दिनों सामाजिक संगठन का स्वरूप कुछ और था। व्यक्तिगत जीवन के आगे दलबन्दियों का कोई मूल्य नहीं था। जहाँगीर ऐसे महान् सम्राट् ने, जिसका राज्य भारत के एक सिरे से दूसरे सिरे तक फैला हुआ था, दलबन्दियों की कोई आवश्यकता न समझी। न्याय के लिये उसने अपने दरबार में एक सोने की जंजीर लटका रक्खी थी जिसे कोई भी खींच सकता था और अपनी गरज बादशाह के सामने पेश कर सकता था। अकबर का राज्य, जो भारत में किसी स्वर्ण युग से कम न था, इसका नाम तक नहीं जानता। स्वयं योरप में एलिजाबेथ से पहले इन पार्टियों का कहीं जिक्र नहीं आता। उसी के समय से इसकी प्रथा चली। पहिले इसका आधार केवल धार्मिक वैमनस्य था लेकिन बाद में चल कर राजनैतिक दलबन्दी के रूप में परिणत हो गया। यह बात निर्विवाद है कि दलबन्दी की उत्पत्ति सबसे पहले योरप में हुई। इंगलैंड पार्टी सरकारों का सिरताज कहलाता है। दुनिया के प्रजातंत्र राज्यों ने इसकी नकल की है। आज एक भी प्रजातन्त्र राज्य ऐसा नहीं है जिसमें कम से कम दो या तीन राजनैतिक दल ( Politcal Partics ) न हों। प्रजातन्त्र राज्य की यह एक अच्छाई समझी जाती है कि उसमें कई दल हों और हरेक अपनी राय स्वतंत्र तरीके से देश के सामने प्रकट करे।

**दलबन्दी की वृद्धि**

विचारों में अन्तर पड़ना स्वाभाविक है। किसी मामले में कम से कम दो रायें अवश्य होती हैं। यह भी सम्भव है कि उस पर दो से अधिक रायें हों। राजनैतिक मामला इतना जटिल होता है कि उस पर अनेक रायें हो सकती हैं। सरकार के सभी काम विभिन्न दृष्टिकोण से देखे जाते हैं। इसलिये हर राजनैतिक मामले में कई विचार होते हैं। पहले दो दल आम तौर से हुआ करते थे, एक पक्ष में और दूसरा विपक्ष में। बाद में चल कर इनमें भी टुकड़े होने लगे और दलबन्दियों की भरमार हुई। इस मामले को काँग्रेस के उदाहरण से अच्छी तरह समझ सकते हैं। काँग्रेस का उद्देश्य भारत को स्वतन्त्र करना रहा है। फिर कोई वजह नहीं मालूम पड़ती कि इसमें कई तरह की बातें पैदा हों। गाँधीवादी दल, समाजवादी दल, अग्रगामी दल—सबका उद्देश्य एक है, परन्तु इनके विचारों में मतभेद है। इसी तरह इंगलैंड में उदार और अनुदार दो ही दल थे। बाद में चल कर उदार दल के अन्दर एक मजदूर दल हुआ। राजनीतिज्ञों का कहना है कि अधिक-से अधिक चार दल होने चाहिये। सबसे अच्छा तो यह है कि दो ही हों। इससे पक्ष विपक्ष दोनों की पुष्टि अच्छी तरह हो सकती

है। दो से अधिक दलबन्दियाँ बाल की खाल निकालने के अतिरिक्त और कुछ नहीं करतीं। व्यर्थ की दलबन्दियों से देश को लाभ के बदले हानि होती है। छोटी-छोटी बातों पर वादविवाद की झड़ी लग जाती है और सरकार को काम करने में कठिनाई होती है। उसके अच्छे-से-अच्छे कामों की आलोचना की जाती है। विपक्षी दल का यह हौसला होता है कि वह सरकार की किसी भी बात को चुपचाप नहीं मान सकता। स्वयं महात्मा गाँधी का कहना है कि "काँग्रेस की टीका-टिप्पणी करना एक फैशन हो गया है।"* आधुनिक काल में दलबन्दियों की इतनी भरमार है कि कोई भी मुल्क इससे वंचित नहीं है। इस आधार पर यह कह सकते हैं कि तानाशाही (Dictatorship) इन्हीं को रोकने का एक उपाय है। तानाशाह अपने देश में एक राजनैतिक दल के अतिरिक्त किसी और को रहने की आज्ञा नहीं देता। इसके विपरीत प्रजातन्त्र राज्य इनकी वृद्धि का अधिक-से-अधिक अवसर देते हैं। पाश्चात्य देशों के कुछ प्रजातन्त्र राज्यों में ६, ७ दल तक पाये जाते हैं। इनके अलग अलग उद्देश्य और नियम हैं।

ऊपर कहा गया है कि अधिक-से-अधिक चार राजनैतिक दल होने चाहिये। एक तो वह जो पूरा रूढ़िवादी हो और तरह तरह की तब्दीली का पक्षपाती न हो। दूसरा वह जो रूढ़ियों को तोड़कर आगे बढ़ना चाहता हो। तीसरा वह जो इन दोनों के बीच में हो। कुछ बातों में रूढ़िवादियों का समर्थन करे और कुछ में अग्रगामी दल वालों का। इनके अतिरिक्त एक चौथा दल भी हो सकता है जो इन तीनों में किसी से भी सहमत नहीं रह सकता। कभी एक का साथ देगा और कभी दूसरे का। उसका उद्देश्य यह होगा कि प्रत्येक दल की अनुचित कार्रवाइयों को रोके। संघ राज्यों में दलबन्दियों का स्वरूप कुछ और होता है। वहाँ प्रायः दो दल हुआ करते हैं। एक केन्द्रीय शासन को अधिक मजबूत बनाना चाहता है। उसका उद्देश्य यह है कि सम्पूर्ण प्रभुता केन्द्रीय शासन के अन्तर्गत हो। दूसरा दल इसका विरोधी और प्रान्तीयता का पक्षपाती होता है। केन्द्रीय सरकार को वह आवश्यकता से अधिक शक्तिशाली नहीं बनाना चाहता। शक्ति के वितरण में उसका पूरा विश्वास होता है। इस प्रकार हम देखते हैं कि दलबन्दियों का अन्त नहीं।

**दलबन्दी से लाभ और हानि**

प्रजातन्त्र की सफलता के लिये दलबन्दी आवश्यक है। कहा जाता है कि इसके बिना प्रजातन्त्र का अन्त हो जायगा। यह देखना है कि इन दलबन्दियों से क्या लाभ और हानि है। वर्तमान राज्यों की सीमा काफी बड़ी है। हर आदमी एक दूसरे को नहीं जान सकता। लेकिन दलबन्दियों के कारण वह काफी लोगों के सहयोग में आता है। और संगठनों से कोई अपने को अलग भले ही रक्खे लेकिन सरकारी

* It has become a fashion of the day to criticise the congress.

सबसे बड़ा दुर्गुण यह है कि पार्टी का सदस्य अपने दल के सामने देशभक्ति को कोई चीज नहीं समझता।

दलबन्दी और प्रजातन्त्र

प्रजातन्त्र के अन्दर जनता को पूरी स्वतन्त्रता है कि वह निर्भयतापूर्वक अपने विचारों को स्पष्ट करे। प्रेस को स्वतन्त्रता रहती है कि वह सभी प्रकार के विचारों को स्थान दे। जनता जब चाहे सभायें कर सकती है और उसमें कोई भी उचित प्रस्ताव पास कर सकती है। हर व्याख्यानदाता को अपनी राय प्रकट करने का अधिकार है। लेखक स्वतन्त्रता-पूर्वक अपने विचार व्यक्त कर सकते हैं। सरकार के बुरे कामों की कोई भी आलोचना कर सकता है। सभी कामों में जनता की राय ली जाती है। किसी-किसी देश में यह प्रजातन्त्र उस सीमा तक पहुँच गया है कि जनता के बहुमत के बिना कोई कार्य नहीं किया जाता। स्विटजरलैंड इसका जीता जागता उदाहरण है। वहाँ कानून बनने के बाद भी प्रजा की राय उस पर ली जाती है। प्रजातन्त्र नागरिक को पूर्ण स्वतन्त्रता देने का पक्षपाती है। यदि हम ध्यान से देखें तो पता चलेगा कि इसके सभी सिद्धान्त दलबन्दी में पाये जाते हैं। जिस स्वतन्त्रता को प्रजातन्त्र एक-एक व्यक्ति को देना चाहता है, उसी का संगठित रूप दल कहलाता है। इसके कार्यक्रम उस मार्ग पर बनाये जाते हैं जिस पर व्यक्ति को चलना चाहिये। पार्टियाँ प्रजातन्त्र के अन्दर इस बात का प्रमाण हैं कि नागरिक को किस हद तक स्वतन्त्रता दी गई है। पार्टियों के धुआँधार प्रचार से प्रजातन्त्र की पुष्टि होती है। उसे इस बात का भय होता है कि कहीं व्यक्ति अपनी स्वतन्त्रता का अनुचित लाभ न उठाये। इतने पर भी दलबन्दी रोकी नहीं जाती। जब तक सरकार इस बात का प्रमाण न दे कि अमुक दल नागरिक स्वतन्त्रता में बाधक है तब तक वह उसे रोक नहीं सकती। यदि प्रजातन्त्र के अन्दर नागरिक सचमुच स्वतन्त्र है तो वह सभी दलों को स्वतन्त्रता के साथ अपनी आवाज लोगों को सुनाने दे। लेखक को सच्ची स्वतन्त्रता प्राप्त है तो इसकी परीक्षा दलबन्दियों द्वारा हो सकती है। अगर किसी दल द्वारा प्रकाशित छोटी-छोटी पुस्तिकायें जब्त कर ली जाती हैं तो नागरिक स्वतन्त्रता एक झूठा बहाना है। जनता अपनी इच्छानुसार दल बनाकर अपनी आवाज को मजबूत बना सकती। एक व्यक्ति सरकार को अच्छे से अच्छे मामले में दबा नहीं सकता, लेकिन दल उसके सामने यह साबित कर सकते हैं कि या तो वह जनता की राय को सुने अथवा अपना प्रजातन्त्रवादी ढकोसला छोड़ दे। किसी राष्ट्र के अन्दर कोई राजनैतिक दल नहीं है तो इसके मानी हैं कि वहाँ सच्चे प्रजातन्त्र का अभाव है। राजनीति में अधिक भाग लेने का सबसे बड़ा साधन राजनैतिक दल है।

तानाशाही प्रजातन्त्र का विरोधी है। इसके अन्दर व्यक्ति वहीं तक स्वतन्त्र है जहाँ तक वह तानाशाह की इच्छा के अनुकूल चलता है। नागरिकों को वहाँ

**दलबन्दी और तानाशाही**

मनमाने संगठन बनाने की आज्ञा नहीं है। तानाशाही के अन्दर एक ही दल होता है। तानाशाह स्वयं इसका प्रधान होता है। वहाँ की सरकार और दल इन दोनों के उद्देश्य में किसी प्रकार का अन्तर नहीं होता। सरकार उस दल के हाथों में होती है। उसके सभी कर्मचारी उस दल के सदस्य होते हैं। उसके सदस्यों की मर्यादा देश में सबसे अधिक की जाती है। अन्य पार्टियों का चिन्ह भी बाकी नहीं रहता। शासन की व्यवस्था इस ढंग से बनाई जाती है कि इसी दल के हाथों में राज्य की बागडोर बनी रहे। यदि कोई दूसरा दल सर उठाता है तो वह निर्दयतापूर्वक दबा दिया जाता है। इटली में फासिस्ट पार्टी के अतिरिक्त कोई दूसरी पार्टी सर नहीं उठा सकती थी। जर्मनी में नाजी पार्टी का दौर-दौरा था। हिटलर स्वयं उसका प्रधान था। रूस में बोलशेविक पार्टी राज्य करती है। स्टैलिन उसका सर्वेसर्वा है। यह प्रायः देखा गया है कि स्टैलिन ने सैकड़ों आदमियों को इसी गुनाह पर तलवार के घाट उतार दिया कि वे अलग पार्टी बनाना चाहते थे। तानाशाही के अन्दर दल का सारा कार्यक्रम प्रजातन्त्रवादी देशों से भिन्न होता है। तानाशाह तलवार की शक्ति में विश्वास करता है और अपनी पार्टी को इसी रास्ते पर तैयार करता है। उसकी पार्टी अन्य देशों से लोहा लेने के लिये सदैव तैयार रहती है। तानाशाही के अन्दर राजनैतिक दल उस भरी बन्दूक की तरह है जो किसी भी समय आग लगा सकती है। प्रजातन्त्र के अन्दर पार्टियाँ अपना-अपना राग अलापती हैं लेकिन तानाशाही के अन्दर दल का एकमात्र उद्देश्य देश की उन्नति होता है। प्रजातन्त्र के अन्दर पार्टियाँ आपस में ही लड़ती हैं लेकिन तानाशाह का दल और देशों पर अपनी दृष्टि रखता है।

**आधुनिक दलबन्दी की प्रथा**

आधुनिक युग स्वतन्त्रता का युग कहलाता है। सभी प्रजातन्त्र देशों में पार्टी मार्ग पर राजनैतिक कार्य किये जाते हैं। निर्वाचन से लेकर कानून बनाने तक सब काम राजनैतिक दल करते हैं। ये सरकारी नीति का प्रचार तथा निर्वाचन का संगठन करते हैं। उन्हीं की सहायता से मताधिकारी निर्वाचन केन्द्र पर लाये जाते हैं। वर्तमान पार्टी प्रथा को समझने के लिये अच्छा होगा कि प्रमुख देशों के दलों का अध्ययन किया जाय। भारत भी उन्हीं मार्गों पर दलों का संगठन करना चाहता है। जिस प्रकार और बातों में हम यौरप की नकल कर रहे हैं, उसी तरह राजनैतिक मामलों में भी हमारी दृष्टि उसी ओर है। इस दृष्टि से इन पार्टियों का अध्ययन हमारे लिये उपयोगी सिद्ध होगा। इससे यह भी मालूम होगा कि किस तरह धार्मिक और साम्प्रदायिक प्रश्नों के ऊपर राजनीति में पार्टियाँ बनाई जाती हैं।

एलिजाबेथ के समय तक इंगलैंड में पार्टी प्रथा का नाम न था। लेकिन धार्मिक प्रश्न धीरे-धीरे बढ़ रहे थे। लिबमैन लिखता है "जिसे इंगलैंड की पार्टी प्रथा का

इंगलैंड — अध्ययन करना हो वह चार्ल्स प्रथम के समय के घरेलू युद्ध (Civil War 1642-45) का इतिहास पढ़े।" चार्ल्स प्रथम के समय धार्मिक प्रश्नों पर दो पार्टियाँ हो गईं। इसी उद्देश्य को पूरा करने के लिए एक दल राजा का पक्षपाती था और दूसरा पार्लियामेंट का। घरेलू युद्ध में एक का नाम राउन्ड हेड पड़ा और दूसरे का कवेलियर। इसके बाद इन्हीं का नाम ह्विग और टोरी पड़ा। जार्ज प्रथम के समय में कैबिनेट की प्रथा चली। पार्टी के बिना इसका चलना असम्भव था। जो पार्टी पार्लियामेंट में सबसे मजबूत होती उसी के सदस्य कैबिनेट के मेम्बर होते थे। १८वीं सदी तक इंगलैंड की राजनीति केवल धनिकों के हाथ की कठपुतली थी, परन्तु इसके अंत में स्वतन्त्रता का बादल मड़राने लगा। उन्नीसवीं सदी के मध्य में फ्रांसीसी राज्यक्रान्ति ने योरप में स्वतन्त्रता की भावना को जागृत किया। औद्योगिक क्रान्ति से यह भावना और भी बढ़ने लगी। लोगों में शिक्षा और व्यवसाय की वृद्धि से नागरिक जीवन का संचार हुआ। उनका ध्यान धर्म से हटकर राजनीति की ओर पलटा। ह्विग लोग उदार दल (Liberal) कहलाये और टोरी अनुदार दल (Conservative)। उदार दल वाले जनता को अधिक अधिकार देना चाहते थे और सामाजिक सुधारों के पक्षपाती थे। इनके विपरीत अनुदार दल वाले केवल धनिकों के हाथों में शासन की बागडोर देना चाहते थे। वे धनिकों के पक्षपाती और सामाजिक सुधारों के विरोधी थे।

मशीनों की वृद्धि के कारण सामाजिक व्यवस्था बदलती गई और मजदूरों की संख्या बढ़ने लगी। इसलिये यह आवश्यक था कि उनके अधिकारों की नई व्यवस्था बनाई जाय। इसके अतिरिक्त उनकी दशा आम जनता से बुरी थी। वे सभी प्रकार से मिल मालिकों के हाथों में थे। पूँजीपति जितना चाहता उनसे काम कराता और अपनी इच्छा के अनुसार उन्हें मजदूरी देता। स्वतन्त्रता की भावना मजदूरों में भी बढ़ रही थी। उदार दल उनके अन्दर सुधार करना चाहता था, लेकिन अनुदार दल-वाले विरोध करते थे। उदार दल में एक गिरोह मजदूरों के पूरे पक्ष में था। वह इस बात पर तुला हुआ था कि चाहे जैसे हो मजदूरों को अधिकार मिलने चाहिये। सम्पूर्ण उदार दल इतना उत्सुक न था। इसलिये बीसवीं सदी के आरम्भ में यह दल दो भागों में बँट गया। जो मजदूरों के पक्के सहायक थे उन्होंने अपना नाम मजदूर दल (Labour Party) रख लिया। इस प्रकार इंगलैंड में तीन पार्टियाँ हुईं, उदार, अनुदार और मजदूर दल (Liberal, Conservative and Labour party)। १९२३ ई० में रेम्जे मैकडानल्ड मजदूर दल के नेता हुए। उनके अन्दर इस पार्टी ने इतनी उन्नति की कि १९२४ ई० में शासन की बागडोर इसी मजदूर दल के हाथ में आई। १९२९ ई० में फिर यही दल इंगलैंड का शासक बना। किसी कारण वश १९३१ ई० में रेम्जे मैकडानल्ड ने मन्त्रिमंडल से इस्तीफा दे दिया और मजदूर

दल की सरकार का अन्त हो गया। आज इंगलैंड में ये तीनों दल हैं। हर दल का सम्पूर्ण देश में संगठन है, उसके कई दफ्तर हैं और लाखों रुपये प्रतिवर्ष चन्दे के रूप में आते हैं। अनुदार दल इन सबमें धनी है। हर दल का एक सिद्धान्त है। अपने उद्देश्य की पूर्ति के लिये हर 'पार्टी स्कूल खोलती है, अस्पताल बनवाती है तथा तरह-तरह के सामाजिक सुधार करती है। इन पार्टियों के कार्य-क्रम से देश को विशेष लाभ पहुँचता है।

**अमेरिका (U. S. A.)**

१७७५ ई० तक अमेरिका परतन्त्र देश था। जो पार्टी इंगलैंड में थी उसी की नकल वहाँ भी थी। लेकिन १७८२ ई० में जब यह देश स्वतन्त्र हुआ तो वहाँ नई नई पार्टियाँ बनीं। स्वतन्त्रता के बाद जब वहाँ संघ-शासन की व्यवस्था हुई तो यह स्वाभाविक था कि दो दल उठ खड़े होते। एक संघ शासन को अधिक अधिकार देना चाहता था। वह केन्द्रीय शासन को मजबूत बनाने के पक्ष में था। इसके विपरीत दूसरा दल प्रान्तीयता का पक्षपाती था। वह चाहता था कि रियासतों को सारे अधिकार बाँट दिये जायँ। स्थानीय अधिकार उसे केन्द्रीय अधिकारों से कहीं आवश्यक थे। जब केन्द्रीय शासन अच्छी तरह दृढ़ हो गया तो संघ का विरोधी दल समाप्त हो गया। उसका स्थान एक नई पार्टी ने लिया। इसका नाम स्वतन्त्र दल (Republican Party) था। इस दल ने स्वतन्त्रता में दूसरे दल को भी मात कर दिया। १८०१ ई० में इसकी शक्ति सबसे अधिक हो गई। १८१६ से १८३० ई० तक इसके अतिरिक्त अमेरिका में कोई दूसरी पार्टी न थी। इसलिये वहाँ के इतिहास में इस १४ वर्ष के समय को "सद्भावना का युग" कहते हैं। १८३० के बाद फिर दो पार्टियाँ उठ खड़ी हुईं। अभी इनका संगठन बन ही रहा था कि गुलामों की रिहाई का प्रश्न उठ खड़ा हुआ। हमें ध्यान रखना चाहिये कि पार्टियाँ सदैव किसी खास प्रश्न पर बना करती हैं। जब कभी कोई बड़ा प्रश्न देश के सामने उपस्थित होता है तो पिछली दलबन्दी समाप्त हो जाती है और नये दल उठ खड़े होते हैं। इसी प्रश्न पर घरेलू युद्ध आरम्भ हुआ और गुलामी प्रथा जाती रही। जब गुलामी का प्रश्न दूर हो गया तो कोई समस्या ऐसी न रही जिस पर दलबन्दी होती। परिणाम यह हुआ कि वहाँ पुरानी दोनों पार्टियाँ (Republican and Democrat) बनी रहीं। उनके सामने कोई विशेष उद्देश्य न था। तब से आज तक अमेरिका में कोई ऐसा प्रश्न पैदा नहीं हुआ जिस पर नई पार्टियाँ बनें। छोटी-छोटी बातों पर पार्टियाँ बनती-बिगड़ती रहती हैं। यदि ठीक-ठीक शब्दों में अमेरिकन पार्टी का वर्णन किया जाय तो कहना पड़ेगा कि अमेरिका में कोई पार्टी नहीं है। नाम मात्र को उनका संगठन अवश्य है, लेकिन उनके सामने कोई विशेष कार्यक्रम (Programme) नहीं है। समाजवाद की लहर वहाँ भी पहुँच गई है। इस पर

वहाँ दो समाजवादी दल भी ( Socialist and Socialist Labour ) उत्पन्न हुए हैं। इसके अतिरिक्त १६१२ ई० से एक 'अग्रगामी दल' ( Progressive Party ) का भी जन्म हुआ है। इतनी पार्टियाँ होते हुए भी अमेरिका को 'पार्टी रहित देश' ( Non-party Country ) कहा जाय तो अनुचित न होगा।

कहने को अमेरिका में कोई पार्टी नहीं है लेकिन दलबन्दी की भावना जितनी वहाँ है उतनी बहुत कम देशों में पाई जाती है। इसकी वजह यह है कि वहाँ चुनाव बार-बार होते रहते हैं। और देशों में केवल धारा सभा के प्रतिनिधियों का चुनाव होता है, लेकिन अमेरिका में प्रेसीडैन्ट, सहायक प्रेसीडेन्ट तथा कुछ बड़े-बड़े अफसरों तक का चुनाव होता है। इसलिये राजनैतिक भावना की चहल-पहल रहती है। एक सबसे विचित्र बात जो दुनिया के किसी भी हिस्से में प्रचलित नहीं है, अमेरिका की "विनाशी नीति" ( Spoil System ) है। इसका अर्थ यह है कि जब प्रेसीडेन्ट का चुनाव हो जाता है तो वह अपनी पार्टी को प्रसन्न करने के लिये सभी सरकारी कर्मचारियों को निकाल बाहर कर देता है और उनकी जगह अपनी पार्टी के लोगों को भर्ती कर लेता है। इससे यह हानि होती है कि सरकारी कर्मचारी अपने को स्थायी नहीं समझते। चपरासी तक डरता है कि कहीं वह निकाल न दिया जाय। सरकारी विभागों में अनुभवशाली व्यक्तियों का अभाव रहता है। पार्टी प्रथा का इतना प्रभाव किसी और देश में शायद ही पड़ता हो। अब इसे रोकने का किसी हद तक प्रयत्न किया गया है। कुछ जगहें स्थायी बना दी गई हैं। सिविल सर्विस की परीक्षा का नियम बनाया गया है। इसमें सफलीभूत व्यक्ति राज्य के स्थायी कर्मचारी समझे जाते हैं। अमेरिका में बड़े-बड़े सेठ-साहूकार पार्टी के लीडरों को लम्बी-लम्बी राशि देकर अपने मन के अनुकूल कानून पास करवा लेते हैं।

ऊपर कहा गया है कि पार्टियाँ किसी जटिल प्रश्न पर बनती हैं। वैसे तो निर्वाचन प्रथा के अभाव में पार्टी बनने का कोई प्रश्न पैदा नहीं होता।

**भारत** मुगल राज्य में न कोई पार्टी और न व्यवस्थापिका सभा थी। कोई प्रश्न छिड़ जाता तो बादशाह का फैसला अन्तिम माना जाता था। फिर उस पर किसी तरह का वादविवाद नहीं हो सकता था। ईस्ट इंडिया कम्पनी के शासन काल में राजनैतिक दशा काफी बुरी थी। कम्पनी के कर्मचारी मनमानी करते थे। मेकाले लिखता है, "कम्पनी के नौकर अपने व्यक्तिगत लाभ के लिये देश के सभी आन्तरिक व्यापार पर अपना अधिकार किये हुए थे। वे यहाँ के निवासियों को महँगा खरीदने और सस्ता बेचने पर बाध्य करते थे। फैक्टरी का एक-एक नौकर अपने को डाइरेक्टर समझता और उसके मालिक कम्पनी को अपनी बपौती समझते थे। कलकत्ता शहर में कम्पनी के पास कुबेर का खजाना इकट्ठा था। इस पैशाचिक नीति के फलस्वरूप ३० लाख आदमी दाने-दाने को मुहाल थे। यद्यपि अत्याचार को सहन

करने की उनमें काफी शक्ति थी, परन्तु ऐसा अत्याचार उनसे सहन नहीं हुआ।"* कम्पनी के ढाई सौ वर्षों के काम का नतीजा यह हुआ कि देश एक सिरे से दूसरे सिरे तक उसका कट्टर शत्रु हो गया। सन् १८५७ ई० के गदर के बाद कम्पनी का राज्य समाप्त हो गया और भारत के शासन का भार पार्लियामेंट ने अपने हाथों में लिया। शासन प्रबन्ध का ढाँचा इंगलैंड के आधार पर बनाया गया। इसी बीच में सन् १८८५ ई० में काँग्रेस का जन्म हुआ। देश के कुछ प्रमुख राजनीतिज्ञों ने इसकी नींव इसलिये डाली कि यह संस्था ब्रिटेन और भारत दोनों में सहयोग उत्पन्न करेगी। साथ ही भारतीय सामाजिक सुधार में हाथ बँटायेगी।

सुधार के प्रश्न पर दो दल उत्पन्न हुए। एक इसका पक्षपाती और दूसरा विरोधी था। धारा सभाओं में भी इस आशय के दो दल हो गये। फिर भारतीयों के अधिकार का प्रश्न उठा। यह एक जटिल प्रश्न था। इस पर न केवल धारा सभाओं में बल्कि देश में दो दल उठ खड़े हुए। एक ब्रिटेन से मिल कर अपने अधिकारों की माँग करना चाहता था, लेकिन दूसरा दल इसे पसन्द न करता था। वह ब्रिटेन का विरोध करते हुये आगे बढ़ना चाहता था। एक का नाम 'नरम' दल था और दूसरे का 'गरम' दल। इन दोनों दलों का संगठन बढ़ने लगा। धारा सभाओं, काँग्रेस सारे देश में इन्हीं दलों का जोर था। इसके बाद जब देश की स्वतन्त्रता का प्रश्न उठा तो भारत के हर सम्प्रदाय ने अपना दल बनाकर इसका समर्थन किया। साम्प्रदायिक संगठनों को राजनैतिक संगठन में मिलाना किसी भी दृष्टि से ठीक नहीं है, लेकिन भारत एक ऐसा मुल्क है जहाँ विभिन्न सम्प्रदाय अपना अलग-अलग संगठन बनाकर सरकार के सामने अपनी माँगें पेश करते हैं। मुसलिम लीग अपने आपको एक राजनैतिक पार्टी कहती रही है, परन्तु इसका स्थान वही रहा है जो हिन्दू सभा का। दोनों दल साम्प्रदायिक रहे हैं। इतना अवश्य है कि दोनों दल अपने-अपने सम्प्रदाय की उन्नति चाहते रहे हैं।

---

* "The servants of the Company" writes Macaulay, "obtained—not for their employers but for themselves a monopoly of almost the whole internal trade. They forced the natives to buy dear and sell cheap......Every servant of a British factory was armed with all the power of his master, and master was armed with all the power of the Company. Enormous fortunes were thus rapidly accumulated at Calcutta, while thirty millions of human beings were reduced to the last extremity of wretchedness. They had been accustomed to live under tyranny, but never under tyranny like this" [ Essay on Clive ].

भारत में राजनैतिक मामले धार्मिक दृष्टि से देखे जाते हैं। यही कारण है कि मुसलिम लीग और हिन्दू सभा दोनों अपने आपको किसी राजनैतिक पार्टी से कम नहीं समझती थीं। लेकिन यह बात वास्तविकता से कोसों दूर है। परतन्त्र होने से हमारे देश में स्वतन्त्रता की वह लहर नहीं रही है जो अन्य प्रजातन्त्र देशों में है। बिना स्वतन्त्रता की लहर के जनता में दलबन्दी की भावना नहीं हो सकती। लोग यह सोचते हैं कि टुकड़े के लिये क्या लड़ा जाय जब वास्तविक शक्ति विदेशियों के हाथ में है। राजनैतिक मामलों से अधिकतर लोग उदासीन रहे हैं। यही कारण है कि पाश्चात्य देशों के मार्ग पर अभी यहाँ पार्टियाँ नहीं हैं। लेकिन इसका यह अर्थ नहीं है कि भारत में कोई राजनैतिक दल है ही नहीं। यहाँ कहने-सुनने को कम-से-कम चार या पाँच पार्टियाँ हैं। कृषक पार्टी, कांग्रेस पार्टी, मजदूर पार्टी, स्वतन्त्र पार्टी लिबरल पार्टी, समाजवादी पार्टी, किसान मजदूर प्रजा पार्टी तथा कुछ और भी ऐसी ही छोटी-छोटी पार्टियाँ हैं। इनमें से कुछ तो ऐसी हैं जो केवल प्रादेशिक धारा सभाओं तक सीमित हैं। समाजवादी, किसान मजदूर प्रजा पार्टी, लिबरल और कांग्रेस पार्टियाँ ऐसी हैं जो समूचे देश में अपना प्रभुत्व रखती हैं। इन सब में कांग्रेस पार्टी का संगठन सुदृढ़ और व्यापक है।

लिबरल पार्टी पुरानी पार्टी है। जब काँग्रेस का जाल इतना अधिक नहीं फैला था उस समय यह काफी बढ़ी-चढ़ी थी। इसके अन्दर देश के अच्छे अच्छे व्यक्ति रह चुके हैं। गोखले इसी पार्टी के एक नेता थे। आरम्भ से अब तक इसका एक ही उद्देश्य रहा है। वह यह कि अँग्रेजी सरकार से सहयोग प्राप्त करते हुए देश की सामाजिक और राजनैतिक उन्नति करना। इस दल का विश्वास रहा है कि भारत की भलाई इसी में है कि वह ब्रिटिश साम्राज्य के अन्दर बना रहे। जिस समय वह ब्रिटिश साम्राज्य से निकल जायगा उस समय कोई और देश इस पर हावी हो जायगा। सामाजिक सुधारों के लिये यह दल स्कूल खोलता है, कालेज चलाता है, व्यवसायों की उन्नति करता है, अछूतों में काम करता है तथा गाँवों में कृषि आदि की उन्नति करता है। राजनैतिक उन्नति के लिये दल के सदस्य धारा सभाओं में जाते हैं और जनता के राजनैतिक अधिकारों की माँग करते हैं। प्रतिवर्ष इसका सालाना जलसा होता है, जिसमें देश के प्रतिनिधि अपना अगला कार्यक्रम बनाते हैं। इस पार्टी की ओर से पत्र-पत्रिकायें भी निकलती हैं जो अपने उद्देश्य का प्रचार करती हैं। 'भारत सेवक मण्डल' ( Servants of India Society ) नाम की संस्था इसी पार्टी की संस्था है, जिसकी नींव गोखले ने डाली थी। इसके सदस्य सेवा का व्रत लेकर लिबरल पार्टी का काम करते हैं।

भारत की सबसे बड़ी राजनैतिक पार्टी काँग्रेस है। इसका मुख्य उद्देश्य देश को आजाद करना रहा है। यह पार्टी इतनी सुसंगठित है कि देश का बच्चा बच्चा

इसके नाम से परिचित है। कोई गाँव ऐसा न होगा जिसमें इस पार्टी का संगठन न हो। हर जिले में इसका दफ्तर है, इसके बाद सूबों में और फिर सम्पूर्ण भारत के लिये इसका सब से बड़ा कार्यालय दिल्ली में स्थापित किया गया है। इस पार्टी का कोई सदस्य विदेशी वस्त्र इस्तेमाल नहीं कर सकता। पार्टी के हर सदस्य को हाथ से चर्खे पर सूत कातना आवश्यक है। जो व्यक्ति इसका सदस्य होना चाहता है उसे ।) प्रतिवर्ष शुल्क देने पड़ते हैं और अहिंसा तथा सत्य का व्रत लेना पड़ता है। प्रतिवर्ष इसका सालाना जलसा होता है जिसमें लाखों रुपये खर्च किये जाते हैं। इस पार्टी के अन्दर छोटी-मोटी और भी गिरोहें हैं, लेकिन ये सब एक ही उद्देश्य रखती हैं और अपने कामों से काँग्रेस को पूरा-पूरा सहयोग देती हैं। जिस प्रकार जर्मनी में नाजी पार्टी का सदस्य बनना एक गौरव समझा जाता था उसी तरह भारत में काँग्रेस का सदस्य काफी सम्मान की दृष्टि से देखा जाता है। इसका उद्देश्य देश को पूर्ण स्वतन्त्र एवं स्वावलम्बी बनाकर 'पंचायती राज्य' कायम करना है। यह पार्टी हथियार की लड़ाई से घृणा करती है। इसका सब से बड़ा हथियार प्रेम और सत्य है जिसके बल पर यह अपने देशवासियों को आकर्षित करती है। इस पार्टी का अनुशासन ( Discipline ) इतना कड़ा है कि कोई सदस्य इसके नियमों का उल्लंघन नहीं कर सकता। स्वतन्त्रता के पश्चात् महात्मा गाँधी की मृत्यु तथा कुछ आन्तरिक कारणों से इस पार्टी की लोक-प्रियता कम हो रही है।

यह कहना अनुचित नहीं है कि काँग्रेस में नाना प्रकार की दुर्बलतायें उत्पन्न हो गई हैं। थोड़े से उच्च कोटि के नेताओं को छोड़कर सम्पूर्ण संगठन अपने उद्देश्य से विचलित हो गया है। काँग्रेस कार्यकर्ताओं में पद और अधिकार की भावना इतनी अधिक है कि आपस में संघर्ष और द्वेष पैदा हो गया है। सेवा और कष्ट-सहन की भावना का लोप होता जा रहा है। समाज में अपनी प्रतिष्ठा और अपने ऐश्वर्य की वृद्धि करना उनका प्रमुख ध्येय है।* गरीबी का व्रत लेकर देश की समस्याओं को हल करने की इच्छा उनमें नहीं पाई जाती। संगठन के नियमों में भी ढिलाई और उपेक्षा का भाव पाया जाता है। गत निर्वाचन में काँग्रेस को सफलता अवश्य मिली है, परन्तु इसके अनुशासन और कर्तव्यहीनता से प्रत्येक विचारवान व्यक्ति क्षुब्ध है। स्वयं काँग्रेसी नेतागण इस दल को सुसंगठित और

* विनोबा भावे का १४ दिसम्बर १९४८ ई० को गांधीनगर ( जयपुर ) में सर्वोदय प्रदर्शिनी के उद्घाटन में भाषण :—

"काँग्रेस मैन आज अपने पुराने बलिदानों की कीमत ले रहे हैं। अब उनमें त्याग करने की कोई भावना या प्रेरणा नहीं है। आज काँग्रेस में सत्य के लिये कोई स्थान नहीं है। आज उसमें अधिकार पाने के लिये संघर्ष और झगड़े ही दृष्टिगोचर होते हैं।"

शक्तिशाली बनाने पर विचार कर रहे हैं। इसी की सफलता पर इसका भविष्य निर्भर है।

भारत के राजनीतिक दलों में किसान मजदूर प्रजा पार्टी तथा समाजवादी पार्टी का स्थान कम नहीं है। ये दोनों पार्टियाँ काँग्रेस से ही उत्पन्न हुई हैं किन्तु इनका अस्तित्व स्वतन्त्र है। इनमें समाजवादी पार्टी प्राचीन है। इसका आरम्भिक नाम काँग्रेस समाजवादी पार्टी था, जिसका पहला अधिवेशन आचार्य नरेन्द्र देव के सभापतित्व में पटना में हुआ था। इसका उद्देश्य वही है जो काँग्रेस का है। थोड़े से मतभेद को छोड़कर वह काँग्रेस के बहुत कुछ निकट है। इसका विचार काँग्रेस से उग्र है। किसान और मजदूरों की उन्नति पर यह विशेष बल देता है। उद्योग धन्धों का राष्ट्रीयकरण और बिना मुआवजे के ज़मींदारी उन्मूलन इसका ध्येय है। इसकी प्रगति बहुत ही ठोस है। गत निर्वाचन ने यह सिद्ध कर दिया है कि काँग्रेस के बाद समाजवादी पार्टी का ही स्थान है। किसान मजदूर प्रजा पार्टी की लोकप्रियता आरम्भ में अधिक थी, परन्तु धीरे-धीरे इसका महत्व कम होता गया। इसका कारण यह है कि वह दल काँग्रेस की आलोचना के अतिरिक्त कोई ठोस कार्य नहीं करता था। गत निर्वाचन में इसे इतनी असफलता मिली कि इसका अस्तित्व हिल उठा है। इसीलिये समाजवादी पार्टी के साथ इसके मिलने की बात सुनाई पड़ रही है।

कम्यूनिस्ट पार्टी, हिन्दू महासभा, मुसलिम लीग तथा छोटे-छोटे और भी दो चार दल पाये जाते हैं। भारत विभाजन के पश्चात् मुसलिम लीग का अस्तित्व समाप्त हो गया। हिन्दू महासभा तथा कुछ और दल साम्प्रदायिक रूप में कार्य करते हैं इसीलिये राष्ट्रीय दृष्टि से ये लोकप्रिय नहीं हैं। कम्यूनिस्ट पार्टी एक उग्र तथा प्राचीन दल है। पिछले निर्वाचन में मदरास में इसे आशातीत सफलता प्राप्त हुई है। तभी से इसकी चर्चा अधिक होने लगी है। इस दल के क्रान्तिकारी विचार लोकप्रिय नहीं है। भारतवासी तथा किसी भी देश के निवासी, जिनकी एक स्थायी सभ्यता है, स्वभावतः विकासवाद के पोषक है। उन्हें क्रान्तिकारी परिवर्तन रुचिकर नहीं हैं। कम्यूनिस्ट पार्टी को बहुत कुछ प्रेरणा रूस से मिलती है। इसके भविष्य के विषय में कुछ कहना बहुत ही कठिन है। यह दल आरम्भ से ही श्रम संस्थाओं पर अधिकार स्थापित करने का प्रयत्न करता रहा है। पूँजीपतियों के विरुद्ध मोर्चा बनाकर शोषित वर्ग का संगठन और उत्थान इसका प्रमुख कार्यक्रम है। इस दल के कार्यकर्ताओं में गुप्त रीति से षड्यन्त्र तथा अविश्रांत परिश्रम करना अधिक पाया जाता है। आर्थिक समानता का सिद्धान्त नवयुवकों को बहुत ही आकर्षित करता है।

———

# अध्याय १५

## राष्ट्रीयता

### ( Nationalism )

राष्ट्रीयता की परिभाषा—राष्ट्रीयता की उत्पत्ति—राष्ट्रीयता से लाभ—राष्ट्रीयता से हानि—राष्ट्रीयता के अंग—मनुष्य का स्वभाव—धर्म—जाति भौगोलिक परिस्थिति - भाषा—राजनैतिक एकता—इतिहास- निश्चित देश—सम्मिलित स्वार्थ—क्या राष्ट्रीयता धर्म है—राष्ट्रीयता की कसौटी—राष्ट्रीयता का विनाश—क्या भारत एक राष्ट्र है—राष्ट्रीयता का भविष्य।

**राष्ट्रीयता की परिभाषा**

नागरिक शास्त्र के अन्तर्गत राष्ट्र अथवा राष्ट्रीयता का समावेश यद्यपि नहीं होता। किन्तु समाज शास्त्र के नाते हम इसे अलग नहीं कर सकते। राष्ट्रीयता प्रत्येक नागरिक का धर्म है। इस दृष्टि से हमें इसका ज्ञान आवश्यक है। "राष्ट्रीयता" शब्द इतना व्यापक है कि इसकी परिभाषा करना कोई खेल नहीं है। प्रजातन्त्रवाद का पुजारी लार्ड ब्राइस स्वीकार करता है कि वह इसकी परिभाषा नहीं कर सकता। वह लिखता है, "हम इसे देख कर केवल पहचान सकते हैं।" हेज ( Hayes ), जिसने राष्ट्रीयता के ऊपर कई ग्रन्थ लिखे हैं, स्पष्ट करता है कि, "राष्ट्र शब्द काफ़ी कठिन है।" वह लिखता है कि राष्ट्रीयता शब्द का जन्म उन्नीसवीं सदी में हुआ है। 'मूर्त पदार्थों' की परिभाषा सरल होती है, क्योंकि उनका कोई रूप-रंग होता है, लेकिन जिसकी शकल का ही पता नहीं उसका वर्णन सरलतापूर्वक नहीं किया जा सकता। कुछ राजनीतिज्ञों ने राष्ट्रीयता की परिभाषा करने का प्रयत्न किया है, लेकिन इनमें से एक भी पूर्ण नहीं है। ए० टैनबर ( A. Taynber ) लिखते हैं, "राष्ट्रीयता एक इच्छा है जो बहुत से लोगों को किसी राजनैतिक क्षेत्र में रहने के लिये बाध्य करती है।" डाक्टर हालैंड रोज लिखते हैं, "राष्ट्रीयता एक आध्यात्मिक भावना है।" प्रोफेसर ए० ई० ज़िमरिन का कहना है, "राष्ट्रीयता न केवल आध्यात्मिक वरन् एक जिन्दा जवानी प्रश्न है।" अभी हाल के एक फ्रांसीसी विद्वान् का कथन है कि, "राष्ट्रीयता एक सामाजिक शक्ति है।" ब्राईजन नामक एक अंग्रेज लिखता है, "राष्ट्रीयता हम

विचारों का एक जंगल है जिनसे राजनीति और लेखन कला की वृद्धि होती है।" इसी तरह अनेक परिभाषायें राष्ट्रीयता के सम्बन्ध में मिलती हैं। इनमें कुछ तो ऐसी हैं जिनका अर्थ ही समझ में नहीं आता। दो एक परिभाषायें इस तरह की हैं जिनसे इसका कुछ आभास होता है। प्रोफेसर जिमरिन ने लिखा है, "राष्ट्रीयता का सम्बन्ध एक निश्चित देश के साथ होता है और इसका आकार वहाँ की जनता के घनिष्ठ जीवन से बनता है।"

इस प्रकार की परिभाषाओं का कोई अन्त नहीं है। अब यह देखना चाहिये कि वास्तव में राष्ट्रीयता कौन सी वस्तु है। आमतौर से लोग समझते हैं कि राष्ट्र और देश में कोई अन्तर नहीं है। जो जिस देश में निवास करता है वह उसी राष्ट्र का व्यक्ति कहलाता है। जो अमेरिका में रहता है वह अमेरिकन राष्ट्र का है, जो फ्रांस में रहता है वह फ्रेंच राष्ट्र का। लेकिन आगे चलकर हम देखेंगे कि राष्ट्रीयता और देश में कोई अटूट सम्बन्ध नहीं है। संसार में कुछ ऐसे भी व्यक्ति देखने में आते हैं जो किसी देश से कोई विशेष सम्बन्ध नहीं रखते और दुनिया में फैले हुए हैं, फिर भी वे एक राष्ट्र के कहे जाते हैं। वास्तव में राष्ट्रीयता एक भावना जो एक देश को दूसरे से अलग करती है। इसे ना है और कुछ हानियाँ भी, जिनका वर्णन इसी अध्याय में उचित स्थान पर किया जायगा। कुछ ऐसे भी देश हैं जो राष्ट्र कहलाने के योग्य नहीं हैं। राष्ट्रीयता एक आदमी के वश की चीज नहीं है जो किसी देश में पैदा करे। यह आम जनता का एक सम्मिलित गुण है। बीसवीं सदी में हर देश का यह हौसला है कि वह जैसे हो अपने को राष्ट्र बनावे। जो देश इसमें पीछे हैं, और किसी कारणवश राष्ट्र बनने में असमर्थ हैं, वे आज या तो परतन्त्र हैं या अपने पड़ोसी राष्ट्रों की आँखों की किरकिरी बने हुए हैं।

**राष्ट्रीयता की उत्पत्ति**

राष्ट्रीयता की उत्पत्ति योरप में उन्नीसवीं सदी में हुई है। फ्रांस की राज्यक्रान्ति के बाद दुनिया में स्वतन्त्रता की लहर पैदा हुई। इसका परिणाम यह हुआ कि लोगों के विचारों में अन्तर पड़ने लगा। फिर औद्योगिक क्रान्ति हुई। इससे योरप में मशीनों का जन्म हुआ। हाथ के कारोबार का महत्व कम होने लगा और उसका स्थान मशीनों ने ग्रहण किया। पहले हर देश अपने आपको वहीं तक दृढ़ समझता था जहाँ तक उसके अन्दर शारीरिक शक्ति थी। जो देश जितना ही अधिक आबाद था वह उतना ही दृढ़ समझा जाता था। लेकिन मशीनों ने इसे बदल दिया। जिसके पास जितनी अधिक मशीनें थीं और जो जितना ही अधिक माल तैयार करके विदेशों में भेजता था वह उतना ही शक्तिशाली समझा जाता था। प्रत्येक देश की यह इच्छा हुई कि वह अपने देश के माल से दुनिया के बाजारों को अधिक-से-अधिक पाट दे। यह मुकाबिला इतना जोर पकड़ता गया कि हर एक देश अपने पड़ोसी तक को

अपना शत्रु समझने लगा। इसी होड़ का नाम राष्ट्रीयता है। बीसवीं सदी की राष्ट्रीयता इसी आपस के गलाकाट मुकाबिले का परिणाम है। दूसरे शब्दों में हम कह सकते हैं कि वर्तमान राष्ट्रीयता वह पागलपन है जो अपने देश के लिये सब कुछ करा सकता है। बड़े बड़े देश इसीलिये लड़ रहे हैं कि संसार में वे सर्वप्रधान राष्ट्र बन जायँ। राष्ट्रीयता यहीं पर रुक नहीं गई। जब शक्ति का मुकाबिला बढ़ने लगा तो बड़े-बड़े देशों को यह चिन्ता हुई कि कहीं अमुक देश का बाजार औरों के हाथ न चला जाय। इसलिये उन्हें एक साम्राज्य बनाने की इच्छा हुई। इसी प्रकार शक्ति का भूत बढ़ता गया। इसके साथ ही बड़े-बड़े साम्राज्यों की उत्पत्ति हुई। अभी जो विश्वव्यापी युद्ध समाप्त हुआ है उसकी जड़ में साम्राज्य पिपासा के अतिरिक्त और कुछ नहीं है। साम्राज्य भी इसीलिये चाहिये कि अधिक-से-अधिक बाजार उनके हाथों में रह सकें। इसलिये राष्ट्रीयता की उत्पत्ति के साथ वैमनस्य की उत्पत्ति हुई, जिसका प्रत्यक्ष उदाहरण आज योरप में दिखलाई पड़ रहा है। योरप एक बारूद की खान है जिसमें थोड़ी सी चिनगारी लगते ही आग भभक उठती है। वर्तमान काल में राष्ट्रीयता ने अन्तर्राष्ट्रीयता का रूप धारण कर लिया है। दूसरे में वे सारी बुराइयाँ मौजूद हैं जो पहले में हैं। सिद्धान्त में राष्ट्रीयता अथवा अन्तर्राष्ट्रीयता अच्छी चीजें हैं, लेकिन इसका वर्तमान रूप विकृत है। प्रत्येक देश के अन्दर स्वार्थ और शक्ति की भावना इस कदर जाग्रत है कि लोग सच्ची राष्ट्रीयता को भूल गये हैं।

**राष्ट्रीयता से लाभ**

राष्ट्रीयता कोई बुरी चीज नहीं है। इससे स्वदेश-प्रेम का भाव प्रकट होता है। जब कोई व्यक्ति अपने को किसी राष्ट्र का अंग मानता है तो उसके अन्दर एक शक्ति मालूम पड़ती है जो व्यक्तिगत बल से कहीं अधिक होती है। इससे उसके दिल में एक प्रकार का गौरव होता है। यह बात निर्विवाद है कि बलशाली देश का निवासी अपने आपको बड़ा समझता है। उसे अपने देश पर गर्व होता है। राष्ट्रीयता एक प्रकार की एकता है। केवल राजनैतिक एकता से यह उत्पन्न नहीं होती, बल्कि कई चीजों में एकता की आवश्यकता पड़ती है। धर्म, भौगोलिक परिस्थिति, भाषा, रहनसहन, विचार इन सब की एकता की आवश्यकता है। जो देश अपने को राष्ट्र कहने का दावा करते हैं उन्हें बहुत ही संगठित और सम्पन्न होने की आवश्यकता है। कई बातों के एक होते हुए भी हम दो देशों को एक मंच पर नहीं ला सकते, लेकिन राष्ट्रीयता एक ऐसी चीज है जो न केवल दो व्यक्तियों को बल्कि दो राष्ट्रों को एक में मिला सकती है। इसी से देश की संस्कृति की रक्षा होती है। किसी देश का साहित्य राष्ट्रीयता से पूर्ण रहता है। देश का इतिहास उसकी राष्ट्रीयता को बताता है। सामाजिक संगठन में जो स्थान जाति का है वही संसार में राष्ट्रीयता का है। यह ठीक है कि वर्तमान राष्ट्रीयता अफीम है, लेकिन इसका असली सिद्धान्त बुरा नहीं है। यदि आज संसार

के विभिन्न देश अपनी राष्ट्रीयता खो बैठें तो न कोई संस्कृति जीवित रह सकती है और न सभ्यता। एक राष्ट्र के रहने वाले व्यक्ति अपने को भाई-भाई समझते हैं, और किसी दूसरे राष्ट्र के मुकाबले में एक स्वर से तैयार रहते हैं। जिस देश में राष्ट्रीयता की लहर है वहाँ के निवासियों में नया जीवन दिखलाई पड़ता है। जिन्हें अपने राष्ट्र को ऊँचा बनाने का थोड़ा भी अभिमान है वे जी-जान से अपनी आन्तरिक कमजोरियों को मिटाने की कोशिश करते हैं। जैसे धर्म से अन्तःकरण की शुद्धि होती है उसी तरह राष्ट्रीयता बीसवीं सदी का धर्म है। इससे देश की आन्तरिक बुराइयाँ दूर की जा सकती हैं। इसी भावना ने आज बड़े-बड़े साम्राज्यों को जन्म दिया है। इसी का परिणाम है जो मुट्ठी भर इंगलैंड के निवासियों ने पचास करोड़ व्यक्तियों पर शासन किया। इसी के प्रताप ने जापान को एशिया में सर्वप्रधान बनाया। इसी की कमी से बहुत दिनों तक भारत गुलाम रहा है। इसी के नाम पर देश की अच्छी कीर्तियाँ विश्व के सामने आती हैं।

**राष्ट्रीयता से हानि** राष्ट्रीयता से कुछ ऐसी हानियाँ हैं जो स्वाभाविक हैं। उन्हें कोई मिटा नहीं सकता। एक व्यक्ति दूसरे को इसलिये भी भिन्न समझता है कि वह किसी और राष्ट्र का निवासी है। जिस देश में राष्ट्रीयता की भावना अधिक बढ़ जाती है वह न केवल अपनी उन्नति चाहता है, बल्कि अन्य राष्ट्रों को कुचलना उसका एक उद्देश्य होता है। आजकल जितने बड़े राष्ट्र हैं वे अपनी आमदनी का सबसे ज्यादा हिस्सा अस्त्र-शस्त्र बनाने में खर्च करते हैं। इसलिये नहीं कि उससे संसार की रक्षा होगी, बल्कि इसलिये कि दूसरे राष्ट्र उससे आगे न बढ़ सकें। बड़ी-बड़ी लड़ाइयाँ जो उन्नीसवीं और बीसवीं सदी में हुई हैं उन सबकी जड़ में राष्ट्रीयता की भावना थी। राष्ट्रीयता के अन्दर अपनी उन्नति की भावना के साथ दूसरे राष्ट्रों को दबाने का भाव छिपा रहता है। इसी के आवेश में आकर एक देश दूसरे की अच्छी-से-अच्छी बातों को बुरा ठहराता है। अपने राष्ट्र के विस्तार के लिये न्याय तक को उठाकर ताक पर रख दिया जाता है; सन्धियों की कोई परवाह नहीं की जाती और लड़ाई के नये-नये बहाने खोज निकाले जाते हैं। इसीलिये श्री रवीन्द्रनाथ टैगोर कहते हैं कि "राष्ट्रीयता राष्ट्र के लिये सबसे घातक है।"* वर्तमान राष्ट्रीयता तलवार की शक्ति पर कायम है। कोई व्यक्ति अपने देश की सेवा और त्याग की परवाह नहीं करता, बल्कि उसकी सैनिक शक्ति पर गर्व करता है। आज योरप के छोटे और बड़े देशों में जो कशमकश चल रही है उसका कारण यह भी है कि एक की राष्ट्रीयता नष्ट हो जाय। राष्ट्रीयता आज लड़ाई का एक बहाना है। संसार में सभी व्यक्ति भाई-भाई हैं और ऊपरी फरक

---

* Nationalism is the greatest evil for the Nation.

केवल प्राकृतिक अन्तर के कारण है—इस प्रकार का विश्वबन्धुत्व तब तक स्थापित नहीं हो सकता जब तक इस गन्दी भावना का सर्वनाश न होगा। राष्ट्रीयता संगठन की एक संकुचित भावना है। जिस प्रकार किसी गाँव में केवल एक घर की उन्नति से गाँव भर की उन्नति नहीं हो सकती, उसी प्रकार संसार की उन्नति तब तक सम्भव नहीं है जब तक हर एक देश ऊँचा न उठ जाय। केवल थोड़े से राष्ट्र औरों को दबाकर विश्व का कल्याण नहीं कर सकते।

**राष्ट्रीयता के अंग**

राष्ट्रीयता कोई ऐसी वस्तु नहीं है जो एक व्यक्ति कुछ वर्षों में पैदा करता है। वह एक भावना है जो सदियों में बनती है। कुछ ऐसी बातें हैं जिनके बिना इसकी उत्पत्ति नहीं हो सकती। उन्हीं बातों को राष्ट्रीयता का अंग कहते हैं। जैसे शरीर के अंग होते हैं उसी प्रकार राष्ट्रीयता के भी। इनमें से एक की भी अनुपस्थिति में सच्ची राष्ट्रीयता का निर्माण नहीं हो सकता। इन अंगों के अतिरिक्त कुछ और भी बातें हैं जो इसकी उन्नति में सहायक होती हैं। जब एक बार किसी देश में यह दृढ़ रूप से स्थापित हो जाती है तो उसका ह्रास जल्दी नहीं होता। अच्छा होगा कि इन अंगों का अलग-अलग वर्णन किया जाय, तभी हमें इसका ठीक अर्थ समझ में आ सकता है। वे अंग निम्नलिखित हैं :—मनुष्य का स्वभाव, धर्म, जाति, भौगोलिक परिस्थिति, भाषा, रस्म-रिवाज, राजनैतिक एकता, एक निश्चित देश, ऐतिहासिक एकता इत्यादि।

**मनुष्य का स्वभाव**

मनुष्य स्वभाव से ही एक सामाजिक प्राणी है। वह अकेले रहना पसन्द नहीं करता। उसका यह स्वभाव है कि अधिक-से-अधिक आदमियों से परिचय प्राप्त करे। वह अपने तुल्य औरों को भी बनाने की चेष्टा करता है। वेश-भूषा, रहन-सहन, खान-पान, इन सब में वह औरों की नकल करता है, साथ ही दूसरों पर प्रभाव डालता है। विचारों में उसे एकता की प्रबल इच्छा होती है। वह उसी को अपना मित्र बनाता है जो उसके विचारों के अनुकूल होता है। राष्ट्रीयता इन्हीं गुणों का वृहत् रूप है। मनुष्य के स्वभाव का ही फल है जो सभी देशों में एकता दिखलाई पड़ती है। अपने पूर्वजों की बहुत-सी बातें वह ग्रहण करता है। रस्म-रिवाज कितने ही पुराने क्यों न हो जायँ, वे उसके स्वाभाविक अंग बन जाते हैं। इसी से एक छोटा सा गिरोह बनता है और जब यह गिरोह देशव्यापी हो जाता है तो उसी से राष्ट्र की उत्पत्ति होती है। एक देश का निवासी अपने को विदेशियों से भिन्न परन्तु अपने देशवासियों को मित्र समझता है। देश की सभी वस्तुओं में उसे अपनापन दिखाई पड़ता है। राष्ट्रीयता में अपनापन की भावना ओत-प्रोत है। इसके अतिरिक्त मनुष्य का यह भी स्वभाव है कि वह दूसरों से थोड़ा-बहुत सहायता ले और स्वयं औरों की सहायता करे। मनुष्य उसे कहते हैं, जिसके

अन्दर त्याग, सहानुभूति का भाव, सदाचार और परोपकार हो। जिसमें यह मानुषिक गुण नहीं उसे मनुष्य कहना या मनुष्य समझना मेरे विचार में एक धोखा है। इसलिये उसे अपना नाम बदल देना चाहिये ताकि कोई दूसरा मनुष्य धोखा न खा जाय। केवल आर्थिक सहायता नहीं, बल्कि वह किसी भी प्रकार की सहायता हो सकती है। मनुष्य का यह स्वभाव राष्ट्रीयता के निर्माण में सहायक होता है।

धर्म

राष्ट्रीयता के निर्माण में धर्म सहायक और बाधक दोनों हैं। एक ही विश्वास के बहुत-से मनुष्य होते हैं। उनमें धर्म के आधार पर एकता होती है। इसी से उन्हें एक साथ मिलने-जुलने का अवसर मिलता है। सबमें भाई का-सा बर्ताव होता है। भारतीय इतिहास का पन्ना पन्ना इस बात का साक्षी है कि राष्ट्रीयता में धर्म सबसे अधिक सहायक होता है। जब भारत पर मुसलमानों के हमले हुए तो हिन्दुओं ने अपने धर्म की रक्षा के लिये उनका मुकाबिला किया। धर्म की रक्षा ने राष्ट्र की रक्षा का स्वरूप धारण किया। यहूदी जाति आज भी इस बात का प्रमाण है कि धर्म का राष्ट्रीयता में कितना गहरा हाथ होता है। उसके पास न कोई देश है और न उसकी दुनिया में कोई हस्ती है। जर्मनी से वे दूध की मक्खी की तरह निकाल दिये गये। कोई ऐसा मुल्क नहीं जहाँ उन्हें रहने तक की आज्ञा हो। इससे उस कौम को आज तक नष्ट-भ्रष्ट हो जाना चाहिये। वे जिस देश में रहते, उसी के निवासी बन जाते। लेकिन धर्म की छाप उन पर इतनी अटल है कि उनकी राष्ट्रीयता अभी तक जीवित है। किसी भी देश में रहता हुआ यहूदी अपने तरीके पर रहता है और अपने धर्म पर चलता है। इटली में रहने वाला यहूदी जर्मनी के रहने वाले यहूदी को अपना भाई समझता है।

धर्म राष्ट्रीयता में बाधक भी है। मध्यकालीन योरप में सैकड़ों वर्षों तक राजा और पोप में युद्ध चलता रहा। एक ही देश में दो धर्म के अनुयायी एक दूसरे को अपना शत्रु समझते हैं। इंगलैंड के इतिहास में कैथोलिक और प्रोटेस्टैन्ट का युद्ध धर्म के नाम पर चलता रहा। इससे उस देश की राष्ट्रीयता में रुकावट हुई। वह तभी एक सुसंगठित राष्ट्र बन सका जब धार्मिक झगड़े दूर हो गये। भारत अब तक अपने को राष्ट्र कहलाने का पूर्ण अधिकारी नहीं था। हिन्दू, मुसलमान, पारसी, ईसाई, सिख आदि अपने को अलग समझते थे। वे भारत को अपना घर वहीं तक मानते थे जहाँ तक उनके धर्म की रक्षा होती थी। यह सभी जानते हैं कि धार्मिक भेदभाव के कारण हमारा देश राष्ट्रीयता में पीछे है। यदि विचारपूर्वक देखा जाय तो इनमें धर्म के अतिरिक्त और कोई अन्तर नहीं है। पैलेस्टाइन में अरबों और यहूदियों की जो लड़ाई है उसका एक कारण धर्म भी है। कुछ और भी कारण हैं लेकिन धर्म का स्थान कम नहीं है। हर देश में विदेशी जातियाँ अधिक संख्या में रह रही हैं। लेकिन वहाँ के मूल निवासियों से उन्हें छोटा समझा जाता है। विदेशियों

को वे अधिकार प्राप्त नहीं होते जो नागरिकों को। इनकी जड़ में धर्म भी एक कारण होता है। जहाँ धर्म भाई चारे की वृद्धि करके राष्ट्रीयता में सहायक होता है वहाँ उससे बाधा भी पड़ती है।

**जाति**

जाति और धर्म में गहरा सम्बन्ध है। एक जाति के लोग आपस में कई प्रकार का संगठन रखते हैं। उनके रस्म-रिवाज एक से होते हैं। उनकी सामाजिक व्यवस्था में समानता होती है। जिस देश में एक जाति के लोग रहते हैं वहाँ राष्ट्रीयता अधिक होती है। वे अपनी जाति के नाते एक दूसरे को मित्र समझते हैं। जब तक भारत में आर्य जाति निवास करती थी और दूसरी जातियाँ नहीं आई थीं, तब तक यह देश एक राष्ट्र था। लेकिन मुसलमान, पारसी, ईसाई आदि के आने पर यहाँ विभिन्न जातियाँ हुईं। परिणाम यह हुआ कि इसकी राष्ट्रीयता जाती रही। जब तक जाति का प्रश्न गौण रहता है तब तक राष्ट्रीयता में बाधा नहीं पड़ती। मुसलमानी ज़माने में हिन्दुस्तान एक सुसंगठित राष्ट्र था। हिन्दू मुसलमान अपने आपको इस देश के निवासी समझते थे। मुसलमानों ने हिन्दुस्तान को अपना घर मान लिया। लेकिन जब जातीय प्रश्न उठा और उनमें साम्प्रदायिकता के भाव आने लगे, तो इस देश की राष्ट्रीयता जाती रही। यदि बहुत-सी जातियाँ किसी देश में निवास करें और देश-भक्ति के सामने और प्रश्नों को तरह देती रहें तो राष्ट्रीयता में बाधा नहीं पड़ सकती। दुनिया में कितने ही ऐसे देश हैं जिनमें कई जातियाँ निवास करती हैं, फिर भी उनकी राष्ट्रीयता नष्ट नहीं हुई है। स्विटज़रलैंड में तीन जातियाँ रहती हैं। स्वयं ब्रिटेन में दो जातियों के लोग निवास करते हैं। इतने पर भी इन देशों की राष्ट्रीयता बनी हुई है।

**भौगोलिक परिस्थिति**

राष्ट्रीयता के निर्माण में प्रकृति भी सहायता देती है। नदी, पहाड़, जंगल, रेगिस्तान, समुद्र इनसे राष्ट्रीयता में सहायता और बाधा दोनों पड़ती है। यदि एक जाति अथवा एक राजनैतिक सूत्र में बँधे हुए कितनी ही जातियों के लोग दूर-दूर फैले हुए हों तो नदी और समुद्र के आवागमन से वे एक समझे जाते हैं। इसके विपरीत यदि बहुत-सी जातियाँ चारों ओर से किसी पहाड़ अथवा घने जंगल से घिरी हुई हों तो उन्हें विवश होकर, एक सुसंगठित राष्ट्र बनाना पड़ता है। भारत को ही ले लीजिये। उत्तर में गगनचुम्बी हिमालय पर्वत और तीन ओर अगाध समुद्र है। यहाँ की भौगोलिक परिस्थिति राष्ट्रीयता के बहुत ही अनुकूल है। यह देश लोहे के सन्दूक की तरह सुरक्षित है। बीच में विन्ध्याचल पर्वत के कारण उत्तरी और दक्षिणी भारत के टुकड़े हो जाते हैं। हिन्दू काल में इन दोनों हिस्सों का दो इतिहास माना जाता था। आर्यावर्त केवल उत्तरी भारत को कहते थे। इसके निवासी अधिक सभ्य

और पवित्र माने जाते थे। दक्षिणी भारत उतना सभ्य नहीं समझा जाता था। लेकिन वर्तमान काल में इस प्रकार का भेद-भाव नहीं किया जाता। दक्षिणी भारत आज भी भारतीय संस्कृति की भूमि है। यह प्राकृतिक-सौन्दर्य का एक गढ़ है। इन दोनों उदाहरणों से स्पष्ट है कि प्राकृतिक वस्तुएँ राष्ट्रीयता में रुकावट होती हैं।

योरप में स्पेन और पुर्तगाल पास-ही-पास बसे हुए हैं। उनकी भाषा भी एक है। लगभग ६० वर्ष तक दोनों एक ही शासन के अन्तर्गत रहे हैं। दोनों देशों के निवासियों का धर्म भी एक हैं। फिर भी इनकी राष्ट्रीयता अलग-अलग है। इसका मुख्य कारण भौगोलिक परिस्थिति है। प्राकृतिक रुकावट के कारण उनकी राष्ट्रीयता एक नहीं हो पाती। यह एक कहावत सी है कि स्पेन और पुर्तगाल अपनी-अपनी पीठ फेरे हुए हैं। ठीक यही दशा नार्वे और स्वीडन की है। फिनलैंड और रूस की भी यही दशा है। झीलों और जंगलों का जाल उन्हें अलग किये हुए है। इससे स्पष्ट है कि भौगोलिक परिस्थिति राष्ट्रीयता में बाधक होती है। इसकी वजह यह है कि जब कोई देश किसी प्राकृतिक दीवार से बँट जाता है तो वहाँ के निवासियों में सहवास नहीं हो पाता। इससे उनकी संस्कृति, रहन-सहन तथा इतिहास भिन्न हो जाते हैं। ऐसी दशा में उनकी राष्ट्रीयता एक नहीं रह सकती। जिस भूमि में हम निवास करते हैं, जहाँ का अन्न खाते हैं और वायु तथा जल पीते हैं उसका प्रभाव हमारे मन पर पड़ता है। उसी से हमारा जीवन बनता है। एक प्रकार की जलवायु में रहने के कारण हमारी आवश्यकतायें समान हो जाती हैं। जब हमारे स्वार्थ और साधन में कोई भेद नहीं रह जाता तो यह स्वाभाविक है कि कौटुम्बिक जनों के समान हम अपने देशवासियों को अपने समाज का एक अंग समझें। जब देशवासियों का हित एक हो जाता है तो उनमें राष्ट्रीयता की वृद्धि होती है।

**भाषा**

भाषा और जाति साथ-साथ चलते हैं। 'आर्य' शब्द से आर्य भाषा और आर्य जाति दोनों का बोध होता है। जब हम किसी को फारसी कहते हैं तो इसके कई अर्थ हो सकते हैं। एक तो यह कि वह फारस का रहने वाला है। दूसरा यह कि उसकी जबान फारसी है; अरबी और हिन्दी नहीं। भाषा से जातियों का विभेद होता है। एक जाति के लोग प्रायः एक ही भाषा बोलते हैं। अमेरिका और इंगलैंड के निवासी अंग्रेज हैं। दो देशों में रहते हुए भी उनकी भाषा एक है। लेकिन इसका तात्पर्य यह नहीं कि एक भाषा के कारण राष्ट्रीयता भी एक होगी। अमेरिका और इंगलैंड इसके प्रत्यक्ष उदाहरण हैं। दोनों देशों में एक ही जाति निवास करती है। उनकी भाषा भी एक है। फिर भी दोनों दो राष्ट्र हैं। दोनों की सरकार भिन्न-भिन्न है। राजनीतिज्ञों ने राष्ट्रीयता के लिए भाषा की एकता पर सबसे अधिक जोर दिया है। उनका कहना

है कि जिस देश की भाषा एक नहीं है वह राष्ट्र नहीं बन सकता। प्रान्तीय भाषायें अलग-अलग हों, लेकिन उसकी कोई राष्ट्रभाषा अवश्य होनी चाहिये। भाषा से विचारों में आदान-प्रदान होता है। किसी देश के सभी निवासी एक दूसरे को तब तक नहीं समझ सकते जब तक उनकी भाषा एक न हो। भारत इसका जीता-जागता उदाहरण है। इस देश में अनेक भाषायें बोली जाती हैं।

भारत के विभिन्न प्रदेशों में बोली जाने वाली अनेक भाषाओं में हिंदी ही ऐसी भाषा थी जो सबसे अधिक क्षेत्र में समझी जा सकती थी। हिंदी ही राष्ट्रभाषा निर्धारित की गई है। जिन प्रदेशों में हिन्दी का चलन नहीं है वहाँ भी उसकी शिक्षा और प्रचार की व्यवस्था हो रही है। भाषा की एकता राष्ट्र निर्माण के लिये बहुत आवश्यक है।

हम विचार करें तो पता चलेगा कि राष्ट्रीयता भाषा पर निर्भर करती है। हर देश की अपनी राष्ट्रभाषा है। वहाँ के लोग उस पर गर्व करते हैं। एक देश का निवासी कोई विदेशी भाषा तब तक नहीं सीखता जब तक वह अपनी मातृभाषा में कुशल न हो जाय। उसे यह भय रहता है कि मातृभाषा के कमजोर होने से उसकी राष्ट्रीयता नष्ट हो जायगी। भाषा एक ऐसा साधन है जिसके द्वारा हम किसी व्यक्ति पर अपना संस्कार डालते हैं। अपने अन्तःकरण की भावना मातृभाषा में ही स्पष्ट की जा सकती है। देश में साहित्य की उन्नति मातृभाषा से होती है। जर्मन विद्वान् फिक्टे ( Fichte ) लिखता है, राष्ट्रीयता एक आध्यात्मिक वस्तु है और इसका सम्बन्ध भाषा से है। यदि भारत की राष्ट्रीयता थोड़ी बहुत कायम है तो इसकी वजह यह है कि सभी प्रादेशिक भाषाओं में संस्कृत की पुट है।

**राजनैतिक एकता**

राजनैतिक एकता राष्ट्रीयता का आवश्यक अंग है। इसके बिना सभी साधन व्यर्थ हैं। इसकी अनुपस्थिति में कभी-कभार राष्ट्रीयता जीवित नहीं रह सकती। एक राष्ट्र के लिये यह आवश्यक है कि उसकी एक ही सरकार हो। यदि किसी देश में दो सरकार कायम हो जायँ तो दोनों की राष्ट्रीयता एक नहीं रह सकती। जब तक कोई देश बिखरा हुआ है और सभी प्रान्त व रियासतें किसी केन्द्रीय सत्ता को नहीं मानतीं तब तक उस देश में राष्ट्रीयता का जन्म नहीं हो सकता। एक कहावत है कि "एक राष्ट्रीयता एक ही राज्य के अन्दर रह सकती है।" राजनैतिक एकता से देश के सभी व्यक्ति एकसूत्र में बँधे होते हैं। उनका व्यक्तिगत हानि लाभ देश की हानि और लाभ से जुट जाता है। देश की रक्षा और उन्नति का भार सब पर समान पड़ता है। उनके झगड़े एक ही न्यायालय में एक कानून द्वारा निपटाये जाते हैं। उनके राजनैतिक अधिकार और कर्त्तव्य एक हो जाते हैं। सरकार सबको एक दृष्टि से देखती

है। राजनैतिक एकता से सबसे बड़ा लाभ यह होता है कि देश में एक सिरे से दूसरे सिरे तक शान्ति रहती है। यदि किसी देश के आधे हिस्से में शान्ति हो और शेष भाग लूट-मार के घर हों, तो वह देश राष्ट्र बनने का दावा नहीं कर सकता। भारत की राष्ट्रीयता अकबर से औरंगजेब तक अपनी चरम सीमा को पहुँच चुकी थी। लेकिन औरंगजेब की मृत्यु के बाद राजनैतिक एकता छिन्न-भिन्न होने के कारण सूबों के नवाब मनमानी करने लगे। बहुत समय तक यह देश लड़ाई-झगड़े का घर बना रहा। जब शान्ति स्थापित हुई और केन्द्रीय शासन दृढ़ हो गया तो फिर राष्ट्रीयता के भाव जाग्रत हुए। थोड़ी बहुत राष्ट्रीयता जो इस देश में दिखाई पड़ती है वह इसी राजनैतिक एकता का परिणाम है। जिस देश के निवासी मिलजुल कर अपना काम करना नहीं जानते और निश्चित शासन स्वीकार नहीं कर सकते, वे अपने देश को एक राष्ट्र में परिणत नहीं कर सकते। एक शासन-पद्धति से विचारों में एकता उत्पन्न होती है।

जब बहुत से लोग एकत्र होते हैं तो स्वाभाविक है कि उनके विचारों में अन्तर हो। प्रत्येक व्यक्ति अपना स्वतन्त्र विचार रखता है। उसकी इच्छा होती है कि वह औरों को अपने विचार में ढाले। ऐसी दशा में वैर-विरोध होने की शंका अधिक रहती है। जहाँ कहीं सभा-समाज हुआ और बहुत-से लोग अपनी-अपनी राय देने के लिए एकत्र हुये तो उनके विचारों में अन्तर पड़ेगा। सभी लोग अपनी राय को ऊँचा समझते हैं। अपना कुत्ता औरों के शेर से प्यारा होता है। पार्टीबन्दी में अच्छी-से-अच्छी बातों को ठुकरा कर लोग अपनी बातों को ठहराते हैं। यह भेदभाव कभी-कभी भयंकर रूप धारण कर लेता है और न केवल एकता में बल्कि शान्ति में भी बाधा पड़ने की आशंका होती है। ऐसी दशा में सरकार का कर्त्तव्य है कि वह इन गन्दी बातों को दबाये ताकि व्यर्थ का मनोमालिन्य बढ़ने न पाये। सरकार को व्यक्ति के लाभ की उतनी चिन्ता नहीं होती जितनी देश की उन्नति की। सरकारी व्यवस्था जहाँ ढीली हुई कि लोग व्यक्तिगत स्वार्थ के लिये समाज की परवाह नहीं करते। राजसत्ता छोटी-छोटी बातों को दबाकर शान्ति स्थापित करने के अतिरिक्त लोगों का ध्यान बड़ी बड़ी बातों की ओर आकर्षित करती है। इसी के प्रताप से लोग अपने आपको सुरक्षित समझते हैं। तभी उनका ध्यान एकता के बड़े-बड़े पहलुओं की ओर जाता है। राष्ट्रीयता इन्हीं एकताओं के लिये यौगिक शब्द है।

**इतिहास**

इतिहास को लोग मरे हुए आदमियों की कहानी बतलाते हैं। कुछ लोग इसे घटनाओं का चक्र कहते हैं। लेकिन यह व्याख्या गलत और हानिकारक है। जो देश अपना इतिहास नहीं रखता वह असभ्य और जंगली है। यही एक ऐसा विषय है जो हमारे भूतकाल का सच्चा चित्र खींचकर हमारे सामने रखता है। इसी के सहारे हम अपना वर्तमान कार्यक्रम

निश्चित करते हैं। हमारा भविष्य हमारे पिछले इतिहास पर निर्भर है। इतिहास की जड़ इतनी दृढ़ होती है और इसका सम्बन्ध अपने देशवासियों से इतना घनिष्ट होता है कि न तो इसे कोई हिला सकता है और न तोड़ सकता है। प्रत्येक राष्ट्र का एक इतिहास है जिससे उसके पूर्वजों की उज्ज्वल कीर्ति स्वर्णाक्षरों में अंकित रहती है। इतिहास किसी जाति विशेष की एकता का सही-सही कारनामा है। हजारों आदमी भिन्न-भिन्न देशों से आकर किसी मैदान में बस जायँ तो वे एक राष्ट्र नहीं बना सकते। न तो उनकी रहन-सहन एक हो सकती है और न वे अपने आपको भाई-भाई समझ सकते हैं। उनका इतिहास अलग अलग होने से वे एक दूसरे को विदेशी समझेंगे। इतिहास कोई ऐसी चीज नहीं है जो वर्ष दो वर्ष में बनता है। इसके लिये सदियों की आवश्यकता है। जब हजारों वर्ष तक किसी देश के निवासी एक साथ रहते हैं तब उनका एक इतिहास बनता है और फिर उनमें अनेक एकतायें पैदा होती हैं। अधिक काल तक एक साथ निवास करने से भाई चारे का बर्ताव होता है जिससे उनकी उन्नति-अवनति एक दूसरे पर प्रकट होती है। किसी देश का इतिहास यह प्रकट करता है कि उसमें आरम्भ से अब तक कितने महापुरुष पैदा हुए और किस सीमा तक उन्होंने देश को आगे बढ़ाया। वह यह भी बतलाता है कि देश पर कितनी विपत्तियाँ आईं और उनका क्या प्रतिकार किया गया। इस प्रकार हर देश का इतिहास सेवा और त्याग से ओतप्रोत रहता है। जिसमें इनकी कमी है वह एक ऊँचा राष्ट्र कहलाने का अधिकारी नहीं है। इन कारनामों से न केवल भूतकाल की एकता का ज्ञान होता है, बल्कि वर्तमान परिस्थिति को समझने में सुविधा होती है। वह देश अपनी खोई हुई शक्ति को पुनः प्राप्त करने के लिये व्याकुल होता है। उसे फिर वहीं पहुँचने की अभिलाषा होती है जहाँ उसका देश अपने स्वर्ण युग में पहुँचा रहता है। यही अभिलाषा राष्ट्रीयता कहलाती है। भूतकाल का दिग्दर्शन वर्तमान में कैसे करें यह शिक्षा हमें इतिहास से मिलती है। उत्थान की भावना राष्ट्रीयता की द्योतक है।

**निश्चित देश**

राष्ट्रीयता के लिये एक निश्चित स्थान की आवश्यकता है। यह किसी देश का नहीं बल्कि वहाँ के निवासियों का गुण है। इसलिये यह आवश्यक है कि कुछ लोग अधिक काल तक एक ही स्थान पर निवास करें। जंगली जातियाँ इधर-से उधर घूमती रहती हैं। उनका न कोई घर है और न देश। परिणाम यह होता है कि अधिक संख्या में रहने पर भी वे एक राष्ट्र नहीं बना सकते। अधिक काल तक एक जगह रहने से उनका एक इतिहास होता है। रस्म रिवाज, खान-पान, वेश-भूषा इन सब में एकता उत्पन्न होती है। एक की भलाई-बुराई का प्रभाव दूसरों पर पड़ता है। सबका सुख-दुःख एकसा होता है। वहाँ का प्राकृतिक वायुमंडल सबको एक ढाँचे में ढालता है। सबके ऊपर एक ही संस्कार पड़ता है। इससे उनकी संस्कृति भी एक होती है। इन सब एकताओं से

राष्ट्रीयता की उत्पत्ति होती है। कभी-कभी एकता का भाव इस सीमा तक पहुँच जाता है कि देश की हस्ती भले ही मिट जाये लेकिन वहाँ के निवासियों की राष्ट्रीयता बनी रहती है। उनकी राजनैतिक एकता टुकड़े-टुकड़े हो जाय, वहाँ के निवासी विदेशों में उठाकर फेंक दिये जायँ, उन्हें लोग तुच्छ और दुर्बल समझने लगें, फिर भी उनकी राष्ट्रीयता नष्ट नहीं होती। यहूदी जाति इसका एक उदाहरण है। न तो इसके पास अपना देश है और न इसका कोई राजनैतिक संगठन है, फिर भी इसकी राष्ट्रीयता जीवित है। इनके ऊपर काफी तकलीफें आईं और यदि वे चाहते तो अपने को किसी दूसरी राष्ट्रीयता में बदल लिये होते लेकिन पिछला संस्कार इस दृढ़ता से इन्हें पकड़े हुए है कि इनकी एकता अब तक नष्ट नहीं हुई। इस उदाहरण से यही नतीजा निकलता है कि राष्ट्रीयता के लिये एक निश्चित देश का होना कोई आवश्यक नहीं है। लेकिन यहूदियों का यह उदाहरण केवल अपवाद है। इसे हम कोई नियम नहीं मान सकते। एक निश्चित देश के बिना जैसे राज्य की उत्पत्ति नहीं होती उसी तरह राष्ट्रीयता भी इसके बिना पैदा नहीं हो सकती। एक निश्चित स्थान पर बहुत से लोगों में पहले सामाजिक संगठन उत्पन्न होता है फिर राजनैतिक एकता होती है और तब उसमें राष्ट्रीयता का जन्म होता है।

**सम्मिलित स्वार्थ**

सम्मिलित स्वार्थ राष्ट्रीयता की उत्पत्ति में और विशेषकर इसे आगे बढ़ाने में सहायक होता है। किसी देश के अधिकतर लोग आपस में आर्थिक लाभ की दृष्टि से मिले-जुले रहते हैं। लेकिन इसके अतिरिक्त उनके और भी स्वार्थ हो सकते हैं। ये लाभ उन्हें इतने अमूल्य और आवश्यक मालूम पड़ते हैं कि वे इन्हें बनाये रखने के लिये देश की बड़ी-से-बड़ी विरोधी शक्ति का मुकाबला करने को तैयार रहते हैं। इसी सम्मिलित स्वार्थ के लिये देश के सारे व्यक्ति अपने आपको एक समझते हैं। इसी के लिये वे सरकार की आज्ञा का पालन करते हैं और हर प्रकार से शान्ति बनाये रखने में उसकी सहायता करते हैं। साधारण लोग अपने आपको एकसूत्र में बाँधते सन्देह करते हैं कि उन्हें एक दूसरे से लाभ पहुँचता है या नहीं। इसमें कोई शक नहीं कि राष्ट्रीयता के अन्दर सम्मिलित स्वार्थ का एक बहुत बड़ा अंश होता है। देश-भक्ति में अपनी भलाई छिपी होती है। जब समूचे देश का कल्याण होगा तो व्यक्ति भी उससे लाभ उठायेगा। देश की उन्नति के अर्थ हैं कि हर व्यक्ति उसमें उन्नतिशील है। देश की मर्यादा का श्रेय वहाँ के एक-एक व्यक्ति पर निर्भर है। मनुष्य यह जानता है कि यदि राष्ट्र की शान्ति में बाधा पड़ेगी तो उसका घर सुरक्षित नहीं रह सकता। सन् १७०७ ई० में इंगलैंड और स्काटलैंड दोनों एक राष्ट्र बन गये। उनकी सरकार एक हो गई और वहाँ के निवासियों ने अपनी पिछली हरकतों को भुला दिया। इसका एकमात्र कारण यह था कि दोनों ... का इसमें सम्मिलित स्वार्थ था। उन्नीसवीं सदी के आरम्भ में योरप के राष्ट्रों

की यह इच्छा थी कि जापान उनकी राष्ट्रीयता को कुचल दे। वे ऐसा क्यों चाहते थे? इसलिये कि उनका सम्मिलित स्वार्थ था। योरप के विभिन्न देशों की राष्ट्रीयता आज खतरे में है। उनके सम्मिलित स्वार्थ पर धक्का पहुँचने का भय है। इसी की रक्षा के लिये अन्तर्राष्ट्रीयता का जन्म हुआ है। संयुक्त राष्ट्रसंघ इस सम्मिलित स्वार्थ की रक्षा का प्रयत्न करता है।

**क्या राष्ट्रीयता धर्म है?**

धर्म और राष्ट्रीयता दोनों दो चीजें हैं। एक का दूसरे से कोई विशेष सम्बन्ध नहीं है। उन्नीसवीं सदी के पहले लोग राष्ट्रीयता पर उतना जोर नहीं देते थे जितना धर्म पर। धर्म के लिये वे सब कुछ न्योछावर करने पर तैयार रहते थे। इसी की रक्षा के लिये वे विदेशियों के आक्रमण का मुकाबला करते थे। इसके प्रचार के लिये बड़े समारोह के साथ विदेशों पर चढ़ाइयाँ की जाती थीं। मध्ययुग में योरप में धर्म के लिये कई सौ वर्षों तक घमासान युद्ध होते रहे। यही है धर्म युद्ध (Crusade) संसार के इतिहास में प्रसिद्ध हैं। शायद ही कोई देश ऐसा था जिसमें इसके लिये युद्ध न हुआ हो। स्वयं इंगलैंड इसका शिकार हुए बिना न रह सका। मेरी ट्यूडर के समय में ४०० आदमी जिन्दे इसलिये जला दिये गये कि वे एक धर्म को मानने के लिये तैयार न थे। लोगों को अपने धर्म की इतनी चिन्ता रहती थी कि वे देश की अन्य बातों से उसे बड़ा समझते थे। इसके सामने राजनीति का महत्त्व कम था। राष्ट्रीयता का तो कोई नाम भी नहीं जानता था। शिक्षा के प्रचार और विज्ञान की उन्नति से लोगों का विचार बदला। भौतिकवाद के कारण लोग धर्म से उदासीन होने लगे। उन्हें यह ज्ञात हुआ कि जब तक धर्म का चक्कर उनका पीछा न छोड़ेगा तब तक उनका देश उन्नति नहीं कर सकता। इसलिये उन्नीसवीं सदी में धर्म एक गौण वस्तु रह गया। लोग इसे व्यक्तिगत विश्वास की चीज समझने लगे। धर्म का स्थान राष्ट्रीयता ने लिया। हर देश की एक राष्ट्र बनने की इच्छा हुई। बीसवीं सदी के आरम्भ तक लगभग सभी देश राष्ट्र बन गये और धर्म का दौरदौरा भारत को छोड़ लगभग सभी देशों में लोप हो गया। पहले लोगों का विश्वास था कि धार्मिक एकता देश की उन्नति के लिये अनिवार्य है, लेकिन बाद में उन्हें मालूम हुआ कि राष्ट्रीयता धर्म से अलग चीज है। इसका अर्थ यह नहीं है कि दोनों एक ही चीजें हैं। धर्म एक विश्वास की वस्तु है, लेकिन राष्ट्रीयता एक भावना है। धर्म में ऊपरी आचार-विचार की आवश्यकता होती है, किन्तु राष्ट्रीयता इन सबसे वंचित है। इसमें एकता अवश्य है कि विभिन्न धर्मावलम्बी एक राष्ट्र के अन्तर्गत रह सकते हैं। उन्नीसवीं सदी के पहले जहाँ धर्म के नाम पर एकता स्थापित की जाती थी वहाँ अब राष्ट्रीयता को स्थान दिया गया है। इसीलिये कहा जाता है

* Solidarity is the essence of Nationality.

कि राष्ट्रीयता बीसवीं सदी का धर्म है। हमारे देश में धर्म के लिये हिन्दू और मुसलमान कभी-कभी आपस में लड़ बैठते थे। इसकी वजह यही है कि वे राष्ट्रीयता को नहीं समझते थे।

**राष्ट्रीयता की कसौटी**

यह सीधा सा प्रश्न है कि हम राष्ट्रीयता को कैसे पहचानें। कौन-सी ऐसी विशेषता है जिससे हम यह कह सकें कि अमुक देश में राष्ट्रीयता है और अमुक में नहीं। ऊपर जिन अंगों का वर्णन किया गया है वे किसी भी राष्ट्र के लिये आवश्यक हैं। लेकिन यह भी देखा गया है कि उनकी अनुपस्थिति में भी राष्ट्रीयता बनी रह सकती है। एकता राष्ट्रीयता की कसौटी है। जिस देश के लोगों की एक राष्ट्रभाषा है, जिनका एक इतिहास है और जो एक ही राजनैतिक सूत्र में बँधे हुये हैं वे अपने देश को राष्ट्र कहते हैं। जहाँ एक-एक पग पर एकता दिखलाई पड़े वहीं राष्ट्रीयता का निवास होता है। विषमता और राष्ट्रीयता इन दोनों में शत्रुता है। जिस देश में अधिक-से-अधिक एकता की भावना है और जहाँ के लोग देश के लिए सब कुछ करने पर तैयार हैं वहीं राष्ट्रीयता रह सकती है। इसका तात्पर्य यह नहीं है कि वहाँ किसी प्रकार की विषमता रहती ही नहीं। विषमता रहती है लेकिन लोगों का ध्यान उसकी ओर न जाकर एकता की ओर अधिक रहता है। स्वतन्त्रता राष्ट्रीयता की दूसरी कसौटी है। परतन्त्र देश राष्ट्र नहीं बन सकता। जब तक देश का प्रत्येक निवासी अपने अन्दर स्वतन्त्रता का अनुभव नहीं करता तब तक वहाँ राष्ट्रीयता नहीं आ सकती। जिस देश के निवासियों में इतनी भी शक्ति नहीं है कि वे अपना शासन स्वयं करें, वे राष्ट्रीयता ऐसी बड़ी चीज को प्राप्त नहीं कर सकते। इसकी परीक्षा वैसे तो प्राय: होती रहती है लेकिन सबसे बड़ी परीक्षा उस समय होती है जब देश पर कोई हमला होता है। जब उसका बच्चा-बच्चा उसका मुकाबला करने पर तैयार है तो वहाँ की राष्ट्रीयता सराहनीय समझी जाती है। राष्ट्रीयता की तीसरी कसौटी देशवासियों का त्याग और उनकी आन्तरिक सेवा की भावना है। जिस देश में अधिक-से-अधिक सेवक और त्यागी होते हैं वहाँ की राष्ट्रीयता दृढ़ होती है। राष्ट्रीयता और देश-भक्ति दोनों एक ही अर्थ रखते हैं। देश-भक्ति राष्ट्रीयता का वाह्य स्वरूप है। यह बात असम्भव है कि किसी देश में राष्ट्रीयता हो किन्तु वहाँ के लोगों में देश के प्रति प्रेम न हो।

**राष्ट्रीयता का विनाश**

जब राष्ट्रीयता एक भावना है तो इसका अन्त कभी-न-कभी हो सकता है। मनुष्य के विचार बदलते रहते हैं। इसी के साथ उसकी स्थापित संस्थायें भी बदलती हैं। थोड़े-बहुत परिवर्तन से राष्ट्रीयता ढीली पड़ सकती है, लेकिन इसका सर्वनाश नहीं हो सकता। इसके नाश का मूल कारण आपस का अविश्वास होता है। जब किसी देश के लोगों में आपस में अविश्वास उत्पन्न हो जाता है तो उनके अन्दर स्वार्थ की मात्रा बढ़ जाती

१—दंड उतना ही मिलना चाहिये जितना अपराधी सहन कर सके। यह भी ध्यान रखना चाहिये कि अपराध और दंड दोनों का अनुपात बराबर हो। जैसा छोटा-बड़ा अपराध हो उतना ही कम-वेश दंड दिया जाय। किसी की जेब से चार पैसे निकालने वाले को फाँसी की सजा नहीं मिलनी चाहिए। दंड न्याय के लिये दिया जाता है। इसका उद्देश्य समाज की भलाई करना है।

२—जब दो व्यक्तियों अथवा गिरोह में झगड़ा होता है तो उस व्यक्ति वा गिरोह को दंड दिया जाता है जिसने हानि पहुँचाई है। इसके अन्दर एक मनोवैज्ञानिक भाव है। यद्यपि अपराधी को दंड देने से उसके विपक्षी को कुछ मिलता नहीं, फिर भी उसे संतोष होता है।

३—दंड से अपराध करने वाले को इस बात की चेतावनी दी जाती है कि आगे ऐसा नहीं करना चाहिये। दण्ड देते समय इस बात का ध्यान रक्खा जाता है कि अपराधी इससे यह शिक्षा ग्रहण करे कि भविष्य में ऐसा नहीं करेगा।

४—दंड के पीछे समाज-हित का भाव रहता है। जब किसी को कुछ दण्ड दिया जाता है तो उसकी चेतावनी के साथ औरों को इस बात की शिक्षा मिलती है कि उन्हें भी ऐसा नहीं करना चाहिये। अपराधी के कष्ट से औरों को भी लाभ पहुँचता है। वे अपराध करने से डरते हैं। इसका परिणाम यह होता है कि अपराध कम होने से दंड की आवश्यकता कम पड़ती है। फाँसी की सजा से अपराधी को अपने सुधार का अवसर नहीं दिया जाता, परन्तु इससे दूसरों को एक बहुत बड़ी शिक्षा मिलती है।

**स्वाभाविक क़ानून (Natural Law)**

स्वाभाविक क़ानून के विषय में विद्वानों में मतभेद है। कुछ लोगों का विचार है कि प्राकृतिक नियमों को कानून समझना मूर्खता है। प्रकृति प्राणीमात्र की चिन्ता स्वयं करती है, हमें उससे सतर्क होने की कोई आवश्यकता नहीं है। प्राकृतिक जगत की गति जिन नियमों के अनुसार होती है वे अटल और दुरूह हैं। भौतिक जगत उनका अनुकरण नहीं कर सकता। सूर्योदय, दिन, रात, सर्दी, गर्मी, भूचाल, विपत्तियाँ इन सब के पीछे एक प्राकृतिक नियम है, जिसे समझना कोई खेल नहीं है। यद्यपि इनके लिये कोई न्यायालय अथवा सरकारी विधान नहीं है, फिर भी इन्हें तोड़ने वालों को प्रकृति स्वयं दण्ड देती है। आवश्यकता से अधिक भोजन करने वाला बीमार पड़ जाता है। समय के अनुसार जो काम नहीं करता वह रोगी और दुर्बल होता है। भूख और प्यास की अवहेलना करने वाला मृत्यु का भागी होता है। अर्थात् प्राकृतिक नियम सरकारी कानूनों से बड़े होते हैं।

स्वाभाविक नियम के इस अर्थ से कुछ लोग सहमत नहीं हैं। उनका कहना है कि ये नियम दो प्रकार के हैं। एक मनुष्य के मस्तिष्क में काम करता है और दूसरा बाह्य

जगत में। जो बाह्य जगत में काम करता है उसे प्राकृतिक नियम और जो मनुष्य के मस्तिष्क में काम करता है उसे स्वाभाविक कानून कहते हैं। प्रश्न यह है कि ये स्वाभाविक कानून क्या हैं? तर्क का दूसरा नाम स्वाभाविक कानून है। मनुष्य किसी बुरे मार्ग पर चलता है तो उसकी शुद्ध बुद्धि उसे रोकती है। चोरी, व्यभिचार, बेईमानी—इन्हें करने में लोग आरम्भ में हिचकते हैं। जो शक्ति मनुष्य को इन बुराइयों से रोकती है वह स्वाभाविक कानून कहलाती है। उसी को कोई बुद्धि, कोई तर्क और कोई अन्तरात्मा कहता है। यह आम कहावत है कि जो अपनी अन्तरात्मा की आवाज पर चलता है वह अपना और समाज दोनों का हित करता है। अर्थात् स्वाभाविक कानून इतने अच्छे हैं कि प्रत्येक मनुष्य को इनका पालन करना चाहिये। इस सिद्धान्त के मानने में एक बहुत बड़ी कठिनाई है। मनुष्य अपने तर्क और बुद्धि से सब कुछ करता है। फिर एक ही स्वाभाविक कानून किसी को अच्छे और किसी को बुरे मार्ग पर क्यों ले जाते हैं? जब प्राकृतिक नियम दृढ़ हैं तो इन्हें कोई कैसे तोड़ता है। रोम के विद्वानों ने प्राचीन काल में स्वाभाविक कानूनों के पालन पर जोर दिया है और इस पर बड़े-बड़े ग्रन्थ लिख डाले हैं।

सरकारी कानूनों के अन्तर्गत स्वाभाविक कानून का वर्णन असगत है। प्राकृतिक नियमों को कानून कहना ही गलत है। स्वभाव और कानून में सम्बन्ध अवश्य है, परन्तु स्वभाव अच्छे और बुरे दोनों होते हैं, लेकिन कानून बुरे नहीं होते। यदि वे बुरे हैं तो उन्हें कानून कहना ही गलत है। प्राचीन तथा मध्य काल में लोग प्रकृति के उपासक थे। सामाजिक संगठनों में प्राकृतिक अथवा दैवी नियमों को अधिक महत्व दिया जाता था। जो व्यक्ति सरल जीवन व्यतीत करता और ईश्वर के सहारे रहता, वह समाज में आदर का पात्र गिना जाता था। अब भी यह भावना कम नहीं है। चूँकि आधुनिक युग भौतिकवाद का युग है इसलिये प्राकृतिक अथवा स्वाभाविक नियम 'कानून' के अन्तर्गत नहीं गिने जाते। 'कानून' शब्द कोई गोल-माल की चीज नहीं है। इसका सीधा अर्थ यह है कि समाज को चलाने के लिये सरकार की ओर से जो नियम चालू किये गये हैं वे कानून कहलाते हैं। इसके पीछे सरकार और समाज दोनों की संगठित शक्ति होती है।

**अन्तर्राष्ट्रीय कानून (International Law)**

जब दो या दो से अधिक देश एक दूसरे के सम्पर्क में आते हैं तो उन्हें कुछ ऐसे नियम बनाने पड़ते हैं जिनसे आपस में कोई मतभेद न हो। व्यापार, युद्ध, सन्धि, आवागमन आदि विषयों में नियमों की आवश्यकता पड़ती है। कुछ देशों की सरकारें आपस के सहयोग से यह निश्चित करती हैं कि यदि कभी उनमें वैर-विरोध हो तो उसका निपटारा अमुक प्रकार से किया जाय। इससे भी काम न चले और युद्ध अवश्यम्भावी हो तो उस दशा में भी चन्द

नियमों का पालन किया जाय। जैसे लड़ाई के समय निर्दोष और निष्पक्ष व्यक्तियों पर प्रहार न किया जाय। स्त्री, बालक, वृद्ध, तपस्वी—इनको किसी तरह की हानि न पहुँचाई जाय। जहरीली गैस, आग, तथा अन्य विध्वंसक साधनों का प्रयोग न किया जाय। अस्पताल, स्कूल, मन्दिर, पंचायत घर, तथा अन्य सार्वजनिक संस्थाओं पर शत्रु का कोई वर्ग आक्रमण न करे। इसी तरह के कुछ नियम अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार में भी बनाये गये हैं।

कुछ राजनीतिज्ञ अन्तर्राष्ट्रीय नियमों को कानून की श्रेणी में नहीं गिनते। सरकारी कानूनों के पीछे फौज, पुलीस, कचहरी आदि शक्तियाँ व्यक्ति को उनके पालन के लिये बाध्य करती हैं। राज्य के अन्तर्गत बड़े-से-बड़े व्यक्ति वा गिरोह को बिना किसी परिवर्तन के उनका पालन करना पड़ता है। धारा सभाओं में प्रजा के प्रतिनिधि कानूनों पर हर पहलू से विचार करते हैं और जब लोकमत उनके विरुद्ध नहीं होता, तब उन्हें कार्यान्वित किया जाता है। अन्तर्राष्ट्रीय नियमों पर विचार करने के लिए न कोई धारा सभा है और न उनके पीछे कोई शक्ति है। बड़े-बड़े राष्ट्र जब उनका उल्लंघन करते हैं तो कमजोर राष्ट्रों को उन्हें सहन करना पड़ता है। इन्हें तोड़ने वालों को दण्ड देने के लिये किसी न्यायालय की व्यवस्था नहीं है। जिस प्रकार धार्मिक वा सामाजिक नियमों का उल्लंघन करने पर किसी को दण्ड देने की व्यवस्था नहीं है, उसी प्रकार अन्तर्राष्ट्रीय कानून का पालन राष्ट्रों की सद्भावना (Good will) पर छोड़ दिया गया है। जब तक वे नियम उनके हित में बाधक नहीं हैं तब तक वे उन्हें मानते हैं, परन्तु प्रत्येक दशा में उनका पालन करने के लिये वे बाध्य नहीं हैं। किसी देश पर विजय प्राप्ति की अभिलाषा से आक्रमण करना अन्तर्राष्ट्रीय कानून के विरुद्ध है। लेकिन पिछले ५० वर्षों के इतिहास से स्पष्ट है कि बहुत थोड़े राष्ट्र इसका पालन करते हैं। यदि इन्हें पालन करने के लिये किसी शक्ति की व्यवस्था होती तो इतना अधिक इनका दुरुपयोग न होता।

१९१४ की बड़ी लड़ाई के बाद राष्ट्रसंघ को यह भार सौंपा गया कि वह अन्तर्राष्ट्रीय कानून का संकलन करे और उनके पालन का कोई उपाय सोचे। राष्ट्रसंघ ने किसी हद तक इस कार्य को किया परन्तु स्वयं असफल होने के कारण इसकी पूर्ति न कर सका। अभी तक कोई ऐसी व्यवस्था नहीं है जो इन नियमों को कानून का रूप देकर राष्ट्रों को इनके पालन के लिये बाध्य करे। गत महायुद्ध की व्यापकता और भयंकरता को देखते हुए विद्वानों का मत है कि अन्तर्राष्ट्रीय व्यवस्था जब तक दृढ़ न होगी तब तक संसार में शान्ति का राज्य स्थापित नहीं हो सकता। संसार की राजनैतिक व्यवस्था एक हो, अथवा सबका एक संघ हो—इस प्रकार की आवाज योरप और अमेरिका से आने लगी है। बड़े-से-बड़े नेता और राष्ट्रों के कर्णधार यह एलान

कर रहे हैं कि नवीन व्यवस्था ( New World Order ) अमुक प्रकार की होगी। भविष्य में न केवल कानून बल्कि अन्तर्राष्ट्रीयता के सभी पहलुओं पर विशेष रूप से अमल करना होगा।

**कानून और स्वतन्त्रता (Law and Liberty)**

कानून का पालन सबके लिये अनिवार्य है। और कामों को हम मनमाना कर सकते हैं, परन्तु कानूनों में उलटफेर करने की स्वतन्त्रता किसी को नहीं है। बीमार-से-बीमार अपराधी को जेल-यातनायें भोगनी पड़ती हैं; गरीब, दुखी, मजदूर, इन सबको सरकारी टैक्स देना पड़ता है। तात्पर्य यह है कि कानून एक ऐसा बन्धन है जिससे कोई मुक्त नहीं है। अपराधी को यह कहने का अधिकार नहीं है कि उसे अमुक कानून की जानकारी न थी। कानून किसी को इस बात की स्वतन्त्रता नहीं देते कि वह दूसरों की सम्पत्ति का मालिक बन बैठे अथवा उन्हें किसी प्रकार की हानि पहुँचाये। वे सबको इस बात के लिये बाध्य करते हैं कि अपने स्वार्थ के साथ लोग दूसरों के अधिकारों का ध्यान रक्खें। अपने कर्त्तव्य से आँख चुराने वाला दण्ड का भागी समझा जाता है। मनुष्य अपनी गलतियों को छिपाने में कुशल होता है। वह नहीं चाहता कि उसके घृणित कार्य दूसरों की दृष्टि में आवें। लज्जा और दंड के भय से वह एक गलती को छिपाने के लिये सैकड़ों गलतियाँ करता है। लेकिन जब कभी वह कानून के चंगुल में फँस जाता है तो उसके कार्य का भंडाफोड़ समाज में बुरी तरह होता है। इन्हीं सब कारणों से कानून को स्वतन्त्रता का शत्रु कहा गया है।

'स्वतन्त्रता' नामक अध्याय में इस बात पर विचार किया गया है कि समाज में पूर्ण स्वतन्त्रता हानिकारक है। जिन कार्यों से एक दूसरे को बाधा पहुँचे उन्हें रोकना समाज का धर्म है। पैशाचिक स्वतन्त्रता व्यक्ति और समाज दोनों के लिये घातक है। चोरी, व्यभिचार, लूट-मार आदि कार्यों के लिये व्यक्ति को स्वतन्त्र छोड़ दिया जाय तो उसकी दशा पशु से भी बुरी होगी। न केवल औरों को बल्कि अपने आपको भी वह ऊँचा नहीं उठा सकता। कानून की व्यवस्था इसीलिये की गई है कि मनुष्य अपनी कमजोरियों का समाज में अमल न करे। वह धार्मिक या दैशानिक उपायों से अपने आपको इस योग्य बनाये कि उसके जीवन से किसी की हानि न हो। जब तक मनुष्य इस सतह पर नहीं आ जाता तब तक उसे शुभ होने का अवसर नहीं मिल सकता। कानून उसे इस बात की शिक्षा देते हैं कि वह अपने को दूसरों से अलग न समझे। जिस प्रकार एकान्त में ईश्वर और आत्मा के भय से एक तपस्वी कोई बुरा विचार मन में नहीं लाता, उसी तरह कानून और दण्ड के भय से मनुष्य समाज में कुत्सित कर्म करने के लिये स्वतन्त्र नहीं है।

कानून और स्वतन्त्रता में कोई विरोध नहीं है। जिस स्वतन्त्रता का कानून विरोध करते हैं वह जंगली और पैशाचिक है। कोई सभ्य और सुशिक्षित मनुष्य उसका समर्थन नहीं कर सकता। समाज में शान्ति, सुख और सौजन्य का भाव पैदा करने का श्रेय कानूनों को है। जो लोग इनका विरोध करते हैं वे अपना विचार थोड़े से सरकारी कर्मचारियों के अनुचित कार्यों पर अथवा अपनी स्वार्थ-पिपासा पर बनाते हैं। साधु-संन्यासियों को फौज, पुलीस, जेल तथा अन्य व्यक्तियों वा संस्थाओं का भय नहीं होता। वे अपनी इच्छानुसार सर्वत्र विचरण करने के लिए स्वतन्त्र हैं। समाज में सब लोग उनका आदर करते हैं लेकिन इसका तात्पर्य यह नहीं है कि उनके ऊपर कोई नियन्त्रण नहीं होता। वे अपने क्रिया-कर्म द्वारा इन्द्रियों का इतना दमन करते हैं कि लोभ, ईर्ष्या, द्वेष, स्वार्थ आदि कमजोरियाँ स्वयं नष्ट हो जाती हैं। तभी समाज में उन्हें स्वतन्त्रता का अधिकार प्राप्त है। साधारण व्यक्तियों में आत्मबल की कमी है इसलिये कानून के दबाव की उन्हें आवश्यकता पड़ती है।

# अध्याय १८

## लोकमत

## ( Public Opinion )

भरत विनय सादर सुनिय, करिअ विचारु बहोरि ।
करब साधुमत लोकमत, नृपनय निगम निचोरि ॥

**लोकमत की व्याख्या**

एक या दो व्यक्तियों का किसी विषय पर क्या मत है यह जानना सरल है । किन्तु उसी विषय पर दो चार हजार आदमियों का मत जानना एक कठिन समस्या है । उससे पहले इसके लिये उपयुक्त साधन की आवश्यकता है, दूसरे उन मतों को एकत्र करने में बड़ी ही सच्चाई और सावधानी की आवश्यकता है । यह प्रायः देखा जाता है कि एक मनुष्य दूसरे की कही हुई बात को कुछ घटा-बढ़ा कर कहता है । जैसा का तैसा कहना मनुष्य स्वभाव के विपरीत मालूम पड़ता है । ऐसी स्थिति में किसी विषय पर सम्पूर्ण देशवासियों का मत जानना कुछ असम्भव सा जान पड़ता है । सिद्धान्त रूप में इसकी पुष्टि भले ही की जाय परन्तु व्यावहारिक दृष्टि से यह सर्वथा असम्भव है । यद्यपि वर्तमान वैज्ञानिक युग में आवागमन-लेखन, तथा नवीन आविष्कारों की सुविधा के कारण लोकमत का संग्रह एक साधारण सी बात है, परन्तु यह मानना होगा कि सच्चा लोकमत बहुत कम विषयों पर जाना जाता है । जिसे पत्र-पत्रिकाओं में अथवा सरकारी आज्ञा से लोकमत घोषित कर दिया जाय वही लोकमत है--ऐसी बात नहीं है । छल-कपट से भी एक व्यक्ति अपनी राय को सैकड़ों व्यक्तियों पर लाद देता है । ऐसा भी देखा जाता है कि किसी बात को लेकर देश के अधिकांश व्यक्ति असन्तुष्ट एवं क्रुद्ध होते हैं, परन्तु उनकी इच्छा के विरुद्ध वह लोकमत के अनुकूल मानी जाती है । जब लोग उसे नहीं चाहते हैं तो लोकमत कैसे हो सकता है ?

लोकमत से तात्पर्य 'लोगों की राय' से है । मान लीजिये किसी विषय पर ५ आदमियों की राय ली जाती है । जो राय कम से कम ३ व्यक्तियों की है वही उस विषय पर लोकमत कहलायेगा । ऐसी स्थिति में यदि लोकमत को 'बहुमत' कहा जाय तो अनुचित नहीं है । जो बहुमत है वह लोकमत अवश्य है । विधान-मण्डलों में

जो मत आधे से अधिक सदस्यों का होता है वही लोकमत माना जाता है, कारण यह है कि विधान-मण्डलों के सदस्य जनता के प्रतिनिधि होते हैं। एक सदस्य की राय हजारों मताधिकारियों की राय मानी जाती है। प्रजातन्त्र राज्यों में विधान-मण्डलों में सभी कार्य बहुमत से ही किये जाते हैं। अप्रत्यक्ष रूप से इसका आशय यही है कि उनमें लोकमत का आदर किया जाता है। फिर भी जनता सरकार के कितने ही कार्यों से असन्तुष्ट रहती है। यदि सरकार उन कार्यों में जनमत संग्रह करे तो सम्भव है कि उसे अपनी नीति बदल देनी पड़े। ऐसा इसलिये होता है कि लोकमत बड़ी तीव्र गति से बदलता रहता है। विधान-मण्डल के प्रतिनिधियों के निर्वाचन के समय जो लोकमत होता है वही उसके पश्चात् नहीं रह जाता। समय के प्रवाह में परिस्थिति बदल जाती है और उसी के साथ लोकमत भी बदल जाता है। इसीलिये निर्वाचन के पश्चात् लोकमत विधान-मडल के सदस्यों के मन से मेल नहीं खाता। जनता के प्रतिनिधि विधान-मण्डलों में जाकर लोकमत को पहचानने में असमर्थ हो जाते हैं।

मनुष्य के विचार प्रतिक्षण बदलते रहते हैं। सवेरे से सन्ध्या तक एक ही विषय पर हमारे विचार एक से नहीं रहते। दो चार महीने अथवा एक दो वर्ष की अवधि बीत जाने पर विचारों में कितना परिवर्तन हो जाता है इसकी कल्पना भी नहीं की जा सकती। कोई भी व्यक्ति यह नहीं कह सकता कि अमुक विषय पर कल उसकी यही राय होगी। मनुष्य स्वभाव से ही परिस्थिति का दास है। प्रत्येक बात पर वह अपनी स्थिति के अनुसार विचार करता है। एक ही बात किसी के लिये भली है और दूसरे के लिये बुरी। किसी मनुष्य को आज हम बुरा कहते हैं और कल वही हमारा मित्र बन जाता है। किसी विषय पर लोकमत का भी यही हाल है। विधान मण्डलों के निर्वाचन में लोकमत एक संगठित रूप धारण कर लेता है। निर्वाचन के पश्चात् उसका संगठित रूप छिन्न-भिन्न हो जाता है दलबन्दी का आवरण उसके ऊपर से हट जाता है। इसीलिये जनता अपने ही प्रतिनिधियों की कार्यपद्धति से सहमत नहीं होती। निर्वाचन के पश्चात् ही असन्तोष आरम्भ हो जाता है और उसकी समाप्ति अगले निर्वाचन में होती है। इसीलिये प्रजातन्त्र के अन्तर्गत जनता कभी सन्तुष्ट नहीं रहती। लोकमत जितना ही स्वतन्त्र होगा, असन्तोष की ज्वाला उतनी ही अधिक होगी।

साधारण जनता लोकमत उसी को मानती है जो महापुरुषों द्वारा प्रतिपादित किया जाता है। उसे यह विश्वास है कि वही वास्तविक मत है और उसी को मानने में सब का कल्याण है। शिक्षित समाज पत्रों द्वारा लोकमत का निर्धारण करता है। जो मत पत्र-पत्रिकाओं के होते हैं उसी को शिक्षित लोग लोकमत कहते हैं। यह

आवश्यक नहीं है कि लोकमत एक ही हो। समाज का क्षेत्र बहुत ही विस्तृत है। उसी के अनुसार लोकमत भी कई प्रकार के होते हैं। भारतीय गाँवों में लोकमत का आशय उसी मत से होता है जो आसपास के दो चार गाँवों में प्रचलित होता है। लोकमत को 'साधुमत' भी कहा गया है। जिस विचार-धारा से अधिकांश व्यक्ति सहमत हैं और जिसके प्रति सबकी सद्भावना है वही लोकमत है। यदि वास्तव में देखा जाय तो लोकमत नागरिकों की संख्या से उतना सम्बन्ध नहीं रखता जितना उनके हित से सम्बन्ध रखता है। किसी सभ्य समाज में दो चार भद्र पुरुषों का मत लोकमत का स्थान ग्रहण कर सकता है। भारत के राष्ट्रीय आन्दोलन में महात्मा गाँधी के व्यक्तिगत विचार लोकमत का स्थान ग्रहण कर चुके हैं। जब-जब उन्होंने कोई घोषणा की तो देशवासियों ने उसे अपना ही मत समझा। उसकी पुष्टि के लिये वे सब प्रकार का त्याग करने के लिये तैयार हो गये। यदि वही बात एक साधारण व्यक्ति कहता तो उसे जनता का समर्थन कदापि नहीं मिलता। लोकमत पर व्यक्तित्व का अधिक प्रभाव पड़ता है। सैकड़ों आदमियों की सम्मिलित राय का उतना समर्थन नहीं हो सकता जितना किसी महापुरुष की व्यक्तिगत राय का होता है।

**लोकमत का निर्माण**

केवल दो चार व्यक्तियों की राय को लोकमत नहीं कहते। लोकमत के निर्माण के लिये विस्तृत साधन की आवश्यकता है। ये साधन इतने व्यापक होने चाहिए जो सर्वसाधारण तक देश के प्रत्येक भाग में पहुँचाए जा सकें। उन्हीं का आश्रय लेकर जब कोई राय संगठित रूप धारण करेगी तभी उसे लोकमत का स्थान मिलेगा। अच्छा-से-अच्छा मत संगठन के अभाव में सर्वसाधारण का हित नहीं कर सकता। इसीलिये वह लोकमत भी नहीं कहलाता। तात्पर्य यह है कि लोकमत के निर्माण के लिये संगठन की आवश्यकता सर्वोपरि है। इस संगठन के रूप समया-नुसार बदलते रहते हैं। प्राचीन काल में किसी बात की सूचना के लिए ढोल बजाए जाते थे। गाँवों में डुग्गी बजाई जाती थी। आज भी इस प्रथा का सर्वथा लोप नहीं हुआ है। गाँवों में किसी सभा-सोसाइटी की सूचना के लिए डुग्गी का प्रयोग अब भी किया जाता है। परन्तु नगरों में लाउडस्पीकर, मोटर आदि वैज्ञानिक साधनों का उपयोग किया जाता है। वर्तमान समय में लोकमत के निर्माण में कितने ही साधन कार्य में लाये जा रहे हैं।

लोकमत का निर्माण प्रचार द्वारा किया जाता है। यह प्रचार दो प्रकार से आरम्भ होता है। कभी-कभी देश में एक महापुरुष जन्म लेता है। उसकी प्रतिभा और कार्य-शक्ति से आरम्भ में कुछ व्यक्ति प्रभावित होते हैं। कुछ समय में उसका प्रभाव एक बड़े क्षेत्र में फैल जाता है। उसके विचार और मत इतने लोकप्रिय हो

जाते हैं कि उसी का संगठन किया जाता है। उसी का मत लोकमत कहलाता है। ऐसा भी देखा गया है कि जनसाधारण किसी विषय पर अपना मत प्रकट करता है। वह मत क्रमशः संगठित रूप धारण करते हुए उच्च श्रेणी तक मान्य हो जाता है। वह भी लोकमत कहलाता है। लोकमत के निर्माण के साधनों में पत्र-पत्रिकाओं का प्रमुख हाथ होता है। जिस मत का वे समर्थन करते हैं उसका भली भाँति प्रचार होता है। उस पर ऐसे-ऐसे तर्क दिये जाते हैं कि लोगों को उसके मानने में ही अपना कल्याण दिखाई पड़ता है। पत्र-पत्रिकायें कभी-कभी जनसाधारण के मत को बदल देती हैं। पत्रों के सम्पादक स्वभावतः बुद्धिवादी होते हैं। उन्हें किसी बात को सही और गलत सिद्ध करने में कोई विलम्ब नहीं होता। जिस देश में पत्र-पत्रिकाएँ सही बातों का समर्थन और झूठी बातों का बहिष्कार करती हैं वहाँ लोकमत का आधार सत्य होता है। आधुनिक युग में इन पत्रों का बहुत बड़ा महत्त्व है। जो व्यक्ति अपना कोई विशेष विचार रखता है वह या तो स्वयं किसी पत्र का सम्पादक होता है अथवा कुछ पत्र उसी के विचारों का गीत गाते हैं। जिस प्रकार भक्त लोग साधु-महात्माओं के गुण का गान करते हैं उसी तरह पत्र भी अपने संरक्षकों का गुण-गान करते हैं। दो विरोधी पत्रों के पढ़ने से विचारों में उलझन पैदा हो जाती है। इसीलिये सरकार विदेशी पत्रों के आगमन पर कड़ी दृष्टि रखती है और देशी पत्रों पर वैधानिक प्रतिबन्ध लगाती है। ऐसा न हो तो कितने ही पत्र लोकमत को बनाने के बजाय और बिगाड़ सकते हैं।

पत्र-पत्रिकाओं के अतिरिक्त साहित्य के दूसरे अंग भी लोकमत का निर्माण करते हैं। कुछ विद्वान् जनसाधारण की आवश्यकताओं को समझने का प्रयत्न करते हैं और नाटक, उपन्यास तथा साहित्य के अन्य क्षेत्रों द्वारा उनका प्रचार करते हैं। उनकी लेखनी हजारों व्यक्तियों के विचारों का प्रतिनिधित्व करती है। देश की परम्परा, उसका प्राचीन इतिहास तथा उसकी संस्कृति भी लोकमत के निर्माण में सहायक होती है। अधिकांश जनता रूढ़िवादी होती है। वह अपनी प्राचीन शैली के अनुकूल ही अपना विचार बनाती है। वह उन्हीं विचारों का समर्थन करती है जो उसकी प्राचीन संस्कृति से मिलते-जुलते हैं। भारत के राष्ट्रीय आन्दोलन में महात्मा गाँधी को लोकमत के निर्माण में सबसे अधिक सफलता प्राप्त हुई थी। उन्होंने हर प्रकार से यह सिद्ध किया कि स्वतन्त्रता के बिना देशवासियों का भी कल्याण नहीं हो सकता। उनका जीवन भारतीय संस्कृति के इतने निकट था कि जनता उनकी बातों का सबसे अधिक आदर करती थी। यह कहना अनुचित नहीं है कि महात्मा गाँधी की सफलता का कारण अन्य बातों के साथ एक यह भी है कि उन्होंने राष्ट्रीय आन्दोलन को भारतीय वातावरण में संचालित किया। उनकी व्यक्तिगत बात लोकमत का रूप धारण कर लेती थी।

विभिन्न संगठन और समुदाय भी लोकमत का निर्माण करते हैं। संस्थाएँ भी इसका निर्माण करती हैं। जब कोई युद्ध छिड़ता है तो सरकार देश में तरह-तरह की संस्थाएँ स्थापित करती है। कुछ तो सेना में सिपाहियों की भर्ती के लिये कार्य करती हैं और कुछ लोगों में राष्ट्रीय भावनाएँ उत्पन्न करती हैं। कुछ संस्थाएँ आर्थिक लाभ के कारण जनता के एक वर्ग को आने के लिए उत्साहित करती हैं। इसीलिए कहा जाता है कि संस्थाओं द्वारा लोकमत का निर्माण बहुत ही ठोस ढंग से होता है। महात्मा गाँधी ने भारतीयों में राष्ट्रीय भावना को जाग्रत करने के लिए खादी-भंडार, हरिजन-सेवकसंघ, गुरुकुल आश्रम तथा अनेक राष्ट्रीय विद्यापीठों की स्थापना की थी। उन्होंने अपने राष्ट्रीय कार्य का आरम्भ साबरमती आश्रम से किया था। जिस विचार-धारा को लोकमत का स्थान प्राप्त करना हो उसके संचार और परिचालन के लिए संस्थाएँ आवश्यक हैं। बड़े-बड़े व्यापारी जब अपनी वस्तुओं का प्रचार जनता में करना चाहते हैं तो इसके लिए एक स्वतन्त्र विभाग की स्थापना करते हैं। यह विभाग खेल-कूद, नाटक, नृत्य, तस्वीरें तथा नाना प्रकार के विज्ञापनों द्वारा वस्तुओं का प्रचार करता है। लाखों रुपये इस कार्य में व्यय किये जाते हैं। यह प्रचार इतने संगठित रूप से होता है कि इसमें कार्य करने के लिये लोगों को वर्षों ट्रेनिंग दी जाती है तभी लोकमत उनकी वस्तुओं का समर्थन करता है। चाय के गुण और अवगुण को संभवतः बहुत थोड़े लोग जानते हैं फिर भी इसका देश में काफी प्रचार है। इसका श्रेय बहुत कुछ उसके प्रचार विभाग को ही है। एक व्यापक संगठन रात-दिन इसी कार्य में लगा हुआ है।

लोकमत के निर्माण में प्रचार और संगठन का विशेष हाथ होता है। शिक्षा प्रचार कार्य में काफी सहायक होती है। शिक्षित व्यक्ति साहित्य निर्माण एवं पत्र-पत्रिकाओं के सम्पादन में लगते हैं। अपने विचारों के अनुकूल वे जनमत तैयार करने का प्रयत्न करते हैं। यह प्रायः देखा जाता है कि मनुष्य के विचारों पर उसकी परिस्थिति का पूरा प्रभाव पड़ता है। जिस वातावरण में वह निवास करता है वैसे ही उसके विचार बनते हैं। इसीलिये शिक्षित और अशिक्षित दोनों के विचारों में बहुत कुछ साम्य होता है। एक अशिक्षित व्यक्ति साधनहीन होने के कारण अपने विचारों का स्पष्टीकरण नहीं कर पाता, परन्तु शिक्षित व्यक्ति अपने विचारों को व्यक्त करता है। यदि वह स्वाभाविक रीति से परिस्थिति के अनुकूल अपने विचारों को रखता है तो वही विचार प्रायः सम्पूर्ण समाज के होते हैं। सामाजिक स्थिति बहुत कुछ मनुष्यों में एकता और साम्य स्थापित करती है। एक बहुदय व्यक्ति के जो विचार हैं वही उसके समाज के भी विचार होते हैं।

**शिक्षा और लोकमत**

यदि शिक्षित व्यक्ति सामाजिक कर्तव्यों का ध्यान रक्खें तो वे लोकमत का निर्माण

बहुत ही सही मार्ग पर कर सकते हैं। समाज में किसी गलत बात का प्रचार करना अथवा किसी सही बात की उपेक्षा करना—दोनों ही हानिकर हैं। शिक्षित व्यक्तियों को इसी सिद्धांत से काम करना चाहिये। जनता को भ्रम में डाल कर अथवा उसे बड़ी-बड़ी आशाएँ दिलाकर जिस लोकमत का निर्माण किया जाता है उससे सामाजिक उन्नति में बाधा पड़ती है। थोड़े से स्वार्थी व्यक्ति कोई तात्कालिक लाभ भले ही उठा लें, परन्तु इससे समाज को कोई लाभ नहीं होता। जनता शिक्षित व्यक्तियों में अपना विश्वास खो बैठती है और कभी-कभी किंकर्तव्यविमूढ़ हो जाती है। इस दृष्टि से विभिन्न राजनीतिक दल लाभ के बदले जनता को भ्रम में डाल देते हैं। वे अपने सिद्धांतों की पुष्टि के लिये नाना प्रकार के तर्क उपस्थित करते हैं, जिन्हें समझने की शक्ति जन-साधारण में नहीं होती। इसीलिये कहा जाता कि वही शिक्षा सही लोकमत का निर्माण कर सकती है जिसका आधार मस्तिष्क के साथ हृदय भी है। बुद्धिवादी जिस लोकमत का निर्माण करते हैं उसमें जनता की सही भावना व्यक्त नहीं होती। शिक्षा के द्वारा मनुष्य की सामाजिक अनुभूतियों की वृद्धि होती है। समाज की सभी समस्यायें शिक्षित व्यक्तियों को अवगत कराई जाती हैं। उनके सामाजिक विचारों में वही ध्वनि होती है जो किसी भी व्यक्ति के अन्दर हो सकती है।

**निर्वाचन और लोकमत**

मनुष्य के विचार स्थायी नहीं होते। वे इतनी तेजी से बदलते हैं कि कोई उसकी गति को रोक नहीं सकता। लोकमत भी स्थायी नहीं होता। जैसे व्यक्ति के विचार बदलते हैं उसी तरह लोकमत में भी परिवर्तन होते हैं। इस परिवर्तन के अनेक कारण हैं जिनका वर्णन करना विषयान्तर होगा। लोकमत की परीक्षा अथवा इसका मूल्यांकन निर्वाचन के समय होता है। जनता अपनी इच्छानुसार विधान मंडल के सदस्यों का निर्वाचन करती है। परन्तु उसकी इच्छा को प्रभावित करने के लिये नाना प्रकार के साधन उपयोग में लाए जाते हैं। उल्टी सीधी इतनी बातें फैलाई जाती हैं कि जनता भ्रम में पड़ जाती है। यह कहना अनुचित न होगा कि निर्वाचन के समय लोकमत सबसे अधिक विकृत हो जाता है। जनता की स्वतन्त्र इच्छा का लोप हो जाता है। कुछ लोग स्वार्थ के कारण, कुछ भ्रमवश और कुछ सम्बन्ध के कारण अपने स्वाभाविक विचारों को दबाकर बनावटी बातें करते हैं। उन्हीं से लोकमत का निर्माण होता है जिनका निर्वाचन में उपयोग किया जाता है। जिस देश की जनता अशिक्षित है और शासन की महत्ता को नहीं समझती वहाँ लोकमत की और भी छीछालेदर होती है। निर्वाचन के पश्चात् स्वार्थी और अयोग्य व्यक्ति जब शासन का संचालन भली भाँति नहीं करते तो जनता सरकार को दोषी ठहराती है परन्तु विचार करे तो यह सारा दोष जनता का ही है। निर्वाचन के समय वह अपने उत्तरदायित्व को भूल जाती है और क्षणिक प्रलोभनों में पड़कर अपने अधिकार का दुरुपयोग करती है। प्रजातन्त्र

देशों में शासन की जो दुर्बलतायें दिखाई पड़ती हैं उसका बहुत कुछ कारण सही लोकमत का अभाव है। जनता को यह अनुभव करना चाहिए कि जब तक वह अपना मत योग्य प्रतिनिधियों को न देगी तब तक शासन सम्बन्धी शिकायतें बनी रहेंगी।

स्वतन्त्रता के पश्चात् भारतीय शासन में अनेक त्रुटियाँ दिखाई पड़ने लगी हैं। इसके दो कारण हैं—एक तो जनता शासन संबंधी त्रुटियों को समझने लगी है। दूसरा कारण यह है कि इस देश में लोकमत का अभाव है। शिक्षा की कमी के कारण नागरिक अपने मत का मूल्य नहीं समझते। निर्वाचन के समय वे इस बात का ध्यान नहीं रखते कि लोगों के झूठे आश्वासन और व्यर्थ की प्रशंसा से उनका थोड़ा भी कल्याण नहीं हो सकता। इससे भारतीय राजनीति में पदलोलुप लोगों की संख्या बढ़ती है और भले तथा योग्य व्यक्ति राजनीति से उदासीन हो जाते हैं। दो चार निर्वाचनों के पश्चात् लोगों को स्वयं आभास होगा कि लोकमत का संगठन सही मार्ग पर होना चाहिए। उस पर धार्मिक अथवा जातीय वर्ग का प्रभाव नहीं पड़ना चाहिए। कुछ लोग निर्वाचन में इसलिए भी सफल हो जाते हैं कि वे जातीय समर्थन प्राप्त कर लेते हैं। यदि सही लोकमत जागृत किया जाय तो उन्हीं व्यक्तियों को प्रतिनिधित्व प्राप्त होगा जिनके कुछ सिद्धान्त हैं और जो किसी विशेष कार्यक्रम की पूर्ति के लिये विधान-मंडलों में जाना चाहते हैं। यहाँ तो नागरिक इतना भी प्रश्न नहीं करते कि अमुक व्यक्ति क्यों विधान-मंडल में जा रहा है; उसका क्या कार्य-क्रम है और उसकी पूर्ति के लिए वह कहाँ तक सामर्थ्य रखता है। जब तक नागरिकों को इनका संतोषजनक उत्तर नहीं मिलता और वे प्रतिनिधियों की शक्ति में पूरा विश्वास नहीं कर लेते तब तक उन्हें अपना मत कदापि नहीं देना चाहिए। लोकमत तभी सगठित माना जाता है जब उसमें प्रतिनिधियों की इतनी परीक्षा करने की शक्ति होती है। योरोपीय देशों में लोकमत का संगठन इसी सिद्धान्त पर किया जाता है। इसका कारण अन्य बातों के अतिरिक्त जनता का शासन में अनुभव भी है।

**सरकार और लोकमत**

देशहित का ध्यान सरकार को सबसे अधिक होता है। वह नाना प्रकार से अपने देशवासियों की दशा सुधारने का प्रयत्न करती है। इसीलिए लोकमत का भी उसे आदर करना पड़ता है। निर्वाचन के समय जो नियम लागू किए जाते हैं उनमें लोकमत का विशेष ध्यान रखा जाता है। निर्वाचन अधिकारियों को सरकारी आदेश दिए जाते हैं कि मत देने में किसी नागरिक पर कोई अनुचित दबाव न डाला जाय। इच्छा के विरुद्ध कोई अपना मत देने के लिये बाध्य न किया जाय। सरकार यह जानती है कि यदि शासन-सूत्र गलत आदमियों के हाथ में चला जायगा तो वह अपने कर्तव्य-पथ से भ्रष्ट हो जायगी। जब कोई कानून पास किया जाता है तो उस पर लोगों

की सम्मति प्राप्त कर ली जाती है। यदि लोकमत उसके विरुद्ध होता है तो वह कानून पास नहीं किया जाता। भारत सरकार हिन्दू कोड बिल को पास करने के लिए हर प्रकार से प्रयत्नशील थी। परन्तु लोकमत उसके विरुद्ध इतना हुआ कि वह अभी तक कानून का रूप धारण नहीं कर सका। यदि इसी तरह की शक्ति जन-साधारण में काम करने लगे तो कोई भी सरकार लोकमत के विरुद्ध कार्य करने का साहस नहीं कर सकती। इसमें सरकार की कोई मानहानि नहीं है। लोकमत के विरुद्ध जो कानून पास होगा उसे लागू करने में अनेक कठिनाइयाँ आती हैं। न तो जनता उसका पालन करेगी और न सरकार की लोकप्रियता ही बढ़ेगी।

प्रजातन्त्र देशों में सरकार इस बात का ध्यान रखती है कि लोकमत की शक्ति कम न हो। उस पर न तो कोई कुठाराघात करे और न उसे विकृत करे। पत्र-पत्रिकाओं पर देखरेख रखी जाती है कि वे किसी ऐसी बात का प्रचार न करें जो भ्रामक हों अथवा लोगों को गलत रास्ते पर जाने के लिए आकर्षित करें। सरकार किसी ऐसी संस्था का भी निर्माण नहीं होने देती जो लोगों में झूठी बातों का प्रचार करे। ऐसे संगठनों की भी स्थिति उसे सह्य नहीं है जो लोगों की विचार-धारा में क्रान्ति उत्पन्न करे। लोकमत की जागृति क्रमशः होती है। महापुरुषों के त्याग और परिश्रम से इसका निर्माण होता है। क्षणिक आवेश में आकर समाज में जो कार्य किये जाते हैं वे हानिकर होते हैं। क्रान्तिकारी परिवर्तन इसीलिये वर्जित किए गए हैं। सरकार स्वयं एक विकसित संगठन है। वह जानती है कि लोकमत बिगड़ने से उसकी स्थिति गम्भीर हो जायगी। शिक्षा, उद्योग धन्धे अथवा कला-कौशल आदि लोकमत को ठोस बनाने के साधन हैं। जब लोकमत सरकारी नीति के विरुद्ध हो जाता है तो उसकी स्थिति डाँवाडोल हो जाती है। कभी-कभी सरकार को इस प्रकार की कठिनाइयाँ सहन करनी पड़ती हैं। इसीलिए वह लोकमत को सदैव ही अपने पक्ष में रखना चाहती है। उसके जितने भी कार्य हैं सब में ऐसी नीति बर्ती जाती है जिससे जनमत उसके पक्ष में रहे। इतना सतर्क रहने पर भी लोकमत सरकार के विरुद्ध हो जाता है। जब जनता में असन्तोष की भावना बढ़ जाती है तब सरकार की टीका-टिप्पणी अधिक होती है। इसी चर्चा के संगठित रूप धारण कर लेने पर लोकमत सरकार के विरुद्ध हो जाता है।

**भारत में लोकमत**

कोई विश्वास भले ही न करे परन्तु भारत में लोकमत का अभाव है। इसके कई कारण हैं। अधिक समय से परतन्त्र रहने के कारण भारतीय नागरिकों की राजनीतिक चेतना मृतप्राय हो गई है। इस दिशा में जब कभी थोड़ा प्रयत्न किया जाता है तो उसमें व्यक्तिगत भावनाओं की ही प्रधानता दिखाई पड़ती है। सामाजिक कार्यों में जब तक व्यक्ति अपने से परे राष्ट्रहित की दृष्टि से विचार नहीं करता तब तक उसे

सफलता नहीं मिलती। हम भारतीयों में इस प्रकार की राष्ट्रीय भावनाओं का अभाव है। यदि दो चार व्यक्ति आदर्श के रूप में दिखाई पड़ते हैं तो उन्हीं से सम्पूर्ण समाज का कल्याण कैसे हो सकता है। जब तक राष्ट्र का प्रत्येक नागरिक अपने उत्तरदायित्व को नहीं समझता और सुयोग्य व्यक्तियों को शासन कार्य चलाने का अवसर नहीं देता तब तक उसका व्यक्तिगत और सामाजिक हित कैसे हो सकता है। प्रजातन्त्र के अनुसार शासन के संचालन का अधिकार जनता को प्रदान किया गया है। वही अपने प्रतिनिधियों द्वारा इसका सचालन करती है। उसमें जितनी योग्यता होगी उसी मात्रा में वह योग्य शासकों को निर्वाचित करेगी। जब तक उसमें शिक्षा का अभाव है और वह छोटे छोटे प्रलोभनों में पड़ी हुई है तब तक स्वार्थी तथा पदलोलुप लोगों को उनसे लाभ उठाने का अवसर मिलता रहेगा। स्वतन्त्र भारत के प्रारम्भिक जीवन में आज यही कठिनाई राष्ट्र के सामने उपस्थित है।

राष्ट्र-निर्माण का कार्य उतावलेपन से नहीं होता। किसी भी देश के इतिहास में इस तरह की उन्नति नहीं दिखलाई पड़ती। थोड़े समय में विशेष उन्नति के उदाहरण तो पाए जाते हैं, परन्तु जहाँ ठोस कार्यों का प्रश्न है उनमें विलम्ब होना स्वाभाविक है। भारत में शिक्षा तथा आधुनिक वैज्ञानिक साधनों के अभाव के कारण अधिकांश जनता पिछड़ी हुई है। उसे न तो दूसरे देशों की उन्नति का ज्ञान है और न अपनी ही उन्नति की रूप-रेखा दिखाई पड़ती है। ऐसी स्थिति में बड़ी बड़ी योजनाओं में उनके सहयोग की आशा करना एक बहुत बड़ी भूल है। यह सभी जानते हैं कि भारत सरकार अथवा प्रादेशिक सरकारों की अनेक योजनाएँ सफल नहीं हो रही हैं। कहीं-कहीं पर तो लाखों रुपये व्यय करने पर भी सरकार को उन्हें छोड़ देना पड़ता है। धन का अभाव अथवा वैज्ञानिक साधनों की कमी के अतिरिक्त जनता की विचार-शक्ति भी इसका एक कारण है। वह स्वयं यह अनुभव नहीं कर पाती कि इन योजनाओं से उसे क्या लाभ होगा। तात्कालिक लाभ को ही वह सब कुछ समझती है और भविष्य की लम्बी योजनाओं में उसका विश्वास नहीं है। यदि यह शिक्षित होती तो लोकमत इन योजनाओं के पक्ष में सरलतापूर्वक जागृत किया जा सकता था। कितने ही आदमी सरकार की झूठी टीका टिप्पणी में अपना समय नष्ट करते हैं। सरकार के सामने वे कोई ठोस सुझाव नहीं रखते। उन्हें इतना भी ज्ञान नहीं है कि यह सरकार उन्हीं की बनाई हुई है और अवसर आने पर वे इसे पुनः बदल सकते हैं। फिर भी उन्हें याद रखना चाहिए कि जब तक वे विवेक से काम न लेंगे तब तक आदमियों के बदलने से काम नहीं चल सकता।

पिछले चुनाव में मताधिकारियों की संख्या १७ करोड़ ५० लाख निर्धारित की गई थी। इतने अधिक मताधिकारी संसार के किसी भी देश में नहीं हैं। इन्हें ४१०४ प्रतिनिधियों को निर्वाचित करना था। यदि मताधिकारी राजनीतिक सङ्गठन

को समझते हैं और उनमें सुयोग्य व्यक्तियों को पहचानने की शक्ति है तो अपने देश में आदर्श राज्य की स्थापना कर सकते हैं। अपने प्रतिनिधियों के सामने वे ऐसा कार्य-क्रम रख सकते हैं जिससे देश में धन-धान्य की वृद्धि हो और सब लोग सुख और शान्ति का जीवन व्यतीत करें। मताधिकारी देश की जनसंख्या के आधे के बराबर हैं। देश की उन्नति की ठोस योजनाएँ लेकर वे लोकमत का ऐसा संगठन कर सकते हैं जिनसे स्वार्थी और पदलोलुप व्यक्तियों को सरकारी कार्यों में हाथ बटाने का कोई अवसर न मिले। परन्तु यहाँ तो कुछ और ही दिखाई पड़ता है। निर्वाचन के समय जो सबसे अधिक प्रचार करता है, अधिक रुपया खर्च करता है, जनता को झूठे-झूठे आश्वासन देता है अथवा अपने एजन्टों द्वारा मताधिकारियों को अपने पक्ष में करता है वही प्रतिनिधि चुन लिया जाता है। यहाँ तक कि पैसे से वोट मोल लिये जाते हैं। जब मताधिकारी इतने छोटे विचारों से अपने प्रतिनिधियों का निर्वाचन करेंगे तो वे सरकारी कार्यों से कभी सन्तुष्ट नहीं रह सकते। जब वे योग्य व्यक्तियों की उपेक्षा करते हैं तो एक अच्छी सरकार स्थापित नहीं कर सकते।

भारतीय सरकारी संगठन में जो भी त्रुटियाँ दिखाई पड़ती हैं उसके मूल में इस देश में लोकमत का अभाव है। जनता में कोई ऐसी संगठित विचार-धारा नहीं दिखाई पड़ती जो किसी अच्छे उद्देश्य को लेकर सरकार का निर्माण करने की शक्ति रखती हो। लोगों के विचारों में अनेक उलझनें हैं। कांग्रेस, समाजवादी पार्टी, कृषक-मजदूर-प्रजा-पार्टी, कम्युनिस्ट, हिन्दू महासभा, जनता पार्टी इत्यादि पार्टियों के ध्येय को बहुसंख्यक जनता बिलकुल नहीं समझती। कांग्रेस एक ऐसी पार्टी है जिससे अधिकांश लोग परिचित हैं, परन्तु अपने आन्तरिक मतभेदों के कारण इसकी भी लोकप्रियता कम हो रही है। जनता केवल व्यक्तियों से यह निश्चित कर लेती है कि उसकी पार्टी कैसी है। भारतीय परम्परा के अनुसार देश आज भी संगठन का पुजारी न होकर व्यक्ति का ही पुजारी है। कितने ही लोग महात्मा गाँधी और पं० जवाहर-लाल नेहरू को कांग्रेस समझते हैं। इतना अनभिज्ञ रहकर जनता शासन के उत्तर-दायित्व को कैसे वहन कर सकती है। इसीलिए अफलातून प्रजातन्त्र के पक्ष में नहीं था। रूसो का भी यही विचार था कि, "पूर्ण प्रजातन्त्र मनुष्य के लिये नहीं है।" बर्नार्ड शा ने प्रजातन्त्र को "विचित्र मूर्खता" कहा है। तात्पर्य यह है कि जब तक एक शिक्षित समाज में लोकमत का संगठन नहीं है तब तक प्रजातन्त्र का कोई मूल्य नहीं है। यदि भारत में कोई संगठित लोकमत होता तो सरकार स्वयं उससे भय करती। बड़ा से बड़ा व्यक्ति लोकमत की उपेक्षा करने का साहस नहीं करता, परन्तु यहाँ तो कितने ही व्यक्ति राजनीतिक मंच पर भाषण करते हुए सुने गए हैं कि वे अपने रवैये के सामने जनता की कोई परवाह नहीं कर सकते। उन्हें विश्वास है कि निर्वाचन के समय लोकमत को अपने अनुकूल बना लेंगे।

जो संकुचित अथवा असंगठित लोकमत पाया जाता है उसमें भी कोई स्थायित्व नहीं है। दो चार व्याख्यानों को सुनकर लोगों के विचार बदल जाते हैं। जब कोई नेता किसी क्षेत्र में भ्रमण करता है तो जनता उसके भाषणों पर लट्टू हो जाती है। पार्टियों के नाम भले ही न हों परन्तु इसमें कोई सन्देह नहीं है कि जितने ही नेता हैं उतनी ही पार्टियाँ हैं। जनता में कुछ लोग अमुक व्यक्ति के विचारों का समर्थन करते हैं और कुछ लोग दूसरों के विचारों को सही मानते हैं। इसी तरह भारतीय लोकमत छोटी-छोटी टुकड़ियों में बँटा हुआ है। सब पर व्यक्तियों का ही आवरण है। किसी के सामने कोई सिद्धान्त की बात नहीं है। लोगों में इतनी क्षमता नहीं है कि जिस बात को सही समझें उसी के पक्ष में लोकमत को संगठित करें और उसके सामने किसी व्यक्ति को प्रधानता न दें। शासन की सफलता व्यक्तियों से बढ़कर सिद्धान्त पर निर्भर करती है। कम जानकारी रखते हुए भी लोग शासन को किसी सिद्धान्त पर चलावें तो अधिक सफल हो सकते हैं। जब व्यक्ति अपनी ही इच्छानुसार चलने का प्रयत्न करता है तो सरकारी मशीन में वह मेल नहीं खाता। लोकमत एक ऐसा साधन है जो लोगों को और विशेषकर शासन-कर्ताओं को किसी सिद्धान्त पर चलने के लिये प्रेरित करता है। वह किसी व्यक्तिगत विचार-धारा को वहीं तक महत्व देता है जहाँ तक किसी सामाजिक विचारधारा से उसका साम्य है। प्रजातन्त्र को सफल बनाने के लिये भारत में लोकमत की नितान्त आवश्यकता है।



# अध्याय १९

## सर्वोदय समाज

हमारे देश को स्वतन्त्रता के लिए कितना बलिदान करना पड़ा है और इस सात्विक संघर्ष में महात्मा गाँधी का कितना अधिक हाथ रहा है–इसका विस्तृत वर्णन राष्ट्रीय इतिहास का प्रमुख विषय है। १५ अगस्त १९४७ का दिन भारतीय इतिहास में स्वर्णाक्षरों में अंकित किया जायगा, क्योंकि इसी दिन देश को स्वतन्त्रता हस्तान्तरित की गई है। यह तिथि देश-वासियों के लिए महान् गौरव एवं आह्लाद की स्मृति स्वरूप होगी। परन्तु दुख और विषाद का सम्मिलन स्वाभाविक है। यही इस संसार की विशेषता है, जिसने बड़े-बड़े विद्वानों और विचारकों को उदासीन कर संसार से विमुख कर दिया। ३० जनवरी को सायंकाल महात्मा गाँधी की हत्या अपने ही देश के एक भाई द्वारा की गई जिसे हमारे राष्ट्रीय नेताओं ने 'पागल' बतलाया है। सो भी हो, यह तिथि भारतवासियों के लिए इतने शोक की तिथि है, जिसकी छाया में १५ अगस्त की हमारी सम्पूर्ण खुशी विलीन हो जाती है। जिस महान् पुरुष ने अपना सर्वस्व त्याग कर कठिनाइयों का समुद्र पार कर सदियों की दासता से देश-वासियों का उद्धार किया उसी की हत्या हमारे ही किसी भाई द्वारा की जाय—इससे बढ़कर चिन्ता और अपमान का विषय दूसरा क्या होगा? यद्यपि महात्मा जी अब नहीं रहे, परन्तु उनकी विचार-धारा आज भी हमारे राष्ट्रीय निर्माण में सहायता कर रही है। समाज-निर्माण की जो कल्पना उनके मस्तिष्क में कार्य कर रही थी उसे कार्यान्वित करने का प्रयत्न हमारे नेतागण कर रहे हैं। इसी की रूप-रेखा तैयार करने के लिए अप्रैल १९४८ में वर्धा में कुछ प्रमुख गाँधीवादियों का एक सम्मेलन हुआ था।

किसी देश की उन्नति का प्रमाण उसकी राजनीतिक स्वतन्त्रता नहीं है। जब तक समाज में अनेक स्वतंत्रताओं की व्यवस्था न होगी तब उन्नति का स्वप्न निर्मूल है। क्योंकि अपनी जीविका का साधन निकालने, पढ़ने-लिखने, आने-जाने, रहन-सहन, भाषण, संगठन, निर्माण आदि कार्यों में स्वतन्त्र नहीं है, तो उसकी राजनीतिक स्वतंत्रता का महत्व कम है। इन सम्पूर्ण स्वतन्त्रताओं की जड़ उसकी आर्थिक व्यवस्था है जिसके सहारे वह कार्य करने में समर्थ होता है। एक भूखा मनुष्य आधुनिक उन्नतिशील

साधनों तथा आश्चर्य-जनक वायुयान तक का सेवन नहीं करना चाहता। भूख की शान्ति के पश्चात् वह इनका उपभोग कर सकता है। सुव्यवस्थित समाज में जहाँ वैज्ञानिक अनुसन्धान, आवागमन के साधन, उच्च शिक्षा, अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्ध आदि बड़ी-बड़ी बातों की आवश्यकता है वहाँ स्वावलम्बन, आध्यात्मिक जीवन, अहिंसा-प्रवृत्ति, सेवा की भावना, निष्कपट भाव आदि बातों की भी आवश्यकता है। छल-कपट द्वारा एक स्वतन्त्र राष्ट्र अन्य पड़ोसी राष्ट्रों का शोषण कर समृद्धशाली हो, यह उसकी वास्तविक उन्नति का स्थायी रूप नहीं है। समय आने पर ऐसे राष्ट्र निन्दा और अपमान की मूर्ति समझे जाते हैं। सभ्य-समाज उन्हें घृणा की दृष्टि से देखता है। वर्तमान युग में इसी प्रकार के राष्ट्रों को प्रमुख गिना जाता है। यही कारण है कि जिस मात्रा में उनकी उन्नति अधिक होती है उससे अधिक संसार की सुख-शान्ति में बाधा पड़ती है। वह उन्नति किस काम की है जिसमें व्यक्ति का जीवन सुरक्षित न हो। विपुल सम्पत्ति के रहते हुए मनुष्य साधारण वस्तुओं के लिए तरसता रहे—ऐसी उन्नति का क्या मूल्य है। तात्पर्य यह है कि वर्तमान सामाजिक जीवन में एक विश्व-व्यापी रोग का संचार हुआ है जिसका प्रत्येक राष्ट्र शिकार है। वह कैसे दूर किया जाय और इसके स्थान पर किस प्रकार का समाज संगठित किया जाय—यह वर्तमान जीवन की सबसे बड़ी समस्या है।

जटिल समस्याओं को सुलझाने के लिए ही महापुरुषों का जन्म होता है। महात्मा गाँधी को सबसे महान् पुरुष इसलिये स्वीकार किया कि उन्होंने एक 'सर्वोदय समाज' की कल्पना की, जिसमें प्रत्येक व्यक्ति अपने श्रम का पूर्ण उपभोग करे और श्रम-निर्धारण में उसी की इच्छा अंतिम निर्णायक हो। किसी मिल या कार्यालय का बड़ा से बड़ा अधिकारी कितना भी अधिकार पाये उसकी आत्मा दासवृत्ति से संकुचित है। वह विशाल और सुसज्जित भवन में निवास करता है, कितने ही कर्मचारी उसकी सेवा में संलग्न रहते हैं, सुख के सम्पूर्ण साधन उसे उपलब्ध हैं, दूसरों की दृष्टि में उसका जीवन स्वर्ग-सुख का रूपान्तर है—फिर भी वह अपने मालिक का एक दास है; उसकी प्रवृत्तियों को स्वतन्त्र रूप से विकसित होने का साधन नहीं है; वह कितने ही अवसरों पर अपनी स्वतन्त्र इच्छा के विरुद्ध कार्य करने के लिए बाध्य होता है। यह देखा गया है कि उच्च न्यायालय के न्यायाधीश कुछ अपराधियों के विषय में निर्णय देते समय लिखते हैं, "यद्यपि अपराधी निर्दोष है, परन्तु वकीलों ने उचित रीति से इसका समर्थन नहीं किया और कोई कागजी प्रमाण इसके निरपराधी होने का उपलब्ध नहीं है, ऐसी दशा में हम इसे इतने वर्षों का कारावास दे रहे हैं।" जब इतना बड़ा अधिकारी अपनेको स्वतन्त्र नहीं कहता तो साधारण कर्मचारियों की बात ही क्या है। आधुनिक युग में सेवावृत्ति का रूप विकृत है। आज पैसे लेकर सेवा करने की भावना इतनी अधिक है कि राष्ट्र के बहुसंख्यक प्राणी नौकरी को स्वतन्त्र जीवन से बढ़-

कर समझते हैं। वे आन्तरिक विकास पर उतना ध्यान नहीं देते जितना बाह्य आकर्षण की सामग्रियों पर। पद-लोलुपता, अधिकार चेष्टा, कुवासना, संघर्ष आदि बुराइयों की वृद्धि का कारण यही उल्टी सेवावृत्ति है। महात्मा गाँधी ने इस प्रवृत्ति को बदलने का प्रयत्न किया और एक 'सर्वोदय समाज' की कल्पना की जिसमें दासवृत्ति न होकर स्वावलम्बन का ही भाव हो। कष्ट उठाकर भी मनुष्य अपनी जीवन-सरणी अपने आप निकाले। ऐसी स्थिति में उसे जो सुविधा और सुख प्राप्त होगा वह ठोस, व्यापक और आत्मप्रिय होगा। उसकी मानसिक प्रवृत्तियाँ सही मार्ग पर तभी अग्रसर होंगी जब वह अपने जीवन की सम्पूर्ण आवश्यकता अपने श्रम के अन्दर समेट लेगा।

जिस 'सर्वोदय समाज' की कल्पना की गई है उसका आधार आध्यात्मिक विकास है। वर्तमान युग भौतिकवाद का युग है। मनुष्य धन के पीछे इतना उन्मत्त है कि उसके लिये अनेक प्रकार के दूषित कर्म करने में उसे कोई हिचक नहीं होती। इस अमानुषिक व्यवहार से हमारा सम्पूर्ण समाज इतना दूषित और अव्यवस्थित है कि इसमें वास्तविक सुख और शान्ति का कोई मार्ग दिखाई नहीं पड़ता। हमारी आध्यात्मिक प्रवृत्तियाँ बाह्य आडम्बर एवं कृत्रिम कार्यों के कारण क्रमशः विलीन होती जाती हैं। ऐसे वातावरण में पूर्ण मानवता की कल्पना सर्वथा दुर्लभ है। 'सर्वोदय समाज' इन त्रुटियों से परे है। इसके अनुसार समाज की सम्पूर्ण रूपरेखा उस आधार पर अवलम्बित है जिसमें मनुष्य स्वतन्त्र-रूपेण अपने कार्य का सम्पादन करेगा। उसकी आकांक्षायें आन्तरिक विकास की ओर होंगी। वह अपने सुख का आधार अपने ही श्रम को बनायेगा।

समाज में धर्म, व्यवसाय, संगठन तथा सेवा-कार्य—इन्हीं के आधार पर उन्नति की कल्पना की जाती है। सभ्यता की उन्नति-अवनति का मापदण्ड भी यही है। सर्वोदय समाज में इन चारों की क्या स्थिति होगी—इसका संक्षिप्त वर्णन आवश्यक है। वर्तमान विज्ञान के युग में धर्म एक गौण विषय है। हमारा देश प्राचीन काल से धर्म-परायणता में अग्रणी था; इसका आश्रय लेकर हमारा प्राचीन दर्शन देश-देशान्तर में पूर्ण ख्याति प्राप्त कर चुका है। कहा जाता है कि हमारे देशवासी सम्पूर्ण त्याग कर सकते हैं, परन्तु अपने धर्म पर आघात नहीं सहन कर सकते। परन्तु आज यह प्रवृत्ति बहुत कुछ बदल गई है। धार्मिक संस्थायें समाज में उस दृष्टि से नहीं देखी जातीं जैसे हमारे पूर्वज उन्हें देखते थे। स्थान-स्थान पर बने हुए मठ और मन्दिर निर्जन रूप में पड़े हुए हैं। उनकी साधारण देख-रेख का भी कोई प्रबन्ध नहीं है। समाज उनकी ओर से उदासीन है। अपनी प्राचीन सभ्यता के गौरव गान में इन्हीं का सहारा लेते हुए हम भी इन्हें उपेक्षा की दृष्टि से देखते हैं। इस विरोधाभास का कारण कुछ तो इनकी आन्तरिक दुर्बलतायें हैं और कुछ हमारे बदले हुए मनोभाव हैं। महात्मा गाँधी ने भारतीय समाज की इस दुर्बलता को दूर करने का

यही साधन निकाला कि आज जातीय धर्म के स्थान पर मानव धर्म की आवश्यकता है, जिसका कुछ आशय निम्नलिखित पद्य से स्पष्ट होता है :—

"जात आदमी, प्रेम धर्म है, हिन्दुस्तानी बोली"

भारतीय समाज अपने को जिस धार्मिक सूत्र में बँधा हुआ समझता है वह प्रेम का सूत्र है। उसमें किसी सम्प्रदाय या देशी-विदेशी का भेदभाव नहीं है। मनुष्य होने के नाते हम सब को उस दृष्टि से देखें जिससे सब का कल्याण हो। धर्म व्यक्तिगत विश्वास की वस्तु है। जातीय रूढ़ियां को विजातीय लोगों पर लादने के लिये धर्म की दुहाई देना समाज में कटुता फैलाना है। हमारा हृदय इतना विशाल हो कि हम अन्य धर्मों को आदर की दृष्टि से देखें। भारतीय सभ्यता के इतिहास में मानव धर्म के उद्धरण अनेक स्थलों पर पाये जाते हैं।

व्यवसाय की व्यवस्था सामाजिक निर्माण में अनिवार्य है। हमारे विचार कितने भी उन्नत क्यों न हों, यदि हमारा व्यवसाय ऊँचा और शुद्ध नहीं है तो हमारी क्रियायें विचारों के विरुद्ध होंगी। प्रत्येक मनुष्य अपनी इच्छानुसार कार्य करे—यह व्यवस्था सब से ऊँची और दुर्लभ है। किसी दूसरे की इच्छानुसार कार्य करते हुए हमें जितने भी सुख के साधन उपलब्ध होते हैं, उनसे हमारे आध्यात्मिक विकास में कोई सहायता नहीं मिलती। इस मापदण्ड से एक साधारण किसान का जीवन फैक्ट्री के किसी बड़े मैनेजर से कहीं ऊँचा है। एक का व्यवसाय स्वनिर्मित है और दूसरे का परावलम्बी। सर्वोदय समाज में प्रत्येक व्यक्ति और कुटुम्ब स्वावलम्बी जीवन व्यतीत करेगा। आवश्यकता की सभी सामग्री वह स्वयं उपार्जन करेगा। दूसरों के आश्रित रह कर सुख-भोग की कामना उसके स्वभाव के विरुद्ध होगी। अपने स्थान पर रहकर, कुटुम्बी जनों के साथ वह ऐसे व्यवसाय में संलग्न होगा जो उसकी आवश्यकताओं की पूर्ति में साधक होंगे। दूसरों की सुन्दर आकर्षक वस्तुओं के स्थान पर वह स्वनिर्मित भद्दी तथा मोटी वस्तुओं के प्रयोग को उत्तम समझेगा। देश-देशान्तरों में व्यवसाय के लिये भ्रमण करने की लालसा उसकी इच्छा के विरुद्ध होगी। उसकी उत्पादन शक्ति का ध्येय पूर्ति होगा—शोषण नहीं।

प्रत्येक समाज नाना प्रकार के संगठन का समूह होता है। समुदाय के योग को ही समाज कहते हैं। ये समुदाय विभिन्न उद्देश्यों की पूर्ति के लिये बनाये जाते हैं, और पूर्ति हो जाने के पश्चात् उनकी आवश्यकता जाती रहती है। इसीलिये समाज में अनेक समुदाय उत्पन्न और नष्ट होते रहते हैं। इन्हीं समुदायों से समाज की उन्नति-अवनति का पता चलता है। जब देश में पुस्तकालय, स्कूल, स्वास्थ्यगृह, कलानिकेतन, अन्वेषण-गृह आदि बढ़ते हैं तो इससे समाज उन्नति के पथ पर अग्रसर होता है। इसके विपरीत राजनीतिक दलबन्दी, छल-छद्म की वृद्धि, व्यावसायिक होड़ तथा अन्य शोषक समुदाय समाज को अवनति के गर्त में गिराते हैं।

हमारे समुदाय शान्ति और सभ्यता के विकास के लिये बनने चाहिये। अधिकार चेष्टा के स्थान पर कर्तव्यपरायणता का भाव संगठन को आगे बढ़ाता है दुष्ट और आततायी जिस ध्येय से संगठित होते हैं वह समाज के लिये वर्जित है। सेवा, त्याग, विचारों की वृद्धि—इनके आधार पर संगठन बनाना सर्वोदय समाज की कल्पना है।

सर्वोदय समाज का चौथा पाया सेवा-कार्य है। आज सेवा के नाम पर स्वार्थ-पूर्ति का बोलबाला है। नाम और यश के लिए सेवा की दुहाई दी जाती है। इसी-लिये ढोंगी सेवक समाज में अशान्ति का प्रचार करते हैं। जिसे सेवा करनी है उसे कलह और ईर्ष्या की क्या आवश्यकता है। सेवा कठिन कार्य है। इसमें जिस त्याग और कष्ट सहन की आवश्यकता है वह वर्तमान समाज में इने-गिने लोगों में पाई जाती है। तुलसीदास जी लिखते हैं :—

आगम निगम प्रसिद्ध पुराना।
सेवा धरम कठिन जग जाना॥

सेवा किस भावना से करनी चाहिये—इसकी व्याख्या गीता में विस्तृत रूप से की गई है। जब हम अपने स्वार्थ को भूल कर दूसरों की आवश्यकता का अनुभव करते हैं तो हमारे कार्य का भाव बदल जाता है। दूसरों की कठिनाइयाँ और असु-विधायें कैसे दूर हों—इस समस्या को सुलझाने में हम तत्पर होते हैं। शत्रुता और कलह का भाव समाज से दूर हो जाता है, सब में एक दूसरे के प्रति प्रेम और सद्भाव की वृद्धि होती है। अर्थात् सेवा से प्रेम की वृद्धि और कटुता का विनाश होता है। कार्य-सम्पादन में मनुष्य अपनी त्रुटियों का निवारण करता है। दूसरों को दोषी ठहराने की भावना नहीं रखता। सेवा की आड़ में किसी गुप्त स्वार्थ की सिद्धि नहीं चाहता। इसी सेवा-भाव से प्रेरित होकर महात्मा गाँधी ने भारतीय स्वतन्त्रता के संघर्ष में अहिंसा और शान्ति के साथ एक ऐसे संगठन का निर्माण किया जिसके सदस्य हर प्रकार के कष्ट सहन करते रहे। उन्हीं की त्याग-भावना का परिणाम है जो देश को स्वतन्त्रता की प्राप्ति हुई। परन्तु आज अनेक स्वार्थी व्यक्ति उस संगठन के सदस्य होने का दावा करते हैं, जो उनकी पद-लोलुपता और बक-वृत्ति का ज्वलन्त उदाहरण है। यदि महात्मा गाँधी आज जीवित होते तो सर्वोदय समाज से सेवा की भावना अपने वास्तविक मार्ग से विचलित न होती। उनके अनुयायी कहाँ तक उनके पद-चिह्नों का अनुसरण करेंगे—यह भविष्य का विषय है।

९८।

———

## U. P. BOARD

# INTERMEDIATE EXAMINATION

## Civics Theory Paper

### १९४८

१—नागरिक-शास्त्र का विषय और विस्तार वर्णन कीजिए।

२—"कुटुम्ब और सम्पत्ति—इन दो संस्थाओं पर सभ्य समाज की नींव आधारित है।" इसकी व्याख्या कीजिए।

३—राज्य की परिभाषा कीजिए। राज्य और सरकार में क्या भेद है ?

४—नागरिक का प्रधान कर्तव्य क्या है ?

५—"जो सरकार सबसे कम नियन्त्रण रखती है वह सबसे अच्छी है" इस कथन की पुष्टि कीजिए।

६—लोकमत से क्या तात्पर्य है ? वर्तमान समय में लोकमत के निर्माण के लिए कौन-कौन से साधन हैं ?

७—अल्पमत के प्रतिनिधित्व से क्या तात्पर्य है ? भारत में सम्मिलित निर्वाचन को आप क्यों पसन्द करते हैं ?

८—सरकार का वर्गीकरण कैसे किया गया है ? एकात्मक और संघात्मक सरकार की तुलना कीजिए।

९—वे कौन-कौन से नागरिक आदर्श हैं जिनका भारतीय नागरिक को ध्यान रखना चाहिये। उनकी पूर्ति कैसे हो सकती है ?

१०—निम्नलिखित विषयों में किन्हीं तीन पर टिप्पणी लिखिए :—

( अ ) स्वतन्त्र निर्णय का सिद्धान्त।

( ब ) कानून का राज्य।

( स ) स्वायत्त-शासन।

( द ) भाषण की स्वतन्त्रता।

( य ) राष्ट्रीयता।

( र ) लिखित मत।

( ल ) पुनर्निर्वाचन।

## १९४९

१—नागरिक शास्त्र के अध्ययन की क्या महत्ता है ? उसका इतिहास और अर्थशास्त्र से क्या सम्बन्ध है ?

२—"समाज साहचर्य से बना है" इस वाक्य पर स्पष्ट रूप से प्रकाश डालिए। इन साहचर्यों के नागरिक भावों का वर्णन कीजिए।

३—"अधिकारों" को समझाइए। लोकतन्त्र राज्य में नागरिक के प्रधान अधिकार बतलाइए।

४—किन गुणों के कारण आप किसी क्रिकेट टीम के कप्तान को अथवा म्यूनिसिपल बोर्ड ( पौर सभा ) के सभापति को चुनेंगे ?

५—आपकी सम्मति में राज्यकार्य का समुचित क्षेत्र क्या है ?

६—"राजनैतिक दल" की परिभाषा करिए। नागरिकों की शिक्षा में उसका क्या भाग है ?

७—आधुनिक लोकतन्त्र राज्य में धारासभा के क्या कर्त्तव्य हैं ?

८—संघात्मक राज्य के प्रधान लक्षण क्या हैं ? उसके गुण और अवगुण बताइए।

९—स्थानीय स्वराज्य की आवश्यकता और उपयोगिता बताइए।

१०—निम्नलिखित में से किन्हीं तीन पर छोटी टिप्पणियाँ लिखिए :—

( अ ) सार्वभौमता।

( आ ) द्वितीय धारा सभाएँ।

( इ ) वयस्क ( प्रौढ़ ) निर्वाचन।

( ई ) प्रतिनिधियों के चुनाव।

( उ ) स्वाधीन न्यायाध्यक्ष श्रेणी।

( ऊ ) विदेशी।

## १९५०

१—"नागरिक शास्त्र सामाजिक दिग्दर्शन ( माप ) का सामाजिक सेवा में प्रयोग है" इस कथन के सत्य की व्याख्या करके समझाइये।

२—सामाजिक संस्थाओं के आप क्या और कैसे भेद करेंगे ? उदाहरण दीजिये।

३—राज्य शिक्षा क्यों दे और जनता के स्वास्थ्य की क्यों रक्षा और उन्नति करे ? क्या आपके विचार में राज्य को विज्ञान, साहित्य, ललित कलाओं आदि को बढ़ावा देना चाहिये ?

४—नागरिक के प्रधान कर्त्तव्य क्या हैं ? इनकी परिपूर्ति पर राज्य कहाँ तक जोर दे सकता है ?

५—"न्याय स्वतन्त्रता का सहचर है।" इस कथन की व्याख्या कीजिए। राजनैतिक और नागरिक स्वतन्त्रता में विश्लेषण कीजिए।

६—"एक ही पुरुष के हाथों में व्यवस्थापक, कार्यकारिणी और न्यायालय संबंधी शक्तियों का एकीकरण निरंकुश शासन की पूरी पूरी परिभाषा है" क्या इस सम्मति से आप सहमत हैं ?

७—मताधिकार पाने के लिये क्या लक्षण होने चाहिये ? क्या आपकी सम्मति में किसी अज्ञ और निरक्षर मनुष्य को चुनाव का अधिकार मिलना चाहिये ? अपने उत्तर के कारण लिखिये।

८—राजनैतिक दलों से शासन प्रणाली के गुण और दोष दिखलाइये।

९—यदि आप किसी दिन किसी नगर की स्थानिक स्वराज्य सभा के सभासद चुन लिये गये तो आप किन सुधारों की सूचना देना चाहेंगे ?

१०—स्वाधीन सृजनशील चैतन्य नागरिकता का आपके अनुसार क्या आदर्श है ?

११—निम्नलिखित किन्हीं तीन पर संक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखिए :—
(अ) व्यक्तिवाद, (आ) अन्तरंग सभा द्वारा शासन, (इ) सार्वजनिक सम्मति, (ई) लचीला विधान, (उ) साम्यवाद, (ऊ) केंद्रीभूत राज्य।

## १९५१

१—नागरिक शास्त्र का अर्थ बतलाइये और उसका क्षेत्र समझाइये।

२—"नागरिक गुणों का प्रारम्भिक शिक्षालय अपना घर है" इस कथन को उदाहरणों सहित समझाइए।

३—देश को नागरिकों के चैतन्यशील समूह से क्या लाभ है ? शासन की कार्यवाहियों पर उनका क्या प्रभाव पड़ता है ?

४—'राज्य' क्या है ? उसके आवश्यक तत्व क्या होते हैं ? दूसरी संस्थाओं में और उसमें क्या भेद है ?

५—किन तत्वों से राज्य के कर्त्तव्य निर्धारित होने चाहिये ? क्या राज्य मनुष्यों को सच्चा, शिक्षित और संयत बना सकता है ?

६—सरकार हमारी स्वतन्त्रता की किस प्रकार रक्षा करती है ? यदि सरकारी स्वतन्त्रता न हो तो क्या कुछ सच्ची स्वतन्त्रता हो सकती है ?

७—एकात्मक शासन प्रणाली का क्या अर्थ है ? संघ शासन प्रणाली से यह किस प्रकार भिन्न है ?

८—'अशिक्षित लोकसत्ता निकृष्ट प्रकार की शासन संस्था है' इस कथन की विवेचना कीजिये।

९—सार्वजनिक सम्पत्ति क्या है ? किन प्रधान साधनों से वह आजकल संगठित होती है ?

१०—स्वाधीन भारत के नागरिक आदर्श क्या होने चाहिये ?

११—निम्नलिखित में से किन्हीं तीन पर छोटी टिप्पणियाँ लिखिये :—
( अ ) समानता; ( आ ) विश्वनागरिकता; ( इ ) राजा द्वारा शासन; ( ई ) अचल संविधान; ( उ ) वयस्क ( प्रौढ़ ) मताधिकार; ( ऊ ) नागरिक के सार्वजनिक कर्त्तव्य।

## १९५२

१—"नागरिक शास्त्र कला (art) और विज्ञान (science) दोनों है।" इस कथन का विवेचन ( discuss ) कीजिये और यह समझाइये कि इस शास्त्र के अध्ययन से क्या लाभ होता है।

२—मनुष्य संघ ( associations ) क्यों बना लेते हैं ? आप जिन संघों से परिचित हों उनका वर्गीकरण कीजिये।

३—नागरिक को राज्य की आज्ञाओं का पालन क्यों करना चाहिये ? क्या किसी दशा में किसी आज्ञा का पालन न करना न्यायसंगत है ?

४—"समानता" शब्द को समझाइये और सामाजिक, राजनीतिक और आर्थिक क्षेत्रों में उसके उपयोग की जाँच कीजिये।

५—लोकतंत्र ( Democracy ) से आप क्या समझते हैं ? उसकी सफलता के लिये किन दशाओं की आवश्यकता है ?

६—वर्तमान राज्य में न्याय-विभाग ( Judiciary ) का महत्व समझाइये। न्यायाधीश के लिये आप किन योग्यताओं ( qualifications ) की आवश्यकता समझते हैं ?

७—"अल्पसंख्यक वर्ग का प्रतिनिधित्व" का क्या अर्थ है ? उसको प्राप्त करने के लिये किन तरीकों का उपयोग किया जाता है ?

८—धर्म का नागरिक जीवन पर क्या प्रभाव पड़ता है ? भारतीय दशाओं को विशेष रूप से ध्यान में रखकर इस विषय पर विवेचन कीजिये।

९—विद्यार्थियों में, अनुशासनहीनता ( indiscipline ) बढ़ने का क्या कारण है ? उसे दूर करने के उपाय बताइये।

१०—राजनीतिक दल किसे कहते हैं ? उसके द्वारा ( क ) जनमत बनाने में और (ख) सरकारी कार्यों को चलाने में किस प्रकार सहायता मिलती है ?

११—निम्नलिखित विषयों में से किन्हीं तीन पर संक्षिप्त टिप्पणी लिखिये :—

( क ) मंत्रिमंडल सरकार।
( ख ) समाचारपत्रों की स्वतंत्रता।
( ग ) जनमत।
( घ ) तानाशाही ( Dictatorship )।
( ङ ) वैतिक शिक्षा।
( च ) विश्व सरकार।

## अन्य आवश्यक प्रश्न

१—नागरिक शास्त्र की व्याख्या कीजिये और इतिहास, अर्थशास्त्र तथा आचार शास्त्र से इसका सम्बन्ध वर्णन कीजिये।

२—"कुटुम्ब सामाजिक गुणों की प्रारम्भिक पाठशाला है" उदाहरण देकर इस कथन की पुष्टि कीजिए।

३—यदि भविष्य के नागरिक अपने को दृढ़ करना चाहते हैं तो उन्हें चार बातों का ध्यान रखना होगा—शारीरिक व्यायाम, हस्तकला, शिल्प-कला और संगीत। इन विषयों का मनुष्य के विकास पर कैसे प्रभाव पड़ता है ?

४—राज्य की उत्पत्ति कैसे हुई ? हमें उसकी आज्ञाओं का पालन क्यों करना चाहिये ?

५—प्रभुता से क्या तात्पर्य है ? नागरिक के अधिकारों में वह कहाँ तक हस्तक्षेप करती है ?

६—एकात्मक और संघात्मक शासन-विधान की विशेषताओं का वर्णन कीजिए। संघ-शासन किन देशों के लिए उपयुक्त माना गया है।

७—स्वायत्त-शासन के समर्थन में आपके क्या प्रमाण हैं ? प्रजातन्त्र में यह क्यों आवश्यक ठहराया गया है ?

८—"नागरिकता अनुशासन को व्यवस्थित रूप देने का नाम है" उदाहरण देकर समझाइये।

९—राज्य में सामाजिक व्यवस्था का क्या महत्व है ? भारत में इसकी वृद्धि कैसे की जा सकती है ?

१०—सामाजिक जीवन में कुटुम्ब का क्या स्थान है ? एक उन्नतिशील पारिवारिक जीवन के लिए किन-किन बातों की आवश्यकता है ?

११—भाषण और प्रेस की स्वतन्त्रता किन कारणों से आवश्यक है ? किन अवस्थाओं में सरकार को इन पर नियन्त्रण रखना चाहिये ?

१२—वर्तमान राज्यों का क्या कर्तव्य है ? क्या इन कर्तव्यों की कोई सीमा है ?

१३—प्रजातन्त्र के मुख्य तत्व क्या हैं ? इसकी सफलता के लिए किन-किन बातों की आवश्यकता है ?

१४—पार्लियामेंट्री और प्रेसीडेंसियल सरकार में क्या भेद है ? इनकी अच्छाइयों और बुराइयों का वर्णन कीजिये ।

१५—"कुटुम्ब समाज का अंग है, व्यक्ति नहीं" इसकी पुष्टि कीजिए ।

१६—राज्य के प्रति नागरिक के कौन-कौन से कर्तव्य हैं ? उनके बदले में उसे क्या-क्या अधिकार प्राप्त हैं ?

१७—राज्य तथा अन्य समुदायों में क्या अन्तर है ?

१८—भारत में एकात्मक सरकार उपयुक्त होगी या संघात्मक ? उदाहरण देकर समझाइये ।

१९—प्रजातन्त्र राज्य की विशेषतायें क्या हैं ?

२०—प्रेस की स्वतन्त्रता क्यों आवश्यक है ? इसके दुरुपयोग को रोकने का क्या साधन है ?

२१—प्रजातन्त्र किसे कहते हैं ? किन अवस्थाओं में यह सफल हो सकता है ?

२२—राज्य की कौन-कौन सी विशेषतायें हैं ? क्या राष्ट्रीयता इसका एक संतोषजनक आधार है ?

२३—राज्य को व्यक्ति के कार्यों में क्यों हस्तक्षेप करना चाहिये ? यह किस सीमा तक होना चाहिए ?

२४—शरणार्थियों की कौन-कौन सी समस्यायें हैं ? उन्हें कैसे हल किया जा सकता है ?

२५—वर्तमान स्थिति में सरकार को दृढ़ बनाना भारतवासियों के लिये क्योंकर आवश्यक है ?

---

है। दो से अधिक दलबन्दियाँ बाल की खाल निकालने के अतिरिक्त और कुछ नहीं करतीं। व्यर्थ की दलबन्दियों से देश को लाभ के बदले हानि होती है। छोटी-छोटी बातों पर वादविवाद की झड़ी लग जाती है और सरकार को काम करने में कठिनाई होती है। उसके अच्छे-से-अच्छे कामों की आलोचना की जाती है। विपक्षी दल का यह हौसला होता है कि वह सरकार की किसी भी बात को चुपचाप नहीं मान सकता। स्वयं महात्मा गाँधी का कहना है कि "काँग्रेस की टीका-टिप्पणी करना एक फैशन हो गया है।"* आधुनिक काल में दलबन्दियों की इतनी भरमार है कि कोई भी मुल्क इससे वंचित नहीं है। इस आधार पर यह कह सकते हैं कि तानाशाही (Dictatorship) इन्हीं को रोकने का एक उपाय है। तानाशाह अपने देश में एक राजनैतिक दल के अतिरिक्त किसी और को रहने की आज्ञा नहीं देता। इसके विपरीत प्रजातन्त्र राज्य इनकी वृद्धि का अधिक-से-अधिक अवसर देते हैं। पाश्चात्य देशों के कुछ प्रजातन्त्र राज्यों में ६, ७ दल तक पाये जाते हैं। इनके अलग अलग उद्देश्य और नियम हैं।

ऊपर कहा गया है कि अधिक-से-अधिक चार राजनैतिक दल होने चाहिये। एक तो वह जो पूरा रूढ़िवादी हो और तरह-तरह की तब्दीलों का पक्षपाती न हो। दूसरा वह जो रूढ़ियों को तोड़कर आगे बढ़ना चाहता हो। तीसरा वह जो इन दोनों के बीच में हो। कुछ बातों में रूढ़िवादियों का समर्थन करे और कुछ में अग्रगामी दल वालों का। इनके अतिरिक्त एक चौथा दल भी हो सकता है जो इन तीनों में किसी से भी सहमत नहीं रह सकता। कभी एक का साथ देगा और कभी दूसरे का। उसका उद्देश्य यह होगा कि प्रत्येक दल की अनुचित कार्रवाइयों को रोके। संघ राज्यों में दलबन्दियों का स्वरूप कुछ और होता है। वहाँ प्रायः दो दल हुआ करते हैं। एक केन्द्रीय शासन को अधिक मजबूत बनाना चाहता है। उसका उद्देश्य यह है कि सम्पूर्ण प्रभुता केन्द्रीय शासन के अन्तर्गत हो। दूसरा दल इसका विरोधी और प्रान्तीयता का पक्षपाती होता है। केन्द्रीय सरकार को वह आवश्यकता से अधिक शक्तिशाली नहीं बनाना चाहता। शक्ति के वितरण में उसका पूरा विश्वास होता है। इस प्रकार हम देखते हैं कि दलबन्दियों का अन्त नहीं।

**दलबन्दी से लाभ और हानि**

प्रजातन्त्र की सफलता के लिये दलबन्दी आवश्यक है। कहा जाता है कि इसके बिना प्रजातन्त्र का अन्त हो जायगा। यह देखना है कि इन दलबन्दियों से क्या लाभ और हानि है। वर्तमान राज्यों की सीमा काफी बड़ी है। हर आदमी एक दूसरे को नहीं जान सकता। लेकिन दलबन्दियों के कारण वह काफी लोगों के सहयोग में आ जाता है। और संगठनों से कोई अपने को अलग भले ही रक्खे लेकिन सरकारी

* It has become a fashion of the day to criticise the congress.

संगठन इतना आवश्यक है कि विवश होकर सबको इसमें आना पड़ता है। राज्य के संगठन और उसके कार्यों का प्रभाव प्रत्येक व्यक्ति पर पड़ता है। विभिन्न दलबन्दियाँ इस राजनैतिक संगठन को शिक्षा देती हैं। वे अधिक से-अधिक व्यक्तियों को इस बात के लिये तैयार करती हैं कि वे सरकार के सामने अपनी जरूरतें रक्खें। दलबन्दियों से सरकार के कार्यों की टीका-टिप्पणी होती है। इसलिये वह डरती रहती है कि कोई सरकारी कर्मचारी ऐसा काम न करे, जो प्रजा के हित के विरुद्ध हो। वर्तमान राजनैतिक आवश्यकताओं को विभिन्न दल आम जनता को समझाने की कोशिश करते हैं। बहुत से व्यक्ति, जिन्हें राजनैतिक विषयों के अध्ययन का अवसर नहीं मिलता, विभिन्न दलों के सहयोग से अपने देश की सारी बातें जानते रहते हैं। पार्टियाँ स्वतन्त्र विचारों की प्रतीक हैं। उनके कार्यों से देश में जीवन का संचार होता है और राजनैतिक विषयों में चहल-पहल रहती है। व्यक्ति का राजनैतिक व्यक्तित्व अपने दल में विकसित होता है देश के प्रमुख राजनीतिज्ञों को विभिन्न दल पहचानते हैं और उन्हें अपना नेता बनाकर देश की भलाई करने का अवसर देते हैं। दलबन्दियाँ और नेतृत्व दोनों में घनिष्ठ सम्बंध है। राजनैतिक दल हर नागरिक को इस बात की शिक्षा देते हैं कि वह अपने राजनैतिक अधिकारों का अधिक-से-अधिक उपयोग कैसे करे। वे नागरिक की शक्ति को बढ़ाकर रचनात्मक कार्य-क्रम द्वारा इस शक्ति का उपयोग करते हैं।

जहाँ दलबन्दियों से इतने लाभ हैं, वहाँ कुछ हानियाँ भी हैं। इनसे हम यह न समझ बैठें कि सभी दल राजनैतिक सिद्धान्तों पर बनाये हैं। कितने तो व्यक्तिगत वैमनस्य के कारण संगठित कर लिये जाते हैं। एक पार्टी दूसरी पार्टी के अच्छे-से-अच्छे कामों को बुरा ठहराने के लिये तैयार रहती है। प्रत्येक दल अपने कार्य-क्रम की इतनी डींग मारता है कि जनता को यह पता लगाना कठिन हो जाता है कि इनमें से किसे अच्छा और किसे बुरा कहें। अमेरिका में पार्टीबन्दी का रोग इतना भयंकर है कि योग्य-से-योग्य व्यक्ति सरकारी नौकरियों से निकाल बाहर कर दिये जाते हैं, और उनकी जगह निकम्मे आदमी भरती कर लिये जाते हैं। ये दलबन्दियाँ कभी-कभी इतनी विकट हो जाती हैं कि खून खराबी तक की नौबत आ जाती है। उद्देश्य को भुलाकर लोग गन्दे झगड़ों में पड़ जाया करते हैं। दल की शक्ति जब अधिक बढ़ जाती है तो योग्य-से योग्य व्यक्ति को भीगी बिल्ली की तरह उसमें काम करना पड़ता है। एक दल का सदस्य अपने सहकारी सदस्यों की गन्दी-से-गन्दी बातों का समर्थन करता है। सभी दल अपने उद्देश्य की पूर्ति के लिये जनता में गलत बातों का प्रचार करते हैं। पार्टी में हाँ में हाँ मिलाने की प्रथा इतनी अधिक होती है कि अच्छे-से-अच्छे व्यक्तियों को अपने स्वतन्त्र विचारों को स्पष्ट करने का अवसर नहीं मिलता। उन्हें पार्टी के इशारे पर चलना पड़ता है। राजनैतिक दल गलत बातों को सही साबित करने के लिये इसलिये तैयार रहते हैं कि उनका नाम और यश हो। दलबन्दी में

सबसे बड़ा दुर्गुण यह है कि पार्टी का सदस्य अपने दल के सामने देशभक्ति को कोई चीज नहीं समझता।

**दलबन्दी और प्रजातन्त्र**

प्रजातन्त्र के अन्दर जनता को पूरी स्वतन्त्रता है कि वह निर्भयतापूर्वक अपने विचारों को स्पष्ट करे। प्रेस को स्वतन्त्रता रहती है कि वह सभी प्रकार के विचारों को स्थान दे। जनता जब चाहे सभायें कर सकती है और उसमें कोई भी उचित प्रस्ताव पास कर सकती है। हर व्याख्यानदाता को अपनी राय प्रकट करने का अधिकार है। लेखक स्वतन्त्रता-पूर्वक अपने विचार व्यक्त कर सकते हैं। सरकार के बुरे कामों की कोई भी आलोचना कर सकता है। सभी कामों में जनता की राय ली जाती है। किसी-किसी देश में यह प्रजातन्त्र उस सीमा तक पहुँच गया है कि जनता के बहुमत के बिना कोई कार्य नहीं किया जाता। स्विटजरलैंड इसका जीता जागता उदाहरण है। वहाँ कानून बनने के बाद भी प्रजा की राय उस पर ली जाती है। प्रजातन्त्र नागरिक को पूर्ण स्वतन्त्रता देने का पक्षपाती है। यदि हम ध्यान से देखें तो पता चलेगा कि इसके सभी सिद्धान्त दलबन्दी में पाये जाते हैं। जिस स्वतन्त्रता को प्रजातन्त्र एक-एक व्यक्ति को देना चाहता है, उसी का संगठित रूप दल कहलाता है। इसके कार्यक्रम उस मार्ग पर बनाये जाते हैं जिस पर व्यक्ति को चलना चाहिये। पार्टियाँ प्रजातन्त्र के अन्दर इस बात का प्रमाण हैं कि नागरिक को किस हद तक स्वतन्त्रता दी गई है। पार्टियों के धुआँधार प्रचार से प्रजातन्त्र की पुष्टि होती है। उसे इस बात का भय होता है कि कहीं व्यक्ति अपनी स्वतन्त्रता का अनुचित लाभ न उठाये। इतने पर भी दलबन्दी रोकी नहीं जाती। जब तक सरकार इस बात का प्रमाण न दे कि अमुक दल नागरिक स्वतन्त्रता में बाधक है तब तक वह उसे रोक नहीं सकती। यदि प्रजातन्त्र के अन्दर नागरिक सचमुच स्वतन्त्र है तो वह सभी दलों को स्वतन्त्रता के साथ अपनी आवाज लोगों को सुनाने दे। लेखक को सच्ची स्वतन्त्रता प्राप्त है तो इसकी परीक्षा दलबन्दियों द्वारा हो सकती है। अगर किसी दल द्वारा प्रकाशित छोटी-छोटी पुस्तिकायें जब्त कर ली जाती हैं तो नागरिक स्वतन्त्रता एक झूठा बहाना है। जनता अपनी इच्छानुसार दल बनाकर अपनी आवाज को मजबूत बना सकती। एक व्यक्ति सरकार को अच्छे से अच्छे मामले में दबा नहीं सकता, लेकिन दल उसके सामने यह साबित कर सकते हैं कि या तो वह जनता की राय को सुने अथवा अपना प्रजातन्त्रवादी ढकोसला छोड़ दे। किसी राष्ट्र के अन्दर कोई राजनैतिक दल नहीं है तो इसके मानी हैं कि वहाँ सच्चे प्रजातन्त्र का अभाव है। राजनीति में अधिक भाग लेने का सबसे बड़ा साधन राजनैतिक दल है।

तानाशाही प्रजातन्त्र का विरोधी है। इसके अन्दर व्यक्ति वहीं तक स्वतन्त्र है जहाँ तक वह तानाशाह की इच्छा के अनुकूल चलता है। नागरिकों को वहाँ

**दलबन्दी और तानाशाही**

मनमाने संगठन बनाने की आज्ञा नहीं है। तानाशाही के अन्दर एक ही दल होता है। तानाशाह स्वयं इसका प्रधान होता है। वहाँ की सरकार और दल इन दोनों के उद्देश्य में किसी प्रकार का अन्तर नहीं होता। सरकार उस दल के हाथों में होती है। उसके सभी कर्मचारी उस दल के सदस्य होते हैं। उसके सदस्यों की मर्यादा देश में सबसे अधिक की जाती है। अन्य पार्टियों का चिन्ह भी बाकी नहीं रहता। शासन की व्यवस्था इस ढंग से बनाई जाती है कि इसी दल के हाथों में राज्य की बागडोर बनी रहे। यदि कोई दूसरा दल सर उठाता है तो वह निर्दयतापूर्वक दबा दिया जाता है। इटली में फासिस्ट पार्टी के अतिरिक्त कोई दूसरी पार्टी सर नहीं उठा सकती थी। जर्मनी में नाजी पार्टी का दौर-दौरा था। हिटलर स्वयं उसका प्रधान था। रूस में बोलशेविक पार्टी राज्य करती है। स्टैलिन उसका सर्वेसर्वा है। यह प्रायः देखा गया है कि स्टैलिन ने सैकड़ों आदमियों को इसी गुनाह पर तलवार के घाट उतार दिया कि वे अलग पार्टी बनाना चाहते थे। तानाशाही के अन्दर दल का सारा कार्यक्रम प्रजातन्त्रवादी देशों से भिन्न होता है। तानाशाह तलवार की शक्ति में विश्वास करता है और अपनी पार्टी को इसी रास्ते पर तैयार करता है। उसकी पार्टी अन्य देशों से लोहा लेने के लिये सदैव तैयार रहती है। तानाशाही के अन्दर राजनैतिक दल उस भरी बन्दूक की तरह है जो किसी भी समय आग लगा सकती है। प्रजातन्त्र के अन्दर पार्टियाँ अपना-अपना राग अलापती हैं लेकिन तानाशाही के अन्दर दल का एक-मात्र उद्देश्य देश की उन्नति होता है। प्रजातन्त्र के अन्दर पार्टियाँ आपस में ही लड़ती हैं लेकिन तानाशाह का दल और देशों पर अपनी दृष्टि रखता है।

**आधुनिक दलबन्दी की प्रथा**

आधुनिक युग स्वतन्त्रता का युग कहलाता है। सभी प्रजातन्त्र देशों में पार्टी मार्ग पर राजनैतिक कार्य किये जाते हैं। निर्वाचन से लेकर कानून बनाने तक सब काम राजनैतिक दल करते हैं। वे सरकारी नीति का प्रचार तथा निर्वाचन का संगठन करते हैं। उन्हीं की सहायता से मताधिकारी निर्वाचन केन्द्र पर लाये जाते हैं। वर्तमान पार्टी प्रथा को समझने के लिये अच्छा होगा कि प्रमुख देशों के दलों का अध्ययन किया जाय। भारत भी उन्हीं मार्गों पर दलों का संगठन करना चाहता है। जिस प्रकार और मामलों में हम योरप की नकल कर रहे हैं, उसी तरह राजनैतिक मामलों में भी हमारी दृष्टि उसी ओर है। इस दृष्टि से इन पार्टियों का अध्ययन हमारे लिये उपयोगी सिद्ध होगा। हमें यह भी मालूम होगा कि किस तरह धार्मिक और साम्प्रदायिक प्रश्नों के ऊपर राजनीति में पार्टियाँ बनाई जाती हैं।

एलिजाबेथ के समय तक इंगलैंड में पार्टी प्रथा का नाम न था। लेकिन धार्मिक प्रश्न धीरे-धीरे बढ़ रहे थे। लिपमैन लिखता है "जिसे इंगलैंड की पार्टी प्रथा का

इंगलैंड अध्ययन करना हो वह चार्ल्स प्रथम के समय के घरेलू युद्ध (Civil War 1642-45) का इतिहास पढ़े।" चार्ल्स प्रथम के समय धार्मिक प्रश्नों पर दो पार्टियाँ हो गईं। इसी उद्देश्य को पूरा करने के लिए एक दल राजा का पक्षपाती था और दूसरा पार्लियामेंट का। घरेलू युद्ध में एक का नाम राउन्ड हेड पड़ा और दूसरे का कवेलियर। इसके बाद इन्हीं का नाम ह्विग और टोरी पड़ा। जार्ज प्रथम के समय में कैबिनेट की प्रथा चली। पार्टी के बिना इसका चलना असम्भव था। जो पार्टी पार्लियामेंट में सबसे मजबूत होती उसी के सदस्य कैबिनेट के मेम्बर होते थे। १८वीं सदी तक इंगलैंड की राजनीति केवल धनिकों के हाथ की कठपुतली थी, परन्तु इसके अंत में स्वतन्त्रता का बादल मड़राने लगा। उन्नीसवीं सदी के मध्य में फ्रांसीसी राज्यक्रान्ति ने योरप में स्वतन्त्रता की भावना को जागृत किया। औद्योगिक क्रान्ति से यह भावना और भी बढ़ने लगी। लोगों में शिक्षा और व्यवसाय की वृद्धि से नागरिक जीवन का संचार हुआ। उनका ध्यान धर्म से हटकर राजनीति की ओर पलटा। ह्विग लोग उदार दल (Liberal) कहलाये और टोरी अनुदार दल (Conservative)। उदार दल वाले जनता को अधिक अधिकार देना चाहते थे और सामाजिक सुधारों के पक्षपाती थे। इनके विपरीत अनुदार दल वाले केवल धनिकों के हाथों में शासन की बागडोर देना चाहते थे। वे धनिकों के पक्षपाती और सामाजिक सुधारों के विरोधी थे।

मशीनों की वृद्धि के कारण सामाजिक व्यवस्था बदलती गई और मजदूरों की संख्या बढ़ने लगी। इसलिये यह आवश्यक था कि उनके अधिकारों की नई व्यवस्था बनाई जाय। इसके अतिरिक्त उनकी दशा आम जनता से बुरी थी। वे सभी प्रकार से मिल मालिकों के हाथों में थे। पूँजीपति जितना चाहता उनसे काम कराता और अपनी इच्छा के अनुसार उन्हें मजदूरी देता। स्वतन्त्रता की भावना मजदूरों में भी बढ़ रही थी। उदार दल उनके अन्दर सुधार करना चाहता था, लेकिन अनुदार दल-वाले विरोध करते थे। उदार दल में एक गिरोह मजदूरों के पूरे पक्ष में था। वह इस बात पर तुला हुआ था कि चाहे जैसे हो मजदूरों को अधिकार मिलने चाहिये। सम्पूर्ण उदार दल इतना उत्सुक न था। इसलिये बीसवीं सदी के आरम्भ में यह दल दो भागों में बँट गया। जो मजदूरों के पक्के सहायक थे उन्होंने अपना नाम मजदूर दल (Labour Party) रख लिया। इस प्रकार इंगलैंड में तीन पार्टियाँ हुईं, उदार, अनुदार और मजदूर दल (Liberal, Conservative and Labour party)। १९२३ ई० में रेम्जे मैकडानल्ड मजदूर दल के नेता हुए। उनके अन्दर इस पार्टी ने इतनी उन्नति की कि १९२४ ई० में शासन की बागडोर इसी मजदूर दल के हाथ में आई। १९२९ ई० में फिर यही दल इंगलैंड का शासक बना। किसी कारण वश १९३१ ई० में रेम्जे मैकडानल्ड ने मन्त्रिमंडल से इस्तीफा दे दिया और मजदूर

दल की सरकार का अन्त हो गया। आज इंगलैंड में ये तीनों दल हैं। हर दल का सम्पूर्ण देश में संगठन है, उसके कई दफ़्तर हैं और लाखों रुपये प्रतिवर्ष चन्दे के रूप में आते हैं। अनुदार दल इन सबमें धनी है। हर दल का एक सिद्धान्त है। अपने उद्देश्य की पूर्ति के लिये हर 'पार्टी स्कूल खोलती है, अस्पताल बनवाती है तथा तरह-तरह के सामाजिक सुधार करती है। इन पार्टियों के कार्य-क्रम से देश को विशेष लाभ पहुँचता है।

**अमेरिका (U. S. A.)**

१७७५ ई० तक अमेरिका परतन्त्र देश था। जो पार्टी इंगलैंड में थी उसी की नकल वहाँ भी थी। लेकिन १७८२ ई० में जब वह देश स्वतन्त्र हुआ तो वहाँ नई-नई पार्टियाँ बनीं। स्वतन्त्रता के बाद जब वहाँ संघ-शासन की व्यवस्था हुई तो यह स्वाभाविक था कि दो दल उठ खड़े होते। एक संघ शासन को अधिक अधिकार देना चाहता था। वह केन्द्रीय शासन को मजबूत बनाने के पक्ष में था। इसके विपरीत दूसरा दल प्रान्तीयता का पक्षपाती था। वह चाहता था कि रियासतों को सारे अधिकारी बाँट दिये जायँ। स्थानीय अधिकार उसे केन्द्रीय अधिकारों से कहीं आवश्यक थे। जब केन्द्रीय शासन अच्छी तरह दृढ़ हो गया तो संघ का विरोधी दल समाप्त हो गया। उसका स्थान एक नई पार्टी ने लिया। इसका नाम स्वतन्त्र दल (Republican Party) था। इस दल ने स्वतन्त्रता में दूसरे दल को भी मात कर दिया। १८०१ ई० में इसकी शक्ति सबसे अधिक हो गई। १८१६ से १८३० ई० तक इसके अतिरिक्त अमेरिका में कोई दूसरी पार्टी न थी। इसलिये वहाँ के इतिहास में इस १४ वर्ष के समय को "सद्भावना का युग" कहते हैं। १८३० के बाद फिर दो पार्टियाँ उठ खड़ी हुईं। अभी इनका सगठन बन ही रहा था कि गुलामों की रिहाई का प्रश्न उठ खड़ा हुआ। हमें ध्यान रखना चाहिये कि पार्टियाँ सदैव किसी बड़े प्रश्न पर बना करती हैं। जब कभी कोई बड़ा प्रश्न देश के सामने उपस्थित होता है तो पिछली दलबन्दी समाप्त हो जाती है और नये दल उठ खड़े होते हैं। इसी प्रश्न पर घरेलू युद्ध आरम्भ हुआ और गुलामी प्रथा जाती रही। जब गुलामी का प्रश्न दूर हो गया तो कोई समस्या ऐसी न रही जिस पर दलबन्दी होती। परिणाम यह हुआ कि वही पुरानी दोनों पार्टियां (Republican and Democrat) बनी रहीं। उनके सामने कोई विशेष उद्देश्य न था। तब से आज तक अमेरिका में कोई ऐसा प्रश्न पैदा नहीं हुआ जिस पर नई पार्टियाँ बनें। छोटी-छोटी बातों पर पार्टियाँ बनती-बिगड़ती रहती हैं। यदि ठीक-ठीक शब्दों में अमेरिकन पार्टी का वर्णन किया जाय तो कहना पड़ेगा कि अमेरिका में कोई पार्टी नहीं है। नाम मात्र को उनका सगठन अवश्य है, लेकिन उनके सामने कोई विशेष कार्यक्रम (Programme) नहीं है। समाजवाद की लहर वहाँ भी पहुँच गई है। इस पर

वहाँ दो समाजवादी दल भी ( Socialist and Socialist Labour ) उत्पन्न हुए हैं। इसके अतिरिक्त १९१२ ई० से एक 'अग्रगामी दल' ( Progressive Party ) का भी जन्म हुआ है। इतनी पार्टियाँ होते हुए भी अमेरिका को 'पार्टी रहित देश' ( Non-party Country ) कहा जाय तो अनुचित न होगा।

कहने को अमेरिका में कोई पार्टी नहीं है लेकिन दलबन्दी की भावना जितनी वहाँ है उतनी बहुत कम देशों में पाई जाती है। इसकी वजह यह है कि वहाँ चुनाव बार-बार होते रहते हैं। और देशों में केवल धारा सभा के प्रतिनिधियों का चुनाव होता है, लेकिन अमेरिका में प्रेसीडेन्ट, सहायक प्रेसीडेन्ट तथा कुछ बड़े-बड़े अफसरों तक का चुनाव होता है। इसलिये राजनैतिक भावना की चहल-पहल रहती है। एक सबसे विचित्र बात जो दुनिया के किसी भी हिस्से में प्रचलित नहीं है, अमेरिका की "विनाशी नीति" ( Spoil System ) है। इसका अर्थ यह है कि जब प्रेसीडेन्ट का चुनाव हो जाता है तो वह अपनी पार्टी को प्रसन्न करने के लिये सभी सरकारी कर्मचारियों को निकाल बाहर कर देता है और उनकी जगह अपनी पार्टी के लोगों को भर्ती कर लेता है। इससे यह हानि होती है कि सरकारी कर्मचारी अपने को स्थायी नहीं समझते। चपरासी तक डरता है कि कहीं वह निकाल न दिया जाय। सरकारी विभागों में अनुभवशाली व्यक्तियों का अभाव रहता है। पार्टी प्रथा का इतना प्रभाव किसी और देश में शायद ही पड़ता हो। अब इसे रोकने का किसी हद तक प्रयत्न किया गया है। कुछ जगहें स्थायी बना दी गई हैं। सिविल सर्विस की परीक्षा का नियम बनाया गया है। इसमें सफलीभूत व्यक्ति राज्य के स्थायी कर्मचारी समझे जाते हैं। अमेरिका में बड़े-बड़े सेठ-साहूकार पार्टी के लीडरों को लम्बी-लम्बी राशि देकर अपने मन के अनुकूल कानून पास करवा लेते हैं।

**भारत**

ऊपर कहा गया है कि पार्टियाँ किसी जटिल प्रश्न पर बनती हैं। वैसे तो निर्वाचन प्रथा के अभाव में पार्टी बनने का कोई प्रश्न पैदा नहीं होता। मुगल राज्य में न कोई पार्टी और न व्यवस्थापिका सभा थी। कोई प्रश्न छिड़ जाता तो बादशाह का फैसला अन्तिम माना जाता था। फिर उस पर किसी तरह का वादविवाद नहीं हो सकता था। ईस्ट इंडिया कम्पनी के शासन काल में राजनैतिक दशा काफी बुरी थी। कम्पनी के कर्मचारी मनमानी करते थे। मेकाले लिखता है, "कम्पनी के नौकर अपने व्यक्तिगत लाभ के लिये देश के सभी आन्तरिक व्यापार पर अपना अधिकार किये हुए थे। वे यहाँ के निवासियों को महँगा खरीदने और सस्ता बेचने पर बाध्य करते थे। फैक्टरी का एक-एक नौकर अपने को डाइरेक्टर समझता और उसके मालिक कम्पनी को अपनी बपौती समझते थे। कलकत्ता शहर में कम्पनी के पास कुबेर का खजाना इकट्ठा था। इस पैशाचिक नीति के फलस्वरूप ३० लाख आदमी दाने-दाने को मुहाल थे। यद्यपि अत्याचार को सहन

करने की उनमें काफी शक्ति थी, परन्तु ऐसा अत्याचार उनसे सहन नहीं हुआ।"* कम्पनी के ढाई सौ वर्षों के काम का नतीजा यह हुआ कि देश एक सिरे से दूसरे सिरे तक उसका कट्टर शत्रु हो गया। सन् १८५७ ई० के गदर के बाद कम्पनी का राज्य समाप्त हो गया और भारत के शासन का भार पार्लियामेंट ने अपने हाथों में लिया। शासन प्रबन्ध का ढाँचा इंगलैंड के आधार पर बनाया गया। इसी बीच में सन् १८८५ ई० में काँग्रेस का जन्म हुआ। देश के कुछ प्रमुख राजनीतिज्ञों ने इसकी नींव इसलिये डाली कि यह संस्था ब्रिटेन और भारत दोनों में सहयोग उत्पन्न करेगी। साथ ही भारतीय सामाजिक सुधार में हाथ बँटायेगी।

सुधार के प्रश्न पर दो दल उत्पन्न हुए। एक इसका पक्षपाती और दूसरा विरोधी था। धारा सभाओं में भी इस आशय के दो दल हो गये। फिर भारतीयों के अधिकार का प्रश्न उठा। यह एक जटिल प्रश्न था। इस पर न केवल धारा सभाओं में बल्कि देश में दो दल उठ खड़े हुए। एक ब्रिटेन से मिल कर अपने अधिकारों की माँग करना चाहता था, लेकिन दूसरा दल इसे पसन्द न करता था। वह ब्रिटेन का विरोध करते हुये आगे बढ़ना चाहता था। एक का नाम 'नरम' दल था और दूसरे का 'गरम' दल। इन दोनों दलों का संगठन बढ़ने लगा। धारा सभाओं, काँग्रेस सारे देश में इन्हीं दलों का जोर था। इसके बाद जब देश की स्वतन्त्रता का प्रश्न उठा तो भारत के हर सम्प्रदाय ने अपना दल बनाकर इसका समर्थन किया। साम्प्रदायिक संगठनों को राजनैतिक संगठन में मिलाना किसी भी दृष्टि से ठीक नहीं है, लेकिन भारत एक ऐसा मुल्क है जहाँ विभिन्न सम्प्रदाय अपना अलग-अलग संगठन बनाकर सरकार के सामने अपनी माँगें पेश करते हैं। मुसलिम लीग अपने आपको एक राजनैतिक पार्टी कहती रही है, परन्तु इसका स्थान वही रहा है जो हिन्दू सभा का। दोनों दल साम्प्रदायिक रहे हैं। इतना अवश्य है कि दोनों दल अपने-अपने सम्प्रदाय की उन्नति चाहते रहे हैं।

---

* "The servants of the Company" writes Macaulay, "obtained— not for their employers but for themselves a monopoly of almost the whole internal trade. They forced the natives to buy dear and sell cheap......Every servant of a British factory was armed with all the power of his master, and master was armed with all the power of the Company. Enormous fortunes were thus rapidly accumulated at Calcutta, while thirty millions of human beings were reduced to the last extremity of wretchedness. They had been accustomed to live under tyranny, but never under tyranny like this" [ Essay on Clive ].

भारत में राजनैतिक मामले धार्मिक दृष्टि से देखे जाते हैं। यही कारण है कि मुस्लिम लीग और हिन्दू सभा दोनों अपने आपको किसी राजनैतिक पार्टी से कम नहीं समझती थीं। लेकिन यह बात वास्तविकता से कोसों दूर है। परतन्त्र होने से हमारे देश में स्वतन्त्रता की वह लहर नहीं रही है जो अन्य प्रजातन्त्र देशों में है। बिना स्वतन्त्रता की लहर के जनता में दलबन्दी की भावना नहीं हो सकती। लोग यही सोचते हैं कि टुकड़े के लिये क्या लड़ा जाय जब वास्तविक शक्ति विदेशियों के हाथ में है। राजनैतिक मामलों से अधिकतर लोग उदासीन रहे हैं। यही कारण है कि पाश्चात्य देशों के मार्ग पर अभी यहाँ पार्टियाँ नहीं हैं। लेकिन इसका यह अर्थ नहीं है कि भारत में कोई राजनैतिक दल है ही नहीं। यहाँ कहने-सुनने को कम-से-कम चार या पाँच पार्टियाँ हैं। कृषक पार्टी, कांग्रेस पार्टी, मजदूर पार्टी, स्वतन्त्र पार्टी, लिबरल पार्टी, समाजवादी पार्टी, किसान मजदूर प्रजा पार्टी तथा कुछ और भी ऐसी ही छोटी-छोटी पार्टियाँ हैं। इनमें से कुछ तो ऐसी हैं जो केवल प्रादेशिक धारा सभाओं तक सीमित हैं। समाजवादी, किसान मजदूर प्रजा पार्टी, लिबरल और कांग्रेस पार्टियाँ ऐसी हैं जो समूचे देश में अपना प्रभुत्व रखती हैं। इन सब में कांग्रेस पार्टी का संगठन सुदृढ़ और व्यापक है।

लिबरल पार्टी पुरानी पार्टी है। जब काँग्रेस का जाल इतना अधिक नहीं फैला था उस समय यह काफी बढ़ी-चढ़ी थी। इसके अन्दर देश के अच्छे अच्छे व्यक्ति रह चुके हैं। गोखले इसी पार्टी के एक नेता थे। आरम्भ से अब तक इसका एक ही उद्देश्य रहा है। वह यह कि अँग्रेजी सरकार से सहयोग प्राप्त करते हुए देश की सामाजिक और राजनैतिक उन्नति करना। इस दल का विश्वास रहा है कि भारत की भलाई इसी में है कि वह ब्रिटिश साम्राज्य के अन्दर बना रहे। जिस समय वह ब्रिटिश साम्राज्य से निकल जायगा उस समय कोई और देश इस पर हावी हो जायगा। सामाजिक सुधारों के लिये यह दल स्कूल खोलता है, कालेज चलाता है, व्यवसायों की उन्नति करता है, अछूतों में काम करता है तथा गाँवों में कृषि आदि की उन्नति करता है। राजनैतिक उन्नति के लिये दल के सदस्य धारा सभाओं में जाते हैं और जनता के राजनैतिक अधिकारों की माँग करते हैं। प्रतिवर्ष इसका सालाना जलसा होता है, जिसमें देश के प्रतिनिधि अपना अगला कार्यक्रम बनाते हैं। इस पार्टी की ओर से पत्र-पत्रिकायें भी निकलती हैं जो अपने उद्देश्य का प्रचार करती हैं। 'भारत सेवक मण्डल' ( Servants of India Society ) नाम की संस्था इसी पार्टी की संस्था है, जिसकी नींव गोखले ने डाली थी। इसके सदस्य सेवा का व्रत लेकर लिबरल पार्टी का काम करते हैं।

भारत की सबसे बड़ी राजनैतिक पार्टी काँग्रेस है। इसका मुख्य उद्देश्य देश को आजाद करना रहा है। यह पार्टी इतनी सुसंगठित है कि देश का बच्चा बच्चा

इसके नाम से परिचित है। कोई गाँव ऐसा न होगा जिसमें इस पार्टी का संगठन न हो। हर जिले में इसका दफ्तर है, इसके बाद सूबों में और फिर सम्पूर्ण भारत के लिये इसका सब से बड़ा कार्यालय दिल्ली में स्थापित किया गया है। इस पार्टी का कोई सदस्य विदेशी वस्त्र इस्तेमाल नहीं कर सकता। पार्टी के हर सदस्य को हाथ से चर्खे पर सूत कातना आवश्यक है। जो व्यक्ति इसका सदस्य होना चाहता है उसे ।) प्रतिवर्ष शुल्क देने पड़ते हैं और अहिंसा तथा सत्य का व्रत लेना पड़ता है। प्रतिवर्ष इसका सालाना जलसा होता है जिसमें लाखों रुपये खर्च किये जाते हैं। इस पार्टी के अन्दर छोटी-मोटी और भी गिरोहें हैं, लेकिन वे सब एक ही उद्देश्य रखती हैं और अपने कामों से काँग्रेस को पूरा-पूरा सहयोग देती हैं। जिस प्रकार जर्मनी में नाजी पार्टी का सदस्य बनना एक गौरव समझा जाता था उसी तरह भारत में काँग्रेस का सदस्य काफी सम्मान की दृष्टि से देखा जाता है। इसका उद्देश्य देश को पूर्ण स्वतन्त्र एवं स्वावलम्बी बनाकर 'पंचायती राज्य' कायम करना है। यह पार्टी हथियार की लड़ाई से घृणा करती है। इसका सब से बड़ा हथियार प्रेम और सत्य है जिसके बल पर यह अपने देशवासियों को आकर्षित करती है। इस पार्टी का अनुशासन ( Discipline ) इतना कड़ा है कि कोई सदस्य इसके नियमों का उल्लंघन नहीं कर सकता। स्वतन्त्रता के पश्चात् महात्मा गाँधी की मृत्यु तथा कुछ आन्तरिक कारणों से इस पार्टी की लोक-प्रियता कम हो रही है।

यह कहना अनुचित नहीं है कि काँग्रेस में नाना प्रकार की दुर्बलतायें उत्पन्न हो गई हैं। थोड़े से उच्च कोटि के नेताओं को छोड़कर सम्पूर्ण संगठन अपने उद्देश्य से विचलित हो गया है। काँग्रेस कार्यकर्ताओं में पद और अधिकार की भावना इतनी अधिक है कि आपस में संघर्ष और द्वेष पैदा हो गया है। सेवा और कष्ट-सहन की भावना का लोप होता जा रहा है। समाज में अपनी प्रतिष्ठा और अपने ऐश्वर्य की वृद्धि करना उनका प्रमुख ध्येय है।* गरीबी का व्रत लेकर देश की समस्याओं को हल करने की इच्छा उनमें नहीं पाई जाती। संगठन के नियमों में भी ढिलाई और उपेक्षा का भाव पाया जाता है। गत निर्वाचन में काँग्रेस को सफलता अवश्य मिली है, परन्तु उसके अनुशासन और कर्त्तव्यहीनता से प्रत्येक विचारवान व्यक्ति क्षुब्ध है। स्वयं काँग्रेसी नेतागण इस दल को सुसंगठित और

* विनोबा भावे का १४ दिसम्बर १६४८ ई० को गाँधीनगर ( जयपुर ) में सर्वोदय प्रदर्शिनी के उद्घाटन में भाषण :—

" काँग्रेस मैन आज अपने पुराने बलिदानों को बेंच रहे हैं। अब उनमें त्याग करने की कोई भावना या प्रेरणा नहीं है। आज काँग्रेस में सत्य के लिये कोई स्थान नहीं है। आज उसमें अधिकार पाने के लिये संघर्ष और ईर्ष्या ही दृष्टिगोचर होती है।"

शक्तिशाली बनाने पर विचार कर रहे हैं। इसी की सफलता पर इसका भविष्य निर्भर है।

भारत के राजनीतिक दलों में किसान मजदूर प्रजा पार्टी तथा समाजवादी पार्टी का स्थान कम नहीं है। ये दोनों पार्टियाँ काँग्रेस से ही उत्पन्न हुई हैं किन्तु इनका अस्तित्व स्वतन्त्र है। इनमें समाजवादी पार्टी प्राचीन है। इसका आरम्भिक नाम काँग्रेस समाजवादी पार्टी था, जिसका पहला अधिवेशन आचार्य नरेन्द्र देव के सभापतित्व में पटना में हुआ था। इसका उद्देश्य वही है जो काँग्रेस का है। थोड़े से मतभेद को छोड़कर वह काँग्रेस के बहुत कुछ निकट है। इसका विचार काँग्रेस से उग्र है। किसान और मजदूरों की उन्नति पर यह विशेष बल देता है। उद्योग धन्धों का राष्ट्रीयकरण और बिना मुआवजे के ज़मींदारी उन्मूलन इसका ध्येय है। इसकी प्रगति बहुत ही ठोस है। गत निर्वाचन ने यह सिद्ध कर दिया है कि काँग्रेस के बाद समाजवादी पार्टी का ही स्थान है। किसान मजदूर प्रजा पार्टी की लोकप्रियता आरम्भ में अधिक थी, परन्तु धीरे-धीरे इसका महत्व कम होता गया। इसका कारण यह है कि वह दल काँग्रेस की आलोचना के अतिरिक्त कोई ठोस कार्य नहीं करता था। गत निर्वाचन में इसे इतनी असफलता मिली कि इसका अस्तित्व हिल उठा है। इसीलिये समाजवादी पार्टी के साथ इसके मिलने की बात सुनाई पड़ रही है।

कम्यूनिस्ट पार्टी, हिन्दू महासभा, मुसलिम लीग तथा छोटे-छोटे और भी दो चार दल पाये जाते हैं। भारत विभाजन के पश्चात् मुसलिम लीग का अस्तित्व समाप्त हो गया। हिन्दू महासभा तथा कुछ और दल साम्प्रदायिक रूप में कार्य करते हैं इसीलिये राष्ट्रीय दृष्टि से ये लोकप्रिय नहीं हैं। कम्यूनिस्ट पार्टी एक उग्र तथा प्राचीन दल है। पिछले निर्वाचन में मदरास में इसे आशातीत सफलता प्राप्त हुई है। तभी से इसकी चर्चा अधिक होने लगी है। इस दल के क्रान्तिकारी विचार लोकप्रिय नहीं है। भारतवासी तथा किसी भी देश के निवासी, जिनकी एक स्थायी सभ्यता है, स्वभावतः विकासवाद के पोषक है। उन्हें क्रान्तिकारी परिवर्तन रुचिकर नहीं है। कम्यूनिस्ट पार्टी को बहुत कुछ प्रेरणा रूस से मिलती है। इसके भविष्य के विषय में कुछ कहना बहुत ही कठिन है। यह दल आरम्भ से ही श्रम संस्थाओं पर अधिकार स्थापित करने का प्रयत्न करता रहा है। पूँजीपतियों के विरुद्ध मोर्चा बनाकर शोषित वर्ग का संगठन और उत्थान इसका प्रमुख कार्यक्रम है। इस दल के कार्यकर्ताओं में गुप्त रीति से षड्यन्त्र तथा अविश्रांत परिश्रम करना अधिक पाया जाता है। आर्थिक समानता का सिद्धान्त नवयुवकों को बहुत ही आकर्षित करता है।

---

## अध्याय १५

# राष्ट्रीयता

## ( Nationalism )

राष्ट्रीयता की परिभाषा—राष्ट्रीयता की उत्पत्ति—राष्ट्रीयता से लाभ—राष्ट्रीयता से हानि—राष्ट्रीयता के अंग—मनुष्य का स्वभाव—धर्म—जाति भौगोलिक परिस्थिति - भाषा— राजनैतिक एकता—इतिहास- निश्चित देश—सम्मिलित स्वार्थ—क्या राष्ट्रीयता धर्म है—राष्ट्रीयता की कसौटी—राष्ट्रीयता का विनाश—क्या भारत एक राष्ट्र है—राष्ट्रीयता का भविष्य।

**राष्ट्रीयता की परिभाषा**

नागरिक शास्त्र के अन्तर्गत राष्ट्र अथवा राष्ट्रीयता का समावेश कदापि नहीं होता। किन्तु समाज शास्त्र के नाते हम इसे अलग नहीं कर सकते। राष्ट्रीयता प्रत्येक नागरिक का धर्म है। इस दृष्टि से हमें इसका ज्ञान आवश्यक है। "राष्ट्रीयता" शब्द इतना व्यापक है कि इसकी परिभाषा करना कोई खेल नहीं है। प्रजातन्त्रवाद का पुजारी लार्ड ब्राइस स्वीकार करता है कि वह इसकी परिभाषा नहीं कर सकता। वह लिखता है, "हम इसे देख कर केवल पहचान सकते हैं।" हेज़ ( Hayes ), जिसने राष्ट्रीयता के ऊपर कई ग्रन्थ लिखे हैं, स्पष्ट कहता है कि, "राष्ट्र शब्द अत्यन्त जटिल है।" वह लिखता है कि राष्ट्रीयता शब्द का जन्म उन्नीसवीं सदी में हुआ है। स्थूल पदार्थों की परिभाषा सरल होती है, क्योंकि उनका कोई रूप-रंग होता है, लेकिन जिसके शकल का ही पता नहीं उसका वर्णन सरलतापूर्वक नहीं किया जा सकता। कुछ राजनीतिज्ञों ने राष्ट्रीयता की परिभाषा करने का प्रयत्न किया है, लेकिन इनमें से एक भी पूर्ण नहीं है। ए० टैनबर ( A. Taynber ) लिखते हैं, "राष्ट्रीयता एक इच्छा है जो बहुत से लोगों को किसी राजनीतिक क्षेत्र में रहने के लिये बाध्य करती है।" डाक्टर हालैंड रेज लिखते हैं, "राष्ट्रीयता एक आध्यात्मिक भावना है।" प्रोफ़ेसर ए० ई० ज़िमरिन का कहना है, "राष्ट्रीयता न केवल आध्यात्मिक बल्कि एक शिक्षा सम्बन्धी प्रश्न है।" अभी हाल के एक फ्रांसीसी विद्वान् का कथन है कि, "राष्ट्रीयता एक सामाजिक शक्ति है।" आईजय नामक एक अंग्रेज लिखता है, "राष्ट्रीयता उन

विचारों का एक जंगल है जिनसे राजनीति और लेखन कला की वृद्धि होती है।" इसी तरह अनेक परिभाषायें राष्ट्रीयता के सम्बन्ध में मिलती हैं। इनमें कुछ तो ऐसी हैं जिनका अर्थ ही समझ में नहीं आता। दो एक परिभाषायें इस तरह की हैं जिनसे इसका कुछ आभास होता है। प्रोफेसर जिमरिन ने लिखा है, "राष्ट्रीयता का सम्बन्ध एक निश्चित देश के साथ होता है और इसका आकार वहाँ की जनता के घनिष्ठ जीवन से बनता है।"

इस प्रकार की परिभाषाओं का कोई अन्त नहीं है। अब यह देखना चाहिये कि वास्तव में राष्ट्रीयता कौन सी वस्तु है। आमतौर से लोग समझते हैं कि राष्ट्र और देश में कोई अन्तर नहीं है। जो जिस देश में निवास करता है वह उसी राष्ट्र का व्यक्ति कहलाता है। जो अमेरिका में रहता है वह अमेरिकन राष्ट्र का है, जो फ्रांस में रहता है वह फ्रेंच राष्ट्र का। लेकिन आगे चलकर हम देखेंगे कि राष्ट्रीयता और देश में कोई अटूट सम्बन्ध नहीं है। संसार में कुछ ऐसे भी व्यक्ति देखने में आते हैं जो किसी देश से कोई विशेष सम्बन्ध नहीं रखते और दुनिया में फैले हुए हैं, फिर भी वे एक राष्ट्र के कहे जाते हैं। वास्तव में राष्ट्रीयता एक भावना [illegible] जो एक देश को दूसरे से अलग करती है। इसे [illegible] ना है अ[illegible] कुछ हानियाँ भी, जिनका वर्णन इसी अध्याय में उचित स्थान पर किया जायगा। कुछ ऐसे भी देश हैं जो राष्ट्र कहलाने के योग्य नहीं हैं। राष्ट्रीयता एक आदमी के वश की चीज नहीं है जो किसी देश में पैदा करे। यह आम जनता का एक सम्मिलित गुण है। बीसवीं सदी में हर देश का यह हौसला है कि वह जैसे हो अपने को राष्ट्र बनावे। जो देश इसमें पीछे हैं, और किसी कारणवश राष्ट्र बनने में असमर्थ हैं, वे आज या तो परतन्त्र हैं या अपने पड़ोसी राष्ट्रों की आँखों की किरकिरी बने हुए हैं।

**राष्ट्रीयता की उत्पत्ति**

राष्ट्रीयता की उत्पत्ति योरप में उन्नीसवीं सदी में हुई है। फ्रांस की राज्यक्रान्ति के बाद दुनिया में स्वतन्त्रता की लहर पैदा हुई। इसका परिणाम यह हुआ कि लोगों के विचारों में अन्तर पड़ने लगा। फिर औद्योगिक क्रान्ति हुई। इससे योरप में मशीनों का जन्म हुआ। हाथ के कारोबार का महत्व कम होने लगा और उसका स्थान मशीनों ने ग्रहण किया। पहले हर देश अपने आपको वहीं तक दृढ़ समझता था जहाँ तक उसके अन्दर शारीरिक शक्ति थी। जो देश जितना ही अधिक आबाद था वह उतना ही दृढ़ समझा जाता था। लेकिन मशीनों ने इसे बदल दिया। जिसके पास जितनी अधिक मशीनें थीं और जो जितना ही अधिक माल तैयार करके विदेशों में भेजता था वह उतना ही शक्तिशाली समझा जाता था। प्रत्येक देश की यह इच्छा हुई कि वह अपने देश के माल से दुनिया के बाजारों को अधिक-से-अधिक पाट दे। यह मुकाबिला इतना जोर पकड़ता गया कि हर एक देश अपने पड़ोसी तक को

अपना शत्रु समझने लगा। इसी होड़ का नाम राष्ट्रीयता है। बीसवीं सदी की राष्ट्रीयता इसी आपस के गलातोड़ मुकाबिले का परिणाम है। दूसरे शब्दों में हम कह सकते हैं कि वर्तमान राष्ट्रीयता वह पागलपन है जो अपने देश के लिये सब कुछ करा सकता है। बड़े बड़े देश इसीलिये लड़ रहे हैं कि संसार में वे सर्वप्रधान राष्ट्र बन जायँ। राष्ट्रीयता यहीं पर रुक नहीं गई। जब शक्ति का मुकाबिला बढ़ने लगा तो बड़े-बड़े देशों को यह चिन्ता हुई कि कहीं अमुक देश का बाजार औरों के हाथ न चला जाय। इसलिये उन्हें एक साम्राज्य बनाने की इच्छा हुई। इसी प्रकार शक्ति का भूत बढ़ता गया। इसके साथ ही बड़े-बड़े साम्राज्यों की उत्पत्ति हुई। अभी जो विश्वव्यापी युद्ध समाप्त हुआ है उसकी जड़ में साम्राज्य पिपासा के अतिरिक्त और कुछ नहीं है। साम्राज्य भी इसीलिये चाहिये कि अधिक-से-अधिक बाजार उनके हाथों में रह सकें। इसलिये राष्ट्रीयता की उत्पत्ति के साथ वैमनस्य की उत्पत्ति हुई, जिसका प्रत्यक्ष उदाहरण आज योरप में दिखलाई पड़ रहा है। योरप एक बारूद की खान है जिसमें थोड़ी सी चिनगारी लगते ही आग भभक उठती है। वर्तमान काल में राष्ट्रीयता ने अन्तर्राष्ट्रीयता का रूप धारण कर लिया है। दूसरे में वे सारी बुराइयाँ मौजूद हैं जो पहले में हैं। सिद्धान्त में राष्ट्रीयता अथवा अन्तर्राष्ट्रीयता अच्छी चीजें हैं, लेकिन इसका वर्तमान रूप विकृत है। प्रत्येक देश के अन्दर स्वार्थ और शक्ति की भावना इस कदर जाग्रत है कि लोग सच्ची राष्ट्रीयता को भूल गये हैं।

**राष्ट्रीयता से लाभ**

राष्ट्रीयता कोई बुरी चीज नहीं है। इससे स्वदेश-प्रेम का भाव प्रकट होता है। जब कोई व्यक्ति अपने को किसी राष्ट्र का अंग मानता है तो उसके अन्दर एक शक्ति मालूम पड़ती है जो व्यक्तिगत बल से कहीं अधिक होती है। इससे उसके दिल में एक प्रकार का गौरव होता है। यह बात निर्विवाद है कि उन्नतिशील देश का निवासी अपने आपको बड़ा समझता है। उसे अपने देश पर गर्व होता है। राष्ट्रीयता एक प्रकार की एकता है। केवल राजनैतिक एकता से यह उत्पन्न नहीं होती, बल्कि कई क्षेत्रों में एकता की आवश्यकता पड़ती है। धर्म, भौगोलिक परिस्थिति, भाषा, व्यवसाय, विचार इन सब की एकता की आवश्यकता है। जो देश अपने को राष्ट्र कहने का दावा रखते हैं उन्हें बहुत ही संगठित और सभ्य होने की आवश्यकता है। कई बातों के एक होते हुए भी हम दो देशों को एक मंच पर नहीं ला सकते, लेकिन राष्ट्रीयता एक ऐसी चीज है जो न केवल दो व्यक्तियों को बल्कि दो राष्ट्रों को एक में मिला सकती है। इसी से देश की संस्कृति की रक्षा होती है। किसी देश का अस्तित्व राष्ट्रीयता से दृढ़ रहता है। देश का इतिहास उसकी राष्ट्रीयता की कहानी है। सामाजिक संगठन में जो स्थान जाति का है वही संसार में राष्ट्रीयता का है। यह ठीक है कि वर्तमान राष्ट्रीयता अफीम है, लेकिन इसका असली सिद्धान्त बुरा नहीं है। यदि आज संसार

के विभिन्न देश अपनी राष्ट्रीयता खो बैठें तो न कोई संस्कृति जीवित रह सकती है और न सभ्यता। एक राष्ट्र के रहने वाले व्यक्ति अपने को भाई-भाई समझते हैं, और किसी दूसरे राष्ट्र के मुकाबले में एक स्वर से तैयार रहते हैं। जिस देश में राष्ट्रीयता की लहर है वहाँ के निवासियों में नया जीवन दिखलाई पड़ता है। जिन्हें अपने राष्ट्र को ऊँचा बनाने का थोड़ा भी अभिमान है वे जी-जान से अपनी आन्तरिक कमजोरियों को मिटाने की कोशिश करते हैं। जैसे धर्म से अन्तःकरण की शुद्धि होती है उसी तरह राष्ट्रीयता बीसवीं सदी का धर्म है। इससे देश की आन्तरिक बुराइयाँ दूर की जा सकती हैं। इसी भावना ने आज बड़े-बड़े साम्राज्यों को जन्म दिया है। इसी का परिणाम है जो मुट्ठी भर इंगलैंड के निवासियों ने पचास करोड़ व्यक्तियों पर शासन किया। इसी के प्रताप ने जापान को एशिया में सर्वप्रधान बनाया। इसी की कमी से बहुत दिनों तक भारत गुलाम रहा है। इसी के नाम पर देश की अच्छी कीर्तियाँ विश्व के सामने आती हैं।

**राष्ट्रीयता से हानि**

राष्ट्रीयता से कुछ ऐसी हानियाँ हैं जो स्वाभाविक हैं। उन्हें कोई मिटा नहीं सकता। एक व्यक्ति दूसरे को इसलिये भी भिन्न समझता है कि वह किसी और राष्ट्र का निवासी है। जिस देश में राष्ट्रीयता की भावना अधिक बढ़ जाती है वह न केवल अपनी उन्नति चाहता है, बल्कि अन्य राष्ट्रों को कुचलना उसका एक उद्देश्य होता है। आजकल जितने बड़े राष्ट्र हैं वे अपनी आमदनी का सबसे ज्यादा हिस्सा अस्त्र-शस्त्र बनाने में खर्च करते हैं। इसलिये नहीं कि उससे संसार की रक्षा होगी, बल्कि इसलिये कि दूसरे राष्ट्र उससे आगे न बढ़ सकें। बड़ी-बड़ी लड़ाइयाँ जो उन्नीसवीं और बीसवीं सदी में हुई हैं उन सबकी जड़ में राष्ट्रीयता की भावना थी। राष्ट्रीयता के अन्दर अपनी उन्नति की भावना के साथ दूसरे राष्ट्रों को दबाने का भाव छिपा रहता है। इसी के आवेश में आकर एक देश दूसरे की अच्छी-से-अच्छी बातों को बुरा ठहराता है। अपने राष्ट्र के विस्तार के लिये न्याय तक को उठाकर ताक पर रख दिया जाता है; सन्धियों की कोई परवाह नहीं की जाती और लड़ाई के नये-नये बहाने खोज निकाले जाते हैं। इसीलिये श्री रवीन्द्रनाथ टैगोर कहते हैं कि "राष्ट्रीयता राष्ट्र के लिये सबसे घातक है।"* वर्तमान राष्ट्रीयता तलवार की शक्ति पर कायम है। कोई व्यक्ति अपने देश की सेवा और त्याग की परवाह नहीं करता, बल्कि उसकी सैनिक शक्ति पर गर्व करता है। आज योरप के छोटे और बड़े देशों में जो कशमकश चल रही है उसका कारण यह भी है कि एक की राष्ट्रीयता नष्ट हो जाय। राष्ट्रीयता आज लड़ाई का एक बहाना है। संसार में सभी व्यक्ति भाई-भाई हैं और ऊपरी फरक

* Nationalism is the greatest evil for the Nation.

केवल प्राकृतिक अन्तर के कारण है—इस प्रकार का विश्वबन्धुत्व तब तक स्थापित नहीं हो सकता जब तक इस गन्दी भावना का सर्वनाश न होगा। राष्ट्रीयता संगठन की एक संकुचित भावना है। जिस प्रकार किसी गाँव में केवल एक घर की उन्नति से गाँव भर की उन्नति नहीं हो सकती, उसी प्रकार संसार की उन्नति तब तक सम्भव नहीं है जब तक हर एक देश ऊँचा न उठ जाय। केवल थोड़े से राष्ट्र औरों को दबाकर विश्व का कल्याण नहीं कर सकते।

राष्ट्रीयता कोई ऐसी वस्तु नहीं है जो एक व्यक्ति कुछ वर्षों में पैदा करता है। यह एक भावना है जो सदियों में बनती है। कुछ ऐसी शर्तें हैं

**राष्ट्रीयता के अंग** जिनके बिना इसकी उत्पत्ति नहीं हो सकती। उन्हीं शर्तों को राष्ट्रीयता का अंग कहते हैं। जैसे राज्य के अंग होते हैं उसी प्रकार राष्ट्रीयता के भी। इनमें से एक की भी अनुपस्थिति में सच्ची राष्ट्रीयता का निर्माण नहीं हो सकता। इन अंगों के अतिरिक्त कुछ और भी शर्तें हैं जो इसकी उन्नति में सहायक होती हैं। जब एक बार किसी देश में यह दृढ़ रूप से स्थापित हो जाती है तो उसका ह्रास जल्दी नहीं होता। अच्छा होगा कि इन अंगों का अलग-अलग वर्णन किया जाय, तभी हमें इसका ठीक अर्थ समझ में आ सकता है। ये अंग निम्नलिखित हैं :—मनुष्य का स्वभाव, धर्म, जाति, भौगोलिक परिस्थिति, भाषा, रस्म-रिवाज, राजनैतिक एकता, एक निश्चित देश, ऐतिहासिक एकता इत्यादि।

मनुष्य स्वभाव से ही एक सामाजिक प्राणी है। वह अकेले रहना पसन्द नहीं करता। उसका यह स्वभाव है कि अधिक-से-अधिक आदमियों से

**मनुष्य का स्वभाव** परिचय प्राप्त करे। वह अपने तुल्य औरों को भी बनाने की चेष्टा करता है। वेश भूषा, रहन सहन, खान-पान, इन सब में वह औरों की नकल करता है, साथ ही दूसरों पर प्रभाव डालता है। विचारों में उसे एकता की प्रबल इच्छा होती है। वह उसी को अपना मित्र बनाता है जो उसके विचारों के अनुकूल होता है। राष्ट्रीयता इन्हीं गुणों का बृहत् रूप है। मनुष्य के स्वभाव का ही फल है जो सभी क्षेत्रों में एकता दिखलाई पड़ती है। अपने पूर्वजों की बहुत-सी बातें वह ग्रहण करता है। रस्म-रिवाज कितने ही पुराने क्यों न हो जायँ, वे उसके स्वाभाविक अंग बन जाते हैं। इसी से एक छोटा-सा गिरोह बनता है और जब यह गिरोह देशव्यापी हो जाता है तो उसी से राष्ट्र की उत्पत्ति होती है। एक देश का निवासी अपने को विदेशियों से भिन्न परन्तु अपने देशवासियों को मित्र समझता है। देश की सभी वस्तुओं में उसे अपनापन दिखाई पड़ता है। राष्ट्रीयता में अपनापन की भावना ओत-प्रोत है। इसके अतिरिक्त मनुष्य का यह भी स्वभाव है कि वह दूसरों से थोड़ी-बहुत सहायता ले और स्वयं औरों की सहायता करे। मनुष्य उसे करते हैं, जिसके

अन्दर त्याग, सहानुभूति का भाव, सदाचार और परोपकार हो। जिसमें यह मानुषिक गुण नहीं उसे मनुष्य कहना या मनुष्य समझना मेरे विचार में एक धोखा है। इसलिये उसे अपना नाम बदल देना चाहिये ताकि कोई दूसरा मनुष्य धोखा न खा जाय। केवल आर्थिक सहायता नहीं, बल्कि वह किसी भी प्रकार की सहायता हो सकती है। मनुष्य का यह स्वभाव राष्ट्रीयता के निर्माण में सहायक होता है।

धर्म

राष्ट्रीयता के निर्माण में धर्म सहायक और बाधक दोनों है। एक ही विश्वास के बहुत-से मनुष्य होते हैं। उनमें धर्म के आधार पर एकता होती है। इसी से उन्हें एक साथ मिलने-जुलने का अवसर मिलता है। सबमें भाई का-सा बर्ताव होता है। भारतीय इतिहास का पन्ना पन्ना इस बात का साक्षी है कि राष्ट्रीयता में धर्म सबसे अधिक सहायक होता है। जब भारत पर मुसलमानों के हमले हुए तो हिन्दुओं ने अपने धर्म की रक्षा के लिये उनका मुकाबिला किया। धर्म की रक्षा ने राष्ट्र की रक्षा का स्वरूप धारण किया। यहूदी जाति आज भी इस बात का प्रमाण है कि धर्म का राष्ट्रीयता में कितना गहरा हाथ होता है। उसके पास न कोई देश है और न उसकी दुनिया में कोई हस्ती है। जर्मनी से वे दूध की मक्खी की तरह निकाल दिये गये। कोई ऐसा मुल्क नहीं जहाँ उन्हें रहने तक की आज्ञा हो। इससे उस कौम को आज तक नष्ट-भ्रष्ट हो जाना चाहिये। वे जिस देश में रहते, उसी के निवासी बन जाते। लेकिन धर्म की छाप उन पर इतनी अटल है कि उनकी राष्ट्रीयता अभी तक जीवित है। किसी भी देश में रहता हुआ यहूदी अपने तरीके पर रहता है और अपने धर्म पर चलता है। इटली में रहने वाला यहूदी जर्मनी के रहने वाले यहूदी को अपना भाई समझता है।

धर्म राष्ट्रीयता में बाधक भी है। मध्यकालीन योरप में सैकड़ों वर्षों तक राजा और पोप में युद्ध चलता रहा। एक ही देश में दो धर्म के अनुयायी एक दूसरे को अपना शत्रु समझते हैं। इंगलैंड के इतिहास में कैथोलिक और प्रोटेस्टैन्ट का युद्ध धर्म के नाम पर चलता रहा। इससे उस देश की राष्ट्रीयता में रुकावट हुई। वह तभी एक सुसंगठित राष्ट्र बन सका जब धार्मिक झगड़े दूर हो गये। भारत अब तक अपने को राष्ट्र कहलाने का पूर्ण अधिकारी नहीं था। हिन्दू, मुसलमान, पारसी, ईसाई, सिख आदि अपने को अलग समझते थे। वे भारत को अपना घर वहीं तक मानते थे जहाँ तक उनके धर्म की रक्षा होती थी। यह सभी जानते हैं कि धार्मिक भेदभाव के कारण हमारा देश राष्ट्रीयता में पीछे है। यदि विचारपूर्वक देखा जाय तो इनमें धर्म के अतिरिक्त और कोई अन्तर नहीं है। पैलेस्टाइन में अरबों और यहूदियों की जो लड़ाई है उसका एक कारण धर्म भी है। कुछ और भी कारण हैं लेकिन धर्म का स्थान कम नहीं है। हर देश में विदेशी जातियाँ अधिक संख्या में रह रही हैं। लेकिन वहाँ के मूल निवासियों से उन्हें छोटा समझा जाता है। विदेशियों

को वे अधिकार प्राप्त नहीं होते जो नागरिकों को। इनकी जड़ में धर्म भी एक कारण होता है। जहाँ धर्म भाई चारे की वृद्धि करके राष्ट्रीयता में सहायक होता है वहाँ उससे बाधा भी पड़ती है।

**जाति**

जाति और धर्म में गहरा सम्बन्ध है। एक जाति के लोग आपस में कई प्रकार का संगठन रखते हैं। उनके रस्म-रिवाज एक से होते हैं। उनकी सामाजिक व्यवस्था में समानता होती है। जिस देश में एक जाति के लोग रहते हैं वहाँ राष्ट्रीयता अधिक होती है। वे अपनी जाति के नाते एक दूसरे को मित्र समझते हैं। जब तक भारत में आर्य जाति निवास करती थी और दूसरी जातियाँ नहीं आई थीं, तब तक यह देश एक राष्ट्र था। लेकिन मुसलमान, पारसी, ईसाई आदि के आने पर यहाँ विभिन्न जातियाँ हुईं। परिणाम यह हुआ कि इसकी राष्ट्रीयता जाती रही। जब तक जाति का प्रश्न गौण रहता है तब तक राष्ट्रीयता में बाधा नहीं पड़ती। मुसलमानी ज़माने में हिन्दुस्तान एक सुसंगठित राष्ट्र था। हिन्दू मुसलमान अपने आपको इस देश के निवासी समझते थे। मुसलमानों ने हिन्दुस्तान को अपना घर मान लिया। लेकिन जब जातीय प्रश्न उठा और उनमें साम्प्रदायिकता के भाव आने लगे, तो इस देश की राष्ट्रीयता जाती रही। यदि बहुत-सी जातियाँ किसी देश में निवास करें और देश-भक्ति के सामने और प्रश्नों को तरह देती रहें तो राष्ट्रीयता में बाधा नहीं पड़ सकती। दुनिया में कितने ही ऐसे देश हैं जिनमें कई जातियाँ निवास करती हैं, फिर भी उनकी राष्ट्रीयता नष्ट नहीं हुई है। स्विटजरलैंड में तीन जातियाँ रहती हैं। स्वयं ब्रिटेन में दो जातियों के लोग निवास करते हैं। इतने पर भी इन देशों की राष्ट्रीयता बनी हुई है।

**भौगोलिक परिस्थिति**

राष्ट्रीयता के निर्माण में प्रकृति भी सहायता देती है। नदी, पहाड़, जंगल, रेगिस्तान, समुद्र इनसे राष्ट्रीयता में सहायता और बाधा दोनों पड़ती हैं। यदि एक जाति अथवा एक राजनैतिक सूत्र में बँधे हुए कितनी ही जातियों के लोग दूर-दूर फैले हुए हों तो नदी और समुद्रों के आवागमन से वे एक समझे जाते हैं। इसके विपरीत यदि बहुत-सी जातियाँ चारों ओर से किसी पहाड़ अथवा घने जंगल से घिरी हुई हों तो उन्हें विवश होकर, एक सुसंगठित राष्ट्र बनाना पड़ता है। भारत को ही ले लीजिये। उत्तर में गगनचुम्बी हिमालय पर्वत और तीन ओर अथाह समुद्र है। यहाँ की भौगोलिक परिस्थिति राष्ट्रीयता के बहुत ही अनुकूल है। यह देश लोहे की सन्दूक की तरह सुरक्षित है। बीच में विन्ध्याचल पर्वत के कारण उत्तरी और दक्षिणी भारत के टुकड़े हो जाते हैं। हिन्दू काल में इन दोनों हिस्सों का दो इतिहास माना जाता था। आर्यावर्त केवल उत्तरी भारत को कहते थे। इसके निवासी अधिक सभ्य

है कि जिस देश की भाषा एक नहीं है वह राष्ट्र नहीं बन सकता। प्रान्तीय भाषायें अलग-अलग हों, लेकिन उसकी कोई राष्ट्रभाषा अवश्य होनी चाहिये। भाषा से विचारों में आदान-प्रदान होता है। किसी देश के सभी निवासी एक दूसरे को तब तक नहीं समझ सकते जब तक उनकी भाषा एक न हो। भारत इसका जीता-जागता उदाहरण है। इस देश में अनेक भाषायें बोली जाती हैं।

भारत के विभिन्न प्रदेशों में बोली जाने वाली अनेक भाषाओं में हिंदी ही ऐसी भाषा थी जो सबसे अधिक क्षेत्र में समझी जा सकती थी। हिंदी ही राष्ट्रभाषा निर्धारित की गई है। जिन प्रदेशों में हिन्दी का चलन नहीं है वहाँ भी उसकी शिक्षा और प्रचार की व्यवस्था हो रही है। भाषा की एकता राष्ट्र निर्माण के लिये बहुत आवश्यक है।

हम विचार करें तो पता चलेगा कि राष्ट्रीयता भाषा पर निर्भर करती है। हर देश की अपनी राष्ट्रभाषा है। वहाँ के लोग उस पर गर्व करते हैं। एक देश का निवासी कोई विदेशी भाषा तब तक नहीं सीखता जब तक वह अपनी मातृभाषा में कुशल न हो जाय। उसे यह भय रहता है कि मातृभाषा के कमजोर होते ही उसकी राष्ट्रीयता नष्ट हो जायगी। भाषा एक ऐसा साधन है जिसके द्वारा हम किसी व्यक्ति पर अपना संस्कार डालते हैं। अपने अन्तःकरण की भावना मातृभाषा में ही स्पष्ट की जा सकती है। देश में साहित्य की उन्नति मातृभाषा से होती है। जर्मन विद्वान् फिकटे ( Fichte ) लिखता है, राष्ट्रीयता एक आध्यात्मिक वस्तु है और इसका सम्बन्ध भाषा से है। यदि भारत की राष्ट्रीयता थोड़ी बहुत कायम है तो इसकी वजह यह है कि सभी प्रादेशिक भाषाओं में संस्कृत की पुट है।

**राजनैतिक एकता**

राजनैतिक एकता राष्ट्रीयता का आवश्यक अंग है। इसके बिना सभी साधन व्यर्थ हैं। इसकी अनुपस्थिति में बनी-बनाई राष्ट्रीयता जीवित नहीं रह सकती। एक राष्ट्र के लिये यह आवश्यक है कि उसकी एक ही सरकार हो। यदि किसी देश में दो सरकार कायम हो जायँ तो दोनों की राष्ट्रीयता एक नहीं रह सकती। जब तक कोई देश बिखरा हुआ है और सभी प्रान्त व रियासतें किसी केन्द्रीय सत्ता को नहीं मानतीं तब तक उस देश में राष्ट्रीयता का जन्म नहीं हो सकता। एक कहावत है कि "एक राष्ट्रीयता एक ही राज्य के अन्दर रह सकती है।" राजनैतिक एकता से देश के सभी व्यक्ति एकसूत्र में बँधे होते हैं। उनका व्यक्तिगत हानि लाभ देश की हानि और लाभ से जुट जाता है। देश की रक्षा और उन्नति का भार सब पर समान पड़ता है। उनके झगड़े एक ही न्यायालय में एक कानून द्वारा निपटाये जाते हैं। उनके राजनैतिक अधिकार और कर्त्तव्य एक हो जाते हैं। सरकार सबको एक दृष्टि से देखती

है। राजनैतिक एकता से सबसे बड़ा लाभ यह होता है कि देश में एक सिरे से दूसरे सिरे तक शान्ति रहती है। यदि किसी देश के आधे हिस्से में शान्ति हो और शेष भाग लूट-मार के घर हों, तो वह देश राष्ट्र बनने का दावा नहीं कर सकता। भारत की राष्ट्रीयता अकबर से औरंगजेब तक अपनी चरम सीमा को पहुँच चुकी थी। लेकिन औरंगजेब की मृत्यु के बाद राजनैतिक एकता छिन्न-भिन्न होने के कारण सूबों के नवाब मनमानी करने लगे। बहुत समय तक यह देश लड़ाई-झगड़े का घर बना रहा। जब शान्ति स्थापित हुई और केन्द्रीय शासन दृढ़ हो गया तो फिर राष्ट्रीयता के भाव जाग्रत हुए। थोड़ी बहुत राष्ट्रीयता जो इस देश में दिखाई पड़ती है वह इसी राजनैतिक एकता का परिणाम है। जिस देश के निवासी मिलजुल कर अपना काम करना नहीं जानते और निश्चित शासन स्वीकार नहीं कर सकते, वे अपने देश को एक राष्ट्र में परिणत नहीं कर सकते। एक शासन-पद्धति से विचारों में एकता उत्पन्न होती है।

जब बहुत से लोग एकत्र होते हैं तो स्वाभाविक है कि उनके विचारों में अन्तर हो। प्रत्येक व्यक्ति अपना स्वतन्त्र विचार रखता है। उसकी इच्छा होती है कि वह औरों को अपने विचार में ढाले। ऐसी दशा में वैर-विरोध होने की शंका अधिक रहती है। जहाँ कहीं सभा-समाज हुआ और बहुत-से लोग अपनी-अपनी राय देने के लिए एकत्र हुये तो उनके विचारों में अन्तर पड़ेगा। सभी लोग अपनी राय को ऊँचा समझते हैं। अपना कुत्ता औरों के शेर से प्यारा होता है। पार्टीबन्दी में अच्छी-से-अच्छी बातों को ठुकरा कर लोग अपनी बातों को ठहराते हैं। यह भेदभाव कभी-कभी भयंकर रूप धारण कर लेता है और न केवल एकता में बल्कि शान्ति में भी बाधा पड़ने की आशंका होती है। ऐसी दशा में सरकार का कर्त्तव्य है कि वह इन गन्दी बातों को दबाये ताकि व्यर्थ का मनोमालिन्य बढ़ने न पावे। सरकार को व्यक्ति के लाभ की उतनी चिन्ता नहीं होती जितनी देश की उन्नति की। सरकारी व्यवस्था जहाँ ढीली हुई कि लोग व्यक्तिगत स्वार्थ के लिये समाज की परवाह नहीं करते। राजसत्ता छोटी-छोटी बातों को दबाकर शान्ति स्थापित करने के अतिरिक्त लोगों का ध्यान बड़ी बड़ी बातों की ओर आकर्षित करती है। इसी के प्रताप से लोग अपने आपको सुरक्षित समझते हैं। तभी उनका ध्यान एकता के बड़े-बड़े पहलुओं की ओर जाता है। राष्ट्रीयता इन्हीं एकताओं के लिये यौगिक शब्द है।

**इतिहास**

इतिहास को लोग मरे हुए आदमियों की कहानी बतलाते हैं। कुछ लोग इसे घटनाओं का चक्र कहते हैं। लेकिन यह व्याख्या गलत और हानिकारक है। जो देश अपना इतिहास नहीं रखता वह असभ्य और जंगली है। यही एक ऐसा विषय है जो हमारे भूतकाल का सच्चा चित्र खींचकर हमारे सामने रखता है। इसी के सहारे हम अपना वर्तमान कार्यक्रम

अधिकार हो इससे व्यक्तिगत लाभ न रहने से न कोई धनी रहेगा और न कोई गरीब।

सभ्यता के युग में व्यक्तिगत सम्पत्ति एक कलंक है। कचहरियों में जितने झगड़े जाते हैं उनमें ६० प्रतिशत व्यक्तिगत स्वार्थ के मुकदमे होते हैं। सामाजिक सुधारों की आवश्यकता इसी विषमता के कारण पड़ती है। समाज में बहुत से दुर्गुण विषमता के परिणाम हैं। जब प्रकृति में एकता और समानता दिखलाई पड़ती है और बहुमूल्य-से-बहुमूल्य वस्तुयें सबको एक समान दी गई हैं, तो समाज में विषमता की कोई आवश्यकता नहीं है। हवा, पानी, प्राकृतिक सौन्दर्य, रोशनी, सर्दी और गर्मी इनका उपयोग हर व्यक्ति जितना चाहे कर सकता है। अतएव इन्हीं से उत्पन्न हुई सम्पत्ति पर केवल एक वर्ग का अधिकार समझना निरा भ्रम है। इसी विषमता का परिणाम है कि गरीबों के अन्दर तरह-तरह की बीमारियाँ और शिक्षा की कमी नज़र आती है। पूँजीवादी अपने धन का जो दुरुपयोग करते हैं उसे कोई उचित नहीं कह सकता। धार्मिक अथवा नैतिक किसी भी दृष्टि से यह व्यवस्था पतन का सबसे बड़ा कारण है।

**शारीरिक परिश्रम का मूल्य (Labour theory)**

अर्थ-शास्त्र के विद्वानों का इस विषय में मतभेद है कि किसी वस्तु का मूल्य किस प्रकार निश्चित किया जाय। कुछ तो यह कहते हैं कि जितना धन किसी वस्तु के बनाने में व्यय हो उतना ही उस वस्तु का मूल्य रखा जाय। कुछ लोग वस्तु की उपयोगिता से इसका मूल्य निर्धारित करते हैं। जेम्स स्टुअर्ट मिल, अदम स्मिथ, और रिकार्डो के कथनानुसार वस्तु का मूल्य परिश्रम के अनुसार रखना चाहिये। मार्क्स कहता है कि संसार की वस्तुओं का उत्पादक शारीरिक परिश्रम है। बिना परिश्रम के कोई वस्तु तैयार नहीं होती। जितनी वस्तुयें मनुष्य के प्रयोग में आ रही हैं उन सब को उसने अपने परिश्रम से तैयार किया है। सुई से लेकर महल तक उसके परिश्रम से तैयार किये गये हैं। मशीनों के युग से पहले शारीरिक परिश्रम का मूल्य उचित लगाया जाता था। लेकिन मशीनों के बाद इसका मूल्य इतना कम हो गया कि मजदूर वर्ग भूखों मरने लगा। मस्तिष्क का मूल्य बढ़ने लगा। जो लोग दिमागी काम करते हैं उन्हें अधिक पुरस्कार दिये जाते हैं और जो मजदूर कड़ी धूप और सर्दी में नगे बदन काम करते उन्हें खाने भर को भी नहीं मिलता। लोगों ने वस्तुओं का मूल्य परिश्रम से लगाना छोड़ दिया है। उनका विश्वास है कि दिमाग से ही वस्तुयें बन रही हैं, इसलिए उनका मूल्य इसी से लगाना चाहिये।

इस सिद्धान्त को मार्क्स 'अनुचित-मूल्य-सिद्धांत' (Theory of Surplus Value) कहता है। यहाँ पर एक उदाहरण देना अच्छा होगा। मान लीजिये

आठ आने रोज पर एक बढ़ई रक्खा। उसने ६ दिन में एक मेज तैयार किया। अर्थात् हमें बढ़ई को तीन रुपये देने पड़े। हमने उसे बाजार में पाँच रुपये को बेचा। मार्क्स इस दो रुपये को, जो हमने अधिक लिया, अनुचित मूल्य कहता है। हमें उस मेज को तीन रुपये में ही बेचना चाहिये था। हमने बढ़ई के परिश्रम से अनुचित लाभ उठाया। इसी तरह पूँजीपति कम पैसे देकर मजदूरों से चीजें तैयार कराते हैं और उन्हें अधिक-से-अधिक लाभ पर बेचते हैं। यही कारण है कि बेचारे मजदूरों के पास झोपड़ी तक नहीं है और पूँजीपतियों की आलीशान इमारतें खड़ी हैं। मार्क्स लिखता है कि परिश्रम का मूल्य उचित लगाया जाय तो हर आदमी अपनी कमाई से लाभ उठा सकता है। उसे दूसरे के परिश्रम पर जीवित रहने की आवश्यकता न होगी। वस्तुओं का मूल्य परिश्रम के अनुसार लगाया जाय तो धनियों को यह अवसर नहीं मिल सकता कि वे गरीबों से अनुचित लाभ उठायें। परिश्रम एक वस्तु है जिसे पूँजीपति सस्ते-से-सस्ते दाम में खरीद लेता है। बिचारे मजदूरों को विवश होकर इसे बेच देना पड़ता है।

समाजवाद के ये तीनों सिद्धांत इसके तीन पाये हैं। मार्क्स को समझने के लिये यह आवश्यक है कि ये तीनों सिद्धांत समझ लिये जायँ, तभी वैज्ञानिक समाजवाद समझ में आ सकता है। वर्तमान युग में समाजवाद अन्तर्राष्ट्रीय है। इसका क्षेत्र क्रमशः बढ़ रहा है। रूस में यह सिद्धांत कार्य रूप में परिणत किया गया है। वहाँ इसे सफलता भी मिल रही है। दुनिया की दृष्टि रूस की ओर लगी हुई है। कुछ देश तो उसे हर प्रकार से बदनाम करने की कोशिश करते हैं। लेकिन वह उनकी परवाह न कर अपने रास्ते पर लगा हुआ है। कुछ लोग रूसी समाजवाद को कलकत्ते की काल कोठरी से भयंकर कहते हैं, लेकिन कुछ इसे संसार का स्वर्ग समझते हैं।

**समाजवाद के गुण और दोष**

धन मनुष्य के जीवन में बहुत बड़ा हाथ रखता है। समाजवाद इस पर काफी प्रकाश डालता है। कोई व्यक्ति, चाहे वह विद्वान हो या धार्मिक इसकी उपयोगिता से मुँह नहीं मोड़ सकता। समाजवाद का यह सिद्धांत सभी को प्रिय है कि समाज में पूर्ण समानता होनी चाहिये। धनी और गरीब का अंतर सचमुच एक पाप है। एक ओर तो लोग भूखों मरें, और दूसरी ओर मंडियाँ गल्ले से भरी हुई हों, इस अधःपतन की दूसरी मिसाल शायद ही कहीं मिलेगी। समाजवादी धन की समानता पर सबसे अधिक जोर देते हैं। वर्तमान भौतिकवाद के युग में धन की महत्ता को देखते हुए यह स्वीकार करना पड़ता है कि इसकी समानता आवश्यक है। मनुष्य की सारी उन्नति का दारोमदार आज धन पर निर्भर है। ऐसी दशा में एक वर्ग को इससे वंचित रखना सर्वथा अन्याय है। समाजवादी धर्म को ढोंग समझते हैं। हम काफी अंश में उनसे सहमत हैं। बीसवीं सदी में धर्म के नाम पर जो अत्याचार हो रहे हैं, उन्हें

देखते हुए अच्छे-से-अच्छे लोगों को इसके प्रति घृणा होती है। मध्ययुग में योरप में धर्म के नाम पर सैकड़ों वर्ष तक लड़ाई चलती रही। इसी के कारण रानी मेरी ने ४०० जीवित आदमियों को आग में झोंक दिया। इसी के नाम पर हमारे देश में छुआछूत का रिवाज है। ईश्वर और अल्लाह के नाम पर हिन्दू और मुसलमान आपस में उलझ पड़ते हैं। अगर सचमुच धर्म इसी का नाम है तो प्रत्येक मनुष्य धर्म छोड़कर विधर्मी बन जाये। समाजवादी जिस धर्म को तिलाञ्जलि देना चाहते हैं, उसके अन्दर इसी बनावटी धर्म की गंध है।

समाजवाद के अंदर एक विचित्र बात और है। गरीबों के प्रति जितनी सहानुभूति इस वाद के अंदर है उतनी शायद ही किसी वाद में हो। व्यक्तिगत सम्पत्ति को हटाकर समाजवाद एक ऐसे समाज की स्थापना करना चाहता है जिसमें सभी प्रकार की समानता और एकता होगी; मनुष्य अपने परिश्रम का उपभोग करेगा; कंगाली और बेकारी इस पृथ्वी से जाती रहेगी। सभी प्रकार के संघर्ष सर्वदा के लिये दूर हो जायेंगे; स्वार्थ परमार्थ में परिणत हो जायगा; नीच-ऊँच, छोटे बड़े, धनी-गरीब का अंतर जाता रहेगा। यदि सचमुच समाजवाद सच्चे दिल से इनकी स्थापना करना चाहता है तो हम हृदय से इसका स्वागत करते हैं। जहाँ समाजवाद में इतने गुण हैं वहाँ इसकी कुछ बुराइयाँ भी हैं। लोगों का कहना है कि विषमता प्रकृति का नियम है। पाँचों उँगलियाँ बराबर नहीं हैं। इसलिये आर्थिक समानता निरा स्वप्न है। जब मनुष्य में शारीरिक समानता नहीं है और उसकी बुद्धि में भी अंतर है तो और चीजों में भी विषमता रहेगी। समाजवादी व्यक्तिगत सम्पत्ति के कट्टर शत्रु हैं। एक विद्वान् का कहना है, "सबसे ऊँची सभ्यता में व्यक्तिगत सम्पत्ति का ही नियम चालू किया जायगा।"*

व्यक्तिगत सम्पत्ति से मनुष्य को अधिक सुख और सन्तोष होता है। उसे पूरी स्वतन्त्रता रहती है कि वह अपने धन का अच्छा-से अच्छा उपयोग करे। इसके विनाश से उद्योग की अभिलाषा जाती रहेगी। सभी काम मनुष्य को भार मालूम पड़ेंगे। जब निजी लाभ की भावना लोगों के दिलों से जाती रहेगी तो उनकी उदासीनता बढ़ जायगी। उनका कौटुम्बिक जीवन होटल का सा बन जायगा। समाजवाद की सबसे बड़ी कमजोरी इसकी क्रान्ति की भावना है। यह वाद किसी भी प्रकार से, चाहे उसमें कितनी ही खून-खराबियाँ क्यों न हों, अपने ध्येय पर पहुँचना चाहता है। अपने उद्देश्य के आगे वह रास्ते की कोई परवाह नहीं करता। घृणित से घृणित नीति का प्रयोग इसे मान्य है। अपने उद्देश्य की पूर्ति के लिए पैशाचिक शक्ति का

* The highest civilization will adopt the system of separate or individual ownership.

प्रयोग करना पड़े तब भी इसे कोई हिचक नहीं है। सामाजिक इतिहास का अध्ययन करने से पता चलता है कि विकास के सिद्धान्त मनुष्य के लिये अधिक लाभप्रद होते हैं। सहसा परिवर्तन समाज को चकाचौंध कर देता है। क्रान्ति के द्वारा समाजवाद इस नियम का उल्लंघन करता है। धर्म को गन्दी बातें दूर करने के लिए सभी तैयार हैं, लेकिन इसके विनाश के लिए बहुत थोड़े से लोग राजी होंगे। सच्चे दिल से देखा जाय तो धर्म ने मनुष्य जाति का काफी कल्याण किया है। भारत के मस्तक को दुनिया के सामने ऊँचा रखने का श्रेय इसी को है।

**भारत और समाजवाद**

समाजवाद की चर्चा भारत में भी काफी हो रही है। कांग्रेस से पृथक् एक समाजवादी दल अपना स्थान रखता है। इसका उद्देश्य भारत में समाजवाद की स्थापना करना है। परन्तु कांग्रेस के सामने अभी जनता में इसकी लोकप्रियता कम है। इस दल ने कोई रचनात्मक कार्यक्रम जनता के सामने अभी तक नहीं रक्खा है। इतने पर भी इसका भविष्य उज्ज्वल है। इसीलिये यह दल अभी पीछे है। जो लोग इस देश में समाजवाद को स्थापना करना चाहते हैं वे इसका मुकाबला रूस से करते हैं। उनका कहना है कि रूस और भारत दोनों कृषि-प्रधान देश हैं, दोनों की जन-संख्या काफी बड़ी है, लम्बाई-चौड़ाई में दोनों हो विशाल हैं, इसलिये इस देश में समाजवाद का अच्छा प्रचार हो सकता है। एक सज्जन तो यहाँ तक लिखते हैं कि यह वाद उसी देश में प्रचलित हो सकता है जहाँ की अधिकतर जनता खेती पर जीवन-निर्वाह करती हो और जिसका रहन-सहन साधारण हो। इसे देखते हुए भारत समाजवाद के लिए सर्वथा उपयुक्त है। जिस तरह रूस में पचास भाषायें हैं और लगभग आधे दर्जन धार्मिक सम्प्रदाय हैं उसी तरह भारत में भी अनेक धर्म और भाषायें हैं। समाजवाद की स्थापना से पहले जो दशा रूस की थी वही आज भारत की है। रूस में निरंकुश शासन था। यहाँ भी प्रजातन्त्रवाद का सच्चा स्वरूप नहीं है। ग्राम पंचायतों की प्रथा दोनों देशों में थी। जैसी विकट गरीबी रूस में थी उसी तरह आज भारत में भी है। इतनी समानता होते हुए भी इस देश में समाजवाद का आन्दोलन अपनी शैशव अवस्था से आगे नहीं है।

पं० जवाहरलाल नेहरू अपने एक व्याख्यान में कहते हैं, "भारत की गरीबी और बेकारी को कठिन समस्या तभी सुलझ सकती है जब इस देश का संगठन समाजवाद के आधार पर किया जाय।"* लेकिन वे यह भी कहते हैं कि पहले इस

* The tremendous problem of poverty and unemployment in India can only be solved by a vast system of planning on socialistic basis.

देश को अपनी स्वतन्त्रता की रक्षा की चिन्ता होनी चाहिये, इसके बाद समाजवाद की। वास्तव में इस देश में धर्म को हटाकर समाजवाद की स्थापना करना कठिन है। भारत सब कुछ खो सकता है, लेकिन अन्त समय तक अपने धर्म को नहीं छोड़ सकता। जो लोग समाजवाद की ऊपरी बातों पर मुग्ध हैं, उन्हें धर्म के गूढ़ रहस्य मालूम नहीं हैं। धर्म से विरुद्ध इस देश में बड़ा-से-बड़ा सिद्धान्त उठाकर फेंक दिया जायगा। यहाँ का दर्शनशास्त्र रूस के समाजवाद से कहीं ऊँचा और तर्कपूर्ण है। समाजवाद की स्थापना उन्हीं देशों में हो सकती है जो मशीनों के पक्ष में हैं। स्वतन्त्रता संग्राम के समय में भारत में यह आन्दोलन जोरों से प्रचलित था कि घरेलू उद्योग-धन्धे बढ़ाये जायँ और मशीनों का बहिष्कार हो। यह आन्दोलन गाँधीवाद के नाम से पुकारा जाता था। महात्मा गाँधी की मृत्यु के बाद राष्ट्रीय सरकार की नीति में काफ़ी परिवर्तन हुआ है। मशीनों की उपयोगिता का अनुभव किया जा रहा है और सरकार इस बात के पक्ष में है कि उद्योग धन्धों को बढ़ाने के लिये मशीनों का उपयोग आवश्यक है। ऐसी स्थिति में समाजवाद को प्रोत्साहन मिल सकता है। कुछ लोग भारतीय समाजवाद को नेहरूवाद भी कहते हैं। यदि सचमुच यह बात ठीक है तो हमारा विश्वास है कि गाँधीवाद नेहरूवाद से कहीं ऊँचा है। इसे पण्डित जी भी स्वीकार करते हैं। इस देश का प्राचीन इतिहास प्रजातन्त्रवाद का पोषक है। ग्राम-पंचायतें शासन की प्रधान कड़ियाँ थीं। स्थानीय जनता को टैक्स के अतिरिक्त यह अनुभव नहीं होता था कि राजनैतिक सत्ता किसी और के हाथ में है। आज भी ग्रामीण जनता अपने दैनिक जीवन में रस्म-रिवाजों का प्रयोग सरकारी कानूनों से अधिक करती है। यहाँ के निवासी सरकारी व्यवस्था से घबड़ाते हैं। इसीलिये प्रजातन्त्रवाद उन्हें अधिक प्रिय है। जो समाजवाद यहाँ प्रचलित होगा वह बहुत कुछ रूस से भिन्न होगा। समाजवादी दल भी इस वाद के भारतीयकरण पर विचार कर रहा है।



# अध्याय १७

## कानून ( Law )

**कानून का तात्पर्य**

कानून की परिभाषा विद्वानों ने कई प्रकार से की है। कुछ लोग इसे स्वतन्त्रता की कुंजी और कुछ बन्धन कहकर पुकारते हैं। रोम का प्रसिद्ध विद्वान् सिसरो (Cicero) लिखता है, "हम स्वतन्त्र होने के लिये कानून के बन्धन में पड़े हुए हैं।"* सिसरो के इस कथन में एक आश्चर्य की बात यह है कि कानून बन्धन और स्वतन्त्रता दोनों की कुंजी है। यह सभी जानते हैं कि कानून सरकार द्वारा बनते हैं। धारा सभायें इन्हें बनाती हैं। इनका मुख्य उद्देश्य यह है कि एक व्यक्ति किसी दूसरे को किसी प्रकार से हानि न पहुँचाये और हर आदमी अपने अधिकार की सीमा को पहचाने। इसीलिये कानून को "अधिकार का दर्शनशास्त्र" कहते हैं। अधिकार की लड़ाई न हो तो कानून की कोई आवश्यकता नहीं है। उनका कार्य अधिकारों की व्याख्या करना है। अधिकारों की परिभाषा ही कानून है। लेकिन डूगिट (Duguit) के कथनानुसार अधिकार नाम की कोई चीज ही नहीं है। इसीलिये वह लिखता है कि कानून अधिकारों की व्याख्या न कर कर्त्तव्यों की परिभाषा करते हैं। जो कुछ भी हो हमें मानना होगा कि अधिकार और कर्त्तव्य दोनों साथ-साथ चलते हैं। एक के बिना दूसरे का ज्ञान नहीं हो सकता। अतएव हम इस नतीजे पर पहुँचे कि कानून का सम्बन्ध अधिकार और कर्त्तव्य दोनों से है। जो किसी के अधिकार में हस्तक्षेप करता है वह कानून द्वारा दोषी ठहराया जाता है। अथवा जो अपने कर्त्तव्य का पालन नहीं करता उसे कानून द्वारा दण्ड दिया जाता है। 'कानून' शब्द इतना व्यापक है कि हर आदमी इसके नाम से परिचित है। लोग प्रायः कहते हैं कि अमुक व्यक्ति बड़ा कानून-दाँ है। यहाँ पर कानून का तात्पर्य दाँव-पेच से है। जो आदमी अधिक-से-अधिक तिकड़म-बाज होता है उसे लोग कानून-दाँ कहते हैं। कानून दाँव-पेच की वस्तु अवश्य है, लेकिन यह केवल दाँव-पेच नहीं है। इसी का प्रभाव है जो हम समाज में संगठित रूप से रह रहे हैं। जब कभी हम अपने कर्त्तव्यों को भूल कर गलत मार्ग ग्रहण कर लेते हैं, तो कानून

---

* We are the slaves of the law in order that we may be free.

हमें ठीक रास्ते पर लाते हैं। ये उसी के लिये बन्धन हैं जो अपने कर्त्तव्यों का पालन नहीं करना चाहता। जो सदाचारी हैं और अपने कर्त्तव्यों से विचलित नहीं होते, उन्हें ये हर प्रकार की स्वतन्त्रता प्रदान करते हैं। इसलिये एक विद्वान् ने कानून को "मनुष्य के मस्तिष्क से निकली हुई सब से अमूल्य वस्तु" ठहराया है। मनुष्य का उच्च विचार कानूनों के अन्दर छिपा हुआ है सभ्यता के इतिहास पर कानून का गहरा असर पड़ता है।

कुछ लोग कानून और स्वतन्त्रता को एक दूसरे का विरोधी कहते हैं। उनका कहना है कि कानून न होते तो मनुष्य अपने आपको पूर्ण स्वतन्त्र समझता। वह जो चाहता करता और जहाँ चाहता जाता। कानून से वह इतना बाँध दिया गया है कि पग-पग पर उसे बन्धन मालूम पड़ते हैं। कानून जंगली स्वतन्त्रता को रोकते हैं। यदि स्वतन्त्रता कोई ऐसी वस्तु है जिसमें हम औरों को हानि पहुँचा सकते हैं तो समाज में इसकी आवश्यकता नहीं है। कानून ऐसी स्वतन्त्रता की आज्ञा नहीं देते। यदि कोई चोरी करता है तो कानून उसे दोषी ठहराते हैं, परन्तु यदि किसी से कुछ माँग कर लेवे तो वह अपराधी नहीं है। इसलिये तर्क की कसौटी पर जिन कामों को हम अच्छा समझते हैं कानून उनका समर्थन करते हैं, इसके विपरीत सभी काम बुरे और दोषपूर्ण हैं। इससे यह कह सकते हैं कि "तर्क का दूसरा नाम कानून है।" जो आदमी आवेश में आकर किसी काम को कर बैठता है वह तर्क और कानून दोनों का उल्लंघन करता है। मनुष्य नियमों की महत्ता को मानता है, लेकिन परिस्थिति के वशीभूत होकर उसे उनकी अवहेलना करनी पड़ती है। इसलिये कानून की रक्षा के लिये सरकार को एक संगठित विभाग बनाना पड़ता है। यदि हम ध्यान से देखें तो राज्य में सभी संगठन कानून की रक्षा के लिये हैं। इसी रक्षा से शान्ति और सुव्यवस्था रहती है। सरकार का एक विभाग ( Legislature ) कानून बनाता है; दूसरा ( Executive ) इसकी देख भाल करता है; और तीसरा ( Judiciary ) तोड़ने वालों को दण्ड देता है। अर्थात् सरकार के तीनों अंग कानून से घनिष्ठ सम्बन्ध रखते हैं। इसका तात्पर्य यह नहीं है कि सरकार का काम केवल कानून बनाना और उसकी रक्षा करना है। इसके अतिरिक्त भी उसके बहुत से कर्त्तव्य हैं जिनका वर्णन पिछले अध्याय में किया गया है।

कानून का सम्बन्ध सरकार से इतना घनिष्ठ है कि दोनों एक दूसरे से अलग नहीं किये जा सकते। कुछ लोग भूल से कानून को सरकार समझ लेते हैं। इन दोनों के दर्शनशास्त्र मिले-जुले हैं। राज्य की उत्पत्ति के साथ कानून का भी जन्म हुआ। जिस प्रकार समाज से अलग राज्य और सरकार का कोई तात्पर्य नहीं है, उसी तरह कानून और सरकार मिले-जुले हैं। अधिकार और कर्त्तव्य एक व्यक्ति

तक सीमित नहीं रहते, इनके लिये एक से अधिक व्यक्तियों की आवश्यकता पड़ती है। किसी देश में एक ही व्यक्ति रहता हो तो हम उसे राज्य नहीं कह सकते। कानून एक ऐसा साधन है जो व्यक्ति को समाज से जोड़ती है। जिस समाज में इसका पालन नहीं होता वह निकम्मा समझा जाता है। वे इस बात के द्योतक हैं कि कोई समाज अपने आपको कितना संगठित कर सकता है। कानून की अच्छाई-बुराई राज्य को बना और बिगाड़ सकती है। इससे जनता के विचार प्रकट होते हैं। इतिहास के प्रारम्भिक युग से अब तक मनुष्य का अध्ययन करने के लिये कानून आवश्यक है। सभ्य और असभ्य जाति की पहचान उनके कानूनों से भी की जाती है। यदि हम मनुष्य की सभ्यता का इतिहास उठाकर देखें तो पता चलेगा कि प्राचीन और नवीन कानूनों में महान् अन्तर है। कानून एक शक्ति है जिसके अन्दर इतना बल है कि वह बड़ी-से-बड़ी हस्ती को झुका सकता है। सरकार की सभी शक्तियाँ इसे प्राप्त हैं। सेना और पुलीस कानून के हाथ और पैर हैं। बड़ा-से-बड़ा व्यक्ति इस बात का साहस नहीं कर सकता कि वह इन्हें तोड़े।

मोटे तौर पर कानून के सात जरिये माने जाते हैं।

**रस्म-रिवाज**

१—रस्म-रिवाज कानून का सबसे पुराना और प्रसिद्ध जरिया है। जब सरकारी कानूनों का नाम भी न था उस समय ये समाज में प्रचलित थे और लोग उन्हें आदरपूर्वक मानते थे। हर देश के प्राचीन इतिहास में उनका वर्णन किया गया है। आज भी, जब कि सरकारी कानूनों की कमी नहीं है, रस्म-रिवाज प्रचलित हैं और कानून से कम महत्व नहीं रखते। जब सरकारी व्यवस्था बनने लगी तो इन्हीं के आधार पर कानूनों की रचना हुई। रोम, यूनान, इंगलैंड, भारत आदि देशों में प्राचीन काल से रस्म-रिवाज का विशेष प्रचार है। इंगलैंड में कुछ ऐसे कानून हैं जिन्हें 'रस्म-रिवाजी कानून' ( Customary Law ) कहा जाता है। यहाँ पर दो प्रश्न किये जा सकते हैं :—

अ—रीति-रिवाज कानून कैसे बनते हैं?

ब—रीति-रिवाज कानून कब बनते हैं?

कुछ जर्मन विद्वानों का मत है कि कानून और रस्म-रिवाज में कोई भेद नहीं है। एक से राजा की इच्छा प्रकट होती है और दूसरे से प्रजा की। चूँकि दोनों की शक्ति बराबर है इसलिये कानून और रस्म-रिवाज एक ही चीज हैं। धारा सभाओं ने रस्म-रिवाजों को कानून का रूप दे दिया। आस्टिन का कहना है कि रिवाज और कानून एक ही चीज हैं तो एक को दूसरे का रूप देने की क्या आवश्यकता है। वर्तमान अँग्रेज राजनीतिज्ञों का मत है कि जब कोई रिवाज सरकार द्वारा मान लिया जाता है तो वह कानून कहलाता है। इसकी स्वीकृति या तो धारा सभायें देती हैं

अथवा सरकारी कचहरियाँ। जो कुछ भी हो, रस्म-रिवाज कानून के बनाने में भारी सहायता देते हैं।

**वैज्ञानिक वादविवाद**

२—कानून का दूसरा जरिया वैज्ञानिक वादविवाद है। विद्वान् जब सामाजिक व्यवस्था पर अपना विचार प्रकट करते हैं तो पत्र-पत्रिकाओं में उन पर टीका-टिप्पणी होती है। बड़े-बड़े वकील-बैरिस्टर उनका विरोध या समर्थन करते हैं। इसमें कुछ ऐसी बातें निकल आती हैं जिन्हें बिना किसी विरोध के कानून मान लिया जाता है। सरकार और जनता दोनों एक स्वर से उसका समर्थन करती हैं। चाणक्य ने अपने "कौटिल्य अर्थशास्त्र" में जो विचार प्रकट किया है उसका प्रभाव भारतीय कानूनों पर कम नहीं है।

**कचहरियों के फैसले**

३—सरकारी कचहरियों को अधिकार है कि वे अवसर पड़ने पर कानून बना सकती हैं। कुछ ऐसे मुकदमे कचहरियों में आ जाते हैं जिन्हें फैसला करने के लिये जजों को अपनी बुद्धि का आश्रय लेना पड़ता है। ऐसे अवसरों पर उन्हें नये कानून बनाने पड़ते हैं।

**धर्म**

४—धर्म सामाजिक व्यवस्था की रीढ़ है। प्रत्येक सम्प्रदाय अपने धार्मिक नियमों का पालन करता है। सरकार इस बात का ध्यान रखती है कि धारा सभाओं के कानून इनके विरुद्ध न हों। जब कभी कोई आर्थिक कानून बनता है तो इस बात का विशेष ध्यान रक्खा जाता है कि वह धर्म के विरुद्ध न हो। मनुस्मृति, कुरान तथा अन्य धार्मिक ग्रंथों का उपयोग सरकारी कानूनों में कम नहीं किया जाता। ईसाई तथा हिन्दू कानून को 'ईश्वर की देन' समझते हैं। भारत की सामाजिक व्यवस्था धर्म के आधार पर बनाई गई है, इसलिये सरकारी कानूनों में उनका विशेष रूप से ध्यान रक्खा गया है। कचहरियों में आज भी गवाहों से शपथ लेने की प्रथा है। यद्यपि यह धार्मिक विश्वास है, परन्तु इसका प्रभाव कानूनी फैसलों पर कम नहीं पड़ता। हिन्दुओं में पैतृक सम्पत्ति का अधिकारी धर्म और कानून दोनों से एक है। सरकारी योजना धार्मिक नियमों का ध्यान रखते हुए बनाई जाती है।

**धारा सभाओं के कानून**

५—कानून बनाने का अधिकार धारा सभाओं को दिया गया है। आरम्भ में राजा अपने मंत्रियों की सलाह से कानून बनाता था। जब जनता के अधिकारों की वृद्धि हुई तो यह अधिकार प्रजा को दे दिया गया। उसी के प्रतिनिधि इस कार्य को करते हैं। अपने बनाये हुए कानूनों की सरकार रक्षा करती है और उन्हें तोड़ने वालों को कड़ा दंड देती है।

न्यायानुकरण

६—ऊपर कहा गया है कि कचहरियों के फैसले भी कानून के जरिये हैं। आवश्यकतानुसार न्यायाधीश कानूनों का निर्माण कर सकते हैं। बड़ी कचहरियों के फैसले का अनुकरण छोटी कचहरियाँ करती हैं। यद्यपि वे इसके लिए बाध्य नहीं हैं; फिर भी आवश्यकता पड़ने पर उन्हें ऐसा करना पड़ता है। इस अनुकरण से कितने ही कानून बनते रहते हैं। अँग्रेजी में इस प्रकार के कानूनों को प्रोसीडेन्ट्स (Precedents) कहते हैं।

न्याय संशोधन

७—कानून तब तक काम करते हैं जब तक सामाजिक व्यवस्था उनके अनुकूल रहती है। दो हजार वर्ष का पुराना कानून आज काम नहीं कर सकता। जिन कानूनों का हम पालन कर रहे हैं वे एक या दो शताब्दी बाद बेकार हो जाते हैं। मनुष्यों के विचार में अन्तर पड़ने के कारण उनके सम्बन्ध बदलते रहते हैं। चूँकि कानून व्यक्तियों के सम्बन्ध को निश्चित करने के लिए बनाए जाते हैं इसलिए यह स्वाभाविक है कि इसके साथ कानून बदलते रहें। इसलिए कानूनों में संशोधन की आवश्यकता पड़ती है। पुराने कानूनों को नया रूप देना पड़ता है, कभी-कभी तो इसके लिए एक अलग न्यायालय बनाना पड़ता है, जिसका काम पुराने कानूनों की उपयोगिता पर विचार करना है। रोम साम्राज्य में प्रोटर ( Praetor ) की स्थापना इसी के लिए हुई थी। यह किसी व्यक्ति का नाम नहीं है बल्कि एक पद है। इंगलैंड में चान्सलर (Chancellor ) इसलिए नियुक्त किये जाते थे कि पुराने कानूनों में संशोधन करें। इससे भी कितने ही नये कानून बनते रहते हैं। अंग्रेजी में इस प्रकार के कानून को इक्यूटी ( Equity ) कहते हैं।

कानून का पालन

"कानून और स्वतन्त्रता एक दूसरे के विरुद्ध हैं।"* यदि हम इस कथन को सत्य मान लें तो यह प्रश्न उठता है कि ऐसी दशा में हम कानून का पालन क्यों करते हैं। जिन कानूनों से हमारी स्वतन्त्रता नष्ट होती है उन्हें हम क्यों मानते हैं? इसके विपरीत कुछ विद्वानों का कहना है कि कानून और स्वतन्त्रता में कोई विरोध नहीं है। कानून का पालन स्वतन्त्रता की सीढ़ी है। इस कथन के अनुसार एक दूसरे का पूरक है। स्वतन्त्रता के अर्थ को न जानते हुए भी आम जनता कानूनों का पालन करती है। इसका भी हमें कारण जानना होगा। यह प्रश्न कानून तक ही सीमित नहीं है। आज्ञा पालन एक गुण है। यदि समाज में इसकी व्यवस्था न हो तो मनुष्य संगठित नहीं रह सकता। कुटुम्ब से राज्य तक में आज्ञा

* Law and Liberty are Poles asunder.

पालन का भाव पाया जाता है। यह प्रश्न विचारणीय है कि कानून का पालन क्यों होता है।

भय

कुछ लोगों का मत है कि कानून का पालन भय के कारण होता है। लोग डरते हैं कि यदि वे कानून को तोड़ेंगे तो सरकार उन्हें दण्ड देगी। इसमें कोई संदेह नहीं कि अधिकतर लोग कानून का पालन इसीलिए करते हैं। जो मूर्ख और अज्ञानी हैं, जिन्हें अपने कर्त्तव्य का ज्ञान नहीं है, वे औरों को हानि पहुँचाते हैं। कानून के भय से उनकी अनुचित कार्रवाइयाँ काफी अंश तक रोक दी जाती हैं। यद्यपि वे कानूनों को पसन्द नहीं करते और इक्के दुक्के उन्हें तोड़ते रहते हैं, फिर भी बाह्य रूप में उन्हें इनका पालन करना ही पड़ता है। इसका एकमात्र कारण भय है। लगभग ६० प्रतिशत लोग दण्ड के भय से कानूनों का पालन करते हैं। उन्हें इस बात का ज्ञान नहीं है कि इनके तोड़ने से दूसरों के अधिकार में बाधा पड़ती है। क्षणिक लाभ के सामने वे नीति की परवाह नहीं करते। बहुसंख्यक प्राणी व्यक्तिगत लाभ को नीति, धर्म, न्याय और कर्त्तव्य से बढ़कर समझते हैं।

तर्क

कानून के पालन का तीसरा कारण तर्क है। कुछ व्यक्ति, जिनकी संख्या कम नहीं है, तर्क-पूर्वक यह विचार करते हैं कि कानूनों से उन्हें हानि है अथवा लाभ। अपने समान वे औरों के हित पर भी विचार करते हैं। इस विषय में वे एकमत हैं कि कानूनों की अनुपस्थिति में व्यक्तिगत और सामाजिक सुखों का अन्त हो जायगा। देश में अराजकता फैलेगी। शान्तिपूर्वक कार्य करने का अवसर जाता रहेगा। मनुष्य को अपनी पुरानी जंगली अवस्था में रहना होगा। इसलिए बुद्धिमानों का कर्त्तव्य है कि कानूनों का आदर करें।

काहिली

समाज में कुछ ऐसे भी व्यक्ति हैं जो सोचने-विचारने की तकलीफ नहीं उठाना चाहते। उन्हें सभी बातों में हामी भरना अच्छा लगता है। 'नहीं' करने की तकलीफ उन्हें पसन्द नहीं है। दूसरों की बनी-बनाई चीज को वे इसलिए पसन्द कर लेते हैं कि स्वयं बनाने में तकलीफ होगी। औरों की राय को बिना किसी तर्क-वितर्क के वे चुपचाप मान लेते हैं। अधिकतर लोग तकलीफ उठाने से डरते हैं। कानून बनाना और उसे तोड़ना दोनों ही कठिन हैं। दोनों में बुद्धि और साहस की आवश्यकता है। काहिल आदमी इनमें से एक भी नहीं कर सकता। जेम्स ब्राइस ( James Bryce ) तो यहाँ तक लिखता है कि हर ६ आदमी में ५ आदमी काहिली के कारण कानूनों का पालन करते हैं।

**सहानुभूति**

कानून पालन का दूसरा कारण सहानुभूति है। अधिकतर लोगों में यह गुण पाया जाता है कि वे औरों के प्रति दयालु होते हैं। दूसरों से प्रेम करना उनका स्वाभाविक गुण होता है। कानून के कारण उन्हें शान्त वातावरण मिलता है। लोग मर्यादा के अन्दर अपना काम करते हैं। ऐसे वातावरण में उन्हें अपनी प्रवृत्ति के अनुसार चलने का अवसर मिलता है। उनकी अभिलाषा होती है कि लोगों में अधिक-से-अधिक सद्भाव हो। कानूनों में समानता का भाव सबसे अधिक है। इन्हीं सब कारणों से वे कानून का पालन करते हैं। उनकी सहानुभूति जैसे मनुष्यों के प्रति होती है वैसे कानूनों के प्रति। सहानुभूति के अन्दर मर्यादा का भाव होता है। हम अपने बड़ों की बातें इसलिए मानते हैं कि हम उनकी इज्जत करते हैं। उनकी आज्ञा हमें शिरोधार्य होती है। साधु-सन्तों की बातें सबको भली लगती हैं। कानून बनाने वालों को हम अपने से बुद्धिमान और देश-हितैषी समझते हैं। इसी सहानुभूति और मर्यादा के कारण हम कानूनों का पालन करते हैं।

**स्वभाव**

नियम पालन मनुष्य का स्वभाव है। अनियमित जीवन किसी को अच्छा नहीं लगता। समाज की रचना अनादि काल से होने के कारण मनुष्य नियमों को अपना स्वभाव समझता है। ईश्वर में अधिकतर लोगों के विश्वास का कारण सामाजिक परम्परा है। हम समाज की बहुत-सी बातों को इसलिए मानते हैं कि हमें उनकी आदत पड़ गई है। इन्हें सिखलाने के लिए स्कूल और पाठशालाएँ नहीं हैं, फिर भी सारा समाज इनका शिक्षक है। स्वभाव के अन्तर्गत कुछ और भी ऐसी बातें हैं जिन्हें हम कानून-पालन का कारण कह सकते हैं। आज्ञा-पालन का भाव कुटुम्ब से आरम्भ होता है, इसीलिए लोग कानून-पालन के आदी होते हैं। धार्मिक उपदेशों में आज्ञा-पालन का भाव अधिक है।

**कानून के अन्तिम उद्देश्य**

कानून का अन्तिम उद्देश्य क्या है? इस पर पाउण्ड के विचार सबसे सुलझे हुए हैं। उसने कानून के मुख्य चार उद्देश्य निर्धारित किये हैं।

१—कानून का प्रथम उद्देश्य राज्य में शान्ति रखना है। जब तक राज्य में शान्ति नहीं है तब तक व्यक्ति स्वतन्त्रता-पूर्वक अपना कार्य नहीं कर सकता।

२—कानून का दूसरा उद्देश्य राज्य में समता उत्पन्न करना है। धनी-गरीब का अन्तर सरकार की दृष्टि में तभी तक है जब तक दोनों शांतिपूर्वक एक दूसरे का ध्यान रखते हुए अपना कार्य करें। चूँकि यह बात स्वाभाविक नहीं है, इसलिए सरकार अपनी संस्थाओं में इनमें कोई भेद-भाव नहीं करती। कचहरियों में दोनों समान समझे जाते

। टैक्स की यह नीति है कि धनियों से अधिक और गरीबों से कम लिया जाय, ताकि आर्थिक विषमता दूर हो। कानून दण्ड देने में किसी तरह का पक्षपात नहीं करते। इसी के भय से बलवान कमजोरों को और बुद्धिमान मूर्खों को दबा नहीं सकता। सरकार अपनी ओर से सबको समान अवसर देती है। यदि कानून न हो तो समता के अभाव के कारण मनुष्य का जीवन दुखी और चिन्तित हो जाय।

३—व्यक्तित्व की रक्षा और उसका विकास कानून का तीसरा उद्देश्य माना गया है। रक्षा तभी हो सकती है जब व्यक्ति को अपने कार्यों में अधिक-से-अधिक स्वतन्त्रता हो। आंतरिक शक्तियों की वृद्धि व्यक्तित्व का विकास कहलाता है। कानून मनुष्य को मनुष्य बनाने के लिये है। यह तभी सम्भव है जब उसकी अनुचित कार्रवाइयाँ रोक दी जायँ और बुरे कामों के लिए उसे दण्ड दिया जाय। कानून के अन्दर व्यक्तियों में संगठन का भाव अधिक होना चाहिए जिससे सेवा आदि कार्यों को करते हुए वे अपने व्यक्तित्व को बढ़ा सकें।

४—भौतिकवाद के युग में सभी सिद्धांत लाभ और हानि की कसौटी पर कसे जाते हैं। जिस नियम से व्यक्ति की आवश्यकता की पूर्ति होती है वही अच्छा समझा जाता है। व्यक्तित्व के विकास और अन्तःशक्तियों की उन्नति पर उतना बल नहीं दिया जाता जितना बाह्य आवश्यकताओं की पूर्ति पर। बहुतों का विश्वास है कि व्यक्तिगत सम्पत्ति और उद्योग-धन्धों की रक्षा कानून का उद्देश्य है।

कुछ लोगों का विचार है कि कानून केवल दण्ड देने के लिये बनाये जाते हैं।

**दण्ड के सिद्धांत**

इसमें कोई संदेह नहीं कि कानून तोड़ने वाले दण्ड के भागी होते हैं परन्तु यह कार्य साधन मात्र है। प्रश्न यह है कि दण्ड क्यों दिया जाता है? इसकी आवश्यकता क्या है? लोगों को अपराध करने पर समझा-बुझा कर छोड़ दिया जाय तो इसमें क्या हानि है? सरकार क्यों जेलों में लोगों को भर कर व्यर्थ का खर्च सहन करती है? इन प्रश्नों पर लोगों के विभिन्न मत हैं। इन्हीं को दण्ड का विभिन्न सिद्धांत कहा गया है। इनके अन्दर यह भी वर्णन किया गया है कि दण्ड का स्वरूप क्या हो और किस सीमा तक वह दिया जाय। अमानुषिक दण्ड का तात्पर्य क्या है? शारीरिक दंड तथा मानसिक दंड में क्या अन्तर है? इनका मनुष्य के जीवन पर क्या प्रभाव पड़ता है? इत्यादि बातों का वर्णन दंड सिद्धांत के अन्तर्गत किया गया है। इन सब का विस्तृत वर्णन करना अपने विषय से दूर हट जाना होगा। इसलिये केवल लॉक, रूसो, बेन्थम, ग्रीन तथा ओपेनहैम के विचारों का सूक्ष्म वर्णन किया गया है। इन्हीं के अन्दर दंड के लगभग सभी सिद्धान्त आ जाते हैं।

लॉक के कथनानुसार दंड के चार उद्देश्य माने गये हैं।

१—दंड उतना ही मिलना चाहिये जितना अपराधी सहन कर सके। यह भी ध्यान रखना चाहिये कि अपराध और दंड दोनों का अनुपात बराबर हो। जैसा छोटा-बड़ा अपराध हो उतना ही कम-वेश दंड दिया जाय। किसी की जेब से चार पैसे निकालने वाले को फाँसी की सजा नहीं मिलनी चाहिए। दंड न्याय के लिये दिया जाता है। इसका उद्देश्य समाज की भलाई करना है।

२—जब दो व्यक्तियों अथवा गिरोह में झगड़ा होता है तो उस व्यक्ति वा गिरोह को दंड दिया जाता है जिसने हानि पहुँचाई है। इसके अन्दर एक मनोवैज्ञानिक भाव है। यद्यपि अपराधी को दंड देने से उसके विपक्षी को कुछ मिलता नहीं, फिर भी उसे संतोष होता है।

३—दंड से अपराध करने वाले को इस बात की चेतावनी दी जाती है कि आगे ऐसा नहीं करना चाहिये। दण्ड देते समय इस बात का ध्यान रक्खा जाता है कि अपराधी इससे यह शिक्षा ग्रहण करे कि भविष्य में ऐसा नहीं करेगा।

४—दंड के पीछे समाज-हित का भाव रहता है। जब किसी को कुछ दण्ड दिया जाता है तो उसकी चेतावनी के साथ औरों को इस बात की शिक्षा मिलती है कि उन्हें भी ऐसा नहीं करना चाहिये। अपराधी के कष्ट से औरों को भी लाभ पहुँचता है। वे अपराध करने से डरते हैं। इसका परिणाम यह होता है कि अपराध कम होने से दंड की आवश्यकता कम पड़ती है। फाँसी की सजा से अपराधी को अपने सुधार का अवसर नहीं दिया जाता, परन्तु इससे दूसरों को एक बहुत बड़ी शिक्षा मिलती है।

**स्वाभाविक क़ानून (Natural Law)**

स्वामाविक कानून के विषय में विद्वानों में मतभेद है। कुछ लोगों का विचार है कि प्राकृतिक नियमों को कानून समझना मूर्खता है। प्रकृति प्राणीमात्र की चिन्ता स्वयं करती है, हमें उससे सतर्क होने की कोई आवश्यकता नहीं है। प्राकृतिक जगत की गति जिन नियमों के अनुसार होती है वे अटल और दुरूह हैं। भौतिक जगत उनका अनुकरण नहीं कर सकता। सूर्योदय, दिन, रात, सर्दी, गर्मी, भूचाल, विपत्तियाँ इन सब के पीछे एक प्राकृतिक नियम है, जिसे समझना कोई खेल नहीं है। यद्यपि इनके लिये कोई न्यायालय अथवा सरकारी विधान नहीं है, फिर भी इन्हें तोड़ने वालों को प्रकृति स्वयं दण्ड देती है। आवश्यकता से अधिक भोजन करने वाला बीमार पड़ जाता है। समय के अनुसार जो काम नहीं करता वह रोगी और दुर्बल होता है। भूख और प्यास की अवहेलना करने वाला मृत्यु का भागी होता है। अर्थात् प्राकृतिक नियम सरकारी कानूनों से बड़े होते हैं।

स्वाभाविक नियम के इस अर्थ से कुछ लोग सहमत नहीं हैं। उनका कहना है कि ये नियम दो प्रकार के हैं। एक मनुष्य के मस्तिष्क में काम करता है और दूसरा बाह्य

जगत में। जो बाह्य जगत में काम करता है उसे प्राकृतिक नियम और जो मनुष्य के मस्तिष्क में काम करता है उसे स्वाभाविक कानून कहते हैं। प्रश्न यह है कि ये स्वाभाविक कानून क्या हैं? तर्क का दूसरा नाम स्वाभाविक कानून है। मनुष्य किसी बुरे मार्ग पर चलता है तो उसकी शुद्ध बुद्धि उसे रोकती है। चोरी, व्यभिचार, बेईमानी—इन्हें करने में लोग आरम्भ में हिचकते हैं। जो शक्ति मनुष्य को इन बुराइयों से रोकती है वह स्वाभाविक कानून कहलाती है। उसी को कोई बुद्धि, कोई तर्क और कोई अन्तरात्मा कहता है। यह आम कहावत है कि जो अपनी अन्तरात्मा की आवाज पर चलता है वह अपना और समाज दोनों का हित करता है। अर्थात् स्वाभाविक कानून इतने अच्छे हैं कि प्रत्येक मनुष्य को इनका पालन करना चाहिये। इस सिद्धान्त के मानने में एक बहुत बड़ी कठिनाई है। मनुष्य अपने तर्क और बुद्धि से सब कुछ करता है। फिर एक ही स्वाभाविक कानून किसी को अच्छे और किसी को बुरे मार्ग पर क्यों ले जाते हैं? जब प्राकृतिक नियम दृढ़ हैं तो इन्हें कोई कैसे तोड़ता है। रोम के विद्वानों ने प्राचीन काल में स्वाभाविक कानूनों के पालन पर जोर दिया है और इस पर बड़े-बड़े ग्रन्थ लिख डाले हैं।

सरकारी कानूनों के अन्तर्गत स्वाभाविक कानून का वर्णन असंगत है। प्राकृतिक नियमों को कानून कहना ही गलत है। स्वभाव और कानून में सम्बन्ध अवश्य है, परन्तु स्वभाव अच्छे और बुरे दोनों होते हैं, लेकिन कानून बुरे नहीं होते। यदि वे बुरे हैं तो उन्हें कानून कहना ही गलत है। प्राचीन तथा मध्य काल में लोग प्रकृति के उपासक थे। सामाजिक संगठनों में प्राकृतिक अथवा दैवी नियमों को अधिक महत्व दिया जाता था। जो व्यक्ति सरल जीवन व्यतीत करता और ईश्वर के सहारे रहता, वह समाज में आदर का पात्र गिना जाता था। अब भी यह भावना कम नहीं है। चूँकि आधुनिक युग भौतिकवाद का युग है इसलिये प्राकृतिक अथवा स्वाभाविक नियम 'कानून' के अन्तर्गत नहीं गिने जाते। 'कानून' शब्द कोई गोल-माल की चीज नहीं है। इसका सीधा अर्थ यह है कि समाज को चलाने के लिये सरकार की ओर से जो नियम चालू किये गये हैं वे कानून कहलाते हैं। इसके पीछे सरकार और समाज दोनों की संगठित शक्ति होती है।

**अन्तर्राष्ट्रीय कानून (International Law)**

जब दो या दो से अधिक देश एक दूसरे के सम्पर्क में आते हैं तो उन्हें कुछ ऐसे नियम बनाने पड़ते हैं जिनसे आपस में कोई मतभेद न हो। व्यापार, युद्ध, सन्धि, आवागमन आदि विषयों में नियमों की आवश्यकता पड़ती है। कुछ देशों की सरकारें आपस के सहयोग से यह निश्चित करती हैं कि यदि कभी उनमें वैर-विरोध हो तो उसका निपटारा अमुक प्रकार से किया जाय। इससे भी काम न चले और युद्ध अवश्यम्भावी हो तो उस दशा में भी चन्द

नियमों का पालन किया जाय। जैसे लड़ाई के समय निर्दोष और निष्पक्ष व्यक्तियों पर प्रहार न किया जाय। स्त्री, बालक, वृद्ध, तपस्वी—इनको किसी तरह की हानि न पहुँचाई जाय। जहरीली गैस, आग, तथा अन्य विध्वंसक साधनों का प्रयोग न किया जाय। अस्पताल, स्कूल, मन्दिर, पंचायत घर, तथा अन्य सार्वजनिक संस्थाओं पर शत्रु का कोई वर्ग आक्रमण न करे। इसी तरह के कुछ नियम अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार में भी बनाये गये हैं।

कुछ राजनीतिज्ञ अन्तर्राष्ट्रीय नियमों को कानून की श्रेणी में नहीं गिनते। सरकारी कानूनों के पीछे फौज, पुलीस, कचहरी आदि शक्तियाँ व्यक्ति को उनके पालन के लिये बाध्य करती हैं। राज्य के अन्तर्गत बड़े-से-बड़े व्यक्ति या गिरोह को बिना किसी परिवर्तन के उनका पालन करना पड़ता है। धारा सभाओं में प्रजा के प्रतिनिधि कानूनों पर हर पहलू से विचार करते हैं और जब लोकमत उनके विरुद्ध नहीं होता, तब उन्हें कार्यान्वित किया जाता है। अन्तर्राष्ट्रीय नियमों पर विचार करने के लिए न कोई धारा सभा है और न उनके पीछे कोई शक्ति है। बड़े-बड़े राष्ट्र जब उनका उल्लंघन करते हैं तो कमजोर राष्ट्रों को उन्हें सहन करना पड़ता है। इन्हें तोड़ने वालों को दण्ड देने के लिये किसी न्यायालय की व्यवस्था नहीं है। जिस प्रकार धार्मिक वा सामाजिक नियमों का उल्लंघन करने पर किसी को दण्ड देने की व्यवस्था नहीं है, उसी प्रकार अन्तर्राष्ट्रीय कानून का पालन राष्ट्रों की सद्भावना (Good will) पर छोड़ दिया गया है। जब तक वे नियम उनके हित में बाधक नहीं हैं तब तक वे उन्हें मानते हैं, परन्तु प्रत्येक दशा में उनका पालन करने के लिये वे बाध्य नहीं हैं। किसी देश पर विजय प्राप्ति की अभिलाषा से आक्रमण करना अन्तर्राष्ट्रीय कानून के विरुद्ध है। लेकिन पिछले ५० वर्षों के इतिहास से स्पष्ट है कि बहुत थोड़े राष्ट्र इसका पालन करते हैं। यदि इन्हें पालन करने के लिये किसी शक्ति की व्यवस्था होती तो इतना अधिक इनका दुरुपयोग न होता।

१६१४ की बड़ी लड़ाई के बाद राष्ट्रसंघ को यह भार सौंपा गया कि वह अन्तर्राष्ट्रीय कानून का संकलन करे और उनके पालन का कोई उपाय सोचे। राष्ट्रसंघ ने किसी हद तक इस कार्य को किया परन्तु स्वयं असफल होने के कारण इसकी पूर्ति न कर सका। अभी तक कोई ऐसी व्यवस्था नहीं है जो इन नियमों को कानून का रूप देकर राष्ट्रों को इनके पालन के लिये बाध्य करे। गत महायुद्ध की व्यापकता और भयंकरता को देखते हुए विद्वानों का मत है कि अन्तर्राष्ट्रीय व्यवस्था जब तक दृढ़ न होगी तब तक संसार में शान्ति का राज्य स्थापित नहीं हो सकता। संसार की राजनैतिक व्यवस्था एक हो, अथवा सबका एक संघ हो—इस प्रकार की आवाज योरप और अमेरिका से आने लगी है। बड़े-से-बड़े नेता और राष्ट्रों के कर्णधार यह एलान

कर रहे हैं कि नवीन व्यवस्था ( New World Order ) अमुक प्रकार की होगी। भविष्य में न केवल कानून बल्कि अन्तर्राष्ट्रीयता के सभी पहलुओं पर विशेष रूप से अमल करना होगा।

**कानून और स्वतन्त्रता (Law and Liberty)**

कानून का पालन सबके लिये अनिवार्य है। और कामों को हम मनमाना कर सकते हैं, परन्तु कानूनों में उलटफेर करने की स्वतन्त्रता किसी को नहीं है। बीमार-से-बीमार अपराधी को जेल-यातनायें भोगनी पड़ती हैं; गरीब, दुखी, मजदूर, इन सबको सरकारी टैक्स देना पड़ता है। तात्पर्य यह है कि कानून एक ऐसा बन्धन है जिससे कोई मुक्त नहीं है। अपराधी को यह कहने का अधिकार नहीं है कि उसे अमुक कानून की जानकारी न थी। कानून किसी को इस बात की स्वतन्त्रता नहीं देते कि वह दूसरों की सम्पत्ति का मालिक बन बैठे अथवा उन्हें किसी प्रकार की हानि पहुँचावे। वे सबको इस बात के लिये बाध्य करते हैं कि अपने स्वार्थ के साथ लोग दूसरों के अधिकारों का ध्यान रक्खें। अपने कर्त्तव्य से आँख चुराने वाला दण्ड का भागी समझा जाता है। मनुष्य अपनी गलतियों को छिपाने में कुशल होता है। वह नहीं चाहता कि उसके घृणित कार्य दूसरों की दृष्टि में आवें। लज्जा और दंड के भय से वह एक गलती को छिपाने के लिये सैकड़ों गलतियाँ करता है। लेकिन जब कभी वह कानून के चंगुल में फँस जाता है तो उसके कार्य का भंडाफोड़ समाज में बुरी तरह होता है। इन्हीं सब कारणों से कानून को स्वतन्त्रता का शत्रु कहा गया है।

'स्वतन्त्रता' नामक अध्याय में इस बात पर विचार किया गया है कि समाज में पूर्ण स्वतन्त्रता हानिकारक है। जिन कार्यों से एक दूसरे को बाधा पहुँचे उन्हें रोकना समाज का धर्म है। पैशाचिक स्वतन्त्रता व्यक्ति और समाज दोनों के लिये घातक है। चोरी, व्यभिचार, लूट-मार आदि कार्यों के लिये व्यक्ति को स्वतन्त्र छोड़ दिया जाय तो उसकी दशा पशु से भी बुरी होगी। न केवल औरों को बल्कि अपने आपको भी वह ऊँचा नहीं उठा सकता। कानून की व्यवस्था इसीलिये की गई है कि मनुष्य अपनी कमजोरियों का समाज में अमल न करे। वह धार्मिक या दार्शनिक उपायों से अपने आपको इस योग्य बनाये कि उसके जीवन से किसी की हानि न हो। जब तक मनुष्य इस सतह पर नहीं आ जाता तब तक उसे सभ्य होने का अवसर नहीं मिल सकता। कानून उसे इस बात की शिक्षा देते हैं कि वह अपने को दूसरों से अलग न समझे। जिस प्रकार एकान्त में ईश्वर और आत्मा के भय से एक तपस्वी कोई बुरा विचार मन में नहीं लाता, उसी तरह कानून और दण्ड के भय से मनुष्य समाज में कुत्सित कर्म करने के लिये स्वतन्त्र नहीं है।

कानून और स्वतन्त्रता में कोई विरोध नहीं है। जिस स्वतन्त्रता का कानून विरोध करते हैं वह जंगली और पैशाचिक है। कोई सभ्य और सुशिक्षित मनुष्य उसका समर्थन नहीं कर सकता। समाज में शान्ति, सुख और सौजन्य का भाव पैदा करने का श्रेय कानूनों को है। जो लोग इनका विरोध करते हैं वे अपना विचार थोड़े से सरकारी कर्मचारियों के अनुचित कार्यों पर अथवा अपनी स्वार्थ-पिपासा पर बनाते हैं। साधु-संन्यासियों को फौज, पुलीस, जेल तथा अन्य व्यक्तियों वा संस्थाओं का भय नहीं होता। वे अपनी इच्छानुसार सर्वत्र विचरण करने के लिए स्वतन्त्र हैं। समाज में सब लोग उनका आदर करते हैं लेकिन इसका तात्पर्य यह नहीं है कि उनके ऊपर कोई नियन्त्रण नहीं होता। वे अपने क्रिया-कर्म द्वारा इन्द्रियों का इतना दमन करते हैं कि लोभ, ईर्ष्या, द्वेष, स्वार्थ आदि कमजोरियाँ स्वयं नष्ट हो जाती हैं। तभी समाज में उन्हें स्वतन्त्रता का अधिकार प्राप्त है। साधारण व्यक्तियों में आत्मबल की कमी है इसलिये कानून के दबाव की उन्हें आवश्यकता पड़ती है।

# अध्याय १८

## लोकमत

### ( Public Opinion )

भरत विनय सादर सुनिय, करिअ विचार बहोरि।
करब साधुमत लोकमत, नृपनय निगम निचोरि॥

**लोकमत की व्याख्या**

एक या दो व्यक्तियों का किसी विषय पर क्या मत है यह जानना सरल है। किन्तु उसी विषय पर दो चार हजार आदमियों का मत जानना एक कठिन समस्या है। सबसे पहले इसके लिये उपयुक्त साधन की आवश्यकता है, दूसरे उन मतों को एकत्र करने में बड़ी ही सच्चाई और सावधानी की आवश्यकता है। यह प्रायः देखा जाता है कि एक मनुष्य दूसरे की कही हुई बात को कुछ घटा-बढ़ा कर कहता है। जैसा का तैसा कहना मनुष्य स्वभाव के विपरीत मालूम पड़ता है। ऐसी स्थिति में किसी विषय पर सम्पूर्ण देशवासियों का मत जानना कुछ असम्भव सा जान पड़ता है। सिद्धान्त रूप में इसकी पुष्टि भले ही की जाय परन्तु व्यावहारिक दृष्टि से यह सर्वथा असम्भव है। यद्यपि वर्तमान वैज्ञानिक युग में आवागमन-लेखन, तथा नवीन आविष्कारों की सुविधा के कारण लोकमत का संग्रह एक साधारण सी बात है, परन्तु यह मानना होगा कि सच्चा लोकमत बहुत कम विषयों पर जाना जाता है। किसी पत्र-पत्रिकाओं में अथवा सरकारी आज्ञा से लोकमत घोषित कर दिया जाय वही लोकमत है--ऐसी बात नहीं है। छल-कपट से भी एक व्यक्ति अपनी राय को सैकड़ों व्यक्तियों पर लाद देता है। ऐसा भी देखा जाता है कि किसी बात को लेकर देश के अधिकांश व्यक्ति असन्तुष्ट एवं क्रुद्ध होते हैं, परन्तु उनकी इच्छा के विरुद्ध वह लोकमत के अनुकूल मानी जाती है। जब लोग उसे नहीं चाहते हैं तो लोकमत कैसे हो सकता है ?

लोकमत से तात्पर्य 'लोगों की राय' से है। मान लीजिये किसी विषय पर ५ आदमियों की राय ली जाती है। जो राय कम से कम ३ व्यक्तियों की है वही उस विषय पर लोकमत कहलायेगा। ऐसी स्थिति में यदि लोकमत को 'बहुमत' कहा जाय तो अनुचित नहीं है। जो बहुमत है वह लोकमत अवश्य है। विधान-मण्डलों में

जो मत आधे से अधिक सदस्यों का होता है वही लोकमत माना जाता है, कारण यह है कि विधान-मण्डलों के सदस्य जनता के प्रतिनिधि होते हैं। एक सदस्य की राय हजारों मताधिकारियों की राय मानी जाती है। प्रजातन्त्र राज्यों में विधान-मण्डलों में सभी कार्य बहुमत से ही किये जाते हैं। अप्रत्यक्ष रूप से इसका आशय यही है कि उनमें लोकमत का आदर किया जाता है। फिर भी जनता सरकार के कितने ही कार्यों से असन्तुष्ट रहती है। यदि सरकार उन कार्यों में जनमत संग्रह करे तो सम्भव है कि उसे अपनी नीति बदल देनी पड़े। ऐसा इसलिये होता है कि लोकमत बड़ी तीव्र गति से बदलता रहता है। विधान-मण्डल के प्रतिनिधियों के निर्वाचन के समय जो लोकमत होता है वही उसके पश्चात् नहीं रह जाता। समय के प्रवाह में परिस्थिति बदल जाती है और उसी के साथ लोकमत भी बदल जाता है। इसीलिये निर्वाचन के पश्चात् लोकमत विधान-मडल के सदस्यों के मन से मेल नहीं खाता। जनता के प्रतिनिधि विधान-मण्डलों में जाकर लोकमत को पहचानने में असमर्थ हो जाते हैं।

मनुष्य के विचार प्रतिक्षण बदलते रहते हैं। सवेरे से सन्ध्या तक एक ही विषय पर हमारे विचार एक से नहीं रहते। दो चार महीने अथवा एक दो वर्ष की अवधि बीत जाने पर विचारों में कितना परिवर्तन हो जाता है इसकी कल्पना भी नहीं की जा सकती। कोई भी व्यक्ति यह नहीं कह सकता कि अमुक विषय पर कल उसकी यही राय होगी। मनुष्य स्वभाव से ही परिस्थिति का दास है। प्रत्येक बात पर वह अपनी स्थिति के अनुसार विचार करता है। एक ही बात किसी के लिये भली है और दूसरे के लिये बुरी। किसी मनुष्य को आज हम बुरा कहते हैं और कल वही हमारा मित्र बन जाता है। किसी विषय पर लोकमत का भी यही हाल है। विधान मण्डलों के निर्वाचन में लोकमत एक संगठित रूप धारण कर लेता है। निर्वाचन के पश्चात् उसका संगठित रूप छिन्न-भिन्न हो जाता है दलबन्दी का आवरण उसके ऊपर से हट जाता है। इसीलिये जनता अपने ही प्रतिनिधियों की कार्यपद्धति से सहमत नहीं होती। निर्वाचन के पश्चात् ही असन्तोष आरम्भ हो जाता है और उसकी समाप्ति अगले निर्वाचन में होती है। इसीलिये प्रजातन्त्र के अन्तर्गत जनता कभी सन्तुष्ट नहीं रहती। लोकमत जितना ही स्वतन्त्र होगा, असन्तोष की ज्वाला उतनी ही अधिक होगी।

साधारण जनता लोकमत उसी को मानती है जो महापुरुषों द्वारा प्रतिपादित किया जाता है। उसे यह विश्वास है कि वही वास्तविक मत है और उसी को मानने में सब का कल्याण है। शिक्षित समाज पत्रों द्वारा लोकमत का निर्धारण करता है। जो मत पत्र-पत्रिकाओं के होते हैं उसी को शिक्षित लोग लोकमत कहते हैं। यह

आवश्यक नहीं है कि लोकमत एक ही हो। समाज का क्षेत्र बहुत ही विस्तृत है। उसी के अनुसार लोकमत भी कई प्रकार के होते हैं। भारतीय गाँवों में लोकमत का आशय उसी मत से होता है जो आसपास के दो चार गाँवों में प्रचलित होता है। लोकमत को 'साधुमत' भी कहा गया है। जिस विचार-धारा से अधिकांश व्यक्ति सहमत हैं और जिसके प्रति सबकी सद्भावना है वही लोकमत है। यदि वास्तव में देखा जाय तो लोकमत नागरिकों की संख्या से उतना सम्बन्ध नहीं रखता जितना उनके हित से सम्बन्ध रखता है। किसी सभ्य समाज में दो चार भद्र पुरुषों का मत लोकमत का स्थान ग्रहण कर सकता है। भारत के राष्ट्रीय आन्दोलन में महात्मा गाँधी के व्यक्तिगत विचार लोकमत का स्थान ग्रहण कर चुके हैं। जब-जब उन्होंने कोई घोषणा की तो देशवासियों ने उसे अपना ही मत समझा। उसकी पुष्टि के लिये वे सब प्रकार का त्याग करने के लिये तैयार हो गये। यदि वही बात एक साधारण व्यक्ति कहता तो उसे जनता का समर्थन कदापि नहीं मिलता। लोकमत पर व्यक्तित्व का अधिक प्रभाव पड़ता है। सैकड़ों आदमियों की सम्मिलित राय का उतना समर्थन नहीं हो सकता जितना किसी महापुरुष की व्यक्तिगत राय का होता है।

**लोकमत का निर्माण**

केवल दो चार व्यक्तियों की राय को लोकमत नहीं कहते। लोकमत के निर्माण के लिये विस्तृत साधन की आवश्यकता है। वे साधन इतने व्यापक होने चाहिए जो सर्वसाधारण तक देश के प्रत्येक भाग में पहुँचाए जा सकें। उन्हीं का आश्रय लेकर जब कोई राय संगठित रूप धारण करेगी तभी उसे लोकमत का स्थान मिलेगा। अच्छा-से-अच्छा मत संगठन के अभाव में सर्वसाधारण का हित नहीं कर सकता। इसीलिये वह लोकमत भी नहीं कहलाता। तात्पर्य यह है कि लोकमत के निर्माण के लिये संगठन की आवश्यकता सर्वोपरि है। इस संगठन के रूप समया-नुसार बदलते रहते हैं। प्राचीन काल में किसी बात की सूचना के लिए ढोल बजाए जाते थे। गाँवों में डुग्गी बजाई जाती थी। आज भी इस प्रथा का सर्वथा लोप नहीं हुआ है। गाँवों में किसी सभा-सोसाइटी की सूचना के लिए डुग्गी का प्रयोग अब भी किया जाता है। परन्तु नगरों में लाउडस्पीकर, मोटर आदि वैज्ञानिक साधनों का उपयोग किया जाता है। वर्तमान समय में लोकमत के निर्माण में कितने ही साधन कार्य में लाये जा रहे हैं।

लोकमत का निर्माण प्रचार द्वारा किया जाता है। यह प्रचार दो प्रकार से आरम्भ होता है। कभी-कभी देश में एक महापुरुष जन्म लेता है। उसकी प्रतिभा और कार्य-शक्ति से आरम्भ में कुछ व्यक्ति प्रभावित होते हैं। कुछ समय में उसका प्रभाव एक बड़े क्षेत्र में फैल जाता है। उसके विचार और मत इतने लोकप्रिय हो

जाते हैं कि उसी का संगठन किया जाता है। उसी का मत लोकमत कहलाता है। ऐसा भी देखा गया है कि जनसाधारण किसी विषय पर अपना मत प्रकट करता है। वह मत क्रमशः संगठित रूप धारण करते हुए उच्च श्रेणी तक मान्य हो जाता है। वह भी लोकमत कहलाता है। लोकमत के निर्माण के साधनों में पत्र-पत्रिकाओं का प्रमुख हाथ होता है। जिस मत का वे समर्थन करते हैं उसका भली भाँति प्रचार होता है। उस पर ऐसे-ऐसे तर्क दिये जाते हैं कि लोगों को उसके मानने में ही अपना कल्याण दिखाई पड़ता है। पत्र-पत्रिकायें कभी-कभी जनसाधारण के मत को बदल देती हैं। पत्रों के सम्पादक स्वभावतः बुद्धिवादी होते हैं। उन्हें किसी बात को सही और गलत सिद्ध करने में कोई विलम्ब नहीं होता। जिस देश में पत्र-पत्रिकाएँ सही बातों का समर्थन और झूठी बातों का बहिष्कार करती हैं वहाँ लोकमत का आधार सत्य होता है। आधुनिक युग में इन पत्रों का बहुत बड़ा महत्त्व है। जो व्यक्ति अपना कोई विशेष विचार रखता है वह या तो स्वयं किसी पत्र का सम्पादक होता है अथवा कुछ पत्र उसी के विचारों का गीत गाते हैं। जिस प्रकार भक्त लोग साधु-महात्माओं के गुण का गान करते हैं उसी तरह पत्र भी अपने संरक्षकों का गुण-गान करते हैं। दो विरोधी पत्रों के पढ़ने से विचारों में उलझन पैदा हो जाती है। इसीलिये सरकार विदेशी पत्रों के आगमन पर कड़ी दृष्टि रखती है और देशी पत्रों पर वैधानिक प्रतिबन्ध लगाती है। ऐसा न हो तो कितने ही पत्र लोकमत को बनाने के बजाय और बिगाड़ सकते हैं।

पत्र-पत्रिकाओं के अतिरिक्त साहित्य के दूसरे अंग भी लोकमत का निर्माण करते हैं। कुछ विद्वान् जनसाधारण की आवश्यकताओं को समझने का प्रयत्न करते हैं और नाटक, उपन्यास तथा साहित्य के अन्य क्षेत्रों द्वारा उनका प्रचार करते हैं। उनकी लेखनी हजारों व्यक्तियों के विचारों का प्रतिनिधित्व करती है। देश की परम्परा, उसका प्राचीन इतिहास तथा उसकी संस्कृति भी लोकमत के निर्माण में सहायक होती है। अधिकांश जनता रूढ़िवादी होती है। वह अपनी प्राचीन शैली के अनुकूल ही अपना विचार बनाती है। वह उन्हीं विचारों का समर्थन करती है जो उसकी प्राचीन संस्कृति से मिलते-जुलते हैं। भारत के राष्ट्रीय आन्दोलन में महात्मा गाँधी को लोकमत के निर्माण में सबसे अधिक सफलता प्राप्त हुई थी। उन्होंने हर प्रकार से यह सिद्ध किया कि स्वतन्त्रता के बिना देशवासियों का भी कल्याण नहीं हो सकता। उनका जीवन भारतीय संस्कृति के इतने निकट था कि जनता उनकी बातों का सबसे अधिक आदर करती थी। यह कहना अनुचित नहीं है कि महात्मा गाँधी की सफलता का कारण अन्य बातों के साथ एक यह भी है कि उन्होंने राष्ट्रीय आन्दोलन को भारतीय वातावरण में संचालित किया। उनकी व्यक्तिगत बात लोकमत का रूप धारण कर लेती थी।

विभिन्न संगठन और समुदाय भी लोकमत का निर्माण करते हैं। संस्थाएँ भी इसका निर्माण करती हैं। जब कोई युद्ध छिड़ता है तो सरकार देश में तरह-तरह की संस्थाएँ स्थापित करती है। कुछ तो सेना में सिपाहियों की भर्ती के लिये कार्य करती हैं और कुछ लोगों में राष्ट्रीय भावनाएँ उत्पन्न करती हैं। कुछ संस्थाएँ आर्थिक लाभ के कारण जनता के एक वर्ग को आने के लिए उत्साहित करती हैं। इस लिए कहा जाता है कि संस्थाओं द्वारा लोकमत का निर्माण बहुत ही ठोस ढंग से होता है। महात्मा गाँधी ने भारतीयों में राष्ट्रीय भावना को जाग्रत करने के लिए खादी-भंडार, हरिजन-सेवकसंघ, गुरुकुल आश्रम तथा अनेक राष्ट्रीय विद्यापीठों की स्थापना की थी। उन्होंने अपने राष्ट्रीय कार्य का आरम्भ साबरमती आश्रम से किया था। जिस विचार-धारा को लोकमत का स्थान प्राप्त करना हो उसके संचार और परिचालन के लिए संस्थाएँ आवश्यक हैं। बड़े-बड़े व्यापारी जब अपनी वस्तुओं का प्रचार जनता में करना चाहते हैं तो इसके लिए एक स्वतन्त्र विभाग की स्थापना करते हैं। वह विभाग खेल-कूद, नाटक, नृत्य, तस्वीरें तथा नाना प्रकार के विज्ञापनों द्वारा वस्तुओं का प्रचार करता है। लाखों रुपये इस कार्य में व्यय किये जाते हैं। यह प्रचार इतने संगठित रूप से होता है कि इसमें कार्य करने के लिये लोगों को वर्षों ट्रेनिंग दी जाती है तभी लोकमत उनकी वस्तुओं का समर्थन करता है। चाय के गुण और अवगुण को संभवतः बहुत थोड़े लोग जानते हैं फिर भी इसका देश में काफी प्रचार है। इसका श्रेय बहुत कुछ उसके प्रचार विभाग का ही है। एक व्यापक संगठन रात-दिन इसी कार्य में लगा हुआ है।

**शिक्षा और लोकमत**

लोकमत के निर्माण में प्रचार और संगठन का विशेष हाथ होता है। शिक्षा प्रचार कार्य में काफी सहायक होती है। शिक्षित व्यक्ति साहित्य निर्माण एवं पत्र-पत्रिकाओं के सम्पादन में लगते हैं। अपने विचारों के अनुकूल वे जनमत तैयार करने का प्रयत्न करते हैं। यह प्रायः देखा जाता है कि मनुष्य के विचारों पर उसकी परिस्थिति का पूरा प्रभाव पड़ता है। जिस वातावरण में वह निवास करता है वैसे ही उसके विचार बनते हैं। इसीलिये शिक्षित और अशिक्षित दोनों के विचारों में बहुत कुछ साम्य होता है। एक अशिक्षित व्यक्ति साधनहीन होने के कारण अपने विचारों का स्पष्टीकरण नहीं कर पाता, परन्तु शिक्षित व्यक्ति अपने विचारों को व्यक्त करता है। यदि वह स्वाभाविक रीति से परिस्थिति के अनुकूल अपने विचारों को रखता है तो वही विचार प्रायः सम्पूर्ण समाज के होते हैं। सामाजिक स्थिति बहुत कुछ मनुष्यों में एकता और साम्य स्थापित करती है। एक सहृदय व्यक्ति के जो विचार हैं वही उसके समाज के भी विचार होते हैं।

यदि शिक्षित व्यक्ति सामाजिक कर्तव्यों का ध्यान रक्खें तो वे लोकमत का निर्माण

बहुत ही सही मार्ग पर कर सकते हैं। समाज में किसी गलत बात का प्रचार करना अथवा किसी सही बात की उपेक्षा करना—दोनों ही हानिकर हैं। शिक्षित व्यक्तियों को इसी सिद्धांत से काम करना चाहिये। जनता को भ्रम में डाल कर अथवा उसे बड़ी-बड़ी आशाएँ दिलाकर जिस लोकमत का निर्माण किया जाता है उससे सामाजिक उन्नति में बाधा पड़ती है। थोड़े से स्वार्थी व्यक्ति कोई तात्कालिक लाभ भले ही उठा लें, परन्तु इससे समाज को कोई लाभ नहीं होता। जनता शिक्षित व्यक्तियों में अपना विश्वास खो बैठती है और कभी-कभी किंकर्तव्यविमूढ़ हो जाती है। इस दृष्टि से विभिन्न राजनीतिक दल लाभ के बदले जनता को भ्रम में डाल देते हैं। वे अपने सिद्धांतों की पुष्टि के लिये नाना प्रकार के तर्क उपस्थित करते हैं, जिन्हें समझने की शक्ति जन-साधारण में नहीं होती। इसीलिये कहा जाता कि वही शिक्षा सही लोकमत का निर्माण कर सकती है जिसका आधार मस्तिष्क के साथ हृदय भी है। बुद्धिवादी जिस लोकमत का निर्माण करते हैं उसमें जनता की सही भावना व्यक्त नहीं होती। शिक्षा के द्वारा मनुष्य की सामाजिक अनुभूतियों की वृद्धि होती है। समाज की सभी समस्यायें शिक्षित व्यक्तियों को अवगत कराई जाती हैं। उनके सामाजिक विचारों में वही ध्वनि होती है जो किसी भी व्यक्ति के अन्दर हो सकती है।

**निर्वाचन और लोकमत**

मनुष्य के विचार स्थायी नहीं होते। वे इतनी तेजी से बदलते हैं कि कोई उसकी गति को रोक नहीं सकता। लोकमत भी स्थायी नहीं होता। जैसे व्यक्ति के विचार बदलते हैं उसी तरह लोकमत में भी परिवर्तन होते हैं। इस परिवर्तन के अनेक कारण हैं जिनका वर्णन करना विषयान्तर होगा। लोकमत की परीक्षा अथवा इसका मूल्यांकन निर्वाचन के समय होता है। जनता अपनी इच्छानुसार विधान मंडल के सदस्यों का निर्वाचन करती है। परन्तु उसकी इच्छा को प्रभावित करने के लिये नाना प्रकार के साधन उपयोग में लाए जाते हैं। उल्टी सीधी इतनी बातें फैलाई जाती हैं कि जनता भ्रम में पड़ जाती है। यह कहना अनुचित न होगा कि निर्वाचन के समय लोकमत सबसे अधिक विकृत हो जाता है। जनता की स्वतन्त्र इच्छा का लोप हो जाता है। कुछ लोग स्वार्थ के कारण, कुछ भ्रमवश और कुछ सम्बन्ध के कारण अपने स्वाभाविक विचारों को दबाकर बनावटी बातें करते हैं। उन्हीं से लोकमत का निर्माण होता है जिनका निर्वाचन में उपयोग किया जाता है। जिस देश की जनता अशिक्षित है और शासन की महत्ता को नहीं समझती वहाँ लोकमत की और भी छीछालेदर होती है। निर्वाचन के पश्चात् स्वार्थी और अयोग्य व्यक्ति जब शासन का संचालन भली भाँति नहीं करते तो जनता सरकार को दोषी ठहराती है परन्तु विचार करे तो यह सारा दोष जनता का ही है। निर्वाचन के समय वह अपने उत्तरदायित्व को भूल जाती है और क्षणिक प्रलोभनों में पड़कर अपने अधिकार का दुरुपयोग करती है। प्रजातन्त्र

देशों में शासन की जो दुर्बलतायें दिखाई पड़ती हैं उसका बहुत कुछ कारण यही लोकमत का अभाव है। जनता को यह अनुभव करना चाहिए कि जब तक वह अपना मत योग्य प्रतिनिधियों को न देगी तब तक शासन सम्बन्धी शिथिलतायें बनी रहेंगी।

स्वतन्त्रता के पश्चात् भारतीय शासन में अनेक त्रुटियाँ दिखाई पड़ने लगी हैं। इसके दो कारण हैं—एक तो जनता शासन संबंधी त्रुटियों को समझने लगी है। दूसरा कारण यह है कि इस देश में लोकमत का अभाव है। शिक्षा की कमी के कारण नागरिक अपने मत का मूल्य नहीं समझते। निर्वाचन के समय वे इस बात का ध्यान नहीं रखते कि लोगों के झूठे आश्वासन और स्वयं की प्रशंसा से उनका थोड़ा भी कल्याण नहीं हो सकता। इससे भारतीय राजनीति में पदलोलुप लोगों की सख्या बढ़ती है और भले तथा योग्य व्यक्ति राजनीति से उदासीन हो जाते हैं। दो चार निर्वाचनों के पश्चात् लोगों को स्वयं आभास होगा कि लोकमत का संगठन सही मार्ग पर होना चाहिए। उस पर धार्मिक अथवा जातीय वर्ग का प्रभाव नहीं पड़ना चाहिए। कुछ लोग निर्वाचन में इसलिए भी सफल हो जाते हैं कि वे जातीय समर्थन प्राप्त कर लेते हैं। यदि सही लोकमत जागृत किया जाय तो उन्हीं व्यक्तियों को प्रतिनिधित्व प्राप्त होगा जिनके कुछ सिद्धान्त हैं और जो किसी विशेष कार्यक्रम की पूर्ति के लिये विधान-मंडलों में जाना चाहते हैं। यहाँ तो नागरिक इतना भी प्रश्न नहीं करते कि अमुक व्यक्ति क्यों विधान-मंडल में जा रहा है; उसका क्या कार्य-क्रम है और उसकी पूर्ति के लिए वह कहाँ तक सामर्थ्य रखता है। जब तक नागरिकों को इनका संतोषजनक उत्तर नहीं मिलता और वे प्रतिनिधियों की शक्ति में पूरा विश्वास नहीं कर लेते तब तक उन्हें अपना मत कदापि नहीं देना चाहिए। लोकमत तभी संगठित माना जाता है जब उसमें प्रतिनिधियों की इतनी परीक्षा करने की शक्ति होती है। योरोपीय देशों में लोकमत का संगठन इसी सिद्धांत पर किया जाता है। इसका कारण अन्य बातों के अतिरिक्त जनता का शासन में अनुभव भी है।

**सरकार और लोकमत**

देशहित का ध्यान सरकार को सबसे अधिक होता है। वह नाना प्रकार से अपने देशवासियों की दशा सुधारने का प्रयत्न करती है। इसीलिए लोकमत का भी उसे आदर करना पड़ता है। निर्वाचन के समय जो नियम लागू किए जाते हैं उनमें लोकमत का विशेष ध्यान रखा जाता है। निर्वाचन अधिकारियों को सरकारी आदेश दिए जाते हैं कि मत देने में किसी नागरिक पर कोई अनुचित दबाव न डाला जाय। इच्छा के विरुद्ध कोई अपना मत देने के लिये बाध्य न किया जाय। सरकार यह जानती है कि यदि शासन-सूत्र गलत आदमियों के हाथ में चला जायगा तो वह अपने कर्तव्य-पथ से भ्रष्ट हो जायगी। जब कोई कानून पास किया जाता है तो उस पर लोगों

की सम्मति प्राप्त कर ली जाती है। यदि लोकमत उसके विरुद्ध होता है तो वह कानून पास नहीं किया जाता। भारत सरकार हिन्दू कोड बिल को पास करने के लिए हर प्रकार से प्रयत्नशील थी। परन्तु लोकमत उसके विरुद्ध इतना हुआ कि वह अभी तक कानून का रूप धारण नहीं कर सका। यदि इसी तरह की शक्ति जन-साधारण में काम करने लगे तो कोई भी सरकार लोकमत के विरुद्ध कार्य करने का साहस नहीं कर सकती। इसमें सरकार की कोई मानहानि नहीं है। लोकमत के विरुद्ध जो कानून पास होगा उसे लागू करने में अनेक कठिनाइयाँ आती हैं। न तो जनता उसका पालन करेगी और न सरकार की लोकप्रियता ही बढ़ेगी।

प्रजातन्त्र देशों में सरकार इस बात का ध्यान रखती है कि लोकमत की शक्ति कम न हो। उस पर न तो कोई कुठाराघात करे और न उसे विकृत करे। पत्र-पत्रिकाओं पर देखरेख रखी जाती है कि वे किसी ऐसी बात का प्रचार न करें जो भ्रामक हों अथवा लोगों को गलत रास्ते पर जाने के लिए आकर्षित करें। सरकार किसी ऐसी संस्था का भी निर्माण नहीं होने देती जो लोगों में झूठी बातों का प्रचार करे। ऐसे संगठनों की भी स्थिति उसे सह्य नहीं है जो लोगों की विचार-धारा में क्रान्ति उत्पन्न करे। लोकमत की जागृति क्रमशः होती है। महापुरुषों के त्याग और परिश्रम से इसका निर्माण होता है। क्षणिक आवेश में आकर समाज में जो कार्य किये जाते हैं वे हानिकर होते हैं। क्रान्तिकारी परिवर्तन इसीलिये वर्जित किए गए हैं। सरकार स्वयं एक विकसित संगठन है। वह जानती है कि लोकमत बिगड़ने से उसकी स्थिति गम्भीर हो जायगी। शिक्षा, उद्योग धन्धे अथवा कला-कौशल आदि लोकमत को ठोस बनाने के साधन हैं। जब लोकमत सरकारी नीति के विरुद्ध हो जाता है तो उसकी स्थिति डाँवाडोल हो जाती है। कभी-कभी सरकार को इस प्रकार की कठिनाइयाँ सहन करनी पड़ती हैं। इसीलिए वह लोकमत को सदैव ही अपने पक्ष में रखना चाहती है। उसके जितने भी कार्य हैं सब में ऐसी नीति बर्ती जाती है जिससे जनमत उसके पक्ष में रहे। इतना सतर्क रहने पर भी लोकमत सरकार के विरुद्ध हो जाता है। जब जनता में असन्तोष की भावना बढ़ जाती है तब सरकार की टीका-टिप्पणी अधिक होती है। इसी चर्चा के संगठित रूप धारण कर लेने पर लोकमत सरकार के विरुद्ध हो जाता है।

**भारत में लोकमत**

कोई विश्वास भले ही न करे परन्तु भारत में लोकमत का अभाव है। इसके कई कारण हैं। अधिक समय से परतन्त्र रहने के कारण भारतीय नागरिकों की राजनीतिक चेतना मृतप्राय हो गई है। इस दिशा में जब कभी थोड़ा प्रयत्न किया जाता है तो उसमें व्यक्तिगत भावनाओं की ही प्रधानता दिखाई पड़ती है। सामाजिक कार्यों में जब तक व्यक्ति अपने से परे राष्ट्रहित की दृष्टि से विचार नहीं करता तब तक उसे

सफलता नहीं मिलती। हम भारतीयों में इस प्रकार की राष्ट्रीय भावनाओं का अभाव है। यदि दो चार व्यक्ति आदर्श के रूप में दिखाई पड़ते हैं तो उन्हीं से सम्पूर्ण समाज का कल्याण कैसे हो सकता है। जब तक राष्ट्र का प्रत्येक नागरिक अपने उत्तरदायित्व को नहीं समझता और सुयोग्य व्यक्तियों को शासन कार्य चलाने का अवसर नहीं देता तब तक उसका व्यक्तिगत और सामाजिक हित कैसे हो सकता है। प्रजातन्त्र के अनुसार शासन के संचालन का अधिकार जनता को प्रदान किया गया है। वही अपने प्रतिनिधियों द्वारा इसका संचालन करती है। उसमें जितनी योग्यता होगी उसी मात्रा में वह योग्य शासकों को निर्वाचित करेगी। जब तक उसमें शिक्षा का अभाव है और वह छोटे छोटे प्रलोभनों में पड़ी हुई है तब तक स्वार्थी तथा पदलोलुप लोगों को उससे लाभ उठाने का अवसर मिलता रहेगा। स्वतन्त्र भारत के प्रारम्भिक जीवन में आज यही कठिनाई राष्ट्र के सामने उपस्थित है।

राष्ट्र-निर्माण का कार्य उतावलेपन से नहीं होता। किसी भी देश के इतिहास में इस तरह की उन्नति नहीं दिखलाई पड़ती। थोड़े समय में विशेष उन्नति के उदाहरण तो पाए जाते हैं, परन्तु जहाँ ठोस कार्यों का प्रश्न है उनमें विलम्ब होना स्वाभाविक है। भारत में शिक्षा तथा आधुनिक वैज्ञानिक साधनों के अभाव के कारण अधिकांश जनता पिछड़ी हुई है। उसे न तो दूसरे देशों की उन्नति का ज्ञान है और न अपनी ही उन्नति की रूप-रेखा दिखाई पड़ती है। ऐसी स्थिति में बड़ी बड़ी योजनाओं में उनके सहयोग की आशा करना एक बहुत बड़ी भूल है। यह सभी जानते हैं कि भारत सरकार अथवा प्रादेशिक सरकारों की अनेक योजनाएँ सफल नहीं हो रही हैं। कहीं-कहीं पर तो लाखों रुपये व्यय करने पर भी सरकार को उन्हें छोड़ देना पड़ता है। धन का अभाव अथवा वैज्ञानिक साधनों की कमी के अतिरिक्त जनता की विचार-शक्ति भी इसका एक कारण है। वह स्वयं यह अनुभव नहीं कर पाती कि इन योजनाओं से उसे क्या लाभ होगा। तात्कालिक लाभ को ही वह सब कुछ समझती है और भविष्य की लम्बी योजनाओं में उसका विश्वास नहीं है। यदि वह शिक्षित होती तो लोकमत इन योजनाओं के पक्ष में सरलतापूर्वक जागृत किया जा सकता था। कितने ही आदमी सरकार की झूठी टीका टिप्पणी में अपना समय नष्ट करते हैं। सरकार के सामने वे कोई ठोस सुझाव नहीं रखते। उन्हें इतना भी ज्ञान नहीं है कि यह सरकार उन्हीं की बनाई हुई है और अवसर आने पर वे इसे पुनः बदल सकते हैं। फिर भी उन्हें याद रखना चाहिए कि जब तक वे विवेक से काम न लेंगे तब तक आदमियों के बदलने से काम नहीं चल सकता।

पिछले चुनाव में मताधिकारियों की संख्या १७ करोड़ ५० लाख निर्धारित की गई थी। इतने अधिक मताधिकारी संसार के किसी भी देश में नहीं हैं। इन्हें ४१०४ प्रतिनिधियों को निर्वाचित करना था। यदि मताधिकारी राजनीतिक संगठन

को समझते हैं और उनमें सुयोग्य व्यक्तियों को पहचानने की शक्ति है तो अपने देश में आदर्श राज्य की स्थापना कर सकते हैं। अपने प्रतिनिधियों के सामने वे ऐसा कार्य-क्रम रख सकते हैं जिससे देश में धन-धान्य की वृद्धि हो और सब लोग सुख और शान्ति का जीवन व्यतीत करें। मताधिकारी देश की जनसंख्या के आधे के बराबर हैं। देश की उन्नति की ठोस योजनाएँ लेकर वे लोकमत का ऐसा संगठन कर सकते हैं जिनसे स्वार्थी और पदलोलुप व्यक्तियों को सरकारी कार्यों में हाथ बटाने का कोई अवसर न मिले। परन्तु यहाँ तो कुछ और ही दिखाई पड़ता है। निर्वाचन के समय जो सबसे अधिक प्रचार करता है, अधिक रुपया खर्च करता है, जनता को झूठे-झूठे आश्वासन देता है अथवा अपने एजन्टों द्वारा मताधिकारियों को अपने पक्ष में करता है वही प्रतिनिधि चुन लिया जाता है। यहाँ तक कि पैसे से वोट मोल लिये जाते हैं। जब मताधिकारी इतने छोटे विचारों से अपने प्रतिनिधियों का निर्वाचन करेंगे तो वे सरकारी कार्यों से कभी सन्तुष्ट नहीं रह सकते। जब वे योग्य व्यक्तियों की उपेक्षा करते हैं तो एक अच्छी सरकार स्थापित नहीं कर सकते।

भारतीय सरकारी संगठन में जो भी त्रुटियाँ दिखाई पड़ती हैं उसके मूल में इस देश में लोकमत का अभाव है। जनता में कोई ऐसी संगठित विचार-धारा नहीं दिखाई पड़ती जो किसी अच्छे उद्देश्य को लेकर सरकार का निर्माण करने की शक्ति रखती हो। लोगों के विचारों में अनेक उलझनें हैं। कांग्रेस, समाजवादी पार्टी, कृषक-मजदूर-प्रजा-पार्टी, कम्युनिस्ट, हिन्दू महासभा, जनता पार्टी इत्यादि पार्टियों के ध्येय को बहुसंख्यक जनता बिलकुल नहीं समझती। कांग्रेस एक ऐसी पार्टी है जिससे अधिकांश लोग परिचित हैं, परन्तु अपने आन्तरिक मतभेदों के कारण इसकी भी लोकप्रियता कम हो रही है। जनता केवल व्यक्तियों से यह निश्चित कर लेती है कि उसकी पार्टी कैसी है। भारतीय परम्परा के अनुसार देश आज भी संगठन का पुजारी न होकर व्यक्ति का ही पुजारी है। कितने ही लोग महात्मा गाँधी और पं० जवाहर-लाल नेहरू को कांग्रेस समझते हैं। इतना अनभिज्ञ रहकर जनता शासन के उत्तर-दायित्व को कैसे वहन कर सकती है। इसीलिए अफलातून प्रजातन्त्र के पक्ष में नहीं था। रूसो का भी यही विचार था कि, "पूर्ण प्रजातन्त्र मनुष्य के लिये नहीं है।" बर्नार्ड शा ने प्रजातन्त्र को "विचित्र मूर्खता" कहा है। तात्पर्य यह है कि जब तक एक शिक्षित समाज में लोकमत का सगठन नहीं है तब तक प्रजातन्त्र का कोई मूल्य नहीं है। यदि भारत में कोई संगठित लोकमत होता तो सरकार स्वयं उससे भय करती। बड़ा से बड़ा व्यक्ति लोकमत की उपेक्षा करने का साहस नहीं करता, परन्तु यहाँ तो कितने ही व्यक्ति राजनीतिक मंच पर भाषण करते हुए सुने गए हैं कि वे अपने रुपये के सामने जनता की कोई परवाह नहीं कर सकते। उन्हें विश्वास है कि निर्वाचन के समय लोकमत को अपने अनुकूल बना लेंगे।

जो संकुचित अथवा असंगठित लोकमत पाया जाता है उसमें भी कोई स्थायित्व नहीं है। दो चार व्याख्यानों को सुनकर लोगों के विचार बदल जाते हैं। जब कोई नेता किसी क्षेत्र में भ्रमण करता है तो जनता उसके भाषणों पर लट्टू हो जाती है। पार्टियों के नाम भले ही न हों परन्तु इसमें कोई सन्देह नहीं है कि जितने ही नेता हैं उतनी ही पार्टियाँ हैं। जनता में कुछ लोग अमुक व्यक्ति के विचारों का समर्थन करते हैं और कुछ लोग दूसरों के विचारों को सही मानते हैं। इसी तरह भारतीय लोकमत छोटी-छोटी टुकड़ियों में बँटा हुआ है। सब पर व्यक्तियों का ही आवरण है। किसी के सामने कोई सिद्धान्त की बात नहीं है। लोगों में इतनी क्षमता नहीं है कि जिस बात को सही समझें उसी के पक्ष में लोकमत को संगठित करें और उसके सामने किसी व्यक्ति को प्रधानता न दें। शासन की सफलता व्यक्तियों से बढ़कर सिद्धान्त पर निर्भर करती है। कम जानकारी रखते हुए भी लोग शासन को किसी सिद्धान्त पर चलावें तो अधिक सफल हो सकते हैं। जब व्यक्ति अपनी ही इच्छानुसार चलने का प्रयत्न करता है तो सरकारी मशीन में वह मेल नहीं खाता। लोकमत एक ऐसा साधन है जो लोगों को और विशेषकर शासन-कर्ताओं को किसी सिद्धान्त पर चलने के लिये प्रेरित करता है। वह किसी व्यक्तिगत विचार-धारा को वहीं तक महत्त्व देता है जहाँ तक किसी सामाजिक विचारधारा से उसका साम्य है। प्रजातन्त्र को सफल बनाने के लिये भारत में लोकमत की नितान्त आवश्यकता है।

———

# अध्याय १९

## सर्वोदय समाज

हमारे देश को स्वतन्त्रता के लिए कितना बलिदान करना पड़ा है और इस सात्विक संघर्ष में महात्मा गाँधी का कितना अधिक हाथ रहा है—इसका विस्तृत वर्णन राष्ट्रीय इतिहास का प्रमुख विषय है। १५ अगस्त १९४७ का दिन भारतीय इतिहास में स्वर्णाक्षरों में अंकित किया जायगा, क्योंकि इसी दिन देश को स्वतन्त्रता हस्तान्तरित की गई है। यह तिथि देश-वासियों के लिए महान् गौरव एवं आह्लाद की स्मृति स्वरूप होगी। परन्तु दुख और विषाद का सम्मिलन स्वाभाविक है। यही इस संसार की विशेषता है, जिसने बड़े-बड़े विद्वानों और विचारकों को उदासीन कर संसार से विमुख कर दिया। ३० जनवरी को सायंकाल महात्मा गाँधी की हत्या अपने ही देश के एक भाई द्वारा की गई जिसे हमारे राष्ट्रीय नेताओं ने 'पागल' बतलाया है। जो भी हो, यह तिथि भारतवासियों के लिए इतने शोक की तिथि है, जिसकी छाया में १५ अगस्त की हमारी सम्पूर्ण खुशी विलीन हो जाती है। जिस महान् पुरुष ने अपना सर्वस्व त्याग कर कठिनाइयों का समुद्र पार कर सदियों की दासता से देश-वासियों का उद्धार किया उसी की हत्या हमारे ही किसी भाई द्वारा की जाय—इससे बढ़कर चिन्ता और अपमान का विषय दूसरा क्या होगा? यद्यपि महात्मा जी अब नहीं रहे, परन्तु उनकी विचार-धारा आज भी हमारे राष्ट्रीय निर्माण में सहायता कर रही है। समाज-निर्माण की जो कल्पना उनके मस्तिष्क में कार्य कर रही थी उसे कार्यान्वित करने का प्रयत्न हमारे नेतागण कर रहे हैं। इसी की रूप-रेखा तैयार करने के लिए अप्रैल १९४८ में वर्धा में कुछ प्रमुख गाँधीवादियों का एक सम्मेलन हुआ था।

किसी देश की उन्नति का प्रमाण उसकी राजनीतिक स्वतन्त्रता नहीं है। जब तक समाज में अनेक स्वतंत्रताओं की व्यवस्था न होगी तब उन्नति का स्वप्न निर्मूल है। व्यक्ति अपनी जीविका का साधन निकालने, पढ़ने-लिखने, आने-जाने, रहन-सहन, भाषण, संगठन, निर्माण आदि कार्यों में स्वतन्त्र नहीं है, तो उसकी राजनीतिक स्वतंत्रता का महत्व कम है। इन सम्पूर्ण स्वतन्त्रताओं की जड़ उसकी आर्थिक व्यवस्था है जिसके सहारे वह कार्य करने में समर्थ होता है। एक भूखा मनुष्य आधुनिक उन्नतिशील

साधनों तथा आश्चर्य-जनक वायुयान तक का सेवन नहीं करना चाहता। भूख की शान्ति के पश्चात् वह इनका उपभोग कर सकता है। सुव्यवस्थित समाज में जहाँ वैज्ञानिक अनुसन्धान, आवागमन के साधन, उच्च शिक्षा, अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्ध आदि बड़ी-बड़ी बातों की आवश्यकता है वहाँ स्वावलम्बन, आध्यात्मिक जीवन, अहिंसा-प्रवृत्ति, सेवा की भावना, निष्कपट भाव आदि बातों की भी आवश्यकता है। छल-कपट द्वारा एक स्वतन्त्र राष्ट्र अन्य पड़ोसी राष्ट्रों या संपत्ति पर समृद्धशाली हो, यह उसकी वास्तविक उन्नति या स्थायी रूप नहीं है। समय आने पर ऐसे राष्ट्र निन्दा और अपमान की मूर्ति समझे जाते हैं। सभ्य-समाज उन्हें घृणा की दृष्टि से देखता है। वर्तमान युग में इसी प्रकार के राष्ट्रों को प्रमुख गिना जाता है। यही कारण है कि जिस मात्रा में उनकी उन्नति अधिक होती है उससे अधिक संसार की सुख-शान्ति में बाधा पड़ती है। वह उन्नति किस काम की है जिसमें व्यक्ति का जीवन सुरक्षित न हो। विपुल सम्पत्ति के रहते हुए मनुष्य साधारण वस्तुओं के लिए तरसता रहे—ऐसी उन्नति का क्या मूल्य है। तात्पर्य यह है कि वर्तमान सामाजिक जीवन में एक विश्व-व्यापी रोग का संचार हुआ है जिसका प्रत्येक राष्ट्र शिकार है। यह कैसे दूर किया जाय और इसके स्थान पर किस प्रकार का समाज संगठित किया जाय—यह वर्तमान जीवन की सबसे बड़ी समस्या है।

जटिल समस्याओं को सुलझाने के लिए ही महापुरुषों का जन्म होता है। महात्मा गाँधी को सबसे महान् पुरुष इसलिये स्वीकार किया कि उन्होंने एक 'सर्वोदय समाज' की कल्पना की, जिसमें प्रत्येक व्यक्ति अपने श्रम का पूरा उपभोग करे और श्रम-निर्धारण में उसी की इच्छा अंतिम निर्णायक हो। किसी मिल या कार्यालय का बड़ा से बड़ा अधिकारी कितना भी अधिकार पाये उसकी आत्मा दासवृत्ति से संकुचित है। वह विशाल और सुसज्जित भवन में निवास करता है, कितने ही कर्मचारी उसकी सेवा में संलग्न रहते हैं, सुख के सम्पूर्ण साधन उसे उपलब्ध हैं, दूसरों की दृष्टि में उसका जीवन स्वर्ग-सुख का रूपान्तर है—फिर भी वह अपने मालिक का एक दास है; उसकी प्रवृत्तियों को स्वतन्त्र रूप से विकसित होने का साधन नहीं है; वह कितने ही अवसरों पर अपनी स्वतन्त्र इच्छा के विरुद्ध कार्य करने के लिए बाध्य होता है। यह देखा गया है कि उच्च न्यायालय के न्यायाधीश कुछ अपराधियों के विषय में निर्णय देते समय लिखते हैं, "यद्यपि अपराधी निर्दोष है, परन्तु वकीलों ने उचित रीति से इसका समर्थन नहीं किया और कोई कागजी प्रमाण इसके निरपराधी होने का उपलब्ध नहीं है, ऐसी दशा में हम इसे इतने वर्षों का कारावास दे रहे हैं।" जब इतना बड़ा अधिकारी अपने को स्वतन्त्र नहीं कहता तो साधारण कर्मचारियों की बात ही क्या है। आधुनिक युग में सेवावृत्ति का रूप विकृत है। आज पैसे लेकर सेवा करने की भावना इतनी अधिक है कि राष्ट्र के बहुसंख्यक प्राणी नौकरी को स्वतन्त्र जीवन से बढ़-

कर समझते हैं। वे आन्तरिक विकास पर उतना ध्यान नहीं देते जितना बाह्य आकर्षण की सामग्रियों पर। पद-लोलुपता, अधिकार चेष्टा, कुवासना, संघर्ष आदि बुराइयों की वृद्धि का कारण यही उल्टी सेवावृत्ति है। महात्मा गाँधी ने इस प्रवृत्ति को बदलने का प्रयत्न किया और एक 'सर्वोदय समाज' की कल्पना की जिसमें दासवृत्ति न होकर स्वावलम्बन का ही भाव हो। कष्ट उठाकर भी मनुष्य अपनी जीवन-सरणी अपने आप निकाले। ऐसी स्थिति में उसे जो सुविधा और सुख प्राप्त होगा वह ठोस, व्यापक और आत्मप्रिय होगा। उसकी मानसिक प्रवृत्तियाँ सही मार्ग पर तभी अग्रसर होंगी जब वह अपने जीवन की सम्पूर्ण आवश्यकता अपने श्रम के अन्दर समेट लेगा।

जिस 'सर्वोदय समाज' की कल्पना की गई है उसका आधार आध्यात्मिक विकास है। वर्तमान युग भौतिकवाद का युग है। मनुष्य धन के पीछे इतना उन्मत्त है कि उसके लिये अनेक प्रकार के दूषित कर्म करने में उसे कोई हिचक नहीं होती। इस अमानुषिक व्यवहार से हमारा सम्पूर्ण समाज इतना दूषित और अव्यवस्थित है कि इसमें वास्तविक सुख और शान्ति का कोई मार्ग दिखाई नहीं पड़ता। हमारी आध्यात्मिक प्रवृत्तियाँ बाह्य आडम्बर एवं कृत्रिम कार्यों के कारण क्रमशः विलीन होती जाती हैं। ऐसे वातावरण में पूर्ण मानवता की कल्पना सर्वथा दुर्लभ है। 'सर्वोदय समाज' इन त्रुटियों से परे है। इसके अनुसार समाज की सम्पूर्ण रूपरेखा उस आधार पर अवलम्बित है जिसमें मनुष्य स्वतन्त्र-रूपेण अपने कार्य का सम्पादन करेगा। उसकी आकांक्षायें आन्तरिक विकास की ओर होंगी। वह अपने सुख का आधार अपने ही श्रम को बनायेगा।

समाज में धर्म, व्यवसाय, संगठन तथा सेवा-कार्य—इन्हीं के आधार पर उन्नति की कल्पना की जाती है। सभ्यता की उन्नति-अवनति का मापदण्ड भी यही है। सर्वोदय समाज में इन चारों की क्या स्थिति होगी—इसका संक्षिप्त वर्णन आवश्यक है। वर्तमान विज्ञान के युग में धर्म एक गौण विषय है। हमारा देश प्राचीन काल से धर्म-परायणता में अग्रणी था; इसका आश्रय लेकर हमारा प्राचीन दर्शन देश-देशान्तर में पूर्ण ख्याति प्राप्त कर चुका है। कहा जाता है कि हमारे देशवासी सम्पूर्ण त्याग कर सकते हैं, परन्तु अपने धर्म पर आघात नहीं सहन कर सकते। परन्तु आज यह प्रवृत्ति बहुत कुछ बदल गई है। धार्मिक संस्थायें समाज में उस दृष्टि से नहीं देखी जातीं जैसे हमारे पूर्वज उन्हें देखते थे। स्थान-स्थान पर बने हुए मठ और मन्दिर निर्जन रूप में पड़े हुए हैं। उनकी साधारण देख-रेख का भी कोई प्रबन्ध नहीं है। समाज उनकी ओर से उदासीन है। अपनी प्राचीन सभ्यता के गौरव-गान में इन्हीं का सहारा लेते हुए हम भी इन्हें उपेक्षा की दृष्टि से देखते हैं। इस विरोधाभास का कारण कुछ तो इनकी आन्तरिक दुर्बलतायें हैं और कुछ हमारे बदले हुए मनोभाव हैं। महात्मा गाँधी ने भारतीय समाज की इस दुर्बलता को दूर करने का

यही साधन निकाला कि आज जातीय धर्म के स्थान पर मानव धर्म की आवश्यकता है, जिसका कुछ आशय निम्नलिखित पद्य से स्पष्ट होता है :—

"जात आदमी, प्रेम धर्म है, हिन्दुस्तानी बोली"

भारतीय समाज अपने को जिस धार्मिक सूत्र में बँधा हुआ समझता है वह प्रेम का सूत्र है। उसमें किसी सम्प्रदाय या देशी-विदेशी का भेदभाव नहीं है। मनुष्य होने के नाते हम सब को उस दृष्टि से देखें जिससे सब का कल्याण हो। धर्म व्यक्ति-गत विश्वास की वस्तु है। जातीय रूढ़ियों को विजातीय लोगों पर लादने के लिये धर्म की दुहाई देना समाज में कटुता फैलाना है। हमारा हृदय इतना विशाल हो कि हम अन्य धर्मों को आदर की दृष्टि से देखें। भारतीय सभ्यता के इतिहास में मानव धर्म के उद्धरण अनेक स्थलों पर पाये जाते हैं।

व्यवसाय की व्यवस्था सामाजिक निर्माण में अनिवार्य है। हमारे विचार कितने भी उन्नत क्यों न हों, यदि हमारा व्यवसाय ऊँचा और शुद्ध नहीं है तो हमारी क्रियायें विचारों के विरुद्ध होंगी। प्रत्येक मनुष्य अपनी इच्छानुसार कार्य करे—यह व्यवस्था सब से ऊँची और दुर्लभ है। किसी दूसरे की इच्छानुसार कार्य करते हुए हमें जितने भी सुख के साधन उपलब्ध होते हैं, उनसे हमारे आध्यात्मिक विकास में कोई सहायता नहीं मिलती। इस मापदण्ड से एक साधारण किसान का जीवन फैक्ट्री के किसी बड़े मैनेजर से कहीं ऊँचा है। एक का व्यवसाय स्वनिर्मित है और दूसरे का परावलम्बी। सर्वोदय समाज में प्रत्येक व्यक्ति और कुटुम्ब स्वावलम्बी जीवन व्यतीत करेगा। आवश्यकता की सभी सामग्री वह स्वयं उपार्जन करेगा। दूसरों के आश्रित रह कर सुख-भोग की कामना उसके स्वभाव के विरुद्ध होगी। अपने स्थान पर रहकर, कुटुम्बी जनों के साथ वह ऐसे व्यवसाय में संलग्न होगा जो उसकी आवश्यकताओं की पूर्ति में साधक होंगे। दूसरों की सुन्दर आकर्षक वस्तुओं के स्थान पर वह स्वनिर्मित भद्दी तथा मोटी वस्तुओं के प्रयोग को उत्तम समझेगा। देश-देशान्तरों में व्यवसाय के लिये भ्रमण करने की लालसा उसकी इच्छा के विरुद्ध होगी। उसकी उत्पादन शक्ति का ध्येय पूर्ति होगा—शोषण नहीं।

प्रत्येक समाज नाना प्रकार के संगठन का समूह होता है। समुदाय के योग को ही समाज कहते हैं। ये समुदाय विभिन्न उद्देश्यों की पूर्ति के लिये बनाये जाते हैं, और पूर्ति हो जाने के पश्चात् उनकी आवश्यकता जाती रहती है। इसीलिये समाज में अनेक समुदाय उत्पन्न और नष्ट होते रहते हैं। इन्हीं समुदायों से समाज की उन्नति-अवनति का पता चलता है। जब देश में पुस्तकालय, स्कूल, स्वास्थ्यगृह, कलानिकेतन, अन्वेषण-गृह आदि बढ़ते हैं तो इससे समाज उन्नति के पथ पर अग्रसर होता है। इसके विपरीत राजनीतिक दलबन्दी, अस्त्र-शस्त्र की वृद्धि, व्याव-सायिक होड़ तथा अन्य शोषण समुदाय समाज को अवनति के गर्त में गिराते हैं।

हमारे समुदाय शान्ति और सभ्यता के विकास के लिये बनने चाहिये। अधिकार चेष्टा के स्थान पर कर्तव्यपरायणता का भाव संगठन को आगे बढ़ाता है दुष्ट और आततायी जिस ध्येय से संगठित होते हैं वह समाज के लिये वर्जित है। सेवा, त्याग, विचारों की शुद्धि—इन के आधार पर संगठन बनाना सर्वोदय समाज की कल्पना है।

सर्वोदय समाज का चौथा पाया सेवा-कार्य है। आज सेवा के नाम पर स्वार्थ-पूर्ति का बोलबाला है। नाम और यश के लिए सेवा की दुहाई दी जाती है। इसी-लिये ढोंगी सेवक समाज में अशान्ति का प्रचार करते हैं। जिसे सेवा करनी है उसे कलह और ईर्ष्या की क्या आवश्यकता है। सेवा कठिन कार्य है। इसमें जिस त्याग और कष्ट सहन की आवश्यकता है वह वर्तमान समाज में इने-गिने लोगों में पाई जाती है। तुलसीदास जी लिखते हैं :—

आगम निगम प्रसिद्ध पुराना।
सेवा धरम कठिन जग जाना॥

सेवा किस भावना से करनी चाहिये—इसकी व्याख्या गीता में विस्तृत रूप से की गई है। जब हम अपने स्वार्थ को भूल कर दूसरों की आवश्यकता का अनुभव करते हैं तो हमारे कार्य का भाव बदल जाता है। दूसरों की कठिनाइयाँ और असुविधायें कैसे दूर हों—इस समस्या को सुलझाने में हम तत्पर होते हैं। शत्रुता और कलह का भाव समाज से दूर हो जाता है, सब में एक दूसरे के प्रति प्रेम और सद्भाव की वृद्धि होती है। अर्थात् सेवा से प्रेम की वृद्धि और कटुता का विनाश होता है। कार्य-सम्पादन में मनुष्य अपनी त्रुटियों का निवारण करता है। दूसरों को दोषी ठहराने की भावना नहीं रखता। सेवा की आड़ में किसी गुप्त स्वार्थ की सिद्धि नहीं चाहता। इसी सेवा-भाव से प्रेरित होकर महात्मा गाँधी ने भारतीय स्वतन्त्रता के संघर्ष में अहिंसा और शान्ति के साथ एक ऐसे संगठन का निर्माण किया जिसके सदस्य हर प्रकार के कष्ट सहन करते रहे। उन्हीं की त्याग-भावना का परिणाम है जो देश को स्वतन्त्रता की प्राप्ति हुई। परन्तु आज अनेक स्वार्थी व्यक्ति उस संगठन के सदस्य होने का दावा करते हैं, जो उनकी पद-लोलुपता और बक-वृत्ति का ज्वलन्त उदाहरण है। यदि महात्मा गाँधी आज जीवित होते तो सर्वोदय समाज से सेवा की भावना अपने वास्तविक मार्ग से विचलित न होती। उनके अनुयायी कहाँ तक उनके पद-चिह्नों का अनुसरण करेंगे—यह भविष्य का विषय है।

———

U. P. BOARD

# INTERMEDIATE EXAMINATION

## Civics Theory Paper

### १९४८

१—नागरिक-शास्त्र का विषय और विस्तार वर्णन कीजिए।

२—"कुटुम्ब और सम्पत्ति—इन दो संस्थाओं पर सभ्य समाज की नींव आधारित है।" इसकी व्याख्या कीजिए।

३—राज्य की परिभाषा कीजिए। राज्य और सरकार में क्या भेद है ?

४—नागरिक का प्रधान कर्तव्य क्या है ?

५—"जो सरकार सबसे कम नियन्त्रण रखती है वह सबसे अच्छी है" इस कथन की पुष्टि कीजिए।

६—लोकमत से क्या तात्पर्य है ? वर्तमान समय में लोकमत के निर्माण के लिए कौन-कौन से साधन हैं ?

७—अल्पमत के प्रतिनिधित्व से क्या तात्पर्य है ? भारत में सम्मिलित निर्वाचन को आप क्यों पसन्द करते हैं ?

८—सरकार का वर्गीकरण कैसे किया गया है ? एकात्मक और संघात्मक सरकार की तुलना कीजिए।

९—वे कौन-कौन से नागरिक आदर्श हैं जिनका भारतीय नागरिक को ध्यान रखना चाहिये। उसकी पूर्ति कैसे हो सकती है ?

१०—निम्नलिखित विषयों में किन्हीं तीन पर टिप्पणी लिखिए :—

(अ) स्वतन्त्र निर्णय का सिद्धान्त।

(ब) कानून का राज्य।

(स) स्वायत्त-शासन।

(द) भाषण की स्वतन्त्रता।

(य) राष्ट्रीयता।

(र) लिखित मत।

(ल) पुनर्निर्वाचन।

## १९४९

१—नागरिक शास्त्र के अध्ययन की क्या महत्ता है ? उसका इतिहास और अर्थशास्त्र से क्या सम्बन्ध है ?

२—"समाज साहचर्य से बना है" इस वाक्य पर स्पष्ट रूप से प्रकाश डालिए। इन साहचर्यों के नागरिक भावों का वर्णन कीजिए।

३—"अधिकारों" को समझाइए। लोकतन्त्र राज्य में नागरिक के प्रधान अधिकार बतलाइए।

४—किन गुणों के कारण आप किसी क्रिकेट टीम के कप्तान को अथवा म्यूनिसिपल बोर्ड ( पौर सभा ) के सभापति को चुनेंगे ?

५—आपकी सम्मति में राज्यकार्य का समुचित क्षेत्र क्या है ?

६—"राजनैतिक दल" की परिभाषा करिए। नागरिकों की शिक्षा में उसका क्या भाग है ?

७—आधुनिक लोकतन्त्र राज्य में धारासभा के क्या कर्त्तव्य हैं ?

८—संघात्मक राज्य के प्रधान लक्षण क्या हैं ? उसके गुण और अवगुण बताइए।

९—स्थानीय स्वराज्य की आवश्यकता और उपयोगिता बताइए।

१०—निम्नलिखित में से किन्हीं तीन पर छोटी टिप्पणियाँ लिखिए :—

( अ ) सार्वभौमता।

( आ ) द्वितीय धारा सभाएँ।

( इ ) वयस्क ( प्रौढ़ ) निर्वाचन।

( ई ) प्रतिनिधियों के चुनाव।

( उ ) स्वाधीन न्यायाध्यक्ष श्रेणी।

( ऊ ) विदेशी।

## १९५०

१—"नागरिक शास्त्र सामाजिक दिग्दर्शन ( माप ) का सामाजिक सेवा में प्रयोग है" इस कथन के सत्य की व्याख्या करके समझाइये।

२—सामाजिक संस्थाओं के आप क्या और कैसे भेद करेंगे ? उदाहरण दीजिये।

३—राज्य शिक्षा क्यों दे और जनता के स्वास्थ्य की क्यों रक्षा और उन्नति करे ? क्या आपके विचार में राज्य को विज्ञान, साहित्य, ललित कलाओं आदि को बढ़ावा देना चाहिये ?

४—नागरिक के प्रधान कर्त्तव्य क्या हैं ? इनकी परिपूर्ति पर राज्य कहाँ तक जोर दे सकता है ?

५—"न्याय स्वतन्त्रता का सहचर है।" इस कथन की व्याख्या कीजिए। राजनैतिक और नागरिक स्वतन्त्रता में विश्लेषण कीजिए।

६—"एक ही पुरुष के हाथों में व्यवस्थापक, कार्यकारिणी और न्यायालय संबंधी शक्तियों का एकीकरण निरंकुश शासन की पूरी पूरी परिभाषा है" क्या इस सम्मति से आप सहमत हैं?

७—मताधिकार पाने के लिये क्या लक्षण होने चाहिये? क्या आपकी सम्मति में किसी अज्ञ और निरक्षर मनुष्य को चुनाव का अधिकार मिलना चाहिये! अपने उत्तर के कारण लिखिये।

८—राजनैतिक दलों से शासन प्रणाली के गुण और दोष दिखलाइये।

९—यदि आप किसी दिन किसी नगर की स्थानिक स्वराज्य सभा के सभासद चुन लिये गये तो आप किन सुधारों की सूचना देना चाहेंगे?

१०—स्वाधीन सृजनशील चैतन्य नागरिकता का आपके अनुसार क्या आदर्श है?

११—निम्नलिखित किन्हीं तीन पर संक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखिए:—
(अ) व्यक्तिवाद, (आ) अन्तरंग सभा द्वारा शासन, (इ) सार्वजनिक सम्मति, (ई) लचीला विधान, (उ) साम्यवाद, (ऊ) केंद्रीभूत राज्य।

## १९५१

१—नागरिक शास्त्र का अर्थ बतलाइये और उसका क्षेत्र समझाइये।

२—"नागरिक गुणों का प्रारम्भिक शिक्षालय अपना घर है" इस कथन को उदाहरणों सहित समझाइए।

३—देश को नागरिकों के चैतन्यशील समूह से क्या लाभ है! शासन की कार्यवाहियों पर उनका क्या प्रभाव पड़ता है!

४—'राज्य' क्या है! उसके आवश्यक तत्व क्या होते हैं! दूसरी संस्थाओं में और उसमें क्या भेद है!

५—किन तत्वों से राज्य के कर्त्तव्य निर्धारित होने चाहिये! क्या राज्य मनुष्यों को सच्चा, शिक्षित और संयत बना सकता है!

६—सरकार हमारी स्वतन्त्रता की किस प्रकार रक्षा करती है? यदि सरकारी व्यवस्था न हो तो क्या कुछ सच्ची स्वतन्त्रता हो सकती है?

७—एकात्मक शासन प्रणाली का क्या अर्थ है! संघ शासन प्रणाली से यह किस प्रकार भिन्न है!

८—'अशिक्षित लोकसत्ता निकृष्ट प्रकार की शासन संस्था है' इस कथन की विवेचना कीजिये।

९—सार्वजनिक सम्पत्ति क्या है ? किन प्रधान साधनों से वह आजकल संगठित होती है ?

१०—स्वाधीन भारत के नागरिक आदर्श क्या होने चाहिये ?

११—निम्नलिखित में से किन्हीं तीन पर छोटी टिप्पणियाँ लिखिये :—
(अ) समानता; (आ) विश्वनागरिकता; (इ) राजा द्वारा शासन; (ई) अचल संविधान; (उ) वयस्क (प्रौढ़) मताधिकार; (ऊ) नागरिक के सार्वजनिक कर्त्तव्य ।

## १९५२

१—"नागरिक शास्त्र कला (art) और विज्ञान (science) दोनों है ।" इस कथन का विवेचन (discuss) कीजिये और यह समझाइये कि इस शास्त्र के अध्ययन से क्या लाभ होता है ।

२—मनुष्य संघ (associations) क्यों बना लेते हैं ? आप जिन संघों से परिचित हों उनका वर्गीकरण कीजिये ।

३—नागरिक को राज्य की आज्ञाओं का पालन क्यों करना चाहिये ? क्या किसी दशा में किसी आज्ञा का पालन न करना न्यायसंगत है ?

४—"समानता" शब्द को समझाइये और सामाजिक, राजनीतिक और आर्थिक क्षेत्रों में उसके उपयोग की जाँच कीजिये ।

५—लोकतंत्र (Democracy) से आप क्या समझते हैं ? उसकी सफलता के लिये किन दशाओं की आवश्यकता है ?

६—वर्तमान राज्य में न्याय-विभाग (Judiciary) का महत्व समझाइये । न्यायाधीश के लिये आप किन योग्यताओं (qualifications) की आवश्यकता समझते हैं ?

७—"अल्पसंख्यक वर्ग का प्रतिनिधित्व" का क्या अर्थ है ? उसको प्राप्त करने के लिये किन तरीकों का उपयोग किया जाता है ?

८—धर्म का नागरिक जीवन पर क्या प्रभाव पड़ता है ? भारतीय दशाओं को विशेष रूप से ध्यान में रखकर इस विषय पर विवेचन कीजिये ।

९—विद्यार्थियों में अनुशासनहीनता (indiscipline) बढ़ने का क्या कारण है ? उसे दूर करने के उपाय बताइये ।

१०—राजनीतिक दल किसे कहते हैं ? उसके द्वारा (क) जनमत बनाने में और (ख) सरकारी कार्यों को चलाने में किस प्रकार सहायता मिलती है ?

११—निम्नलिखित विषयों में से किन्हीं तीन पर संक्षिप्त टिप्पणी लिखिये :—

( क ) मंत्रिमंडल सरकार।
( ख ) समाचारपत्रों की स्वतंत्रता।
( ग ) जनमत।
( घ ) तानाशाही ( Dictatorship )।
( ङ ) वैतिक शिक्षा।
( च ) विश्व सरकार।

## अन्य आवश्यक प्रश्न

१—नागरिक शास्त्र की व्याख्या कीजिये और इतिहास, अर्थशास्त्र तथा आचार शास्त्र से इसका सम्बन्ध वर्णन कीजिये।

२—"कुटुम्ब सामाजिक गुणों की प्रारम्भिक पाठशाला है" उदाहरण देकर इस कथन की पुष्टि कीजिए।

३—यदि भविष्य के नागरिक अपने को दृढ़ करना चाहते हैं तो उन्हें चार बातों का ध्यान रखना होगा—शारीरिक व्यायाम, हस्तकला, शिल्प-कला और संगीत। इन विषयों का मनुष्य के विकास पर कैसे प्रभाव पड़ता है?

४—राज्य की उत्पत्ति कैसे हुई? हमें उसकी आज्ञाओं का पालन क्यों करना चाहिये?

५—प्रभुता से क्या तात्पर्य है? नागरिक के अधिकारों में वह कहाँ तक हस्तक्षेप करती है?

६—एकात्मक और संघात्मक शासन-विधान की विशेषताओं का वर्णन कीजिए। संघ-शासन किन देशों के लिए उपयुक्त माना गया है।

७—स्वायत्त-शासन के समर्थन में आपके क्या प्रमाण हैं? प्रजातन्त्र में वह क्यों आवश्यक ठहराया गया है?

८—"नागरिकता अनुशासन को व्यवस्थित रूप देने का नाम है" उदाहरण देकर समझाइये।

९—राज्य में सामाजिक व्यवस्था का क्या महत्व है? भारत में इसकी वृद्धि कैसे की जा सकती है?

१०—सामाजिक जीवन में कुटुम्ब का क्या स्थान है? एक उन्नतिशील पारिवारिक जीवन के लिए किन-किन बातों की आवश्यकता है?

११—भाषण और प्रेस की स्वतन्त्रता किन कारणों से आवश्यक है ? किन अवस्थाओं में सरकार को इन पर नियन्त्रण रखना चाहिये ?

१२—वर्तमान राज्यों का क्या कर्तव्य है ! क्या इन कर्तव्यों की कोई सीमा है ?

१३—प्रजातन्त्र के मुख्य तत्व क्या हैं ? इसकी सफलता के लिए किन-किन बातों की आवश्यकता है ?

१४—पार्लियामेंट्री और प्रेसीडेंसियल सरकार में क्या भेद है ? इनकी अच्छाइयों और बुराइयों का वर्णन कीजिये।

१५—"कुटुम्ब समाज का अंग है, व्यक्ति नहीं" इसकी पुष्टि कीजिए।

१६—राज्य के प्रति नागरिक के कौन-कौन से कर्तव्य हैं ? उनके बदले में उसे क्या-क्या अधिकार प्राप्त हैं ?

१७—राज्य तथा अन्य समुदायों में क्या अन्तर है ?

१८—भारत में एकात्मक सरकार उपयुक्त होगी या संघात्मक ! उदाहरण देकर समझाइये।

१९—प्रजातन्त्र राज्य की विशेषतायें क्या हैं ?

२०—प्रेस की स्वतन्त्रता क्यों आवश्यक है ? इसके दुरुपयोग को रोकने का क्या साधन है ?

२१—प्रजातन्त्र किसे कहते हैं ? किन अवस्थाओं में यह सफल हो सकता है ?

२२—राज्य की कौन-कौन सी विशेषतायें हैं ? क्या राष्ट्रीयता इसका एक संतोष-जनक आधार है ?

२३—राज्य को व्यक्ति के कार्यों में क्यों हस्तक्षेप करना चाहिये ? यह किस सीमा तक होना चाहिए ?

२४—शरणार्थियों की कौन-कौन सी समस्यायें हैं ? उन्हें कैसे हल किया जा सकता है ?

२५—वर्तमान स्थिति में सरकार को दृढ़ बनाना भारतवासियों के लिये क्योंकर आवश्यक है ?